॥ श्रीवीतरागाय नमः ॥

# दिगंबर जैन.

# THE DIGAMBAR JAIN.

नाना कलाभिर्विविधश्च तत्त्वैः सत्योपदेशैस्सुगवेषणाभिः।
संबोधयत्पत्रमिदं प्रवर्त्तताम्, दैगम्बरं जैन समाज-मात्रम् ॥

वर्ष. | वीर संवत् २४४६ वैशाख. विक्रम सं० १९७६. | अंक

## "नव वर्ष"

नाथ दयामय ! धन्य धन्य है करुणा तेरी,
प्रेम, हर्ष, आनंद-जन्य है करुणा तेरी।
तेरी करुणा कोर व्योम, रवि, शशि, तारोंमें,
वन उपवनमें फैल रही है वह सारोंमें।
वही मधुर करुणा-भरी कृपा प्रभो! हम पर रहे,
पत्र 'दिगम्बर जैन' जो पथपर नित दृढ़तर रहे ॥ १ ॥

नव वत्सर भगवान् हमारा, सुखमय होवे,
पारस्परिक विद्वेष भाव भूतलमें खोवे।
डटा रहे कर्तव्य मार्ग पर अविचल होकर,
गिर न पड़े यह कभी लाख भी खाकर ठोकर।
धन-निर्भिक सदैव यह पथ दिखलाता ही रहे,
कभी सीख सुखदा सदा यह सिखलाता ही रहे ॥ २ ॥

जैसा यह गत वर्ष समुन्नत पत्र रहा है,
जिस अर्क ३ दन बने दुःख सुख सभी सहा है।
वैसा ही अभ्युदित अचल यह रहे सदा ही,
जो कुछ भी आपड़े हर्षसे सहे सदा ही।
ऐक्य स्नेह समतादिका करता रहे प्रचार यह,
स्वार्थ-रहित रह कर सदा करे स्वपर उपकार यह ॥ ३ ॥

जैन जाति जग जाय ज्योतिमें, ज्ञानारुणकी,
झोंक फटे छल, कपट, स्वार्थ हिंसा, दुर्गुणकी।

हमारे स्वर्गीय दानवीर जैनकुलभूषण सेठ माणिकचंदजीके स्मरणमें

**माणिकचंद ग्रन्थ-माला।** बम्बईमें एक 'माणिकचंद ग्रन्थमाला' नामक संस्कृत ग्रन्थमाला चार पांच वर्षसे स्थापित की गई है जिसकी ओरसे आजतक १४ ग्रन्थ प्रकट हो चुके हैं और लागतके मूल्य पर सबको दिये जाते हैं। इसमें फंडकी कमी होनेसे गत वर्षमें श्रीमान् ब्र० शीतलप्रसादजीने बहुत कुछ परिश्रम करके इसमें १००००) और भरवा दिये हैं जिससे अब इसका कार्य लगातार चालू रहेगा। हरएक मंदिरमें इस ग्रन्थमालाके ग्रन्थ संग्रह करने चाहिये तथा संस्कृतके विद्यार्थियोंको मंगाकर बांटने चाहिये। बम्बईसे और हमारे पुस्तकालयसे भी इस ग्रन्थमालाके सभी ग्रन्थ मिल सकते हैं।

થોડો લાભ મળે તો તેથી સંતોષ માનશોજી એમ આશા છે હવે પછીના બધા અંકો દર મહિને નિયમિત બહાર પાડવામાં આવશેજી દિવાળી સુધીનું લવાજમ માત્ર ચાર આના દરેક ગ્રાહકે મનિઓર્ડરથી મોકલી આપવા નહિ તો આવતો અંક પંદર આનાની વી. પી. થી મોકલવામાં આવશે

× × ×

**પાવાગઢના ઠરાવો.** આપણી ગુજરાત દિગંબર જૈન પ્રાંતિક કોન્ફરન્સ ( સભા ) ની વાર્ષિક બેઠક ગત માહ માસમાં સિદ્ધક્ષેત્ર શ્રી પાવાગઢમાં શેઠ રાવજી સખારામ દોશી સોલાપુર નિવાસીના પ્રમુખપણે મળી હતી જે સમયે વિશેષ આંદોલનના અભાવે તથા 'દિગંબર જૈન' બંધ હોવાથી જો કે વિશેષ સભ્યોની હાજરી નહોતી તોપણ તેમાં પસાર થયેલા ઘણા ઠરાવો અતિ મહત્વના હોવાથી તેનો ટુંક સાર નીચે આપીએ છીએ–

(૧) આવતા શિયાળામાં નામદાર પ્રિન્સ ઓફ વેલ્સ હિંદુસ્તાન આવનાર છે ત્યારે તેમને દિગંબર જૈનો તરફથી માનપત્ર આપવું આ બાબત આપણી મહાસભાએ અત્યારથીજ પ્રયાસ કરવો જોઈએ અને પ્રોગ્રામમાં આપણા તરફના માનપત્રનો સમય નક્કી કરી લેવો જોઈએ. (૨) જ્યાં જ્યાં ન હોય ત્યાં દરેક સ્થળે જૈન પાઠશાળા અને કન્યા પાઠશાળા સ્થાપવી જોઈએ ગુજરાતમાં આંગળીના વેઢા પર પણ ગણાય એટલી પાઠશાળાઓ નથી રહી વળી જે ચાલુ પાઠશાળાઓ બંધ પડી છે તો બંધ થએલી પાઠશાળાઓ ચાલુ કરવી જોઈએ તથા ન હોય ત્યાં સ્થાપવી જોઈએ. ઉપ-ચના અભાવે જ્ઞાન મેળવવાનો ઉત્તમ ઉપાય પાઠશાળાજ છે માટે એ તરફ ગુજરાતના ભાઈઓનું અમે લક્ષ ખેંચીએ છીએ (૩) ગુજરાતમાં ગુજરાતી ભાષા જાણનાર એક પણ પંડિત નથી જેથી ગુજરાતી પંડિતો ઉત્પન્ન કરવા માટે ગુજરાતમાં એક સંસ્કૃત વિદ્યાલય ખુલવાની અત્યંત જરૂર છે જે પાવાગઢ કે અમદાવાદ જેવે સ્થળે સ્થપાય તો ઘણો લાભ થાય (૪) સજાતિ વિભાગો દેવ

धर्मशाला बनानेके लिये दिगम्बर जैन सज्जनोंसे अपील करते हैं।

**देहलीकी**–जैन ऐंग्लो संस्कृत हाईस्कूलको करीब एक लाख रुपये स्व० सोहनलालजीकी ओरसे दिये गये और स्कूलका नाम अब हीरालाल जैन ऐं० सं० हाईस्कूल पड़ा है। लाला जग्गीमलजीका प्रयास अतीव प्रशंसनीय है।

**खंडेलवाल**–दि० जैन महासभाकी स्थापना हो चुकी है और प्रारम्भिक अधिवेशन इन्दौर या बम्बईमें होनेकी कोशिश हो रही है। महामंत्री पं० पन्नालालजी चंदावाडी गिरगाम बम्बई है।

**गोपाल विद्यालय**–स्वर्गीय पं० गोपालदासजी बरैया द्वारा स्थापित मुरेनाके जैन सिद्धांत विद्यालयको एक लाख रु. का स्थायी फंड हो गया और अब विद्यालयके साथ पंडितजीका नाम जोड़ा गया है।

**अकलतरा**–और जबलपुरके मेलेमें परवार महासभाकी बैठकें हुई थीं जिसमें औद्योगिक विद्यालय खोलनेके लिये ९०००) का चंदा हुआ था।

**सागवाड़ा**–( डुंगरपुर ) में विद्यालय और बोर्डिंगकी स्थापना हो गई है।

**महासभा**–मगसर मासमें अजमेरमें भारत दि० जैन महासभाका अधिवेशन रा० ब० शेठ टीकमचंदजी सोनीके सभापतित्वमें सफलतासे हुआ था। सभापतिजीने ९९०१) सभाको दिये थे तथा राजपूताना दि० जैन प्रांतिक सभा स्थापित हुई थी।

**फीरोजपुर**–में एनीमल्स फ्रेन्ड सोसायटी स्थापित हुई है जिसका उद्देश प्राणियोंमें मैत्रीभाव और सुवर्ताव बढ़ानेका है। सबको इसका सभासद बनना चाहिये। मंत्री भगतरामजी फीरोजपुर हैं।

**आसाममें धर्म प्रभावना**—खास आमंत्रण होनेसे श्रीमान ब्र० शीतलप्रसादजी और पं० कस्तूरचन्दजी गत मासमें आसाम प्रांतमें करीब एक माह तक स्थान२ पर घूमे थे और हरएक स्थानपर आम सभाएं करके उसमें अंग्रेजी तथा हिन्दी भाषामें जैन धर्मके सिद्धांत पर व्याख्यान दिये थे जिसमें बड़े २ ओफिसर तथा अनेक प्रतिष्ठित अजैनोंने हजारोंकी संख्यामें योग दिया था। प्रथम डिब्रुगढ़की सभामें जाति-सुधारके प्रस्ताव पास हुए थे तथा आसाम दि० जैन प्रां० सभा स्थापित हुई थी। ब्रह्मचारीजीके प्रयाससे दानकी वर्षा भी इस प्रान्तमें अच्छी हुई है यानि करीब ४०००) काशी, हस्तिनापुरकी संस्था, मालवा सभा। औषधालय और महासभा इन चार संस्थाओंको पलासवाड़ी, हिली, मनीपुर, कोहीमा और डिब्रुगढ़से मिले थे तथा हिलीमें चैत्यालयके लिये १७०१), कोहीमामें चैत्यालय बनानेको ४७१९), डीमापुरमें मंदिरके लिये २१९४, का चंदा हुआ था। इस भ्रमणसे आसाममें जैन धर्मकी अच्छी प्रभावना हुई है और वहांके जैनियोंमें धर्म जागृतिका बीज बोया गया है।

ઔષધાલય-કેતકી નિમગાંવમાં વૈશાખ સુદ ૧૩ ને દિને મ્હેતા માણેકચંદ નવજીના નામથી જૈન ઔષધાલયની સ્થાપના થઈ છે જેને ૧૪૦૦૦) ની રકમ શ્રીમતી જીવુબાઈ માણેકચંદે આપીછે.

# जैन समाजकी आवश्यकतायें ।

( लेखक—श्री सत्यभक्त )

यह किसीसे छुपा नहीं है कि वर्तमान समयमें जैनसमाज घोर अनवति पूर्ण दशामें पड़ा हुआ है ।सामाजिक दृष्टिसे, राजनैतिक दृष्टिसे, धार्मिक दृष्टिसे सभी प्रकार वह हीन हो गया है और दिन पर दिन गिरता जाता है । यद्यपि आज कल संसारमें युगान्तरकारी परिवर्तन हो रहे हैं, जगतकी अवस्था क्षण क्षणमें बदल रही है, पराधीन लोग स्वाधीन होनेका उद्योग कर रहे हैं, दुर्बल सबल होनेकी चेष्टामें, नीचे गिरे हुये ऊपर चढनेका प्रयत्न कर रहे हैं, सोते हुये आंखें खोल कर सावधान हो रहे हैं; पर जहां तक मालूम पड़ता है जैन समाज पर इसका कोई विशेष प्रभाव नहीं पड़ा, उसमें कोई खास परिवर्तन, बदलाव, उन्नतिके लिये उद्योग, सुधारकी चेष्टा देखनेमें नहीं आती ।

[illegible] कारण है कि जब समस्त जगत अवन[illegible]से छुटकारा पानेको व्याकुल है, आगे [illegible] लिये हाथ पैर मार रहा है, अपनी [illegible]क्तिको उन्नति, सुधारके लिये खर्च [illegible] तब जैन जाति अपनी दशाको [illegible] प्रकार बेखबर है, लापरवा और [illegible] है । क्या उसे अपने भले बुरेका [illegible] नहीं, अथवा उसे अपने नाश होनेकी [illegible] नहीं; या उसमें ऊपर उठने सुधार करकी शक्ति नहीं ? क्यों इस युग परिवर्तनकारी कालमें भी वह इस प्रकार आंखें बंद करके पडी है; नाना प्रकारकी प्राचीन थोथी, हानिकारिणी प्रथाओंका पल्ला पकड़े हुये है, नाशकारिणी कुरीतियों पर मोहित है ?

जहां तक जाना जा सकता है इस समस्त अवाञ्छनीय, अनुचित, असामायिक, नाशक व्यवस्थाका प्रधान कारण जैनियोंमें फैला हुआ **अज्ञानान्धकार** है। कोई भी समाज, जाति, देश, राष्ट्र उस समय तक उन्नति पथपर अग्रसर नहीं हो सकता जब तक उसमें फैला हुआ अज्ञान दूर करके ज्ञानका प्रचार नहीं किया जाता । ज्ञान, विद्या आदिके द्वारा ही मनुष्य अपनी दशा, संसारकी गति, कालकी चाल, उन्नतिके उपाय, सुधारका मार्ग आदि बातोंको जान सकता है । जब तक मनुष्यकी आंखोंके सामने अज्ञानका पर्दा पडा रहता है तब तक उससे अपने भले बुरे समझ सकनेकी आशा करना एकदम बेकार है । अतएव जिस जाति, समाजको अपनी उन्नति, सुधार, तरक्कीकीअभिलाषा—आकांक्षा हो उसका कर्तव्य है कि, सबसे प्रथम अपनेमें फैले हुए अज्ञानको दूरकर ज्ञान फैलानेका उद्योग करे। जब ज्ञानका सूर्य प्रकाशित होगा तो स्व अपने आप हृदयमेंसे अज्ञानान्धकार निकल भागेगा और लोग अपनी भलाई बुराईको समझने हुये ठीक

ठीक संचार देव सकनेमें समर्थ हो सकेंगे।

यद्यपि समाज, जातिमेंसे अज्ञानको दूर करके उसे उन्नति पथ पर अग्रसर हो सकने योग्य बनानेके अनेकों मार्ग हैं पर न तो समस्त प्रत्येक समयमें किये जा सकते हैं और न सब कोई उनके कर सकनेमें समर्थ हो सकते हैं। अतएव हमको यहां ऐसी दो एक बातों पर विचार करना चाहिये कि जिनको व्यवहारिक रूप देसकना सहज श्रमसाध्य और विशेष आडम्बरशून्य हो तथा जिनसे लाभ भी पर्याप्त हो सके। हम यहां पर केवल दो बातें बतलायेंगे, ठीक हो सका तो इनसे अधिक उपायोंका वर्णन करनेकी चेष्टा फिर कभी की जायगी।

अज्ञानको दूर करनेका मुख्य उपाय विद्याका प्रचार है। जिस जातिमें विद्याके प्रति प्रेम होता है, जिसके बच्चोंको आरम्भ ही से बुद्धिमान सच्चारित्र सुशील बनानेकी चेष्टा की जाती है उसमें अज्ञानका स्थिर रह सकना सम्भव नहीं। यद्यपि आजकल जैनी लोग विद्याके प्रति कुछ प्रेम प्रगट कर रहे हैं और सैंकडो हजारों जगह पाठशाला विद्यालय आदि भी खोले जा रहे हैं पर वास्तवमें इनसे कोई विशेष लाभदायक फल प्राप्त कर सकनेकी आशा नहीं की जा सकती। संसारमें सदा समयानुकूल बातोंका अवलम्बन करनेसे ही सफलता प्राप्त होती है। संसारकी गतिके विरुद्ध किसी बातको प्राचीनता अथवा अन्य किसी दृष्टि महत्व दे कर ग्रहण करनेसे विडम्बनाके सिवाय और कुछ नहीं मिलता। इसीमें कहने वहा है कि "जैसी चले बयार पीठ तब तैसी दीजे।" संसारके विरुद्ध चल कर न आज तक कोई सफलता प्राप्त कर सका है न आगे प्राप्त कर सकना संभव है।

इस प्रकार विचार करनेसे पता चलता है कि, इस क्रांतिकारी कालमें जैनियोंको इन पुराने ढर्रेकी नौ दिनमें ढाई कोस कर मार्ग तय करनेवाली, दूषित नियमों–प्रणालियोंसे भरी हुई पाठशालाओं आदिके द्वारा अज्ञानको दूर करके ज्ञान फैलनेकी उम्मेद रखना बुद्धिमत्ताके विरुद्ध है। क्या इन तोतोंकी तरह बालकों इधर उधरके श्लोक रटा देनेवाली पाठशालाओंकी शिक्षासे जैन नव युवकोंके मस्तिष्क बुद्धिका विकाश हो सकता है? क्या इनमें पढ़कर वे प्रकृत बुद्धिमान बन सकते हैं? क्या इन पाठशालाओंसे निकले हुये विद्यार्थी वर्तमान समयके कंटका कीर्ण दुरुह जीवन-संग्राममें सफलता प्राप्त कर सकते हैं?

यदि जैनियोंको वास्तवमें उन्नति सुधारकी अभिलाषा है, यदि वे अवनति अन्धकारके गहरे गढेमेंसे निकल कर उन्नति, ज्ञानकी चोटी पर चढ़ना चाहते हैं; यदि उनकी इच्छा है कि संसारकी जातियोंकी दौड़में हम दूसरोंके बराबर रहें; यदि वे चाहते हैं कि, हम कुछ समय तक संसारमें स्थित कायम रहें, तो सबसे पहली बात यह करनी आवश्यक है कि, अपने बालकोंको आधुनिक ढंगकी, लाभजनक, जीवन संग्रामके योग्य बनानेवाली उत्कृष्ट शिक्षा दिलानेका उपाय करें। खेदकी बात है कि, जैनियोंका ध्यान इस ओर बिल्कुल नहीं है। जब हिन्दू, मुसलमान, ईसाई, आर्यसमाजी, थियोसफिस्ट तथा अन्यान्य सभी छोटी बड़ी

जातिवाले अपने अपने बच्चों, युवकोंकी शिक्षाके लिये स्कूल, कालिज खोल रहे हैं वहाँ जैनी लोग इस ओर दृष्टिपात भी नहीं करते। ऐसी दशामें अज्ञानके दूर होने तथा उन्नति और सुधार होनेकी आशा किस प्रकार की जा सकती है।

हमारे कहनेका आशय यह नहीं कि, आधुनिक स्कूल और कालिजोंकी शिक्षा प्रणाली सर्वथा निर्दोष, लाभदायक और उत्तम है। वरन् हम यह भली भांति जानते हैं कि, कमसे कम भारतवर्षके कालिज और स्कूलोंमें जिस प्रकारकी शिक्षा दी जाती है उसमें बड़े बड़े दोष मौजूद हैं और जहां उसे विद्यार्थियोंको कुल लाभ पहुंचता है वहां हानि भी कम नहीं होती। यह कौनसी जरूरी बात है कि आधुनिक स्कूल, कालिजोंकी बिलकुल नकल की जाय। बुद्धिमान मनुष्य सदा गुणको ग्रहण और औगुणको त्याग करते हैं। हमको भी वर्तमान शिक्षा–प्रणालीमेंसे अच्छी अच्छी बातें लेकर तथा अन्य आवश्यकीय बातें उसमें सम्मिलित करके अपने बच्चोंकी शिक्षाका प्रबन्ध करना चाहिये। यदि ऐसा किया जाय तो जैनसमाजके युवक निस्सन्देह प्रकृत शिक्षा प्राप्त करके वास्तविक मनुष्य बन सकते हैं और फिर जैनियोंके उत्थानमें भी विशेष विलम्ब न लगेगा।

यदि जैनीलोग इस कार्यकी उपयोगिताको समझ कर इसे पूरा करना चाहें तो इसका हो सकना भी कुछ कठिन नहीं है। क्योंकि जैनियोंकी धनाढ्यताकी बात सारे देशमें प्रसिद्ध है और यदि चाहें तो एक एक सेठ एक एक कालिज चला सकते हैं। पर हमारा निवेदन है कि अब वह जमाना गया जब कि लोग प्रत्येक छोटे बड़े कार्यके लिये सेठों, बड़े लोगोंके मुंहकी ओर ताका करते थे। यह युग सर्व साधारण श्रमजीवियोंकी प्रधानताका युग है। अब धनी लोगोंका पतन, अवनति और गरीबोंका उत्थान, उन्नति सर्वथा निश्चित है। अतएव साधारण लोगोंका कर्तव्य है कि स्वयं चन्दे द्वारा एक दो नहीं अनेकों आधुनिक ढंगके कालिज खोल कर अपने बालकोंको सच्चा मनुष्य बनानेवाली, जीवनसंग्राममें विजयी बननेका मंत्र सिखलानेवाली शिक्षा देनेका प्रयत्न करें।

दूसरी आवश्यकता सुसम्पादित निर्भीक समाचारपत्रोंकी है। यद्यपि इस समय भी जैनियोंके पत्रोंकी संख्या कम नहीं है तथापि वे बिचारे शायद ही कभी धर्म और समाजके दायरेसे बाहर निकलते हों। उनको नहीं मालूम कि संसारमें क्या हो रहा है और दुनियां किस तरफको जा रही है, न वे इसका ज्ञान रखते हैं कि हमारी जातिमें संसारकी अन्य उन्नत जातियोंके मुकाबलेमें कौन कौनसी त्रुटियां हैं और उनको दूर करके किस प्रकार वह अन्य जातियोंके साथ साथ कदम रख कर चल सकती है। इस लिये आवश्यकता है कि जैनियोंमें इस प्रकारके दो चार पत्र निकलें जो इधर उधरकी थोथी निकम्मी बातोंको छोड़कर लोगोंको कुछ कामकी बातें बतलावें जो प्राचीन रूढियोंका भय न करके समाज–सुधारके सम्बन्धमें उचित सम्मति दे सकें और आन्दोलन कर सकें जो बिना तनिक भी डरे, हिचके राजनैतिक समस्याओं तथा घटनाओंकी स्पष्ट आलोचना कर सकें।

जो आधुनिक जगतके नूतन भावपूर्ण, युग परिवर्तनकारी, क्रांतिजनक संदेशोंको जैन जातिके कानों तक पहुंचा सके। जो जातिमें होनेवाले अन्यायों, अत्याचारोंको बिना किसी बडे छोटे, सेठ साहूकार अमीर गरीबका ध्यान किये निर्भयतापूर्वक तीव्र विरोध प्रतिवाद कर सकें। जिनके सम्पादकोंको आधुनिक संसारका ज्ञान हो तथा जिनके हृदय किसी प्रकारसे दबनेवाले, भयभीत होनेवाले पक्षपाती और संकीर्ण न हों। यदि इस प्रकारके दो चार पत्र भी प्रकाशित होकर सोये हुये जैनियोंकी आंखोंको खोल कर संसारकी गतिकी ओर आकर्षित करने लगें, उनके मुरझाये हुये हृदयोंमें नये युगकी वाणी पहुंचाएं, उनको वास्तविक धर्म अधर्मकी पहिचाने बतलायें; उनको कुरीतियों, कुप्रथाओं तथा सामाजिक और धार्मिक अन्ध विश्वासके फन्देसे छुड़ा कर स्वाधीनचेता, आत्मनिर्भर, प्रकृत, धार्मिक तथा सच्चे धर्म नियमों पर चलनेवाला बनायें, उनको संसारमें होनेवाले परिवर्तनों, सुधारोंकी सूचना देकर कर्तव्य मार्ग दिखलायें; फूट, कलह, अनैक्यको नष्ट कर जातिमें ऐक्य, प्रेम फैलायें, तथा लोगोंको उन्नति पथपर अग्रसर होनेको उत्तेजित करें और ऐसा बतलायें तो थोड़े ही समयमें बहुत कुछ कार्य हो सकता है और दिन पर दिन गिरती हुई नष्टप्रायः जैन जाति पुनः उन्नतिपथकी पथिक बन सकती है। परमात्मासे प्रार्थना है कि वह जातिके नेता, विद्वानों, हितचिंतकोंको सुबुद्धि प्रदान करे जिससे वे जातिकी उन्नतिके सच्चे मार्गको देख सकें। और इस विषयमें पूर्ण रूपसे प्रयत्न कर सकें।




( લેખક—નાનચંદ પુંજાભાઈ બી. એ. વડોદરા )

વડોદરાની કલાકૌશલ્ય અને હુન્નર શીખવતી **કલાભવન** નામની સંસ્થા લગભગ ત્રીશ વર્ષથી ચાલે છે. પણ તેની વીગતવાર માહિતી ઘણા થોડાનેજ હોય એમ લાગે છે. ખુદ વડોદરાના કેટલાક વતનીઓને નામ સિવાય વિશેષ માહિતી હોય એમ જણાતું નથી. આની હુન્નરશાળાઓમાં શું અભ્યાસ થાય છે તે દરેકે જાણવાની જરૂર છે. હાલ કેટલાક પાંચ છ ધોરણ ઇંગ્રેજીનાં કરી કારકુની કરે છે, કેટલાક સાત ધોરણ (મેટ્રીક) પાસ કરી સરકારી નોકરી રૂ. ૨૦ વીશની કબુલ કરે છે, તેઓની જીંદગી માસિક રૂ. ચાલીસ પચાસમાં પુરી થઇ જાય છે. કેટલાક માબાપને માહિતીજ નથી હોતી કે અમારા દીકરાને માટે કયો રસ્તો સારો છે. ત્રણ ચાર ઇંગ્રેજી ચોપડી ભણી ઉઠી જાય છે, રઝળતા ફરે છે, ખરાબ સોબતે ચઢે છે અને પછી દશ બારની ગુમાસ્તીમાં જીંદગી ગાળે છે. આવા છોકરાઓ માટે અને જેઓને થોડા ખર્ચમાં આટોપવું હોય તેમને માટે પણ આવી કલાભવન જેવી સંસ્થા ઉત્તમ છે.

આ ભવનમાં શિક્ષણની ૭ શાખાઓ છે. (૧) શિલ્પશાળા, આમાં સીવીલ એન્જીનીયરીંગનો અભ્યાસ થાય છે. આ અભ્યાસ ત્રણ વર્ષનો છે. તેમાં સુથારીકામ; ફરનિચર બનાવવાનું કામ અને લાકડાનું કોતરકામ શીખવવામાં આવે છે. શિલ્પશાસ્ત્ર, મકાનનું બાંધકામ, સર્વેઇંગ. લેવલીંગ, પબ્લિક વર્કસ, રસ્તા અને માટીકામ વીગેરેનો પણ આ શાખામાં સમાવેશ થાય છે. આ શાખામાથી પસાર થયેલા વિદ્યાર્થીઓ સર્વેયર, ડ્રાફ્ટસમેન, સબ ઓવરશીઅર અને મકાન બાંધવા માટે

મીસ્ત્રી અને કૉન્ટ્રાકટરના ધંધા માટે લાયક થાય છે.

(૨) યંત્રશાળા. Mechanical engineering—આ શાખામાં જુદા જુદા સાચા કામની સમજ ને તેનો ઉપયોગ શીખવવામાં આવે છે. અભ્યાસક્રમ ત્રણ વર્ષનો છે. ત્રણ વર્ષનો અભ્યાસ પૂરો થયે થર્ડ ક્લાસ એન્જીનીઅર (મુંબઈ)ની પરીક્ષામાં બેસી શકાય છે. ચોથે વર્ષે જેઓની ઇચ્છા હોય તેઓને ઇલેક્ટ્રીકલ એન્જીનીયરીંગ, ઇલેક્ટ્રીકલ ડ્રૉઈંગ, મોટરકાર, એન્જીનીઅરીંગ વીગેરેનું કામ બતાવવામાં આવે છે.

(૩) રંગશાળા Chemical technology-આ શાખામાં સુતર, ઉન, રેશમ વીગેરે ઉપર જાતજાતના કાચા અને પાકા રંગ ચઢાવવાનું, છાપવાનું તથા રંગ કાઢવાનું શીખવવામાં આવે છે. આ અભ્યાસ બે વર્ષનો છે. આ શાખામાં શીખેલા વિદ્યાર્થી કોઇ પણ પ્રકારના રંગવા છાપવાના કારખાનામાં મેનેજર અથવા ડાઇંગ માસ્તર તરીકે પણ સારો પગાર મેળવી શકે છે. કોઈ પણ રસાયનિક ઉદ્યોગ સ્વતંત્ર રીતે ખીલવી શકે છે.

(૪) ઔદ્યોગિક રસાયણ Industrial Chemistry—આ શાખામાં સોડા, ગંધકનો તેજાબ બનાવવાનું, તેલો, ચરબીઓ, સાબુ બનાવવાનું, મિણબત્તી, ગ્લીસીટ કામ વીગેરે શીખવાય છે.

(૫) વણતરશાળા Textile Manufacture.—આ શાખાનો અભ્યાસક્રમ ત્રણ વર્ષનો છે. વણાટનો હુન્નર, વણતરની જુદી જુદી ભાત, યોજના, ડીઝાઇન વીગેરે શીખવાય છે. આ શાખાના ત્રણ વર્ષના અભ્યાસ પછી વીવીંગ માસ્તર તરીકે મીલોમાં કામ કરી શકાય છે અથવા પોતે સ્વતંત્ર કારખાનું પણ ઉઘાડી શકે છે.

(૬) ચિત્રશાળા Art School આ શાખામાં ચિત્રકળા, આર્કિટેકચર, મોડેલીંગ, રીપ્રુસેર્ક, પ્રોસેસ વર્ક શીખવાય છે. આ પાચમાંનો કોઈ પણ વિભાગ શીખતા પહેલાં ડ્રોઈંગનું કામ બે વરસ શીખવું પડે છે. પછી આ દરેક કામ ચાર વરસ સુધી શીખવાડવામાં આવે છે.

(૭) વ્યાપારશાળા Commerce-શાખાનો અભ્યાસક્રમ ત્રણ વર્ષનો છે. ઇંગ્રેજી છઠ્ઠું ધોરણ પાસ કરેલાનેજ દાખલ કરવામાં આવે છે. આ વ્યાપારી શિક્ષણ આપવાનો વખત ૭-૧૦ અને સાંજના ૪-૬ રાખવામાં આવ્યો છે કે જેથી કોઇ પણ હાઇસ્કુલમાં ભણતો વિદ્યાર્થી અથવા નોકરી કરતો લાભ લઇ શકે. હાઇસ્કુલના વિદ્યાર્થીઓ માટે દરેક ટર્મની ફી રૂ. ૬ રાખી છે જ્યારે બીજાઓ માટે રૂા. ૧૦ છે. આ શાળામાં પાસ થયેલાઓ, એકાઉન્ટન્ટ, સેક્રેટરી, ટાઇપીસ્ટ, શોર્ટહેન્ડ રાઇટર તરીકે જગા મેળવી શકે છે.

યંત્રશાળામાં દાખલ થવા માટે મેટ્રીક પસાર થયેલાને પ્રવેશક પરિક્ષા વગર અને મેટ્રીક સુધી અભ્યાસ કરેલાને પ્રવેશક પરિક્ષા લઇને દાખલ કરવામાં આવે છે. શિલ્પશાળા, કોમર્સ અને આર્કિટેકચર માટે ઇંગ્રેજી છઠ્ઠું ધોરણ પાસ કરેલું હોય તેવાઓને પ્રવેશક પરીક્ષા સિવાય અને નાપાસ થયેલાઓને પ્રવેશક પરિક્ષા લેઇને દાખલ કરવામાં આવે છે. રંગ, વણતર અને રસાયન શાળામાં અંગ્રેજી પાચમું ધોરણ પાસ થયેલાને દાખલ કરવામાં આવે છે. વધુ માહિતી માટે કલાભવનના પ્રિન્સિપાલને લખવું. કેટલાક વિદ્યાર્થીને મફતમાં પણ રાખવામાં આવે છે. વળી કલાભવનમાં કેટલીક સ્કોલરશિપો પણ છે. આજ હજારો રૂપીઆ ખરચી બાઆબાઇ બી. એ. થઈ ચાલીસ પચાસ રૂપીઆની નોકરી કરવા કરતાં આવા કોઇ હુન્નરમાં નિપુણતા મેળવવી વધારે લાભદાયક છે.




(लेखक- जैन कवि ज्योतिप्रसादजी, देवबन्द)

प्रातःकाल उठ कर ईश्वर परमात्मासे यह प्रार्थना की जाती है कि हे परमात्मन् ! हमारी नाककी रक्षा करना क्योंकि नाक बड़ी ही कोमल वस्तु है। सरदी लग जाय तो जुकाम हो जाय और गरमी लग जाय तो नज़ला। और जो कहीं सरदी गरमी दोनों एक साथ लग गई तो वेचारी नाककी और भी मुसीबत आगई। वैसे तो नाक एक जरासी मांसकी डली है। और वह भी पतली दुबली और खोखली, परन्तु जीवनका सहारा है। जिस दमको आदमका दम बतलाया जाता है वह नाकके ही द्वारा लिया जाता है। आंखें तो केवल सांसारिक वस्तुओंके रंग और रूपको ही देखती हैं, लेकिन नाक उनके सत्य स्वभाव अर्थात् सुगन्ध दुर्गन्ध आदि बातोंका पता देती है। स्वास्थ्यके लिये नाक एक माना हुआ यंत्र है। जिस वस्तुसे स्वास्थ्यके बिगड़नेका भय होता है उसके सेवनसे नाक तत्काल रोक देती है। वैसे तो इस नाक जैसी कोमल और हावभाव बनानेवाली चीजमें प्रत्येक समय एक दुर्गन्धित मेल भरा रहता है जिसके कारण भले मनुष्योंका तो नाकमें ही दम आ जाता है, लेकिन अपने घरकी दुर्गन्धिका विचार न करके नाक दूसरोंकी दुर्गन्धियों पर सदैव नाक भौं सिकोड़ती है।

कन्नौज और जौनपुर आदिकके इत्र और रूईके कारखाने केवल इस नाकके ही लिये खोले गये हैं। बड़े बड़े बहुमूल्य रूमाल यद्यपि फेशनमें गिने जाने लगे हैं, पर सच पूछो तो उनको भी नाककी सेवाके ही वास्ते अपना अमूल्य जीवन अर्पण करना पड़ा है। बाग बगीचोंके सुन्दर और सुगन्धित फूलोंको देख कर सम्भव है कि आंखें दूरसे ही अपना कलेजा ठण्डा कर लेतीं, परन्तु नाक कब माननेवाली थी। उसने उन वेचारे फूलोंको पुष्पवाटिकासे जुदा कराकर ही छोड़ा। इसकी इस कार्रवाईसे वे वेचारे अपने अमूल्य जीवनसे बहुत ही शीघ्र हाथ धो बैठे। और खाकमें मिल गये। आपने तो बहुत बार देखा होगा कि किसी व्यक्तिने ज्योंही नाक चढाया और त्योंही गज़ब हो गया अर्थात् नाकका चढ़ना कमानके चढ़नेसे भी अधिक हानिकर है। जिस प्रकार नाक बहुतसी बातोंके लिये लाभदायक है उस ही प्रकार मुखकी शोभाके लिये भी शरीरका एक आवश्यक अंग है। यदि किसीके मुखपर नाक हो तो वह अपने मुखको घिसे हुये पैसेकी भांति लिये फिरै, जाय-कोई भी पसन्द न करेगा, परन्तु नाकवाला और वह भी सुडौल नाकवाला चेहरा सचमुच ऐसा प्यारा होता है कि जैसे मुकुट सहित शिर। नाक लम्बी भी होती है और गोल भी। उभरी हुई भी होती है और चपटी भी, लेकिन लम्बी और उभरी हुई नाक अच्छी मालूम होती है। लोग कह दिया करते हैं कि अमुक पुरुषकी नाक विधाताने स्वयं अपने ही हाथोंसे बनाई,

है। वाह वाह ! क्या ही सुन्दर है अर्थात् जादू भर दिया है। जो देखता है उस ही-की महिमा गाता है, परन्तु किसी २ की नाक बहुत ही भद्दी और बुरी मालूम हुआ करती है। उस पर दृष्टि तो कोई क्या डालेगा? वहां तो दृष्टिका पहुंचना तक भी कठिन होता है। जिम्याके अपराधका फल जिस प्रकार सरकी गरीब खोपरीको चखना पड़ता है अर्थात् बुरे भले शब्द तो जिम्या कह बैठती है और चांदमारी बेचारी खोपरीकी होती है। इस ही प्रकार मनुष्योंके कुकर्मोंका फल बेचारी नाकको भोगना पड़ता है क्योंकि दुखी मनुष्यका हाथ दुःख देनेवालेके नाक पर पड़ता है। दुःखी मनुष्य कह उठता है कि बचा नाककी खैर न मानना। मेरा हाथ होगा और तेरा नाक। कैसी अनोखी बात है! अपराध तो करे मनुषा-का सारा शरीर और पड़े गरीब नाकके। यह भी एक प्राकृतिक नियम ही समझो अर्थात् मुसी-बतके मुल्कमें सदा निर्बलोंको ही पड़ना पड़ता है। जैसे देवताओंकी भेंट बकरीका बच्चा ही दिया जाता है-केहरीसिंह कहीं भी नहीं, इस बेचारी नाकको वर्तमान समयके मनुष्योंकी ही बुरी भलीसे अपनी रक्षा करनी पड़ती हो ऐसा नहीं है किन्तु इन पर तो प्राचीन समयके ऋषि मुनि भी कटाक्ष कर गये हैं और दृष्टांत दे दे कर इसके विरुद्ध आन्दोलन (एमी-टेशन) फैला गये हैं-वे कह गये हैं कि नाक भी एक इंद्री है जो मनुष्यके प्राणोंको मृत्युके मुखमें डाल देती है। जैसे गरीब अलि (भौंरे) की नाक अम्बुज (कमल)की सुगन्ध लेनेके लिये बेचारे भौंरेकी जीवन लीला समाप्त करा देती है, बात असत्य नहीं है परन्तु भौंरेकी रत्तीभर नाकसे मनुष्यकी तीन चार तोले वाली नाककी क्या समानता? बड़े आदमी फिर भी बड़े होते हैं। भला सामर्थ्यवान भी कभी दोषी माने गये हैं। यह तो एक साधारणसी बात है अर्थात् समरथको नहि दोष गुसाईं। यह तो कोई कह नहीं सक्ता कि ऋषि मुनियोंने नाककी निन्दा करके कुछ भूल की हो या नाकसे द्वेष किया हो क्योंकि वे तो वीतरागी थे और ज्ञानवान थे परन्तु यही क्या ठीक बात है कि एक नियम सब ही जगह काम देजाय। यदि अनेकान्त नयसे देखा जाय तो एक बात जो एक समयमें अनुकूल होती है वही बात किसी दूसरे समयमें प्रतिकूल भी हो जाती है। खैर, जाने दो। अब यह देखो कि मनुष्य देवता नाकका कितना सन्मान करते हैं और जो करते हैं वह बनावटी होता है या सत्यताको लिये हुये। हम तो और हम ही क्यों सारा संसार यह देख रहा है कि गरीब नाकको गरमी सरदीसे बचनेके लिये एक अङ्गलका चीथड़ा भी नहीं जुड़ता। चाहिये तो यह था कि ऐसी लाभदायक और काम आनेवाली कोमल चीजको बहुमूल्य मोति-योंकी तरहसे किसी सोने चान्दीकी डिबियामें रेशमी रूमालोंकी तह लगाकर बड़े भारी प्रबन्धके साथ रखा जाता, परन्तु इसके विरुद्ध जो कुछ किया जा रहा है उसे मालूम करके आप आश्चर्य मानेंगे अर्थात् उपकारके बदले अपकार किया जा रहा है। भला कितने आश्चर्यकी बात है कि जो नाक जरासी गरमी

सरदी तकको न उठा सकी हो उसको लोहेकी सुइयोंसे वींधा जाता है और विंधे हुये सूराखमें नथ, लटकन, बुलाक आदिक लटकाये जाते हैं अर्थात् नाकका भी नाकमें दम किया जाता है। कमलके फूलकी डण्डीसे हाथी बांधना यही तो कहलाता है, लेकिन नाक ऐसी निर्लज्जतासे जीवित है कि जिसका कुछ भी ठिकाना नहीं। अन्यथा ऐसे जीवित रहनेसे तो मर जाना ही लाख दरजे अच्छा है।

आप कहेंगे कि जनाब नाकको यह कष्ट तो अनपढ़ स्त्रियें या मूर्ख मनुष्य दे रहे हैं अन्यथा शिक्षित समाज तो नाककी हर तरहसे प्रतिष्ठा ही करती है। भारत देशके इत्र फुलेल ही नहीं किन्तु इसके वास्ते इङ्गलेंड तकसे तेल और लवेंण्डर मंगा रही है। पुराने फटे कपड़ोंके टुकड़ोंको काममें न लाकर इसके वास्ते मुलायम और उम्दा रूमाल काममें ला रही है अर्थात् बहुतसा रूपिया खर्च कर रही है।

बात वास्तवमें सही है और यह हम ही क्या सब कोई देख भी रहे हैं, परन्तु भाई नाककी कोमल और नन्हीसी नोक पर चश्मों और ऐनकोंकी कमानियोंका बोझ रखते हैं तब बेचारी नाकको चीं बोल माती है और यह बहुत ही बेचैन हो जाती है। यदि नाकके ऊपर इतनी कठोरता सीधे साधे मनुष्य करते तो इन भले आदमी नाकका पक्ष लेकर उनको बुरा भला भी कह डालते परन्तु पश्चिमी शिक्षाके पण्डितोंको कौन कुछ कहे? यहां तो नाक भी मौन धारण किये हुए कान विंधवा रही है। "रानीसे कौन कहे कि तू परदा कर" सब जानते हैं कि हम पश्चिमी शिक्षाके पंडितोंसे पहिले ही फटकार खाये बैठे हैं। यदि नाकका पक्ष लेकर जरा भी जबान खोली तो न हमारी खैर है और न नाककी, दोनोंका बायकाट जरासी देरमें हुआ रखा है। अब बेचारी नाक अपनी जगह पर खड़ी हुई बोझ ही तो उठा रही है और यदि कहीं सब आन्दोलनके अपराधमें देश निकालेकी सज़ा पागई तो फिर क्या होगा इस वास्ते सब मौन साधे हुये हैं और कष्टको सहन कर रहे हैं।

बाबा नाक बनी रहे। घर रहे या जाय। बिरादरीमें नाक रखनेके वास्ते क्या कुछ करना पड़ता है। क्या इससे आप परिचित नहीं हैं। मुरारीलालने छोटे बेटेके विवाहमें रहनेवाला मकान बन्धक करके बिरादरीकी ज्यौनार केवल नाक रहनेके लिये की है। चान्दनारायणने बापके मर जाने पर अपनी कुल आमदनीका मार्ग बन्द करके बिरादरीका नुकता नाककी ही रक्षाके लिये किया है और मन्नूलालने बेटेके होनेकी खुशीमें लाल कोठीके दाम उठाकर रण्डियोंका नाच नाकके ही बचे रहनेको कराया है। यदि यह लोग ऐसा न करते तो फिर इनकी नाक कहां थी और यह इन्होंने ही थोड़ा किया है। यह तो बिरादरीके सब ही मनुष्य करते हैं और कहा करते हैं कि साहब क्या करैं। आखीर बिरादरीमें नाक भी तो रखनी ही है। यदि नाक कट गई तो फिर जीना ही निष्फल है अर्थात् नाकका ख्याल यहां तक है कि चाहे दाल और रोटी भी मांग कर खाना पड़े परन्तु नाक बच जाय—भाई नाक! कहो

कोई लाख, लेकिन पुण्य तूने खूब किया है। क्या हुआ जो तू एक दो तोले मांसकी डली है परन्तु भाग्य तो तेरा बहुत ही ऊंचा है। शरीरके अन्दर और जितने भी अङ्गोपाङ्ग हैं वे बड़े हैं या छोटे, हल्के, या भारी, बुरे हैं या भले, लाभदायक हैं या हानिकर परन्तु उन सबसे तेरा ही दरजा ऊंचा है। तेरे ऊपर संसारके मनुष्य तन–मन–धन सब न्यौछावर किये बैठे हैं और कहा करते हैं कि जांय लाख और रहे नाक– यह सब तेरे सौभाग्यकी ही बात है। बस यही तो कारण है कि यह अमरदेव भी सदैव तेरी ही खैर मनाता रहता है–

शेर।

घरमें ऐ यार मेरे धूल रहे–खाक रहे।
पर यह ख्वाहिश है मेरी मुंह पे मेरे नाक रहे॥

---





## आत्म निधि।

ले०-प० लोकमणि जैन, गोटेगाव।

समस्त संसारकी बाहरी भीतरी अवस्थाओंको अवलोकन करनेवाले हम ही तो हैं क्योंकि वह हमारी आत्मनिधि है। सांसारिक अथवा आत्मभिन्न पदार्थोंमें हमारी सत्ता नहीं है और न वह आत्मनिधि ही है। जिन २ पदार्थोंमें हमारी सत्ता है वे सब हमारे हैं। इसी लिए वे हमारी निधिस्वरूप हैं। जिन २ पदार्थोंको हम उत्पन्न और नाश होते देखते है उनका अस्तित्व हमारी आत्मामें नहीं है। हमारी अजर अमर आत्मा क्षणिक (नाशमान) पदार्थोंसे प्रीति नहीं करती क्योंकि वे आत्माके अस्तित्वसे भिन्न और अल्प समय साथ देनेवाले हैं। इसी लिए सदा आत्मामें रहनेवाली अनित्य, अविनाशी गुणवाली ही सच्ची आत्मनिधि है।

कभी नर्कमें, कभी स्वर्गमें, कभी तिर्यंचोंमें और कभी देवोंमें आत्मदेव क्रीडार्थ जाते हैं पर तत्रस्थ पदार्थोंको निजनिधि नहीं मानते, यह एक बडी विलक्षणता है। आत्मदेव हमारे इतने पवित्र और अकथनीय गुणोंके भण्डार हैं, निरन्तर अनेक पर पदार्थोंके साथ रहने पर भी अपनी उज्वलता पदार्थोंमें नहीं पहुंचने देते, और न उनसे कुछ लेकर आत्मनिधि

बनाते हैं। हमारे आत्मदेव कभी क्रोधाग्निमें धंस जाते हैं। कभी मानगिरिकी सैर करने चले जाते हैं, कभी मायाकी संगतिसे अपने कहने विचारने और करनेमें भेद कर लिया करते हैं और कभी लोभकी चुंगलमें फंस बाह्य धनको अपना समझने लगते हैं, इतने पर भी जब निज निधिका अवलोकन करते हैं तब क्रोध, मान, माया और लोभ इनमेंसे एकको भी आत्मनिधिमें नहीं पाते हैं। क्यों न हो, आत्मदेव ही तो ठहरे। सबमें रह कर भी सबसे पृथक् अपनेको रखना यही तो आत्मदेवकी आत्मनिधि है।

**आत्मदेव**की संपत्ति छीननेके लिए इस जगतमें कर्मने अनेकानेक ठगिया भेज दिए। आत्मदेवके साथ उन डाकुओंका मेल मिलाप भी रहने लगा है। आत्मदेव इनकी करामात देखनेके लिए अपनी निधिको ताला बंद कर इनहीकी हांमें हां मिलने लगे। कर्म दूतोंने अपनी सफलता समझ आत्मदेवकी निधि लूटनेका प्रयत्न किया। आत्मदेवने निधिको न वतलाया। आत्मदेव बोले, भाई मैं तो गरीव हूं। तुम्हारे दिए ही पदार्थोंसे लाग निकालता हूं। तुमने यह शरीर रहनेको दिया, यह जीभ स्वादके लिए दी। यह नाक सूंघनेको दी। नेत्र देखनेको और कान सुननेके लिए दिए। तुम जब घर बदलनेको कहते हो शीघ्र दूसरे घरकी तलाशी कर लिया करता हूं। कभी तुम अकेला शरीर ही देते हो तो सादर ग्रहण कर लिया करता हूं। यदि साथमें कुछ२ इंद्रिया दे देते हो तो मैं ले लिया करता हूं। मेरे पास तुम्हारे देने लायक है ही क्या जो तुम्हें समर्पण करूं। कर्मोंके दूतोंने समझा कि सचमुचसे आत्म देव गरीब हैं, इनके पास कुछ नहीं है, यदि कुछ होता तो ए रखते कहां? आत्मदेव इतने गरीब हैं तो हमें इनकी निधि लूटनेको क्यों भेजा? कर्म दूत घबड़ाए और अपने राजा "मोह" के पास आत्मदेवकी शिकायत मनमानी करने लगे।

**मोहराज** भी आत्मदेवके पास अनेक सेवकोंको साथ लेकर आए, बोले—आत्मदेव, तुम अपना स्वरूप छिपाते हो। तुम्हारे पास अगणित रत्न हैं, तुम शीघ्र ही दे दो नहीं तो हम तुमको तीव्र यातनाएं देवेंगे। यह सुन कर आत्मदेव किंचित हसे पर बोले कुछ नहीं। आत्मदेवकी मंद मुस्कान मोहराजके लिए तीरका काम कर गई। उन्हें भारी क्रोध आया। सेवकोंसे बोले—इसी वक्त इसको कैद कर तीव्र दुःख दो। विना ढिठाईके यह अपनी आत्मनिधि न बतावेगा। मोहराजका हुक्म हुवा कि आत्मदेव कैद हो गए। कोई आत्मदेवको मारने लगा, कोई घसीटने और कोई उलटा टांगने लगा। आत्मदेवको कोई चक्की पिसाने लगा, कोई स्त्रियोंको उनके पास रख गया, कोईने उनको झंझटके लिए बच्चे लाकर दिए, कोईने तान तेल ऊपर सिंचन किया, इतने पर भी आत्मदेव कुछ न बोले। जब सतानेसे आत्मदेवसे कुछ न पाया तब स्वयं मोहराज आए। आत्मदेवको अचेत कर दिया, फिर गैम

किया, कभी भोगनेको स्त्री दी, कभी धन दिया, कभी शरीर सुख दिया और कभी२ पुत्र छीनकर रुलाया, कभी धन विहीन कर भीख मंगवाई, कभी कुछ और कभी कुछ उपसर्ग आत्मदेवके किये पर आत्मदेव किंचित भी न बोले। आत्मदेव जब कर्मोंकी सब करामात देख चुके-जलमें उत्पन्न कमलकी तरह अपने ऊपर कुछ भी कर्मोंकी सत्ता न देख बोले—कर्मो, तुम हार गए अनतानंत काल साथ रहने पर भी तुम मेरे स्वरूपको न जान सके। तुम्हारा पराक्रम भी मैं समझ गया। तुम समझते होगे आत्मदेवको हम सता रहे हैं, लुभा रहे-लिला रहे हैं, आत्मदेव हमारे होगए, हमारे राज्यमें ए निवास करने लग गए, इनका खजाना हमें मिल गया, हमने इन्हें मटियामेंट कर चकना चूर कर दिया, पर यह सब जानना तुम्हारी भूल है, तुम्हारे सेवक मेरेको स्पर्श भी नहीं कर सके। तुम्हारे द्वारा दिए गए दुःख मेरे पास तक आ ही नहीं सके। जो तुम प्रहार करते थे वे सब तुम्हारी दी हुई वस्तुओं पर ही आकर चोट पहुचाते थे। तुमने रागद्वेष बढ़ाने वाली चीजें जो मेरे पास भेजी थीं उनको मैंने स्पर्श भी नहीं किया। तुम समझते होगे आत्मदेवको हमने दरिद्र कर दिया, समस्त निधि छीन ली पर यह सब कुछ भी हुआ। मेरी निधि तुम्हें नजर भी नहीं आई। मेरी निधि अक्षय-अनंत-और तुम्हारे अगोचर है ही और रहेगी।

कर्मो, तुमने मेरे प्रति अनेक उपसर्ग किए अथवा मेरे साथ बहुत समय तक रहे। तुमने अगणित अपराध किए। अच्छा, लो मैं अपनी निधिमेंका एक अमोलिक रत्न निकाल क्षमा नामक तुम्हें वितरण करता हूं। इस रत्नके माहात्म्यसे संसार वशमें हो जाता है, वैरी वैर छोड देता और विपत्तिया पास नहीं आती। इस रत्नके प्रकाशसे सूर्य चन्द्रकी रोशनी छिप जाती है। इसका गुण अपार है। संसारी जीव यदि तुम्हारी नगरीसे पृथक् होना चाहे तो इसके प्रभावसे अलग हो सकते है। यह तो मेरा एक रत्न है। ऐसे २ अनन्त रत्न मेरे पास हैं। मैं कभी किसीको मारता नही। किसीसे मैं मरता नही। मैं सबपर समदृष्टि रखता हूं। मैं क्षमा, मार्दव, आर्जव, सत्य, शौचादि दश धर्मोंका स्वामी हूं। सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान और सम्यगचारित्र इनका प्रभुजी मैं हूं। मैं सद्गुणोंका भंडार हूं, और यही मेरी आत्मनिधि है।

जितने भी सद्गुण है, जिससे प्राणी समस्त पाप क्रियाओंसे रहित हो सकते हैं, जिनसे सुख और शान्तिका अनुभव प्राणियोंको होता है, वे सब रत्न आत्मनिधि स्वरूप हैं। जो प्रयोग प्राणियोंकी रक्षा करते हैं, जिन उपायोंसे कर्मबंधन टूटते हैं वे सब आत्मनिधिके सुमन (पुष्प) हैं। आत्मदेव सच्ची आत्मनिधिसे विभूषित हो स्वपर कल्याण करें। यही आत्मदेवकी भावना है।

---

# दक्षिण भारतमें--
# जैन पुरातन शिल्प।

( लेखक–एम. एम. पेग्वि )

पाठकों! आपको यह बता देना आवश्यक है कि इस लेखमें जैन धर्मके प्राचीनता विषयक इतिहासका कुछ संबंध नहीं है। इस लेख-द्वारा केवल दक्षिण कनाराके जैन स्तूप आदिका वर्णन ही किया जायगा। इस प्रांतकी विशेष डीलडौलकी पत्थरकी चट्टानोंकी मूर्तियां मिश्र देशके "पैरामिड" (Pyramids) के समान ही हैं। सुतरां इस प्रकारकी मूर्तियोंमें सबसे बड़ी हैं। दर्शनीय वस्तुओंमें इनकी गणना होनेके कारण अनेकों पथिक, दर्शक यूरप, अमेरिका आदि दूरस्थ देशोंसे आते हैं।

पाठक! इन अनोखी मूर्तियोंके निर्मापित कर्ताओंके विषयमें लिखना नितान्त योग्य और मनोरंजनदायक होगा। कनारा, जहां दक्षिण भारतमें भी जैनधर्म कालके प्रभावसे ह्रास अवस्थाको प्राप्त है, जनवरी सन् १९११ की मनुष्य गणनाके अनुसार केवल ९००० जैन जन संख्या मंगलोर, उप्पिननगड्डी, और उदीपी तालुकोंमें हैं। इस पर भी इस संख्याका कुछ विशेष कारणोंवस ह्रास होता जाता है। और यदि इसी वेगसे ह्रासका पहिया दुलकता रहा तो जैनियोंकि भी अस्तित्वका अन्त इस शताब्दिके अन्तके साथ हो जायगा।

जातिकी अपेक्षा दक्षिण कनाराके जैन मुख्यतः दो दलोंमें विभक्त हैं। अर्थात 'इन्द्र' पुजारी, जो अपने अन्तराधिकारमें साधारण रीतिको व्यवहारमें लाते हैं और 'श्रावक' जो 'अलिया-सन्तान'की रीति व्यवहारमें लाते हैं। जैनियों और बूंटों–जो सदैवके निवासी हैं–के सामाजिक रीतियोंमें, रिवाजोंमें, और जीवनकी क्रियाओंमें विशेष सदृशता है। ब्राह्मणोंकी तरह जैनी भी यज्ञोपवीत धारण करते हैं। और इसीसे वे बूटोंसे भिन्न प्रतिभासित होते हैं। जैनी मांसभोजन और मादक वस्तुओंका भी व्यवहार नहीं करते हैं। जैनियोंकी मृत्यु--पातक विषयक रीतियाँ १६ दिवस पश्चात् मंदिरजीमें 'अभिषेक' करनेसे पूर्ण हो जाती हैं।

* * *

वास्तविकतामें बौद्धधर्मका दक्षिण भारत पर आक्रमण विदित नहीं होता है। ऐसी ही उपलब्ध ऐतिहासिक व्याख्यायोंसे, यही विदित होता है कि सबसे प्राचीन अवस्थामें कनाराके राजा नास्तिक धर्मी थे। मैसोरके हिन्दूबल्लाल राजाओंने और उनके पडोसी जैन कारकलके वैरासु वोडियर राजाओंने भी अपनी स्वतंत्रता प्राप्तार्थ प्रयत्न किए थे। और अन्तमें जैनराजाओंकी विजय हुई। जैन मेमारीके कर्ता राज मैसोरमेंसे उठ कर कनारामें अपना कार्य करने लगे। समस्त प्रांत मंदिरों, मूर्तियों, स्तूपों द्वारा परिपूर्ण हो गया। इनमें वरकुर सन् १६०८में मैसोरके लिंगायत राजाओं द्वारा विध्वंस कर दिये गए थे। मैसोरके उपयुक्त मेमारोंने एक हिन्दु और जैन भावोंसे मिश्रित रीतिसे उपयुक्त मंदिर आदि बनाए थे।

कारण कि एक समय दोनो जातियोंमें पूर्ण प्रेम था। बरकूरके खंडहर अनुमानतः दो वर्गमीलोंमें फैले हुए हैं। और उनमें समय समय पर अच्छे २ निकासीके कामके नमूने निकले हैं। उनमें गढ़ा हुआ खजाना भी अनुमान किया जाता है। कारण वहांसे ग्रामवासियों द्वारा कुछ निकाला भी गया था। दक्षिण कनारामें जैन राज्यवंश इस प्रकार थे कि मूड़बद्रीमें चौतार नन्दावरमें बनगर अल्दनगद्दीमें अजालर, बदनगद्दीमें मौव्यर और मुल्कीमें सावन्त, जो अन्तमें टीपु सुल्तान द्वारा विध्वंस कर दिए गए थे। वर्तमान समयमें भी बहुतेरे घराने उपर्युक्त राज्योंके वंशज मिलेंगे और उन्हें उनके पूर्वजोंकी जमीनके कुछ भाग पर अधिकार मिला हुआ है।

* * *

**कनारा**में पुरातन जैन शिल्पके मुख्य चार स्थान हैं। अर्थात (१) **कारकल** (२) **वेनूर** (३) **मूड़बद्री** (४) **और गुरुवंकेरी**। प्रथम दो स्थानोंमें मंदिरोंके अतिरिक्त दो विशाल मूर्तियां भी हैं। समस्त संसारमें विशाल मूर्ति श्रवणवेलगोलकी है। यह मूर्तियां साधारणतया "बद"के नामसे इस कारण प्रसिद्ध हैं कि वे एक पत्थरकी दिवाल द्वारा वेष्टित हैं। "बस्ती" अथवा मंदिर और स्तंभ शेष दो स्थानोंमें हैं। तीनों ही विशाल मूर्तियां प्रथम तीर्थंकर ऋषभदेवके पुत्र बाहुबलिकी मूर्तियां हैं। कनाराकी मूर्तियोंमें कारकलकी जो ४१ फीट ५ इंच ऊंची है, सबसे बड़ी है। यह सन् १४३२ ई०में बनी थी। वेलगोलाकी मूर्तिके निकट यह छोटी है। वेलगोलाकी मूर्ति ५७ फीट ऊँची है और राजा चामुण्डरायद्वारा सन् ९७७ से ९८४में बनवाई गई थी।

**कारकल**—की मूर्ति एक बिल्लोरी पत्थरके चट्टानके ऊपर उपस्थित है। और कोसों दूरसे दृष्टिगोचर होती है। कारकलकी मूर्तिकी मुद्रा देखनेसे शांतिका अनुभव होता है। और जैसा ही दर्शक उसके निकट पहुँचता जाता है वैसे ही उसकी विशालता बढ़ती जाती है। वह चट्टान भी एक तालाबके निकट खड़ा है। यह तालाब अथाह है, और पुराने मच्छोंसे पूर्ण है, ऐसा कहा जाता है। और यह भी प्रसिद्ध है कि यह मूर्ति चंद्रवंशीय भैरवेन्द्रके पुत्र वीर पाण्ड्या द्वारा श्री बाहुबली स्वामीके रूपमें बनवाई गई थी।

निम्नलिखित मूर्तिका वर्णन 'फ्रेजरस मेगजिन' (Fraser's Magazine) के मई सन् १८७९ के अंकसे दिया जाता है। वर्णन चाहे बौद्धोंकि चीन और लंकाकी मूर्तियोंका हो यथार्थ है, कारण कि गौमटेश्वरका भी यथार्थ वर्णन है। कारकलके ही निकट एक पथरीली, विशेषतया गोलाकार पहाडी है। पहाड़ीकी जड़ तो पत्थरों और झाड़ियोंसे भरी पड़ी है। परन्तु ऊपरकी चढ़ाई चिकनी और सीधी है। कुछ दूरीसे पहाड़ीकी चोटीकी ओर देखनेसे वही कहानियोंके किले आदि दृष्टिके सन्मुख नाचने लगते हैं कारण कि चोटी पर एक दुर्गके समान

दिवाल है जिसमें महराबदार दरवाजा है। और उन दिवालोंसे ऊँचा एक मूर्तिका धड़ इतना शरीर निकला दिखाई पड़ता है। यह मूर्ति इस प्रान्तकी अन्य मूर्तियोंके समान हैं। विशालता मिश्रदेशीय है। और भारतवर्षमें केवल येही मूर्तियाँ ऐसी हैं। पहाड़ीकी चोटी पर चौतरफा दिवालसे वेष्टित चबूतरा ५ फीट ऊँचा है उसी परसे यह मूर्ति ४९ फीट ऊँची बनी हुई है। नग्न बिल्लोरी पत्थरकी एक ही साबित चट्टानसे उकेरी हुई, शताब्दियोंके पानी हवासे काली पड़ी हुई, विशाल मूर्ति बिल्कुल सीधी सुयोग्य रीतिमें दोनों बगलोंमे हाथ लटकाए हुए खड़ी है। हाँ! उनकी आकृति कुछ वक्रता लिए हुए है परन्तु एकसादे गौरव-प्रभावकी छटाको दर्शा रही है। स्वरूप और आकृति वैसे ही हैं जैसे कि लंकासे चीन तक अधिकतर तातारी जातिके रूपमें गौतमबुद्धकी हैं। और यह भी एक अद्भुत बात है कि मूर्तिका ढंग-रूप हिन्दुओंकी मूर्तियोंसे कुछ भी भिन्न नहीं है। बाल घूंघरवाले और घने हैं। बड़े भरे हुए कपालोंसे मुखकी आकृति भारी हो जाती यदि उनके शांतिपूर्ण और सम्मुख-दृष्टि-आरोपित नेत्र और लम्बी, नुकीली नाकसे उनकी मुखाकृति प्रभावशाली और गौरवान्वित न होती। मस्तक आकृतिके योग्य ही है। ओंठ भरे हुए और मोटे हैं। ऊपरका ओंठ कुछ लम्बा है जिससे अच्छी, निकली हुई ठुड्डी आच्छादित हो जाती है। रांगों तक नीची भुजाएँ कुछ लम्बी हैं। और सुयोग्य हाथ और उंगलियां घुटनों पर ही रक्खी हैं। मूर्तिकी स्थितिके कारण कंधे बहुत चौड़े हैं। प्रत्येक चरण ४ फीट ९ इंच लम्बे हैं। और उसी चट्टानमेंसे उकेरे हुए चबूतरे पर स्थिति हैं। और यह चबूतरा मूर्तिकी विशाल आकृति और बोझ ८० टनके अयोग्य है। एक कमलकी डंडी प्रत्येक चरणसे निकलती हुई टांगों और भुजाओंमें लिपटी हुई है। तिस पर भी मूर्ति जोखम सहित है। सात वर्षमें एक दफे सर्वत्रके जैनी मूर्तिका नारियलके क्षीरसे अभिषेक करने अर्थ एकत्रित होते हैं। जैनियोंने अपने ही खर्चसे दर्शकों और यात्रियोंके लाभार्थ सीढ़ियां उकरवा दी हैं जिससे चढ़ाईमें सरलता हो गई है। गोमट्ट स्वामीके अतिरिक्त कारकलमें दो वस्तियां व एक स्तम्भ है। हिलंगगदी बस्ती ग्रामसे अनुमानतः २ मीलकी दूरी पर है। और एक ऊंची पहाड़ीकी तलहटीमें बना हुआ है। इस पहाड़ी परसे समुद्र जो १५ मील है, का पूर्ण दृश्य दिखलाईपडता है। वस्तीमें मुख्य दर्शनीय वस्तु एक ५० फीट ऊंचा पत्थरका स्तम्भ है। जो कि उसके दरवाजे पर बना हुआ है। और अच्छी चांदी और धातुकी प्रतिमाएं भीतर विराजमान हैं। स्तंभ समस्त कनारामेंसे सुन्दर माना जाता है। डीलडौलकी अपेक्षा वह अवश्य सबसे बड़ा है परन्तु कारीगरीमें वह मूड़बद्रीके और खास कर वेनूरके एक स्तंभसे अच्छा नहीं है। कारकलमें सर्वोत्तम मंदिर 'चतुर्मुख' नामक है। जो गोमट्ट

स्वामीसे कुछ दूरी पर है। वह मंडपके रूपमें बनाया गया है। और उसके बीचमें एक बड़ा द्वार है। और उसके चारों तरफ एक बरान्डा है। छत वेलोरी पत्थरके चौकोंसे पटी हुई हैं। किसी समयमें वह मठके तौर पर समझा जाता होगा। बाहरी दीवाल और स्तंभों पर सुन्दर नकाशीका काम है। नकाशीमें देवताओंकी मूर्तियां चंद्र सूर्यादि बहुत ही महीन और मनोज्ञ हैं। जैसे कि चीनी हाथीदांतका काम होता है स्तंभोंके आसपास वैसी ही नकाशीके कामके झाड आदि हैं। और विशेषतया दीवालके पत्थर पर सैकड़ो नाग एकत्रित लिपटे हुए अथवा एक हास्यजनक सिर फूलपत्तोंसे शोभित उकेरे हुए हैं और भीतर बाहर धातुकी खड्गासन जैन मूर्तियां विराजमान हैं।

**वेनूर**—वेनूरके गोमट्टस्वामी ३९ फीट ऊंचे हैं। और एक ईंटोंके चबूतरे पर खडे हुए हैं। यह मूर्ति भी कारकलकी मूर्तिके समान उत्तरकी ओर मुख किए हुए हैं। इस कारण सूर्यका प्रकाश इसके धुंधले मुखकी आकृतिको नहीं चमका सकता। वह मूर्ति गुरपुर नदीके बाएं तट पर उपस्थित हैं। मूर्ति पर एक बिगडा हुआ लेख है। जहां तक वह पढा गया है उसका सारांश यही है कि चामुण्ड वंशीय थिम्मराजाने बेलगोलाके भट्टारक चारुकीर्तिके कहनेपर यह मूर्ति बनवाई थी। चारुकीर्ति थिम्मराजाके धर्माचार्य थे। मूर्ति सन् १६०४ ई०में निर्मापित की गई थी।

वेनूरमें एक शांतेश्वर नामक जैन मंदिर और है उसमें भी एक मानस्तंभ है। यह स्तंभ भी कनारामें सर्वोत्तम समझा जाता है। उसीके निकट एक वेदी है जिसके द्वारकी चौखट नकाशीका एक अद्भुत नमूना है। यह चौखट एक प्रकारके पत्थरमें उकेरी हुई है। अनुमानतः मैसूरसे लाई गई होगी। वेदीमें काले पाषाणकी २ फीट ऊंची एक ही पंक्तिमें २४ तीर्थंकरोंकी प्रतिमाएं विराजमान हैं। प्रत्येक प्रतिमा एक गोलाकार महिरावमें विराजमान हैं।

**मूडबद्री**—मूडबद्री विशेषतया जैन मेमारीके कामका चन्द्रनाथके मंदिरके कारण सर्वोत्तम नमूना है। यह मंदिर कारकलको आनेवाली मुख्य सडककी एक शाखा पर प्रायः १० मीलकी दूरीपर है। भीतर जानेके द्वार पर एक अति सुंदर नकाशीका काम है। उसके पीछे मानस्तंभ हैं। उन पर भी नकाशीका काम अच्छा है। मंदिरकी आकृति चीनाइयों (chinese) की तरह तीन खंडी है। छत एक दूसरेके ऊपर एक अद्भुत रीतिमें बनी हुई है। और पत्थरके चौकोंसे लदी हुई है, परन्तु सबसे ऊपरी खंडमे पत्थरके चौकोंकी जगह तांबेके चौके हैं। मंदिर एक सहस्र स्तंभोंके नामसे प्रसिद्ध है। कारण कितने ही स्तंभ अनेकों प्रकारकी सुंदरताको लिए हुए बने हैं। भीतर जानेकी मनाई है। परन्तु दर्शकोंके लिए द्वार खोल दिया जाता है। एक बत्ती अंधेरेमें टिमटिमाती हुई और स्वं तीर्थंकर श्री चंद्रनाथकी धातुकी प्रतिमा दृष्टिगोचर होती है।

मृतक स्थानोंपर—स्मृतिमें बनाए हुए चबूतरे अंग्रेजी मृतकस्थानके सदृश दर्शक वहीं निकटमें दूसरे स्थान पर देखेगा। स्मृति-चिन्ह प्रदर्शक

बूतरे—जो जीर्ण हो रहे हैं—जैन मुनियोंके तक स्थान पर एक प्रकारके पत्थर और बिलोरी त्थरके बनाए गए हैं। आयताकार रूपमें चिलत हिन्दुओंके कठाके मंदिरके सदृश हैं। मूड़बद्री मैंगलोरके उत्तर पूर्वमें एक मैदानकी लहटीमें २२ मील पर है।

गुरुयंकेरी—वेल्तनगढ़ीसे दो मील गुरुकेरीके खंडहर अधिक प्रशंसनीय नहीं हैं। केवल दो मंदिर शांतेश्वर और चंद्रनाथके हैं। और एक सुंदर मंडप ऊँचे २ स्तंभोंका है। तीनों इमारतें एक दूसरेके निकट हैं। उनके बाहर मानस्तंभ हैं। इसकी नकाशीका काम जिले भरमें अति सुन्दर है।

इस प्रकार कनारामें जैनियोंके स्तूप हैं।*

अनुवादक—"भारत" अलीगंज (एटा)

* अंग्रेजी जैन गजटके लेखसे अनुवादित।

---

# जैन समाज सुधार।

### હરિગીત છંદ.

જાગો વ્હાલા ? જાગો પ્યારા ? તિમિર અધ દૂર ભાગવા,
તમ સ્થિતિને સુધારીને, નિજ જ્ઞાતિને ઉદ્ધારવા.
પૂર્વ દિશાનો સૂરજ આવી. એમ કહે છે ? ભાઈઓ ?
પશુ પક્ષી બી સબ ઉઠ ચાલે, શયન કરો કેમ જૈનીઓ ?
તમ બંધુઓ પીડાય છે, સંકટ તણા પરતાપથી,
સુસ્તીને વળગી રહી, નિર્ધન બન્યા તે ખંતથી.
વળી જ્ઞાન વિણુ હલકા ઠર્યા. તે જૈન શબ્દ ત્યજાવતા,
નિજ ફરજ ત્યજી ખંતથી, નિજ માત તાત લજાવતા.
તેજ જનને બોધ દેવા, ખંત રાખી આવજો,
બોધ દઇ તે આત્મને, ઉમંગ થકી સુધારજો.
તમ કુળમાં કલંક કુડાં, બાળ લગ્ન સમાન જે,
નાની વયની બાળા સાથે. વૃદ્ધ પરણી જાય તે.
વળી યોગ્ય અયોગ્ય જોડાં, જાતિમાં જોડાય જે,
નિજ કન્યકાનું દ્રવ્ય લઇ, સુખમાં સમાતો તાત તે;
વળી કુળનું અભિમાન રાખી સુત શત્રુ થાય જે,
નાની વયમાં મોટી કન્યા, લાવી ખુબ પસ્તાય તે.
એ અને બિજા ઘણા કુચાલ, જે છે જ્ઞાતિમાં,
કમ્મર કસીને દુર ભગાવો, શુભ થાયે જાતિમાં;
તેજ જનની વિદ્વતા, આવી ખરા પ્રમાણની,
જો જાતિ બંધુ યોગ્ય રસ્તે, ચાલે પુરણ પ્યારથી.
હું અને તમો બધાએ, પુત્ર વિરના છે અરે,
પછી ભિન્નતા શી રાખવી, છે ધિક્કાર તેથી આજરે;
શ્વેત વસ્ત્ર ધારણ કરે-શ્વેતાંબરો પેખાય છે,
નગ્ન મુદ્રા ધારવે, દિગંબરો દેખાય છે.
ભેદ ભાવ છે કલ્પનાએ, શાસ્ત્ર બન્ને એક છે,
નામ રાખ્યાં દુસરાં એ, ગુરુનો નિજ ટેક છે;
જ્ઞાનવિણુ જય જીંદગી, હતી તમારા લોકની,
ત્યારે જુદા પડયા તમ, જૈન એ શુભ શબ્દથી.
જ્ઞાન પામ્યા ચાલુ કાળે, લાગીયા કંઇ જાણવા,
તો ભિન્નતા સૌ છોડી ધો, રૂષિ ધર્મ ઉદ્ધારવા
તમ જ્ઞાતિલા સેવે ઘણા, મિથ્યાત્વિ જેવા દેવતા;
ઉપદેશ આપો તેમને, તે થાય જેથી દેખતા.
પાશ્ચાત્ય વિદ્યા પામેલા, યુવાન વર્ગો માનજો,
નિજ જ્ઞાતિલાને સ્હાય આપી, પ્રેમ ધરી ઉદ્ધારજો;
આ સમય કહેવાનો નથી, પણ કરી બતાવા કારણે,
કરી બતાવો કામ ઉંડાં, આવી ઘરથી બારણે.
તેજ આ જૈનો તણો, ઉદય થશે આવેશથી,
તમ બધુઓ ધર્મે રહી, ધન ધાન્ય ધાન્ય પામે પ્રેમથી;
વળી વંશની વૃદ્ધિ થઇ, બળવાન પુત્રો પાકશે;
નિજ આત્મબળથી, સ્હાય આપી જૈનને ઉદ્ધારશે.
જ્ઞાતિની ચડતી થઇ, સંસારમાં સુખ પામશે,
વૃદ્ધ જન આનંદથી, આશીરવાદો આપશે.
વળી વિર વાકય સાચવ્યાનું, પુણ્ય તમને લાગશે;
મિત્ર વર્ગનું શ્રેય દેખી, સુખ મોહન જાણશે.

### દોહરો.

જૈની જન આ ધારજો, પત્રરૂપી ઉપદેશ.
અક્ષર પણ મનમાં ધરો, વર્તો સુણી આદેશ. ૧
કાવ્ય પ્રમાણે ચાલજો, સુત-સુખ અવધાર,
મોટી ઉમરમાં કરો, હસ્ત ગ્રહણ નિજ બાળ. ૨
વર મોટા કન્યા લઘુ, એહ સંબંધમાં સાર,
વૃદ્ધોને બાળા દીધો, બળે એહ સંસાર. ૩
કન્યા આપો આપશે, માતતાતને શિર,
અનર્થ પોતે આદરે, માટે સમજો વીર. ૪
સંબંધ એવા નવ કરો, જેથી થાયે દુઃખ,
લાયક જોડાં મેળવો, મોહન પામે સુખ. ૫

કાણીસા મિત્ર મંડળી.

## वीर वस्तुपाल !

" Lives of great men all remind us,
We can make our lives sublime ! "
hence:—

'Live to some purpose; catch time as it flies
For time is a taper that burns,
A gem of great value, a rich floating prize,
Once departed it never returns "

यह बात निर्विवाद है कि जिस मार्गको प्रतिष्ठित–उदार आत्माओंने ग्रहण किया हो उस ही मार्गके अनुयायी अन्यान्य श्रेणीके मनुष्य हो जाते हैं। हम अपने पूर्वके महान पुरुषोंके जीवनसे अपने जीवनसंग्रामको सुदृढ़ बना सक्ते हैं। इस व्याख्याकी सत्यतामें इतिहास तो है ही परन्तुः यह स्वतः प्रमाण है। आपके समक्ष उदाहरण उपस्थित है कि आज कर्मवीर-म० गांधीके प्रखर–प्रचुर चारित्रने हजारो हृदयोंको अपनी ओर आकर्षित ही नहीं कर लिए है सुतरां बहुतेरे तद्रुप आचरण भी करने लगे हैं। भारतवर्षमें सदैवसे ऐसे ही रत्न पैदा होते आए हैं जिनसे भारत–सन्तानका गौरव बढ़ता रहा है परन्तु खेद है कि हमारी लापरवाहीसे पूर्वकी कितनीक महान आत्माएं लुप्त हों गई हैं। जैनियोंमें अनेको भारत रत्नोंने जन्म ले इसके अब तकके कलंक–अकर्मण्यताके कलंकको धो दिया है। परन्तुः आश्चर्य कि हमारी समाजने इन महात्माओंके जीवनचरित्ररुपी शक्तिसे अपने सन्तानके हृदय बलवान नहीं किए हैं। आवश्यक्ता है शीघ्र ही दिगं-जैन रत्नोंसे दमदमाते हुए एक रत्न-भारकी ! श्वेताम्बर समाजमें मि० उमरावसिंह टांकाने राजपूतानेके प्रसिद्ध जैन महान् आत्माओंका चरित्र अंग्रेजी भाषामें प्रकाशित किया है। उसीके अनुसार आज हम एक प्रसिद्ध महात्माका जीवन आपके समक्ष उपस्थित करते हैं। जैन मंत्रियों, सेनापतियों,में हमारे चरित्रनायककी जीवनी विशेष मनोरंजन कारक है। वस्तुपाल सर्वगुणसम्पन्न थे–वे निपुण राजनीतिज्ञ, वीर योद्धा, अध्यात्मिक कविताके प्रेमी थे। आपके दानशीलताकी सीमा नहीं थी और उदारता भेदभाव जानती ही न थी। आप जैन धर्मानुयायी थे परन्तु आप सर्व संप्रदायों पर कृपा रखते थे। आपने मुसलमानोंके लिए मसजिदें बनवाईं और आपसी प्रेमको दृढ़ किया। ऐसे ही वीरोंके चरित्र हिंदू मुसलमानोंमें समभाव पैदा करनेको कार्यकारी हैं और इसीसे आशा है कि:—

हिंदू, मुसल्मां जैन ईसाई, परस्पर चखेंगे प्रेम मिठाई!

'मेरु विजय'के अनुसार वस्तुपाल और उनके भ्राता तेजपालका जन्म सन् ११०९ ई० (वि० सं० ११६१)में उनकी माता कुमारदेवीसे और उनके द्वितीय पति बघेलोंके सेनापति असराज द्वारा हुआ था। कुमारदेवी अति रूपवान और अन्नहिलवद पट्टनकी निवासिनी थी। इनकी अल्प अवस्थामें ही इनके पतिका देहांत हो गया। एक दिवस यह हरिभद्र सूरिका व्याख्यान सुनने गई थी और वहां असराज इस परम सुंदरीके लावण्यमयि० रुपके प्रेमबाणों द्वारा बीधे गए। कुमारदेवी पूर्ण सती साध्वी थी, परन्तु असराज अति कामातुर हो रहे थे, परन्तु सतीका शील डिगाना टेढ़ी खीर थी।

अन्तमें वह बलात्कार उस सुंदरीको वहांसे लेकर रातों रात असापल्ली (अहमदाबाद) पहुंच गया। अब इधर असराजका तीव्र अनुरोध और उधर कुमारदेवीकी चढ़ती अवस्था ! अंतमें दोनोंकी लग्न शुभ महूर्तमें हो गई। और कुछ दिनोंमें उसके चार पुत्र रत्न उत्पन्न हुए-लुनिगा, मल्लदेव, वस्तुपाल, और तेजपाल। ई० १२१७ में वस्तुपाल ललितादेवीसे प्रेम-विवाह बंधनमें बंध गए। और थोड़े समय पश्चात तेजपालने अनुपमा देवीसे विवाह संस्कार कर लिया।

चालुक्य साम्राज्यके अधिःपतन-खंडहरों पर ही बघेलोंका वंश खड़ा हुआ था। द्वितीय भीम ( ई० ११७८-१२४१ ) एक अयोग्य सम्राट इस चालुक्य वंशमें हुए। इन्हींके राज्य-कालमें चालुक्य साम्राज्य जो पहिले ही एकता शक्तिको नष्ट कर चुका था अधःपतनकी ओर अ... हुआ। जब भीम अपने अधिकारमें उत्तर भाग लानेका प्रयत्न कर रहे थे उस समय दक्षिणमें लवणप्रसाद धोलकामें एक स्वतंत्र राज्याधिकारी बन बैठा। और अपने साम्राज्यको खूब फैलाया-इतने पर भी वे अनिहलवड़के सम्राटके आधिन रहे। वस्तुपाल और तेजपाल वीरधवल महाराजके विख्यात् मंत्री रहे थे। वीरधवल महाराजके सुयोग्य-सोनेके विचारोंको शीघ्र ही इन भाइयोंने अपना लिया। और महाराजने उनके महत्वको जान उन्हींके सुपुर्द राज्यकार्य कर दिया। वास्तवमें विद्वान ही विद्वानोंकी परीक्षा और मान कर सका है। गुणी ही सर्व ठौर मान्य है। वे भी उधर पूर्ण सुचारु राज्य प्रबन्धक और रणनीतिनिपुण सेनापति निकले-जिससे महाराजके और भी विश्वासपात्र हो गए। उन्होंने स्वतंत्रतासे विचारपूर्वक न्याययुक्त बर्ताव किया और समयानुसार महाराजके अयोग्य कार्योंके करनेसे वर्जित रखनेमें संकोच न किया। एक समय दिल्लीके सुल्तानके मुल्ला-धर्माचार्य मक्का शरीफकी ज्यारतको जाते हुए धोलकामेंसे निकले इस समय महाराज वीरधवल इनको पकड़कर अपना बंधी बनाना चाहता था, परन्तु इन भ्राताओंने महाराजको उसके शरीर तकको न छूने दिया। इतनाही नहीं बल्कि उन्होने इस यात्रीका न्योताकर राज्य नियमानुसार अतिथि सत्कार किया। इस कृतज्ञ यात्रीने लौटने पर सुलतानसे इन भ्राताओंकी विशेष तारीफ की और इन्हीं द्वारा सुल्तान और धोलका नरेशमें मैत्रीपूर्ण संधि हो गई। उस समय एक निवासी आंखों देखी तौर पर वस्तुपालका राज्य प्रबंध इस प्रकार वर्णन करता है:—

'वस्तुपालके राज्य प्रबंधमें नीच मनुष्योंने-शूद्रोंने घृणित कार्यों द्वारा जीवनोपार्जन करना छोड़ दिया था। बदमाश पीले पड़ जाते थे और सुचरित्री दिनदूनी उन्नति करते थे। वस्तुपालने समुद्रकी डकैतीका अन्त कर दिया और दूधकी दुकानों (Diary)में चबूतरे बनवा हर-एक जातिको छुआछुतसे बचा दिया। इन्होंने पुरानी इमारतोंकी मरम्मत की, वृक्ष लगवाए, कुए खुदवाए, बगीचे लगवाए और शहरको फिरसे बनवाया। " इन भ्राताओंके सुयोग्य कार्योंका अंत यहीं न समझिए। उन्होंने अपने सम्राटके साथ रणस्थलोंके दुःखोंको भी सहन कर

और पिंगलाको सूर्य कहते हैं, उसी प्रकार सुषुम्णाको अग्नि कहते हैं।

स्वरोदय शास्त्रमें व्याधियोंके साथ स्वरोंका सम्पर्क भलीभांति वर्णन किया गया है। इसके सिवाय उसमें नित्यके कार्य्योंकी सफलता और असफलताको जाननेकी भी विधि लिखी है। किंतु यहां पर केवल स्वास्थ्यके विषयमें कुछ लिखा जाता है।

*यह बात पूर्व लिखी जा चुकी है कि* साधारण लोगोंके एक नथुनेसे ढाई दंड तक श्वास चलता है, उसके बाद दूसरे नथुनेसे श्वास चलने लगता है और ढाई दण्डके बाद फिर पहले नथुनेसे श्वास चलने लगता है। कभी ऐसा न हो तो जान लेना चाहिए कि रोगकी पहली अवस्था प्राप्त हो रही है। जो *लोग अपने श्वासका ध्यान रखते हैं और* नथुनेके चलनेका समय जानते हैं वे तुरन्त समझ जाते हैं कि समय पर नथुना नहीं बदला है और अब कोई विपत्ति आना चाहती है।

योगशास्त्रमें लिखा है कि–' रोग उत्पन्न होते समय जो नथुना चल रहा हो अथवा जिस नथुनेके चलनेसे रोगका पूर्वाभास प्रकट हुआ हो, उस समय यदि उसको बंद कर दिया जाय और दूसरा नथुना खोल दिया जाय तो रोग तुरन्त दूर हो जावेगा! " बीमार आदमी जब आरोग्यता लाभ करता है तो उस समय भी स्वाभाविक स्वर चलने लगता है और विपरीत स्वर स्वयं बंद हो जाता है। यदि इस विषयमें जानकारी हो तो रोगकी प्रथमावस्थाके आरम्भ होमें विपरीत स्वरको रोक कर रोगसे छुटकारा पाया जा सकता है।

यद्यपि योगशास्त्रमें उन रोगोंकी तालिका प्रकाशित नहीं की गई है जो अनुकूल स्वर चलानेसे दूर हो जाते हैं। परन्तु हमारा विश्वास है कि अधिकांश रोग, *श्वास-विज्ञानकी सहा*यतासे निकट नहीं आ सकते हैं। हम नीचे उन रोगोंका वृत्तान्त लिखते हैं कि जो हमारे और हमारे मित्रोंके अनुभवमें आ चुके हैं। इसके बाद यह बात लिखी जायगी कि श्वास *किस प्रकारसे बदला जाता है और नियमित* समय तक कैसे स्वर चलाया जा सकता है।

हमने कई बार आज़माया है कि प्रबल मस्तक पीड़ा, आधासीसीका दर्द, हरारत, सामान्य ज्वर, अजीर्ण और श्वास सम्बन्धी रोग इससे आश्चर्यके साथ पूर्णरूपसे आराम हो गये हैं। श्वास रोगके लिए तो यह प्रयोग रामबाण साबित हुआ है। *प्रबल श्वास रोगके समय जब रोगी* जलमग्न व्यक्तिकी तरह प्राणोंसे व्याकुल होता है, यदि उस समय नासिकाका स्वर बदल दिया जाय तो वह दस पन्द्रह मिनटमें ही भला चंगा हो जाता है।

हमने रोगोंको दूर करनेमें तीन प्रकारकी क्रियायें व्यवहृत की हैं। नीचे क्रमशः उनका उल्लेख किया जाता है:—

(१) नासिकाके जिस नथुनेसे श्वास चल रहा हो, यदि उसी पार्श्वसे लेटा जावे तो श्वास बदल जावेगा और दूसरा स्वर चलने लगेगा। यदि बायें नथुनेसे श्वास चल रहा हो और उसीके कारण कोई कष्ट उत्पन्न हुआ हो तो बायें करवटसे लेट रहनेसे दायां स्वर खुल जाता है किन्तु किसी २ अवसर पर ऐसा करनेसे

भी स्वर नहीं बदले तो उस अवस्थामें अन्य उपाय करना चाहिए। यथा—

(२) चलते हुए नथुनेको रुईसे बंद कर देना चाहिए। किन्तु मुखसे श्वास कदापि न लेना चाहिए। यदि रुईका व्यवहार न करके हाथकी अंगुलियोंसे नथुनेको बंद कर दिया जाय तब भी काम चल सकता है। ऐसा करनेसे दो तीन मिनट तक कष्ट होनेकी सम्भावना है। परन्तु दूसरा स्वर खुल जावेगा और क्रमशः रोग घटने लगेगा।

(३) प्राणायामकी सहायतासे स्वर बदल जाता है। प्राणायामके संबंधमें लिखनेसे प्रबन्ध बहुत बढ़ जायगा। अत यहां पर केवल प्राणायामकी सिर्फ वह क्रिया बतलाई जाती है कि जिससे स्वर बदला जा सकता है। जिस नथुनेसे स्वर चल रहा हो उसको बंद करके दूसरे नथुनेसे श्वास खींचना और छोड़ना चाहिए। अथवा इस प्रकार समझना चाहिए कि दायां स्वर बंद करना है तो दायेंको हाथसे बंद करके बायें नथुनेके द्वारा वायु खींचना और छोड़ना चाहिए। दायेंसे श्वास खींचकर बायेंके द्वारा निकालनेसे भी काम चल सकता है। फिर बायेंसे श्वास खींचकर दायेंके द्वारा बाहर करना चाहिए। इस प्रकार करनेसे भी अनुकूल स्वर चलने लगता है। यद्यपि श्वासके रोगियोंको नथुना बंद करते हुए बड़ा कष्ट होता है तथापि उनको उपरके प्राणायाम द्वारा दोनों नथुनोंकी सहायता लेते हुए अनुकुल स्वर चालित कराना चाहिए। यदि दायें स्वरके कारण मस्तक पीड़ा आरम्भ हुई हो तो बायें स्वरसे श्वास ग्रहण करना चाहिए और दायें स्वरसे त्याग करना चाहिए।

सूर्यस्वरमें भोजन करनेसे अजीर्ण उत्पन्न नहीं होता है। भोजन करनेके पश्चात् बाईं करवटसे लेटना चाहिए, जिससे सूर्यस्वर चलता रहे। अजीर्णके रोगियोंको सूर्यस्वर चलाकर वायुको तेजीके साथ ग्रहण और त्याग करना चाहिए।

स्वरोदयकी सहायता हीसे योगी लोग रोगोंको अपने निकट नहीं आने देते हैं। स्वरोदयके विषयमें अधिक ज्ञान सम्पादन करनेके लिए शिवस्वरोदय नामक शास्त्र अवलोकन करना चाहिए। स्वर विज्ञानके आविष्कर्ता प्रोफेसर शिवजी हैं। लोगोंके लिए मृत्युका प्रश्न एक जटिल प्रश्न है, परन्तु स्वरोदयसे मृत्युका सारा भेद खुल जाता है। अपनी मृत्युके विषयमें तो तुरन्त ज्ञान हो जाता है। मृत्युके पंजेसे बचनेका भी उसमें उल्लेख है।

प्रातःकाल उठ कर देखना चाहिए कि कौनसा स्वर चल रहा है। यदि दहिना स्वर चलता हो तो शरीरमें गरमीकी अधिकता समझनी चाहिए। उसी समय शर्बत आदि कोई शीतल पदार्थ पान करना चाहिए। प्रातः समय उठते ही बायाँ स्वर चलना चाहिए। यदि बायां स्वर न चलता हो तो उपर्युक्त क्रियासे स्वर बदल देना चाहिए।

यदि पचनेमें भारी पदार्थ दायें स्वरमें और लघुपाकी पदार्थ बायें स्वरमें खाये जावें तो शीघ्र ही पाचन होता है। गुर्दे और मसानेके रोगोंमें बाया स्वर एवं जिगर व आमाशयके रोगोंमें दायां स्वर चलाना चाहिए। ज्वर

की अवस्थामें सदैव चन्द्र (बायां) स्वर चलाना चाहिए। किन्तु आमाशय शुद्ध होना चाहिए। यदि हृदयका कोई रोग न हो तो रातको सूर्य (दांयां) स्वर चलाना चाहिए। सूर्य स्वर चलनेसे फेफड़ोंको शक्ति प्राप्त होती है और बायां अर्थात् चन्द्रस्वर चलनेसे फुफ्फुसको शक्ति पहुंचती है।

यदि दिनभर बायां स्वर और रात भर दायां स्वर चले तो सदैव आरोग्यता रहती है। हमारी रायमें इसी बातका अभ्यास करना उचित है।

योगी लोग गरमीके समय चन्द्रस्वर चलाकर और सर्दीके समय सूर्यस्वर चलाकर, यकायक पड़ने वाली गरमी और सर्दीसे अपने शरीरका बचाव किया करते हैं। "वैद्य"से उद्धृत।

## उपयोगी शिक्षाएं।

(१) सदा ही सवेरे उठकर पंच परमेष्ठियोंके गुणोंका चिन्तवन करो।

(२) विना जिनेन्द्र देवके दर्शन कभी न रहा करो।

(३) जिनेन्द्र देवका पूजन स्वर्ग मोक्षका साधक है इसलिये नित्य ही जिनेन्द्र देवका पूजन किया करो।

(४) शास्त्र स्वाध्याय प्रतिदिन किया करो क्योंकि इससे ज्ञानकी वृद्धि और बुद्धि तीव्र होती है।

(५) णमोकार मंत्रका जाप नित्य ही श्रद्धायुक्त करना चाहिये।

(६) अष्टमी चतुर्दशी पर्वमें इकात (एकवार आहार) करना चाहिये वा उपवास (बिलकुल न खाना) करना चाहिये।

(७) हिंसा चोरी झूठ कुशील और परिग्रहकी वाञ्छा ये पांच पाप सर्वथा छोड़ देना चाहिये क्योंकि इनके द्वारा इस लोक और परलोक दोनोंमें दुःखी होना पड़ता है ऐसा शास्त्रका कथन है।

(८) सात व्यसन याने जुवा, मांस, मदिरा वेश्या, शिकार, चोरी और पर स्त्री रमण ये सात व्यसन हैं—और पांच उदम्बर याने वड़ पीपर पाकर कटूमर (अंजीर) और गूलर, ये पांच उदम्बर हैं। तीन मकार याने मद्य मांस मधु इन—आदिका त्याग करना ही उचित है क्यों कि इनके त्याग विना जैनी नहीं कहला सके।

(९) जीव मात्र पर दया रखना, धर्मकी रक्षा करना है।

(१०) सबके प्यारे बनना, किसीकी दृष्टिसे बुरा नहीं होना चाहिये।

(११) बड़ोंका आदर करना चाहिये।

(१२) समयको व्यर्थ नहीं खोना चाहिये।

(१३) सदा पापोंसे डरना चाहिये।

(१४) किसीको भी धोका नहीं देना चाहिये।

(१५) किसीको अपना दुश्मन नहीं बनाना चाहिये।

(१६) धनको व्यर्थ नहीं लुटाना चाहिये

(१७) धर्म कार्यमें धन लगानेके लिये कृपणता धारण नहीं करना चाहिये।

(१८) असत्यता कभी नहीं धारण करना चाहिये।

(१९) तन मन धन लगाकर विद्याका प्रचार करना चाहिये।

(२०) ज्ञानकी वृद्धि करना चाहिये और ज्ञान हीको अपना परम मित्र समझना चाहिये।

विद्यार्थी टीकाराम, करंगी।

# सोलहकारण भावना।

(लेखक—प० गोरेलाल जैन, रेपुरा, पन्ना)

दोहा-नमूं पंच परमेष्टि पद, मन वच ध्यान लगाय।
सोलहकारण भावना, रचूं स्वपर हित दाय॥

( चौपाई )

प्रथम 'विशुद्ध' भावना सार। ताको रूप सुनो चित धार।
सप्त तत्व भाषे भगवान। तिनको कर निश्चय श्रद्धान॥
सत्य आप्त गुरु ग्रन्थ पुनीत। इनसे कीजे मन वच प्रीत।
शंकादिक वसु दोष निवार। प्रथम भावना मानो सार॥ १॥
विनय सहित आदर सत्कार। करो सदा निज कपट निवार।
कही विनय जिन पंच प्रकार। ताको कभी न भूलो यार॥
दर्शन ज्ञान चारित्र वखान। तप उपचार विनय सुख दान।
तिनकी विनय करो चितलाय। यही 'विनयसम्पन्नता' आय॥ २॥
अहिंसादि व्रत पांच गहीजे। दोष रहित व्रत शील लहीजे।
क्रोधादिक कषाय दुखदाई। इनको दमन करो मन लाई॥
निज त्रियमें सन्तोष सम्हार। मन वच त्याग करो परनार।
शीलाभूषण पहिरो अङ्ग। पालो शील व्रतेषु अभङ्ग॥ ३॥
जगमें सार वस्तु है ज्ञान। इसके सम नहि और सु आन।
जानन नाम तासको सार। जाननमें निज चितको धार॥
यही परम-उपयोग महांन। तत्व अभ्यास करो धर ध्यान।
यही चतुर्थि भावना सार। ज्ञानोपयोग अभीक्ष्ण' धार॥ ४॥
जगके विषय भोग दुखदाई। तिनको सेवत होय बुराई।
यह तन विनासीक है भाई। जिसको पोषत मीत लगाई॥
जगके कितने हैं सम्बन्ध। तिनमे होय कर्मको वन्ध।
यामें धर्म विषें कर प्रीत। यह 'सम्वेग' भावना मीत॥ ५॥

स्त्री०—लगा षाढ़ वर्षातका आगमन। किलोलैं पंछीगन मिल चमन॥
विदेशी सज्जन भी सिधारैं सदन। रहैं नारि वर साथ अदालिकन।
पु०—करैं वास क्या उच्च अदालिकन। छः खंडी नाहिं चौरासी खन॥
लगै काल व्यारी गिरै तरु चमन। धरम, देव, गुरु, शास्त्र विनको 'शरण'॥पि०॥२॥
स्त्री०—ए सावनकी यामिन सुहानी पवन। हिलोरैं घट, मेघ लागे झरन।
झुलाऊं हिंडोला तुम्हें अब सजन। भरूं राग तो संग यही आवे मन॥
पु०—हिंडोला जगत यह अनादी निधन। लगीं दोय डोरी जे 'आवागमन'।
चलैं झुकवा चहुंगति लगें विध पवन। भरूं राग 'सोहं' स्वयं जा विपन॥पि०॥३॥
स्त्री०—न भादोंमें पंछी भी छांड़े सदन। रहैं नारी नर दोनों हिलमिल मगन।
अंधेरी झुकें घोर कर बरसे घन। हुए एक जल, थल करो किम गमन॥
पु०—अकेला करे चारो गतिमें गमन। सके रोक अंधेरी न जल थल न घन।
"अकेला" सहे दुक्ख जन्मन मरन। चलें संग तन धन न पुरजन सुजन॥पि०॥४॥
स्त्री०—चले सीत पावस ग्रीषम पवन। जनावे सुखासीन तीनों रितन।
जड़ी नारी वहु फूलें अद्भुत पवन। मिलें क्षीर जल सम तियामीत मन॥
पु०—मिलैं क्षीरजल, तेलतिल, रंग पतन। त्यों ही तनमे चेतन सुगंधी सुमन।
सवै द्रव्य "न्यारी" निराले गुनन। धरें परजय न्यारी, लखो जिन श्रुतन॥पि०॥५॥
स्त्री०—खिले चंद कातिक है निर्मल गगन। सुगंधे मलें सब सजावें सदन।
मनावें दिवाली भरें मोद मन। करें मोद मन। करें घृत क्रीड़ा, रमावो रमन॥
पु०—नसावें सुगुनधन, फसावें दुखन। मलिन घृत क्रीड़ा करें ना सुजन।
सुगंधे करें सब, अपावन ये तन। "अशुचि" जान यामें न राचे रमन॥पि०॥६॥
स्त्री०—लगा शीत अगहन, परन मो गहन। खुले प्रेमके द्वार चारो लतन।
घनी मीति धारें सवै वसन। लगावें घनी त्यों धनासे लगन॥
पु०—खुले दर सदाचार ऊपर अपन। मिथ्या त्यागे अवृत कषाया 'श्रवन'।
करें कर्म इन द्वारसे आक्रमन। टूटे डोरी, ममता, छूटे जग भ्रमन॥ पिया० ॥७॥
स्त्री०—परे पूष पाला लगे तन गरन। रहें संग शाला, वसे सेज मन।
महा रैन हेमंतमें भोगी जन। रहें डारि परदा सवें निज दरन॥
पु०—समित गुप्ति वृषाचार परिमा भवन। लगा डाट 'संवर' जे आश्रव दरन॥
रहे रैन हेमंतमें इम जतन। मिटे शीत भोगनको मत्र कडकरन॥ पिया० ॥८॥
स्त्री०—परे माह सर्दी पे दर्दी सजन। रखें दिल न गर्दी ये दर्दी दुःखन।
रंग रंग मर्दी जगावें मदन। फिरें सूर पीछे वसंता गमन॥

पु०—करैं ध्यान वृद्धी बसंती पवन। धरैं भाव शुद्धी न व्यापै मदन।
भगैं सर्व रिद्धी हरैं सब दुखन। जे अविपाक 'निर्जर' है सिद्धी करन॥पि०॥९॥
स्त्री०—मिलैं फागमें शत्रु अरु मीत्रगन। यही लोक रीति उलंघै कवन।
तजो हठ विपन, धारो अनुराग मन। चलो फाग खेलन सजन रंग भवन॥
पु०—उतंग राजू चौदा विज्योवत वलन। स्वयं सिद्ध कर्त्ता न हर्ता कवन।
मेरी 'लोक मूरत' दिख खट रंगन। फिरे जीव हुरिहालो चौदा भुवन॥पि०॥१०॥
स्त्री०—तजो चैत चिंता मेरे मन हरन। मिलैं भोग-भागन विषय सुख करन।
तजै गोदका क्यों उदर लालसन। कहां सुक्ख नर सम सुरग ञदशन।
पु०—ये सच है मनुष भव मिलन अति कठन। सुकुलथल कठन 'बोध दुर्लभ' मिलन।
करें आप तन मन वचन अनुभवन। यही ऊंचपन देवसे नरसुखन॥पिया०॥११॥
स्त्री०—त्रपा रोग बाढैं लगे ताप तन। विकल होउ मम याद आवें वचन।
छ' दर्शनमें भावै सुकीजे ग्रहन। करो उग्र व्रत दान गृहाचरन॥
पु०—जे वैशाख दर्शन छ. भावें नमन। विषय पोषक हिंसक परिग्रह धरन।
दरव तत्व दर्शाय शिवमग करन। अहिंसामई एक 'जिनधर्म' गन॥पि०॥१२॥
स्त्री०—करो जेठमें न्याय मेरा सजन। चले छोड़ किसपर हो करुना धरन।
पराधीन परजाय हम दुख मरन। करें आस किसकी, बतावो जतन॥
पु०—शुभाशुभ सबै व्यापैं अपने रसन। मिलैं सुक्ख इनको करै जब दहन।
धरम आसकर पालो सद् आचरन। यों समझाय मन सुख चले फिर विपन॥१३॥

सोरठा

नारी करत विचार। परवस भव भव दुख भरे।
निज वस कियो न काज। विकलप तज मत आदरे॥

**कामताप्रसाद** पी० जैन—अलीगंज।

**बांदा**–से बुंदेलखंड जैन संस्कृत एंग्लो वर्ना० स्कूलके मंत्री राजाराम लिखते हैं कि इस स्कूलमें जैन अजैन विद्यार्थी अंग्रेजी, संस्कृत, धर्म-शिक्षा तथा हिन्दीका ज्ञान सात वर्षोंसे प्राप्त कर रहे हैं परन्तु द्रव्यकी बेहद कमी है इस लिये धनवानोंको मैं अपील करता हूं कि इस स्कूलके लिये यथाशक्ति सहायता भेजें।

**नागपुर प्रांतिय**–खंडेलवाल सभाके शिक्षा विभागको ३९१७३)की सहायता मिल चुकी है।

**सेठ पद्मराजज रानीवाले**–कलकत्ता नई कौंसिलके लिये उम्मेदवार थे परंतु असहकारके कारण आपने अपनी उम्मेदवारी वापिस ले ली।

**वीर निर्वाण-सचित्र खास अंक।**

इस वर्ष हम विशेषांक नहीं प्रकट कर सके थे, परंतु आगामी नवीन वर्षके प्रारंभमें सचित्र खास अंक प्रकट करनेका निश्चय किया है इस लिये सुज्ञ लेखकोंको हिन्दी, गुजराती, अंग्रेजी तथा मराठी भाषाके लेख और कविताएं १५ दिनके भीतर भेजनेके लिये सादर आमंत्रण करते हैं।

**मैनेजर।**

**ગુજરાત દિ૦ જૈન પ્રાંતિક સભા** ની બારમી વાર્ષિક બેઠક જાંબુડી (અમનગર) માં ગડીયા પ્રહેચર કાળીદાસ (બામણવાડ) ના પ્રમુખપણા નીચે કાર્તક વદ ૨ પર થનાર છે. વોલંટિયર થનારે મંત્રી ચુનીલાલ સાંકળચંદને પેથાપુર લખવું.

**દિવાળીમાં શું કરશો**—એ બાબત ભાઇબંધ 'જૈન' (ભાવનગર) ની સૂચના સ્તુત્ય છે. એ પત્ર લખે છે કે-(૧) ધનતેરસ (ધેનુતેરસ) ને દિને ગાયોનો આદર કરી તેને ઉછેરવા અને પાંજરાપોળોમાં તેની સુધારણા કરવા પ્રતિજ્ઞા લેશો ને બને તો ગાયોના પ્રદર્શન ભરી સારાં ઢોર ઉછેરનારને ઉત્તેજન આપશો. (૨) કાળીચૌદશને દિને કાળને પણ ગળી ગયેલી કાળ રૂપ ન્હા અને હોટલના દરેક ખાણાપાણાના ભ્રષ્ટાચારથી બચી જવા નિશ્ચય કરજો અને હૈયું બાળનાર તથા પૈસાનું પાણી કરનાર બીડી, હુક્કા ચિરૂટ,સિગારેટનો પ્રતિજ્ઞાપૂર્વક ત્યાગ કરજો. (૩) ફટાકડાને છદુંદશમાં રહેલા ભયથી બચવા અને નિરર્થક જતું તે મારેતું દ્રવ્ય બચાવવાને "ફટ" કરનારને છોડી દેજો ને આત્મ પ્રકાશની દીપમાળી પ્રકટાવશો. (૪) બેસતું વર્ષ નિર્વાણ નવું વર્ષ સ્વદેશસેવા અને સ્વદેશીનાં વ્રત આદરી સ્વાશ્રમી થજો.

**સાપ દેશની પંચે**—ઠરાવ કર્યો છે કે વિવાહ દીઃ ૨૦) કસુનર વગેરે માટે કાઢવા, વિવાહમાં પંચ ન જાય ને નકામો ખર્ચ બંધ કરવો, જાન ચાર દિવસ રહે અને ઘી ૧૫ મણને બદલે ત્રણ મણ વાપરવું વગેરે.

**ઇડર**—માં પર્યુષણ પર્વમાં બ્ર૦ શાંતિસાગરજીએ એક માસના ઉપવાસ શાંતિપૂર્વક કર્યા હતા.

**મુંબાઇ**—ની જુના મંદિરની પાઠશાળાના ૧૬ વિદ્યાર્થીઓને શેઠ. લુણકરણજીએ હાથે ઇનામ વેંચવાનો મેળાવડો થયો હતો.

**સોજીત્રાની**—પાઠશાળા બંધ પડી છે તે ચાલુ થવાની જરૂર છે.

**વડોદરા**—ની વીસામેવાડા પંચે એવો ઠરાવ કર્યો છે કે ૨૦ વર્ષની ઉમર સુધીના મૃત્યુખરચ કરવો નહિ. તેમજ કેટલાકે ૩૦ તથા કેટલાકે ૪૦ વર્ષ સુધીનાનું મૃત્યુખરચ નહીં જમવા નિયમ લીધા છે. ખરી રીતે જોતાં એ રિવાજ ફરજ્યાત કાઢી જ નાંખવો જોઇએ ને ૫૦ વર્ષ સુધીનાનું તો નજ જમવું જોઇએ. ગુજરાતમાં દરેક પંચે ફરજ્યાત મૃત્યુખરચ બંધ કરવાની તથા ૫૦ વર્ષ સુધીનાના ખરચમાં ન જમવાની પ્રતિજ્ઞા લેવી જોઇએ.

**तिथिदर्पण**—नवीन तिथिदर्पण ग्राहकोंको कुछ देरसे पहुंचेगा इस लिये दो माहकी तिथिकी खबर यहां प्रगट करते हैं-कार्तिक सुदीमें ७ दो बुधगुरुको, तथा सुदी १४ क्षय होनेसे बुधवारको है! कार्तिक वदी (मारवाड़ी मगसर वदी) में सब तिथि बराबर हैं। मगसर सुदीमें भी सब बराबर हैं परन्तु वदी (मारवाड़ी पौष वदी) में ४ का क्षय है और १६ दो होनेसे १४ शुक्रवारको माननेकी है।

# दिगंबर जैन.

# THE DIGAMBAR JAIN.

नाना कलाभिर्विविधश्च तत्त्वैः सत्योपदेशैस्सुगवेषणाभिः ।
संबोधयत्पत्रमिदं प्रवर्त्ततां, दैगम्बर जैन समाज मात्रम् ॥

वर्ष १३ वाँ. || वीर संवत् २४४६. आश्विन. विक्रम सं० १९७६. || अंक ६.

## धूत-निन्दा

### ( दीपमालिकाके उपलक्ष्यमें )

देखो दीपमालिका शुभ दिन, पाठक ! आनेवाला है ।
महावीरका मोक्ष दिवस यह उत्तम तथा निराला है ॥
इस दिन सर्व धर्मके प्रेमी धर्म चिन्तवन करते हैं ।
जिसके अतिशय उत्तम फलसे बिन प्रयास भव तरते हैं ॥१॥

शोक ! शोक !! अति महाशोक ! अब किन्तु सोच यह होता है ॥
खेलें इस दिन जुआ कि जिनके हृदय ज्ञानका कोठा है ॥
धर्म समयमें इस अधर्मसे जो धन सम्पति खोते हैं—
वह पापी जन बिना सम्पतिके होकर दुखित रोते हैं ॥२॥

निन्दनीय यह रोग भारतमें भीषणतासे फैल रहा ।
अति क्षति कीनी इसने उसका हाल न हमसे जात कहा ॥
बड़े बड़े नृप सम्पति खोकर इसके कारण नष्ट हुए—
देखो, जुआ खेलने कारण नलको कैसे कष्ट हुए ? ॥३॥

जुआ खेलने कारण ही श्री पाण्डव भिक्षुक बने फिरे—
इस पर कुछ भी ध्यान न देकर खेद ! अज्ञता में हि गिरे ॥
जिसके कारण जुआ खेल कर हा ! हम मूढ़ कहाते हैं—
निन्दनीय औ समझे जाते अन्त नरकको जाते हैं ॥४॥

क्योंकि—मूल यह सप्त व्यसनका शास्त्र मध्य यह सिद्ध किया
और द्यूत-प्रिय जनको जिसमें सबने पापी बना दिया ॥
इससे सिद्ध हुआ है यह अब द्यूत शास्त्र प्रतिकूल सदा ।
क्योंकि—धर्मका घातक यह है और नाशका मूल सदा ॥५॥

इसी हेतु ही ज्वारी जनका अति आदर घट जाता है।
पितु अरु मातु बन्धु सुत वनिता प्रियसे मिटता नाता है॥
अरु विश्वास न उसका रहता निर्धन दर दर फिरता है।
विविध व्याधियों तथा शोकमें सदा सर्वदा घिरता है॥६॥
इससे पाठक! तुम्हें उचित यह जुआ न खेलो भूल कभी।
"क्योंकि बुरा है जुआ खेलना जानत हैं यह मनुज सभी॥
जुआ दुर्व्यसन यह है ऐसा जैसे मदिरा बुरी सुनो—
पीते पहिले थोड़ी थोड़ी फेर बहुतसी हिये गुनो॥७॥
इन्हीं जुआ खेलते थोड़ा फिर पड़ जाती चाट बड़ी—
इसकी ग्रन्थि फेर अब बँधनी नहीं छूटती होत कड़ी॥
इससे तुम्हें उचित है नित ही इसका बिलकुल त्याग करो
धर्म दिवसमें प्रभु चिन्तन कर अपना उज्वल भाग करो॥८॥

निवेदक—बा० मुन्नालाल जैन शिक्षक, अमरा (झाँसी)






**अहिंसाके प्रचारका प्रयत्न।**

यह बात छिपी नहीं है कि हिन्दमें लगातार हिंसाके प्रचारसे प्रजाको महान कष्ट हो रहा है और अहिंसा धर्म पर बड़ा आघात पहुंच रहा है क्योंकि मद्य, मांस, चमड़ा, शिकार, बलिदान आदिके व्यापारसे देश इतना धनहीन हो रहा है कि भविष्यमें शायद दूध घी भी खानेको न मिले। यद्यपि रतौनामें कसाईखानेकी कंपनी सरकारकी सहायसे खुल चली थी उसका भी विरोध होनेपर सरकारने यद्यपि कम्पनीका पट्टा रद्द करदिया है तौभी मध्य प्रान्तमें ऐसे भी चमड़ा और मांसके लिये अनेक स्थानोंपर बहुत ही जीव हिंसा होती है। अहिंसा प्रचारके लिये उद्योग हो रहा है परन्तु वह जितना चाहिये उतना नहीं है न ऐसा कोई समाचार पत्र ही प्रगट होता है जिसमें लगातार अहिंसाका उपदेश सारे देशमें फैलता रहे। आजकल हिन्दी भाषा देश व्यापी हो रही है इसलिये यदि हिन्दी भाषामें ऐसा कोई पत्र प्रगट हो तो लाभ हो सके ऐसा विचार होनेपर श्रीमान ब्रह्मचारी ज्ञानानन्दजी (पं० उमरावसिंहजी न्यायतीर्थ) ने कठाले जाकर प्रयत्न किया जिससे तुर्त ही 'अहिंसा प्रचारिणी सभा' स्थापित हो गई है और करीब २०००) की सहायता भी मिली

है तथा सभाके स्थाई सभासद १०१) लेकर और चालू सभासद वर्षिक १) लेकर बनना निश्चित हुआ जिसमें बहुतसे स्थायी और चालू सभासद हुए हैं और अब इस सभाकी ओरसे 'अहिंसा" नामक साप्ताहिक पत्र काशीसे प्रकट करनेका निश्चय होनेपर उसकी कार्रवाई प्रारम्भ हो गई है और नवीन वर्षके प्रारम्भसे यह पत्र प्रकट होनेवाला है। इसके लिये ब्रह्मचारीजीने जो सचित्र विज्ञापन छापे हैं वे अवश्य देखने और मनन करने योग्य हैं। उसका एक छंद इस प्रकार है—

दयाधर्म धारक सज्जन जन, जगसे करदो हिंसा दूर। धर्म बराबर रुधिर धारका, सागर उमड रहा भरपूर॥ रंग रुधिर मांस हाडमय, औषधि जो चरबीसे दूर। जिन चीजोंमें चर्म लगा हो, उन सबपर तुम डारो धूर॥

इस कविताका भाव क्या ही मनोहर है? आशा है अहिंसा पत्र भी बहुत ही आकर्षक होगा। इस पत्रका वार्षिक मूल्य ३॥) है। सभासदोंको विना मूल्य मिलेगा। हम हमारे पाठकोंको आग्रह करते हैं कि वे अवश्य इसको मगावे और विशेष कापियें मगाकर मुफ्त बांटे। धनिकोंको १०१) देकर स्थायी और साधारणको १) देकर चालू सभासद होना चाहिये।

पता–ब्र० ज्ञानानंदजी

स्याद्वाद महाविद्यालय–काशी।

* * *

**लग्न किसका होता है?**

लग्न तो कन्याका होता है और जैन शास्त्रमें कन्याके लग्नकी विधि है। कहींपर भी विधवाके लग्नकी विधि है ही नहीं तौ भी अभी बम्बईमें दशहराके दिन जो विधवा लग्नकी कार्रवाई हुई है वह अतीव आश्चर्यजनक और वीसवीं शताब्दिका नया ही आविष्कार समझा जायगा। हमारे पाठक विचार करने लगेंगे क्या यह सत्य है? हां अवश्य सत्य है। हमारे एक खण्डेलवाल पंडित उदयलाल कासलीवालने कई महिनोंसे एक बालविधवा ब्राह्मणीको **पत्नी रूपसे रख ली थी!!!** और उसके साथ आसोज सुदी दशमीको जैन विधिसे विवाह किया है! विवाहकी विधि पं० अर्जुनलालजीने की थी और वरके पिताका काम समाज सुधारक!!! वाडीलाल मोतीलाल शाह (स्थानकवासी जैन) ने किया था। हमने सुना है जहां कहीं ऐसा रिवाज है वहां विधवाका धरेजा होता है न कि लग्न, तब पं० अर्जुनलालजी आदिने कहांसे विधवा लग्नकी जैन विधि निकाली? दान तो कन्याका ही होता है न कि विधवाका। सेठीजीसे हमें जो आशा थी उसपर पानी फिर रहा है। और पं० उदयलालजीने पंडित होकर यह अतीव अनुचित और धर्म विरुद्ध कार्य करके जैन पंडितोंके नामपर बट्टा लगाया है।

* * * *

**दीवाली और नूतन वर्ष।**

हमारे परमपूज्य अंतिम तीर्थंकर श्री महावीर स्वामीका निर्वाण दिन-श्री दिवाली पर्व आ गया है। यह पर्व इतना

**देहली अनाथाश्रम**–का वार्षिकोत्सव ता० २३–२४ दिसम्बरको होगा।

**पद त्याग**–सेठ० गोकलचन्दजी दमोहने असहकारके कारण अपना रायसाहबका पद छोड दिया। देहली निवासी रा० सा० लाला प्यारेलालजी तथा पदमराजजी रानीवालेने कौंसिलकी मेम्बरी भी छोड दी।

**जबलपुर**–में जैन कन्या पाठशाला तो है ही और अभी जैन महिला पाठशाला तथा जैन महिला बोर्डिंग भी स्थापित हो गया। बम्बई श्राविकाश्रमकी दो महिलाएँ वहांकी फिमेल ट्रेनिंगकालेजमें प्रवेश भी कराई गई।

**रतनपुरी**–अयोध्याजीके पास सुहावल स्टेशन है वहांसे एक मील पर नोराहीगांव है जिसको पहले रतनपुरी कहते थे जहां श्री धर्मनाथ स्वामीका गर्भ-जन्म कल्याणक हुआ था। यह स्थान प्रसिद्धमें नहीं है इस लिये अब मालूम पडने पर यात्रियोंको रतनपुरीकी यात्राका लाभ भी लेना चाहिये।

**दुष्कालमें सहायता**–पुरी (उडीसा) में बडा भारी दुष्काल है। वहां बाबू लखीचन्दजी दि० जैन सुप० पुलिसने उद्योग करके अनाथालय और अन्नक्षेत्र खोला है जिससे अनाथोंको बहुत लाभ मिल रहा है। वहां सहायताकी आवश्यकता है। द्रव्य भेजनेका पता—बाबू लखीचंदजी जैन–पुरी ( उडीसा )

**भोपाल**–में पं० लक्ष्मीचंदजीके जीवदयाके उपदेशसे मुसल्मानोंने इतना प्रेम दर्शाया कि उन्होंने करीब ८००) खर्च करके हिन्दुओंको पानी इत्रपान दिये जिसमें दस हजार आदमी उपस्थित थे।

**प्राचीन स्तम्भ**–देहलीमें सुगनचंदजीके मंदिरमें पत्थरकी मीनाकारीका एक सं० १९३का प्राचीन स्तम्भ संगमुसा काले पत्थरका है जिसमें मध्य भागमें दो तरफ तीन २ प्रतिमाएँ खुदी हैं।

**मोलवीका दया प्रेम**–देहलीमें एक मोलवीने गायकी कुर्बानी विरुद्ध "तर्के कुर्बानी गाओ" नामक १०००० पुस्तक छपवाई है जो अतीव उपयोगी है। इनको मगाकर मुसल्मानोंमें बांटनी चहिये। ला० पारसदास जैन खजांची देहलीके पतेसे मिल सकेगी।

**पावापुरीजी**–श्री महावीर स्वामीकी निर्वाणभूमिमें है। वहां वार्षिक मेला दीवालीके दिन होगा।

**दाहोद**–में पर्युषण पर्वमें १० गृहस्थ और ६ विद्यार्थियोंने यज्ञोपवित संस्कार किया था। गृहस्थाचार्य मा० दीपचन्दजी थे।

**पद अस्वीकार**–भिवानीके शास्त्रार्थमें आर्यसमाजीसे विजय पानेके उपलक्षमें पं० बनारसीदासजी अम्बालाको जो 'मिथ्यात्व तिमिर भास्कर'की उपाधि दी गई थी वह पंडितजीने अस्वीकार की है।

**देहली**–में जैन संस्कृत व्यापारिक विद्यालय स्थापित हो गया और करीब २६०००) का चंदा भी हो चुका है।

**पद्मनजय चौगुले**–दौडकी तीन शर्तोंमें प्रथम नंबर आकर यहां आ पहुंचे। आपका बहुत स्वागत हुआ था।

**मेहर राज्य**–में पशु बलिदान बिलकुल बन्द हो गया।

**देहली**–में श्र विश्राश्रम भी खुल गया।

**कानपुरमें महासभा**–की वार्षिक बैठक आगामी ता० १-२-३ अप्रैल चैत्र वदी ९-१० को होना निश्चित हुआ है। इस मौकेपर कानपुरमें रथयात्राका मेला तथा जैन साहित्य प्रदर्शन भी होगा।

**अन्तरीक्षजीमें प्रां० सभा**–बरार मध्य प्रादेशिक दि० जैन प्रांतिक सभाका वार्षिक अधिवेशन आगामी कार्तिक सुदी १५ और मगसर वदी १ को सेठ हिराचन्दजी नहाटा-थके सभापतित्वमें बड़े समारोहके साथ अंतरीक्ष पारसनाथ सिरपुरमें होगा। बरार मध्य प्रदेशके भाईयोंको निवेदन है कि इस समय पधार कर अपने प्रान्तकी उन्नतिकी चेष्टा करें तथा श्री अंतरीक्षजी पारसनाथके दर्शन कर पुण्यलाभ लेवें। इस तीर्थको अकोला स्टेशनसे जाना आना होता है। सड़क पक्की है। डेढ़ दिनका रास्ता है।

**अजमेर**–में अगामी ता० १ दिसम्बर को विद्यालय मंडपका खास मह त्व होगा।

**म्हैसुर जैन बोर्डिंग**–का वार्षिक जलसा गत ता० २३ को सोलापुर निवासी सेठ हीराचन्द नेमचंद दोशीके सभापतित्वमें बड़े समारोहसे हुआ था। शांतिराजय्या शास्त्री, ब्र० नेमिसा-गरजी वर्णी आदिके महत्वपूर्ण व्याख्यान हुए थे। करीब ७०००) का चंदा हुआ था। दबणगिरी मायप्पा, अण्णाप्पा कैंगाड़ें, ब ग्राउ बेदरप्पा, चक्रवर्ति जैनग, आणगिरी दुगाई आदि १००० मनुष्य पधारे थे।

## ગુજરાતના નૃસિંહપુરા ભાઈઓને શું કુસંપજ વ્હાલો છે ?

જે ગુજરાત નામદારો અમિ, બાવલી, ખીલણ, સ્વાર્થ અધ કહેવાતી હતી તે ગુજરાતની પ્રજા અત્યારે ભારતવર્ષને સ્વતંત્રતાનો મંત્ર પાઠ ભણાવી તે સંપૂર્ણતઃ કેમ મળે તે માટે અગ્રગણ્ય બની ધર્મ યુદ્ધ કરી રહેલ છે, તે ગુર્જર મૈયા સંતાનો આપણે ( નૃસિંહપુરા ભાઈઓ ) શું કલહમાં રચી પચી રહેશુ ! અમદાવાદની અંદર એક કુટુંબના વ્યાપારી કલહને લીધે જે હડાય લગાડી ત્યા ગેરામાં તડો પડ્યા છે તે વાત કોઈથી અજાણી નથી. **બુહારીમાં** ફક્ત એક પક્ષમાં એકજ મનુષ્ય આજે કેટલા વર્ષોથી સત્યને ખાતર ગૌર્ય બતાવી જુદા પડ્યા છે તે વાત આપના કાન બહાર ન હોય. **સુરતમાં** હાલ વસ્તી વગરના સ્થાનમાં જંગી દેહેરું બંધાવી છતે પૈસે પૂજા પ્રક્ષાલના ઠેકાણું નથી, કહેણા રેવાઓ ચુકવી ઉછામણી (બોલી) બોલાતી નથી, પર્યુષણપર્વ જેવા પવિત્ર દિવસોમાં અંધેરને લીધે કોઇ ભાગ્યેજ દર્શન કરવા જાતું હતું, છતી પુછીએ આ રડાપો કોણ નથી જાણતું ! આવા પવિત્ર પર્વમાં નૃસિંહપુરામાં જે નિયમથી ઉછામણી બોલાતી હતી તેનું ઉલંઘન કરી ગામના દશ વાગે જલ માત્રનો વરઘોડો અભિ-ષેક ઈત્યાદી કરતા બળતી મસાલોથી નદી પર જે ભગતશાઓ ભોગ થઇ પડયા, અન્ય વર્ગીએ શરમના પોકારો કર્યા તે આપણે જાણીએ છીએ. સુરતના વર અને આમોદની કન્યાના થયેલા એક ગોત્રના લગ્નથી સુરતે તે બાબતે ખુલાસો કરવા પચે તેડાં મોકલ્યાં છતા હાજરજ ન થવાથી ત્યાની પંચે એક મતે નાતિ વ્હેવાર બંધ કર્યો તથા અષાડ વદ ૧ ને દિવસે જમતી પાંચ ગોત્રમાં કોઈ ચટકેલો સાબિત ન થાય ત્યા સુધી તેમાથી બહિષ્કૃત ન કરાય તેવું તે જમાડનારને પંચે લખાણ કરી આપ્યુ છે છતાંએ પાચે તત્નું બંધારણ ઢકાવી ગામ્યાગે લખાણનો ભંગ ! કરતાજ આવ્યા છે,

તે મુજબ એ બાઈ પાય ગોઠમાંથી પણ બહિષ્કૃત થયા ! (પંચને એટલી શક્તિ નથી મળી કે જૈન ધર્મમાંથી પણ કાઢી મુકે ) ત્યારે આમોદમા પવિત્રોત્તમ પર્વમાં આખા વર્ષની ગયેલી ક્ષપણ-યુક્ત ક્ષેપણાને મિચ્છામિ દુક્કડથી ક્ષમાવવાની હતી ત્યા એજ કારણથી બે તડો પાડી બેઠા ! ધર્મનું અને ચાલતા આવેલા રીવાજોનું ઉલ્લંઘન કરી જ્ઞાતિમાં એક વખત ન્યાયના છણનારાઓ પણ કંઇ તોડ ન લાવી શકે અને તેવા સાથે સામેલ થય અને થોડા સમુદાયના ટુકડા કરવા એ શું શોભાપ્દ છે? કોઇએ ગુન્હો કર્યો હોય તો તેના ગુણ દોષોનું નીરીક્ષણ કરી તેનાપર મક્કમ રહી, તેની સાથે રહેવાવાળા ભાઇઓએ પણ સાથે રહી બે પક્ષો સામસામા બેસી જ્ઞાતીના હિતના પ્રશ્નોનો નીકાલ શું ન કરી શકે! વળી એક સુરતના (હાલ મુંબાઇમાં રહેતા) શેઠીઆ અમદાવાદમાં એક દેહરૂં બંધાવવા ઉભા થાયછે, પણ ગુજરાતમાં ઉપદેશકો નથી, આપણામાં અને યુવકોમાં જૈન દર્શનનું જ્ઞાન હોય એવો એક પણ ગુજરાતી ખોળ્યો જડે તેમ નથી, તો તેવે વખતે કયા મંદિરોની જરૂર છે? દેવમંદિરો કે વિદ્યા-શાળાઓની. આ લક્ષાધિપતિ શેઠને પોતાની પછાડી સંતતિ નથી, પારકાઓ તેના શોકના ગશે અને પોતાનું નામ રાખનાર દત્તક દિકરાને પણ તિલાંજલી આપી છે તો તે પ્રાતઃ સ્મરણીય શ્રીમાન્ શેઠ માણેકચંદ હીરાચંદને પગલે ચાલી મુંબઇ પ્રાંતિક કોન્ફરન્સે ગુજરાતમાં ખોલવા ધારેલા સંસ્કૃત વિદ્યાલયને ખોલવા, આ ફાની દુન્યાની હવા જ્યાંસુધી ખાવા સર્જિત છે પોતાને માટે ત્યાંસુધીનું ખર્ચ નીભે તેટલું અને પછાડીના ગાળો ન દે તેટલું દ્રવ્ય કાઢી બાકીની પુંજીનું આનું વિદ્યાલય ખોલવા ટ્રસ્ટ કરે તો ન દિકરાનો દિકરો, જગે જગે ગુજરાતનું ગૌરવ વધારનાર એક નહિ પણ સેંકડો દિકરાઓ પાકશે ને ગુજરાતની ધર્મશુન્ય પ્રજાને બોધ આપી જૈન દર્શનનું જ્ઞાન આપશે, તે આપ મોક્ષના અભિલાષી થશે, અને સદ્ગત શેઠની કીર્તિ, એ છત્રને તારાપાર મુકી બારીક અવલોકન કરી ગંભીરતાપૂર્વક વિચાર કરશે તો શ્રીમાન શેઠ માણેકચંદની કીર્તિ કરતા પણ ગુજરાતને ધર્મનું જ્ઞાન દાન આપવા ખરેખર અમર કીર્તિજ કરી જશે. આ વિષયાંતર થયો છે. આ શેઠ નૃસિંહપુરા જ્ઞાતિના છે, એટલે મારા વિચારો મુકવા યોગ્ય ધાર્યા છે.

જે ગુજરાત આજે ઐક્યતાનો મંત્ર ભણાવી રહ્યું છે, ગુજરાતના વીરપુત્ર મહાત્મા ગાંધીજીએ હિંદુ મુસલમાનની ઐક્યતાનો સ્તંભ ઉભો કર્યો છે, જે બેયાનો પૂત્ર ભારતની સરકારને, નગ્ન સત્ય જેવા શબ્દોમાં તેમના ધર્મનું પાલન કરાવવા સાફ સાફ કહી રહ્યો છે, તેજ ગુજરાતના આરણે સંતાનો શું કુસંપમાંજ સડયા કરીશું? ભાઇઓ, હવે તો આપણે શરમાવનારું છે. વડીલો અને યુવકો એકત્ર થઇ સત્યાગ્રહી બની અસતપનું બલીદાન આપી આપણી સમાજમાં સુમંપ કરી પ્રેમ, પ્રેમ અને પ્રેમનું સામ્રાજ્ય સ્થાપો. એજ વિનંતી.

લી० જ્ઞાતિહિતચિંતક

**સરૈયા—સુરત.**

# मित्र-संवाद।

(ले० मास्टर दीपचद पवार, नरसिंहपुर।)

श्रावण सुदी नवमीकी रात्रि है। पानी रिम झिम रिम झिम वरस रहा है। अंधकारका एक क्षत्र राज्य है। बडी २ शहरकी सड़कोंपर तो म्युनिसिपलकी लालटेनें जलनेसे कुछ प्रकाश भी रहता है परंतु गलीकूचों अथवा ग्रामोंकी अवस्था तो कुछ कहनेमें ही नहीं आ सकी, वहां जहां सांझ हुई कि फिर नरनारियोंको १२ घंटेकी तो क्या किन्तु १४ घंटेकी खरी जेल [ बंदीगृह ] हो जाती है। आना जाना तो दूर ही रहे, शब्द भी नहीं सुनाई देता है। एक तो अंधेरा और दूसरे कीचड कांदा, अब कोई कहीं जावे तो कैसे? परन्तु प्रकृतिकी विलक्षणताको भी न्य है। कार्यनिमग्न पुरुषोंको दृढ प्रतिज्ञोंको अपनी अद्भुत शक्तिसे सहायता करती है। घोर काली रात्रिमें भी पथप्रदर्शककी तरह २ बिजली चमक जाती है जिससे मार्ग चलनेवाले अपना मार्ग निश्चित करके यथास्थल पहुंच जाते हैं। यदि प्रकृति देवी इस प्रकार सहायता न करती तो मनुष्योंके कार्यामें बहुत अपूर्णता रहती। आज ऐसे ही अवसरमें एक महाशय शाम होनेसे पहिले ही अस्पष्ट ब्यालू करके और अपनी सहधर्मिणी तथा बच्चोंको लेकर लारीके भरोसे घामे निकल पडे। साथमें छल्लू नाईको भी लालटेन देकर ले लिया। छल्लूने बहुत कुछ कहा,—भैयाजी, गाड़ी कमना लेवो परन्तु आतुरताके कारण योंही चल दिया। पर नके साम्हने भला वह लालटेन ठहरनेवाली थी? आखिर वार प्रकृतिने ही सहायता दी और यह परिवार अपने इच्छित स्थानपर पहुंच गया। यद्यपि अभी सांझके सात ही बजे थे परन्तु सिवाय टीनपर पानीकी टप टप आवाजके और शब्द तो सुननेमें ही नहीं आता था। सन्नाटा छा गया था। मालूम होता था अर्द्धरात्रि हो चुकी और लोग शयनागारमें पहुंच गये हैं। जिस स्थानपर उक्त परिवार गया है वहां म्युनिसिपलकी लालटेन जल रही थी कारण कि वह स्थान बम्बई रोड [आम रास्ते] पर है इसलिये झटसे उजेलेमें बच्चा बोल उठा। दद्दा दद्दा, जयचंद काकाजीका मकान आ गया। देखो देखो, यह ९४ मील लगा है। हां है नई, कहो हम कैसे जान गये। आज तो अपन यहीं रहेंगे क्यों दद्दा रहेंगे या नहिं?

इतनेमें ही बच्चेकी बोली सुनकर ऊपरसे जयचंदने देखा तो इनके प्रिय और भक्तमित्र टेकचंदजी सपरिवार आये हैं। चटसे उतर कर किवाड खोल दिये। जयचन्दने बच्चेको चटसे गोदमें उठा लिया और परस्पर जुहारु व्यवहार करते हुवे अन्दर गये। वहां पर एक सनका टाट बिछ रहा था जिस पर दरी पडी हुई थी और कोई आडम्बर नहीं था। एक पीतलकी समाईमें एरण्डीके तेलकी दो बत्तियां जल रही थीं। दुबहरसे लोहेका फनूस जिस पर पतला मलमलका लिहाफ लगा था टंग रहा था, चौकी पर श्री नियमसार ग्रन्थ विराजमान था, पास ही में खजूरकी चटाई डाले जयचंदकी स्त्री बैठीथी, छोटा पुत्र अमृतसागर जो अभी दो वर्षका है

स्वाभाविक चंचलतासे खिलौने उठाता रखता पटकता बजाता हुवा खेल रहा है।

**जयचंद**–आवो भैया पधारो, अरे सुशील यहां तो आवो। बेटी, देखो वे टेकचंद दादा आये हैं, दादाजी और भैया मिट्ठन भी आया है।

**सुशील**–दद्दाजो आता हूं, यह हिसाब कर लूं फिर आता हूं [ऊपर हीसे]

**टेकचंद**–आवो तो बेटा, देखो यह हम क्या लाये हैं?

**सुशील**–दादाजी, क्षमा कीजिये। मैं अभी आया, १ ही हिसाब शेष है। यदि रह जायगा तो कल मेरा नम्बर क्लासमें नीचा हो जावेगा और मार पिटेगी सो अलग। आप जो कुछ लाये हैं वह तो वहां जाता है?

जयचंद–भैया टेकचन्दजी, कुछ मत पूछो। यह लड़का जहां सांझ हुई कि ऊपर जा बैठता है और बराबर १० बजे तक कुछ २ पढ़ता लिखता रहता है फिर सवेरे ५ बजे उठता है फिर भी कुछ पढ़ता रहता है उसे कितना ही कहो परन्तु नहीं मानता।

टेकचन्द–तो क्या इतना बहुतसा पाठ दिया जाता है?

जय०–नहीं, परन्तु उसे किसीने कह दिया है कि डबल प्रमोशन लेना चाहिये सो स्कूलके पाठसे आगे २ घर पढ़ता है। सवेरे पाड़ौसके बच्चे गोपालदासके पास जाता है सीखता है। यह कमजोर बहुत है इससे मैं उसे परिश्रम करनेसे रोकता हूं।

टेक–तब उसे पाठ याद न होता होगा तभी तो इतना परिश्रम करता रहता है।

जय०–भैयाजी, ऐसा नहीं है। वह जब अपना स्कूलका तथा आगेकी कक्षाका पाठ सीखलेता है, तब मेरे पास बैठ कर धर्म पुस्तकें पूजा पाठ आदि पढ़ता है। और इससे फुरसत पाई तो कहीं पद्मपुराण, कहीं "जैनमित्र" अथवा बड़े २ महात्माओंके जीवन चरित्र पढ़ता है और उनमेंसे बड़े २ प्रश्न करता है।

टेकचन्द–तब तो अच्छा है, बालक बुद्धिमान है, देखो मिट्ठन सुशीलकी कैसी बड़ाई होती है? तुम तो दिन भर खेलते ही रहते हो।

मिट्ठन–अच्छा, अब हम भी सुशीलके संग मदरसा जावेंगे।

सुशील–(नीचे आकर और टेकचंद तथा उनकी स्त्रीको प्रणाम करके बैठगया] और पश्चात्–दादाजी बहुत दिनमें आये। मालती बहुत याद करती है, हमारे लिये क्या लाये?

टेकचन्द–यह मौजा लाया हूं।

सुशील–[देखकर मुंह बनाता और चुप रह जाता है।]

टेकचंद– क्यों बेटा, चुप क्यों रह गये? अबकी वार और बढ़ियां फेन्सी ला दूंगा। क्या करूं जल्दी जल्दीमें येही मिल सके।

सुशील–दादाजी, हमको फेन्सी नहीं चाहिये, हमको तो स्वदेशी चाहिये। चाहे वे मोटे भद्दे ही होवें, चाहे देखनेमें भद्दे होवें परन्तु हमको ये नहीं चाहिये। उस दिन महात्मा गांधीजी यहां (नारसिंहपुर)के स्टेशनसे तिलक महाराजके साथ निकले थे सो उनके शरीर पर मोटे खादीके कपड़े थे, तो भी उनका बड़ा सन्मान होता था, सो दादाजी कुछ दिखावट बनावटसे थोड़े ही

आदर होता है ? हमारे ददाने तो प्रतिज्ञा कर ली है कि स्वदेशी कपडे ही पहिरना और स्वदेशी पदार्थ ही खाना।

टेक-बेटा, इसमें क्या रखा है। अपनेको तो खूब जो मिले सो खाना और पहिरना सुखसे रहना, नाहकके झंझटोंमें क्यों पडना ? अभी तुम बचे हो, तुम तो खूब खावो खेलो।

सुशील-दादाजी, बच्चा ही तो बडा होता है सो जैसे बचा बडा होता है वैसे ही उसकी भली बुरी आदतें (प्रकृतियें, अभ्यास) भी बढती हैं ऐसा परसों गुरुजी कहते थे, इसलिये अभीसे ही अच्छी बातोंका अभ्यास डालना चाहिये। आप इन बातोंको झंझट कहते है, परन्तु जब अपन खानेको बैठें और कोई भूखा साम्हने चिल्लावे तो क्या उसे न देकर खाते जाना चाहिये ? महात्मा गांधी कहते थे कि यदि हम लोक स्वदेशी वस्त्र और भोजनका व्यवहार रक्खें तो बहुतसे गरीबोंका पेट पालन हो सक्ता है, शरीर तो मोटे और सादे वस्त्रसे भी ढंक जाता है और शीत उष्णसे भी रक्षा हो सक्ती है फिर क्या व्यर्थ खर्च बढाया जाय ? यदि हम लोग इस प्रकार अपने खर्चसे तकलीफ न उठाते हुवे कुछ बचावें और उसे देश व समाजके किसी कार्यमें लगाते रहें तो बहुत कुछ कार्य सहज २ हो सक्ता है, इसीसे ददाजीने कुर्सी टेबिलें सब उठा दी हैं और यह फर्श टाटका बिछाया है। ददा कहते है कि यह २६ वर्षके पहिले न फटेगा, और कुर्सी तो हमेशा टूट जाती थी, एक बार भगन कुर्सी परसे गिर पड़ा सो उसकी मूड़ फूट गई। दूसरी बात यह भी है कि कुर्सीपर बैठे हों और कोई आ गया तो उठना, फिर कुर्सी मंगाना। अब तो कोई भी आवे उसमे बैठ जाते है इसमें किसीको मानापमान नहीं मालूम होता है (पिताकी ओर देखकर) हां तुम्हीं तो कहते थे, दादाजी इतने ही तो ऐसा कहा था, अब हंसते है।

टेकचन्द-अच्छा बेटा, यह ले जावो सबेरे खा लेना।

सुशील-यह क्या है ?

टेक-सूरतकी बर्फी।

सुशील-क्या बनारसी शक्करकी है !

टेकचद- नही गुजरातमें प्रायः मोरिश ही खाई जाती है।

सुशील-तब मैं तो नहीं मा.ऊंगा।

टेक-मालतीको देदेना।

सुशील-हू ऊं २ जो चीज बुरी समझ कर स्वयम् न खावें वह दूसरोंको भी क्यों देना चाहिये ? एक दिन माताजी आलोचना पढ़ती थी सो उसका अर्थ ददाने ऐसा बताया था, कि 'कृत कारित मोदन करके' अर्थात् आप करे, दूसरेसे करावे और अन्य करनेवालेको भला माने इन तीनोंमें समान पाप पुण्य लगता है। क्यों माताजी ठीक है नहिं !

टेक-यह लड़का तो बडा होशयार है बोलने ही नहीं देता है। अच्छा बेटा खुश रहो, हम तुम्हारे लिये अब स्वदेशी वस्तुएं ही लाया करेंगे।

सुशील-[खुश होकर] प्रणाम करते हुवे, कृपा आपकी, सब आपहीका प्रसाद है ऐसा कह कर चला जाता है।

जयचंद–भैयाजी, अबकी बार तो बहुत दिनमें मिले।

टेक०–हां भाई क्या करें, कुछ ऐसी अड़चनें आड़ी पड गई, मैं तो दिसावरोंमें चला गया था, और जब कभी आता तो आप नहीं मिलते, यहां हमारे परम मित्र मूलचन्द्र किसनदासजी कापड़िया प्रथम तो बीमार हो गये बादमें कुछ घरू झंझटोंमें फंसे रहे। इत्यादि अनेक कारणोंसे मिलना नहीं हो सका।

जय०–ठीक है और कहिये कुछ नवीन समाचार है क्या?

टेक०–नवीन तो क्या? सुना है पं० अर्जुनलाल सेठीने जो खंडेलवाल हैं हुंबड़के साथ अपनी लड़की ब्याह दी, और पं० उदयलाल काशलीवालने किसी विधवा ब्राह्मणीको घरमें रख लिया है।

जय०–फिर क्या हुवा?

टेक०–होगा क्या? यही कि जातिसे बंध कर दिया।

जय०–और मंदिरसे।

टेक०–उदयलालको तो बम्बईमें मंदिर भी बंद है और होना भी चाहिये। ऐसा २ काम करें फिर क्यों नहीं जाति और मंदिर बंद किया जाय?

जय०–क्यों भैया, ऐसे जाति तो मानव समाजका एक भाग है, कदाचित् उसके संगठनके नियमानुसार भले ही च्युत कर दिया जाय, परंतु मंदिर तो धर्मायतन है, वहां जाने पर ही तो मनुष्योंको अपनी अपनी भूलोंका पता लग सक्ता है। वहां ही से वो अपने पापोंका प्रायश्चित्त कर सक्ता है। वीतराग छवि और वीतराग वाणीके निमित्तसे ही तो कषायोंकी मंदता हो. कषायोंकी मंदता हो सक्ती है सो जब यह सुधारका मार्ग ही बंद हो गया तो फिर कैसे सुधरेगा? दण्डका अभिप्राय तो मेरी समझसे यही है कि जिससे पापी पापसे भयभीत होकर पुनः पाप न करे और पूर्व पापपर पश्चात्ताप करके उसका प्रायश्चित्त करे।

टेक०–यदि मंदिर बंद न किया जायगा तो फिर पंचोंका दबाव ही कौन मानेगा?

जय०–जातिके दण्डसे।

टेक०–यदि कोई अकेला ही हो जैसे ब्रह्मचारी, विधुर, विधवा इत्यादि तो?

जय०–तो उसे दण्ड देकर व्यर्थ दबानेसे क्या प्रयोजन है?

टेक०–फिर तो सब स्वच्छंद हो जावेंगे और मनमाना करेंगे।

जय०–सो तो अभी ही करते हैं उन्हें कौन रोकता है? हजारों गर्भपात होते हैं, हजारों वेश्यावोंके दर्वाजों पर पिटते हैं। हजारों तीर्थोंमें जाकर अपने पापोंको छिपाते हैं कहांतक कहें? क्या आप नहीं जानते हैं?

टेक०–हां भाई, यह तो जानता हूं। पं० उदयलालसे भी एक पंडितजी महाराजने कहा था कि ऐसा मत करो, तुम भले ही मोटरोडकी हवा खालिया करो, परंतु उदयलालजीने इसे उचित न समझा, इसमें उन्होंने हानि ही समझी अर्थात द्रव्य तो खर्च होता ही, समय बहुत नष्ट होता, दिनरात आतुरता और अनेकों प्रकारके भय रहते तिसपर भी तकलीफें तो वैसी ही रहतीं किन्तु और भी बढ़ जातीं, चोरीसे गुप्त

पाप करना अच्छा नहीं। इसमें उन्हें विषयसुखकी खाज तो कदाचित कुछ कम हुई ही होगी परंतु रोटीपानी आदिका भी सुभीता हो गया ! मंदिर जानेके सिवाय सुना है कि वे स्वाध्याय आदि अन्य धर्म साधन तो बराबर करते हैं !

जय०—भाई सा०, आजकल हमारी समाज और जातियोंके कर्णधारोंकी गति बहुत विचित्र है, जो इन कलिकालीन महात्माओंकी हांमें हां करे, और इनकी बात मानता जाय वही धर्मध्वजी और जहां कुछ शिर हिलाया कुछ पुछपाछ की कि फिर उसे यदि इनके ही हाथ न्याय होता तो सांतवेंकी तो क्या और भी एकाध नर्क बढ़ा देनेको ये तैयार होते। अच्छा, उदयलालजीने ब्राह्मणी और तिसपर विधवासे सम्बन्ध कर लिया उन्हें तो वेद किया सो ठीक ही है परंतु अर्जुनलालजीने कौनसा अन्याय किया जो एक दिगम्बरी जैनी हूंमड [वैश्य] ही से पुत्रीका सम्बन्ध किया ? —

टेक०—जाति विरुद्ध तो किया !

जय०—जातियोंके नियम स्वेच्छापूर्वक हैं या किसी ग्रन्थाधारपर ?

टेक०—ग्रन्थ २ तो नहीं जानते हैं परंतु ऐसा ही चलन है कि जाति २ में ही बेटी व्यवहार होता।

जय०—और रोटी !

टेक०—यह भी बहुतसी जातियोंमें ऐसा ही नियम है कि वे स्वजातिके ही यहां खाते हैं जैसे पोरवाड़, सैतवाल आदि अन्य जैन जातियोंके यहां नहीं जीमते हैं।

जय०—इसका कोई कारण भी ज्ञात है ?

टेक०—नहीं, परन्तु प्रथा ऐसी ही है।

जय०—भला जब कि धर्म एक है और क्रियायें समान हैं तब जीमनमें कौनसी अड़चन है ?

टेक०—अड़चन तो कुछ नहीं है परन्तु प्रथा बिगड़ती है।

जय०—इससे कोई हानि तो नहीं होती।

टेक०—हानि तो नहीं परन्तु लाभ भी तो नहीं है ?

जय०—लाभ तो है। इससे देश विदेशमें यात्रार्थ वा व्यापारार्थ जानेमें भोजनके निमित्तसे होनेवाला भ्रष्टाचार नहीं होता है, जहां जावो और वहां यदि कोई जैनी है तो उन्हें तो साधर्मी (अतिथि) लाभ और जानेवालेको शुद्ध भोजनका लाभ होता है। यात्रादिमें कुछ कठिनता नहीं मालूम होती है, परस्पर प्रेम बढ़ता है।

टेक०—भला यह तो ठीक है और अब सिवाय दो एक जातियोंके अब यह तो हो गया है कि समस्त जैन जातियां परस्पर भोजन व्यवहार करने लगे हैं परन्तु.......

जय०—भाई सा०, करने क्या लगे यों कहो समझने करा लिया और केवल जैनियोंमें ही परस्पर नहीं किंतु अजैनोंमें भी अर्थात् अब जैन धर्मसे सर्वथा अनभिज्ञ ब्राह्मणोंके हाथोंका बनाया भोजन भी प्रायः सभी जातियोंमें धड़ाधड़ उड़ता है और जैन अजैन कई जातियें साथ बैठ कर खाते हैं।

टेक०—भाई, यह तो कोई अंग्रेजी पढ़े करते होंगे ?

जय०—नहीं साहब, जिन्हें अंग्रेजीकी गन्ध

तक नहीं मिली वे मैंने स्वयम् मालवादि प्रांतोंमें साढ़े बारहके जीमन देखे हैं ?

टेक०—पक्का भोजन करते हैं।

जय०—पक्का कह कर दोष थोड़े ही टलता है। आटेमें नमक पानी पड़ता है, अंगार पर सेका घीमें तल दिया, दाल पतली न बना कर कुछ काढ़ी रक्खी इसमें हुवा ही क्या ? आपने क्या किसी जैन ग्रन्थमें पक्की कच्ची फलाहारी व अनाज आदिका भेद पाया है तो बतावो।

टेक०—ना भाई, परन्तु लोकमें तो योंही चलता है।

जय०—भाई सा० यों तो कोई बातका निर्णय न होगा। या तो आप लोक व्यवहार पर चलो, या समयके परिवर्तन पर चलो, या युक्ति प्रमाणों पर चलो या धर्म ग्रन्थोंके आधार पर चलो तब निर्णय होगा।

टेक०—धर्म अनेक नय है सो जहां जैसा लगे लगा लेना चाहिये।

जय०—आप भूलते हैं। धर्म अनेक नयात्मक नहीं है किन्तु पदार्थोंमें अनेक धर्म होते हैं और उनका ज्ञान छद्मस्थको अनेक नयोंसे होता है, नय पदार्थ नहीं हैं और न पदार्थ नय हैं। इनका स्वरूप समझे विना दुरुपयोग नहीं करना चाहिये, यह कोई जीवादि पदार्थोंका विचार नहीं है किन्तु यह है समाजका लौकिक व्यवहार और उसका सम्बन्ध है श्रावकाचारादि ग्रन्थोंसे इसलिये इस परसे ही विचार करना चाहिये।

सुनिये, यदि आप रूढ़ियों पर चलते हैं तो रूढ़ियें कुछ लोगोंके द्वारा किसी नियमका अर-ंश होनेसे बन जाती हैं। और अपढ़ लोगों द्वारा चलती रहती हैं सो शास्त्रों जिसके यहां जो भली बुरी रूढ़ियां हैं सबको धर्म और सत्य ठहराना पड़ेगा फिर हमारा सोना १०० टांचका न रहेगा सबहीका मानना होगा। यदि समयानुसार मानते हैं तो फिर इस युगमें जो नये परिवर्तन हो रहे हैं, उनके अनुसार जातिकी बात क्या है धर्मका पता लगना कठिन हो जायगा। यदि युक्ति प्रमाण लेते हैं तो धर्मसे बाधा नहीं आवेगी क्योंकि जैनधर्म युक्ति पूर्ण है परन्तु रूढ़ियां हवा हो जांयगीं, परन्तु इसके लिये कुछ विशेष बुद्धिकी आवश्यकता है। अब रहा शास्त्र सो इसे माननेमें ही कल्याण दीखता है और कदाचित् कुछ लोगोंको छोड़कर प्रायः सभी मानेंगे।

देखो आदिनाथपुराण, हरिवंशपुराण, पद्मपुराण, श्रेणिकपुराण, श्रीपालपुराण आदि तथा त्रिवर्णाचार, सागारधर्मामृत आदि, छह ढाला, रत्नकरण्ड आदि। इन ग्रन्थोंमें साफ तौरसे ब्राह्मण, क्षत्री, वैश्योंके परस्पर रोटी बेटी व्यवहारकी आज्ञा और बड़े पुरुषोंके दृष्टांत दिये हैं। यहां तक कि चक्रवर्ती आदि राजाओंने म्लेच्छ राजाओंकी कन्याओंका सम्बन्ध किया और विजाती पुत्र जो उससे हुवा, वही राज्यका उत्तराधिकारी हुवा इत्यादि कथन है। सो भाई अर्जुनलालने क्या वेजा किया ? उनका कार्य शास्त्रानुकूल है, जो लोग उन्हें इस कार्य परसेही जातिच्युत करते हैं वे धर्म शास्त्रोंके विरोधी हैं। [illegible] उन्हें बाबू सूरजभानु तथा जुगल[illegible] आदिके अनुयायी क्यों न कहें ? क्यों

वे बाबूगण तो केवल कागजी कार्यवाही करते हैं, व कते लिखते हैं, परन्तु ये उनके अनुयायी छुपे रुस्तम मुंहसे बाबू लोगोंकी निंदा करते, पुराणोंका पक्ष लेते और कार्य वे ही करते जो शास्त्र विरुद्ध होवें। यदि ये लोग शास्त्रानुयायी होते और पुराणोंके भक्त होते तो कदापि काल भी शास्त्र विरुद्ध झूठी रूढ़ियों पर आरूढ़ न रहते, उन्हें तोड़ मरोड़ कर शास्त्रानुसार अपना चलन व्यवहार करते।

टेक-भाई सा०, यह बात तो ठीक है। ग्रन्थोंमें तो ऐसाही लिखा है। इसके अनुसार सेठी अर्जुनलालने कोई अनीति वा कुरीति नहीं की है, परंतु उदयलालजीकी बात तो आपको ठीक मानना पड़ेगी।

जय०-जीहां, हालमें उदयलालको चाहेसो कहे क्योंकि वे अभी इस कार्यमें अकेले ही हैं परंतु जब उनकी संख्या बढ़ जावेगी तब यह कहना भी न बनेगा, देखोना प्रथम कुशलगढ़ (बागड़) में एक ढूंढ़ड सदा मुखिया हुआ तब बहुत बुरा कहलाया, खूब चर्चा हुई, बहुत डंगर पाया गया, अब ५-७ वर्षमें वे ५० घरके लगभग हो गये। मागवाड़का एक मन्दिर उनके कब्जे हो गया, दिनों दिन बढ़ रहे हैं। परवारोंके विनैक्योंकी प्रतिदिन कटमितिके व्याजके समान संख्या बढ़ रही है, उनके शिखरचन्द्र मंदिर और रथ प्रतिष्ठाएं धड़ा धड़ होती जाती हैं।

टेक०-हांजी, यह तो सत्य है, तब क्या उदयलालजी जैसे भी बहुत हो जांयगे।

जय०-क्या कुछ सन्देह है?

टेक०-क्यों भाई कुछ उपाय भी है कि भविष्यमें ऐसा न होवे?

जय०-उपाय तो बहुत बहुत हैं परंतु उनका होना कष्टसाध्य ही नहीं किन्तु असाध्य (असंभव) ही है।

टेक०-सो क्यों? मनुष्योंके लिये क्या असाध्य है?

जय०-मनुष्योंकी बात नहीं है यह तो है जैन समाजकी बात।

टेक०-जैन समाजमें क्यों कठिन है?

जय०-इस लिये कि जैनियोंमें न तो विद्या है न कोई सच्चा मार्गदर्शक नेता है, न कोई राजा ही है। इसीसे चन्द्रमाके अभावमें जुगनू (आगिया) ही चन्द्रमा बन बैठो, जातिके मुखिया (आगेवान Leader) वे लोग हैं जो धर्म शास्त्रका शब्द नहीं जानते, न्याय नीति जहां प्रवेश नहीं कर सक्ती है, विचार और तर्कको वहां स्थान नहीं दिया जाता है इस लिये मनमानी करते हैं और जिनमें उनका स्वार्थ साधन होता है वही सत्य है धर्म है नीति है सर्व मान्य है।

टेक०-तब पंडित लोग क्यों नहीं कुछ कहते?

जय०-ये बिचारे कह कर क्या अपनी आजीविका खोवें? इन्हे तो वही कहना है जो उन मुखियोंका कहना है। इनके शास्त्रोंमें और कोषोंमें वही लिखा है या लिख जाता है जो इनके आश्रयदाताओंके मुखोंमें रहता है।

टेक०-क्या सभी पंडित गण ऐसा करते हैं?

जय०-उपायान्तर-न कि सर्व हीं।

टेक०-तब वे क्यों नहीं इसका आन्दोलन करते?

जय०-एक तो है थोडे सो नगाड़खानेमें

तृतीकी आवाज कौन सुने? दूसरे वे बेचारे स्वयम् धनिक नहीं है, इन लोगोंने रुपया संस्थावोंमें देकर पढ़ाया है सो ये लोग उन्हें कृतघ्नी आदि उपाधियोंसे भूषित करते हैं, हठी उजड्ड आदि कहकर बहिष्कार करते हैं और फिर संस्थावोंमें सहायता करना छोड़ बैठते हैं तात्पर्य द्रव्येषु सर्वे वशाः।

टेक०—अच्छा, यह बात जाने दो उपाय तो बतावो।

जय०—लेवो सुनो घबराना नहीं, २० वर्षसे नीचे बालक और १६ वर्षके नीचे बालिकावोंका व्याह न होवे जैसा ग्रन्थोंमें लिखा है। पुरुष ४९ वर्षके ऊपर व्याह न करें, स्त्रियोंके समान पुरुष भी अपना दूसरा व्याह न करें। १ पत्निव्रत रक्खे, समस्त जैन जातियां परस्पर व्याह सम्बन्ध करें, और यदि आवश्यक्ता पड़े तो अन्य त्रिवर्णोंसे जिनका आचार उत्तम होवे सम्बन्ध करें, जातिमें कुंवारोंकी संख्या न बढ़ने पावे, मुखिया लोग अपने २ थोकका ध्यान रक्खें और योग्य वरोंका यथायोग्य सम्बन्ध करा दिया करें, अनुचित सम्बन्धोंको रोक देवें इत्यादि प्रबन्ध यदि हो सके हो विधवा व्याह रुक जावेगा क्या चलेगा ही नहीं, क्योंकि यह कार्य आदर्शको गिरानेवाला है।

टेक०—इन कार्योंमें राज्यकी सहायता नहीं मिल सक्ती है क्या?

जय०—हां, यदि प्रयत्न किया जाय तो बाल्य व्याह, वृद्धव्याह, कन्या विक्रय, इनके या दूसरा व्याह बंद हो सके हैं। इसके लिये यदि समाज राजी होवे और सर्कारसे प्रार्थना करे तो कानून (act) बन सक्ता है परन्तु क्या कोई इस लिये तैयार होगा? तुम्हे भरोसा है क्या?

टेक०—भाई सा० बात तो सत्य है स्वार्थ और पक्षपातके आगे किसकी चलती है। यह तो वही समय है कि जिसके हाथ लाठी उसीकी भैंस है चाहे जहां हांक ले जाय। जाति व समाज कहीं जाय, हमारा तो हाल सितारा चैमक ही रहा है। जिसकी झोपडी जलती है वही बिचारा रोता है और तो मूछों पर ताव दिये फिरते हैं। वास्तवमें उदयलाल आज ८ वर्षों जयपुर जोधपुर मारवाड़ मेवाड़ मालवा दक्षिण सब जगह चक्कर मार आये, दो तीन हजार तक चाहा भी कि सोदा बन जाय पर न बना आखिर तो मनुष्य है। सभी भीष्मपितामह तो नहीं हो सक्ते हैं। जयचन्द्रभाई, किसीका क्या, बिगाड़ तो समाजका है। इसकी जड़ें कट रही हैं। कुछ जाति च्युत होकर घटे, कुछ कुंवारे रह कर मरे, कुछ विधुर (रंडवे) और विधवाएं मरीं, कुछ गरीबीके कारण धर्मच्युत हुवे, कुछ धर्मसे अनभिज्ञ होनेसे विधर्मी बन गये, इत्यादि कारणोंसे दिनों दिन यह जाति घटती जा रही है। धर्म तो धर्मीके आश्रित रहता है सो धर्मी ही नहीं रहेंगे तो धर्म किस आधार रहेगा?

जय०—भाई, अभी तो विनैकया आदिको मंदिरमें आनेसे रोका जाता है परन्तु भविष्यमें क्या होगा जब जैनी न रहेंगे, हाय भगवान्! विनाश काले विपरीत बुद्धिः। प्रभु हमारे मुखियोंको सुबुद्धि देवो (ऐसा कहते २ जयचंद्रके आंसू गिर पडते हैं)

टेक०—[देखकर] भाई जयचंद्र, धैर्य रक्खो, शोकसे क्या होगा ? भवितव्य प्रबल होती है। रात्रिके बाद दिन होता है, गिरने पर ही उठना है, प्रयत्न तो करना चाहिये।

जय०—(समझ कर) हां ठीक है, इसको कौन मना करता है करो परन्तु छू छाकों कौन पूछ—भला है अपने परिणामोंसे अपना तो भला अपने परिणामोसे अपना तो भला है किसीका कुछ होवो या न होवो, प्रयत्न करना ही चाहिये।

टेकचंद्र—अच्छा भाई, अब शयन करो। मैं जाऊंगा। आपसे बहुत कुछ और भी बातें करना था परन्तु समय बहुत होगया है फिर कभी देखेंगे।

जय०—भैया रात्रि अंधेरी है यहीं आराम करो। सवेरे स्वाध्याय करके जाना। बच्चा बच्ची भी सो गये हैं। भाभीजी भी अलसा रही हैं, यह भी तो घर है। यहां पर सुखानंद मुनीमजी हैं ही, चिन्ता क्या है ?

टेकचंद्र—जी तो जानेको नहीं होता परन्तु लाचार हो जाना पड़ता है। फिर जैसी आप कहें। अच्छा छल्लू तू जा, मुनीमजीको कह देना भैयाजी आज यहीं ठहरेंगे, तुम बंदोबस्त करके सोवो। छल्लू जाता है और सब सो जाते हैं, और हम भी अब सोते हैं, श्री पंच परमेष्ठी भगवानकी जय।



# धनवानोंसे विनय।

हे धनवानोंसे विनय आज यह मेरी।
धन पाकर देखो दान करो मत देरी ॥टेक॥
तुमने परभवमें पुन्य कमाया होगा।
दुखियोंको लख कर दान दिलाया होगा ॥
भूखेको भोजन दिया दिलाया होगा।
अरु तृषावंतको नीर पिलाया होगा ॥
जिसका फल सारा मिला तुम्हें इस बेरी ॥धन०॥

\+ २ +

यह सत्य बात है झूठ न कोई बतावे।
जब मृत्यु होय तब साथ नहीं धन जावे ॥
सब पड़ा रहे धन धर्म साथ ही जावे।
खावे कुटुम्ब नहि हाथ तुम्हारे आवे ॥
इससे प्यारे यह बात मान लो मेरी ॥ धन०॥

\+ ३ +

ये निर्धन महा गरीब भूखके मारे।
करते हैं याचना तुमसे दीन विचारे ॥
हे दाता अब हम आये सरण तुम्हारे।
तलफत हैं भूखसे देखो प्राण हमारे ॥
उनकी सहायता करो विनय यह मेरी ॥धन०॥

\+ ४ +

जे लूले लँगड़े नेत्र हीन फिरते हैं।
अति दीन नहीं मजदूरी कर सक्ते हैं ॥
अरु वस्त्र हीन जो हिम बाधा सहते हैं।
ये सदा दीनता भार वहन करते हैं ॥
उनकी सहायता करो विनय यह मेरी ॥धन०॥

\+ ५ +

क्या इसी लिये यह धन तुमने पाया है।
नित करो ऐश आराम जो मन भाया है॥
कोमल तकियासे टिक पान खाते हो।
नहि दीन-दुखियोंकी ओर दृष्टि लाते हो॥
क्या यही आपका धर्म कहो इस वेरी ॥धन०॥

\+ ६ +

तुम सदा सरस मय भोजनको करते हो।
दीनोंको रुक्ष रोटी भी नहि देते हो॥
बढ़ मूल्य रेशमी वस्त्र पहिनते तुम हो।
दीनोंको एक चिथड़ा नहि देते तुम हो॥
क्या इसी लिये तुम पाई द्रव्य घनेरी ॥धन०॥

\+ ७ +

अब हो जाओ हुशियार मान लो कहना।
जग बीच तुम्हारा दो दिनका है रहना॥
कर प्रीत धर्म सों भवसागरसे तिरना।
यह सीख सुगुरुकी सदा हृदयमें धरना॥
तुम दया दान नित करो मिटे भव फेरी ॥धन०॥

\+ ८ +

तज स्वारथ प्यारे परमारथमें लगना।
नित पराधीन दुखियोंका सहारा करना॥
निज शक्ति सहित कर दान दीन दुख हरना।
इस विधसे अपने धनको सफिलत करना॥
कहें 'गोरेलाल' स्वीकार विनय करो मेरी ॥धन०॥

पं० गोरेलाल जैन, रैपुरा।



## "हमको चाहिये"

१-इस दुर्लभ मनुष्य जन्मको पाकर व्यर्थ न खोना क्योंकि यह आगमका उपदेश है कि मनुष्य जन्मका मिलना बार बार नहीं होता, इस लिये हमको चाहिये कि हम अपने मनुष्य जन्मको सफल करे।

२-अपने आत्माको क्रोधादि कषायोंसे बचाना क्योंकि इनके द्वारा आत्माके ज्ञानादि गुण नष्ट होते हैं, इस लिये हमको चाहिये कि क्रोधादि कषायोंसे बचाकर अपने आत्माकी रक्षा करें।

३-समस्त जीवोंपर करुणा भाव प्रदान करना, किसीको सताना नहीं, मित्रो! जो जीव आपके द्वारा सताये जावेंगे और उनको जो दुःख होगा उस दुःखके भागी आप ही होवेंगे इससे जीवोंकी रक्षा जरूर ही करना चाहिये।

४-संसारके सब जीव सुख चाहते हैं और दुःखसे डरते हैं, अगर आप उनके सुखमें किसी तरहकी बाधा डालेंगे तो याद रक्खो कि आप भी सुख नहीं भोग सकोगे।

५-मूक पशुओंको भूखा मत रक्खो। उनके लिये घासादिका पूरा बन्दोबस्त करो। भूखसे 'उनकी आत्मा' मत दुखावो। मित्रो! भूखकी वेदना किसीसे सहन नहीं होती। इस विषय पर आप स्वयं विचार करे।

६-संसारमें आकर सबके प्यारे बनो, किसीकी द्रष्टिसे बूरे मत होवो क्योंकि जो मनुष्य सबका प्यारा होता है वही संसारमें सराहनीय और आदरका पात्र है।

७-जिन दुर्गुणोंके द्वारा आप सबके प्रति बुरे हैं उन दुर्गुणोंको निकालनेकी कोशिश करो

और सद्गुणोंके ग्राहक बनो। जब आप दुर्गुणोंको त्याग सद्गुणोंके पक्के ग्राहक बन जावेंगे उसी वक्त मनुष्य आपको प्रेमकी दृष्टिसे देखेंगे।

८—जो आप सबके प्रेमी बनना चाहते हैं तो आप भी सब पर प्रेम करो! क्या बालक, क्या वृद्ध, क्या गरीब, क्या अमीर, क्या ऊंच, क्या नीच, क्या मूर्ख क्या पंडित, और क्या शत्रु, क्या मित्र, सब पर एकसा प्रेम प्रदान करो, फिर देखो आप भी सबके सच्चे प्रेमी बने जाते हो या नहीं।

**पूजारी गोरेलाल जैन, सहजपुर।**



# रायदेशके पंच और समाजसुधार।

(ले० पं० नंदनलाल जैन वैद्य, ईडर)

भिलोडामें रायदेशके समस्त पंच एकत्रित हुए थे। पंचोंकी जाजम आठ दिन रही थी। पंचोंने फिजूल खर्चेका अटकाव करनेके लिये कितने ही ठराव पास किये। यदि इन ठरावोंके अनुकूल समस्त पंच अपना अपना कार्य करें तो कुछ समयमें अवश्य लाभ हो सकेगा। इसमें किसी प्रकारका संदेह नहीं कि ये ठराव बड़े ही महत्वके और उपयोगी हैं, ठरावोंका पास होना सब कुछ सरल है और सब जने ऐसा करते ही हैं, परंतु ठरावोंको अमलमें लाना अच्छा है। मात्र ठरावोंके पास होनेसे विशेष लाभ नहीं।

रायदेशके ये शुभ चिन्ह हैं। रायदेशकी यह प्रथम जाग्रति है। संसारमें रायदेशके समान कोई भी प्रांत सबसे पीछे नहीं है। रायदेशमें धर्म जाग्रति नहीं, ज्ञानका लक्ष नहीं, कर्तव्यके चिन्ह नहीं, आत्मबोध नहीं आदि सब बाबतमें रायदेश सबसे पीछे है। इतना नहीं किन्तु रायदेशको इतना ज्ञान नहीं कि हमारी भलाईके कारण कौनसे हैं। रायदेशकी संतान धर्म विहीन है, रायदेश दश वर्षसे बोर्डिंग खोलना चाहता है परंतु शक्तिहीन है, द्वेष और अभिमानसे पूर्ण है, रायदेशके कितने ही आगेवान बोर्डिंगसे लाभ नहीं समझते, उनको उन्नतिकी बातें आखोंमें खटकती हैं। कुछ भी हो, रायदेश अभी गहरी नींदमें सोना चाहता है। उसे यह ज्ञान नहीं कि उसका सर्वस्व लूट रहा है, संतान हीन दीन दुःखी हो रहे हैं। ज्ञान मिलनेके विचारोंको कुछ साधन नहीं है। क्या रायदेशके पंच यह कभी सोचते हैं कि हमारी संतानको ज्ञान मिले, व्यापारका सुभीता हो, धार्मिक विद्याकी वृद्धि हो। नहीं, नहीं रायदेश अभी जुनी रूढियोंमें दिन व्यतीत कर रहा है।

रायदेशके समीप कांठा है। जब कांठाके पंच उत्तमोत्तम ठराव पास कर जग उठे हैं, उनकी पंचायत एक दो दिनमें अच्छे कार्य कर उठ जाती है तब रायदेशके पंच अब एकत्रित होते हैं और विचार करते हैं, यह भी अच्छी बात है। प्रारंभमें ऐसी ही जाग्रति होती है धीरे २ यह विशाल रूप धारण करती है। रायदेशके भी इस जाग्रतिसे शुभ परिणामकी आशा है।

रायदेश समझ रहा है कि बिना पंक्ति भोजन पंच एकत्रित नहीं हो सक्ते। इसलिये जब २ पंच एकत्रित होते हैं दो एक हजारका पानी

## हरिवंशपुराणकी सत्यवादीकी समालोचनाका प्रतिवाद।



पाठक! कई समाचार पत्रोंमें आप हरिवंशपुराणकी समालोचना पढ़ चुके है, उसे साक्षात् देख भी चुके हैं कि संस्थाने एक बड़ी भारी पूंजी लगाकर उसे किस रूपमें प्रकाशित किया है और उसके सपादकने उसके संपादनमें कितना परिश्रम उठाया है? साथमें आप यह भी समझ गये है कि स्वर्गीय पं० दोलतरामजीके अनुवादमें और इस नवीन अनुवादमें क्या खूबी है? और पं० दोलतरामजीने जिन प्रकरणोंको छोड दिया है उन्हें इस नवीन अनुवादमें किस खूबी, किस सरलता और कितने परिश्रमसे लिखा है? मैं आपके सामने इस बातको निर्भीक हो कह सकता हूँ कि इस ग्रंथके संपादनमें मुझे अधिक कष्ट भोगना पड़ा है और विशेषकर उन प्रकरणोंके संपादनमें जिन्हें कि पं० दोलतरामजीने छूआ तक नहीं और जो वर्तमानमें गुप्त सरीखे जान पड़ते है, परंतु संपादक 'सत्यवादीके' हृदयमें इस ग्रंथके संपादनका जरा भी महत्त्व नहीं जमा और हरिवंशका बहु भाग उन्हें विपरीत सूझ गया। यद्यपि समालोचकको अधिकार है कि वह अपने विचार प्रदर्शित कर सकता है और समालोच्य ग्रंथोंके गुण दोषोंका उल्लेख करना उसका परम धर्म है परंतु ऐसी समालोचना अनुचित है जो निर्मूल हो और व्यर्थका पांडित्य बतलानेके लिये खींचातानीसे की गई हो।

खैर, संपादकजीने जो व्यर्थकी "प्राचीन अनुवाद ही छपाना था" आदि बातें लिखी है और भी कई बातोंमें अपना पांडित्य दिखाया है उनकी हम यहॉं प्रत्यालोचना करना अनुचित समझते हैं क्योंकि उक्त संपादकजीको अपने विचार प्रदर्शित करनेका पूर्ण अधिकार है और जो बातें उन्होंने लिखी है पाठकोंने भी वे पढी होंगी कि वे कैसी वे शिर पैरकी है! परंतु उन्होंनें जो अशुद्धिया निकाली हैं उन्हींका हम प्रतिवाद करते है। आपने—

शंभवे वा विमुक्तो वा भवः यनैव शंभवे
भेजु भंत्या नमस्तस्मै तृतीयाय च शंभवे।

इस श्लोकके अनुवादको मिथ्या और सिद्धांत विरुद्ध ठहराया है। प्रथम तो यहां यह निवेदन है कि आप अपने सर्वथा विश्वासपात्र पं० दोलतरामजीके इस श्लोकका भाव देखें उन्होंने क्या लिखा है? यदि पं० दोलतरामजीका भाव मिथ्या और सिद्धांत विरुद्ध है तो मेरा अनुवाद भी मिथ्या और सिद्धांत विरुद्ध बतला सकते हैं क्योंकि मेरा और प० दोलतरामजीका भाव एक है। यदि पं० दोलतरामजीका भाव युक्त और सिद्धांत विरुद्ध है तो मेरे भावको अयुक्त और सिद्धान विरुद्ध ठहराना प्रलापमात्र है दूसरे अनुवाद करते समय मुझे जहां तक विश्वास है 'भेजु.' की जगह 'मनु.'!! क्रियापद नजर पड़ा था और मनु धातुका अर्थ 'विचार'

यथार्थ है इसलिये उक्त श्लोकके अर्थमें यदि पं० दोलतरामजी अपराधी है तो मैं भी हूं अन्यथा नहीं । आपने जो यह लिखा है कि–यहांपर विचारको संशय कोटिमें रखनेसे यह मालूम होने लगता है कि " भव्योंको भगवानके स्थिति कालमें भी यह निश्चय न हो सका कि सुख मोक्षमें है या संसारमें? संपादकजी ! यहां तो आपने कमाल किया। यदि आप जरा गहरी दृष्टिसे विचारते तो आपको पता लग जाता कि मेरे वा पं० दोलतरामजीके भावमें क्या चमत्कारी है । मुझे खेद है मेरे अर्थमें आपको संशय कोटिका भान कैसे हो गया ? हिंदी साहित्यमें " असली जौंहरीकी मौजूदगीमें ही रत्नके खरीददारोंको इस बातका ज्ञान हुआ कि बहुमूल्यता रत्नमें है या कांचमें ? इत्यादि वाक्योंका प्रयोग होता है परंतु सिवाय आपके कोई भी हिंदी साहित्यका वेत्ता वहां " जौंहरीके स्थितिकालमें ग्राहकोंको यह निश्चय ही नहीं हो सका कि बहु मूल्यता रत्नमें है या कांचमें ? इत्यादि संशयकारक अर्थ नहीं करता । यहां तो आपने अपनी हिंदी साहित्य विज्ञताका भी परिचय देदिया । महाशय ! उस श्लोकका मेरा भाव यह है कि–भगवान शंभवनाथके पहिले भव्य भक्तोंको इस बातका ज्ञान ही न था कि निराकुलतामय सुख संसारमें है या मोक्षमें ! किन्तु उनके स्थितिकालमें ही उन्हें इस बातका भान हुआ कि वास्तविक सुख संसारमें है या मोक्षमें ! इसलिये उन्होंने संसारसे मुख मोड़ मोक्ष सुखके लिये उद्योग किया। अब बतलाइये, यहाँ क्या तो असत्यता और विरुद्धता आगई ? मेरी रायसे तो इस अर्थसे भी ग्रंथकारकी उक्तिमें अपूर्व चमत्कारी प्रतीत होती है और ऐसे अर्थमें कविगणको प्रखर पांडित्य और भक्ति संभार प्रतीत होता है । खैर, इस श्लोकके अर्थमें मैं कलंकित ही सही परंतु आप भी तो अपने अर्थपर विचार करैं। आप ही कहां कलंकसे मुक्त हैं । प्रथम तो आपने– 'शंभवे' इस शब्दका जिस कल्याणकारी भगवानके निमित्तसे अर्थ किया है वही विवाद ग्रस्त है क्यों कि आपने जो 'निमित्तसे' यह अर्थ किया है वह किस शब्दकी सामर्थ्यसे ? क्या आपका यह भी सिद्धांत है कि निमित्त अर्थको द्योतन करने वाली सप्तमी विभक्ति भी है ? व्याकरण शास्त्रमें मेरे दृष्टि गोचर तो यह बात नहिं हुई है। हाँ, यदि आप 'विवक्षातः कारकाणि भवंति' इस असमर्थ वैयाकरण सिद्धांतपर आरूढ़ हो कर यह बात कहैं कि सप्तमी विभक्तिका भी निमित्त अर्थ हो सकता है तो सिवाय आपकी व्याकरण विषयक दुर्बोधताके दूसरा कोई उपाय नहीं । अब आपही बतावें मैं तो ' भज् ' धातुके अर्थमें धोका खा गया और अपने यह क्या कर पाड़ा ? यहांपर आपको शंभवे पद सप्तम्यंत तो अवश्य मानना पड़ेगा । क्योंकि 'शंभव' शब्द अकारांत भी है । दूसरे उसे सप्तम्यंत पद बतलानेवाला ग्रंथकार द्वारा दिया गया ' यत्र ' विशे-

पण वहांपर मोजूद है। महाशयजी! यहाँ पर सति सप्तमि है और उसका जिस संभवनाथके स्थितिकालमें यही अर्थ युक्ति युक्त है न कि जिस भगवानके निमित्तसे यह। खैर, भाषामें ऐसा अर्थ हो भी जाता है तथापि आप 'यत्रैव' पदको घसीट कर कहां लगा गये हैं और उसका क्या अर्थ कर गये हैं तनिक तो विचारो। आपने जो 'यत्रैव' पदका अर्थ "जहां-पर वे रहें वहांपर" यह किया है सो क्या संगत है? यहां तो 'जिस' यह अर्थ ही युक्त है अस्तु।

दूसरे आपने 'जिस कल्याणकारी' यहांपर जो 'जिस' अर्थ किया है यह किस पदका अर्थ है? यदि आप कहें कि यह भी 'यत्रैव' पदका अर्थ है तब एक 'यत्रैव' पदकी व्यर्थ दो जगह घसीट करना उसकी मिट्टी पलीत करना है। हां, हम इस बातको स्वीकार करते हैं कि एक शब्द अनेक जगह काममें आता है परंतु कहां, जहां वैसा किये बिना अर्थमें किसी प्रकारकी गड़बड हो परंतु यहां तो कोई गड़बड नहिं मालूम होती इसलिये यहां ऐसा कैसा असमंजस सरीखा प्रतीत होता है। यदि आप यह कहें कि जहांपर वे रहें वहांपर' यह अर्थ यत्रैव पदका नहीं किंतु भव' और 'मुक्तौ' पदोंकी सामर्थ्यसे है तो भी अयुक्त है क्योंकि अर्थात् जब तक भवमें रहे तब तक संसारिक सुखको भोगा और जब मुक्तिमें रहे तब मुक्ति सुखको भोगा। आपके इस भावसे यत्रैव शब्दका ही उपर्युक्त अर्थ स्पष्ट जान पडता है।

आपने दूसरे पादके 'शंभवे' शब्दका अर्थ शंभवनाथ भगवान न कर कल्याणकारी किया है यह भी जरा दृष्टिमें चुभता सरीखा है क्योंकि या तो आप भाषाके सौंदर्यके लिये 'जिस भगवानके स्थिति कालमें' यह अर्थ करें या "जिस कल्याणकारी शंभवनाथ भगवानके" यह अर्थ करना उचित है। शायद आपको इस बातका तो संशय न होगा कि शंभव शब्द अकारांत भी है। तीसरे भगवानके वाचक 'शंभव' और 'शंभु' दोनों शब्द हैं उनमें 'शंभव' शब्दका अनेक जगह प्रचार है और 'शंभु' शब्दकी स्थितिमें यह ग्रन्थ भी प्रमाण है। यद्यपि शंभव शब्दका कल्याणकारी भी अर्थ है परंतु यहांपर वह अयुक्त है क्योंकि कल्याण-कारी अर्थ करनेसे शंभव शब्द विशेषण पड़ता है और उसके लिये विशेष्य भगवान पदकी विवक्षा करनी पड़ती है, दूसरे यदि संभव शब्दको विशेषण माना जायगा तो "विशेष-णका विशेषण नहिं होता" इस नियमानुसार 'यत्रैव' विशेषण निराधार मानना पड़ेगा। तीसरे हमें "तृतीयाय स्वयंभुवे" यह भी पाठ मिला था इसलिये इस पाठसे भी यह दृढता होता है कि दूसरे पादका शंभव शब्द विशेष्य है और वह तीसरे तीर्थंकरका वाचक है। अब बतलाइये महाशय संपादकजी! जिस श्लोकको आपने पूर्ण विचारकर नवीन अनु-वादमें इतना मिथ्या और सिद्धांत विरुद्ध उह-

रानेके लिये पूर्ण दोड़ की उसीमें आप तीन जगह फिसल गये तब यदि आप इसका पूर्ण अनुवाद करेंगे तो क्या होगा? यह तो आप भी अवश्य जानते हैं कि जब किसी व्यक्तिको कलंकित करनेकी मनमें ठान ली जाती है उस समय पूर्ण विचार करना पडता हैं किंतु जँहांपर कर्तव्य कर्म किया जाता है वहां अधिक विचार नहीं। मैं प्रतिदिन १००-१२९ श्लोकोंका अनुवाद करता था इसलिये मुझे अधिक विचार करनेका अवसर नहि मिलता था और आपने मुझे कलंकित करनेके लिये घोर विचार किया है। जब ऐसी दशामें एक सुलभ श्लोकके लगानेमें तीन भूल होगई तो हिसाब लगानेसे इस ग्रन्थके पूर्ण अनुवादमें आपकी छत्तीस हजार भूलें हो सकती हैं क्योंकि इस ग्रंथका परिमाण बारह हजार है। यदि आप मेरे समान शीघ्रतासे अनुवाद करते तो कितनी भूलें रहतीं? वे अवक्तव्य हैं तब मेरी सौ पचास अशुद्धियां भी हो जाय तो आपको इतना घोर एतराज क्यों? अस्तु।

प्र० अ० नं० ३१के श्लोकमें जो देवसंरकी वाणी नियमसे वंदनीक है यहा पर देवसंरकी जगह देवनंद्य होना चाहिये यह लिखा है वहापर इतना ही वक्तव्य है कि हमें सब प्रतियोंमें देवसंर ही पाठ मिला था यद्यपि वहां हमें संदेह अवश्य था परंतु सबप्रतियोंमें देवसंर ही पाठ मिलनेसे हमने देवनंद्य पाठ न गढा क्योंकि नवीन पाठका गढना हमारी शक्तिके बाह्य था। दूसरे-देवनंद्यका किसी अवस्थामें देवसंर भी नाम हो सकता है इस लिये ऐसे स्थानपर प्रतियोंको देखकर और उसका पाठ ग्रहण करने पर भी किसी शब्दके बदलनेके लिये समालोचनासे जोर देना सर्वथा अयुक्त है।

आपने लिखा है कि "प्र० अ० नं० २४के श्लोकमें काव्यमयी मूर्तिका "कृतपद्मोदया" जो विशेषण दिया है उसका "रविषेणकी काव्यमयी मूर्ति भी पद्मपुराणकी विकाश करनेवाली है" यह वर्तमान अनुवादका अर्थ सर्वथा अनुचित है किंतु काव्यमयी मूर्तिके पक्षमें यह अर्थ होना चाहिये कि जिसमें "पद्म-बलभद्र-रामचंद्रके उदय अभ्युदयका वर्णन किया गया है" क्योंकि पद्मपुराणका अर्थ तो काव्यमयी मूर्तिसे निकल आता है विशेषण देनेका अभिप्राय उसमें बलभद्रके अभ्युदयका वर्णन किया गया है यह होना चाहिये"। महाशय! किसी ग्रन्थमें कभी आपने काव्यका लक्षण भी बांचा है? जो आपने काव्यमयी मूर्तिसे पद्मपुराणका अर्थ निकाला है? जरा ध्यान दीजिये-काव्यका लक्षण "अदोषौ सगुणौ सालंकारौ शब्दार्थौ काव्यं" यह है और यहां पर किसी ग्रंथकारके ग्रंथको काव्यके लक्षणमें प्रविष्ट नहीं किया है फिर काव्यमयी मूर्ति पदसे पद्मपुराणका बोध कैसे हो सकता है? खैर, हम आपके सिद्धांतानुसार 'शब्दार्थौ' पदकी सामर्थ्यसे पद्मपुराणका भी काव्यके लक्षणमें अंतर्भाव कर लेते तब? जब कि रविषेणकी केवल पद्मपुराण ही कृति होती सो तो है नहीं और भी उनके कई ग्रंथ हैं और उस दशामें पद्मपुराणका ही ग्रहण क्यों? औरोंका

भी होना चाहिये। संपादकजी! 'कृतपद्मोदया' इस पदका पद्मपुराणको विनाश करनेवाली है यह अर्थ निर्दोष है आपकी समझका फेर है। आप जरा तो यह तो सोचिये कि पद्मपुराणके अर्थसे क्या " रामचंद्रके अभ्युदयका वर्णन " यह भाव नहीं निकलता ? शायद आपको इस बातका तो विस्मरण न होगा कि " नामके एक देशसे भी सर्व देशका ग्रहण हो जाता है" यहा पद्म शब्दसे भी पद्मपुराण अर्थ लिया जा सकता है। क्योंकि आप सिद्धात कौमुदीमे इसी बातके पोषक सत्या, भामा सत्यभामा आदि उदाहरण पढ चुके हैं अस्तु।

प्र० अ० नं० ३८के श्लोकमें हमे संदेह वह गया था और हमने वहा प्रश्नवाचक चिन्ह भी पटक दिया था परंतु संपादकजी! अपनी लेखनीसे आपने वहा भी नहिं थमाया। क्या सपादकजी! जो बात समझमे न आवे उस पर प्रश्नवाचक चिन्हका पटक देना पाप है ? हम कोई प्रभाचन्द्र नामका ग्रथ है ? इस बातका पता नहि लगा था इसलिये वहा प्रश्नवाचक चिन्ह पटक दिया था। पं० दौलतरामजीका सर्वांगमे विश्वास नहीं क्योंकि आप और स्थलोंको जाने द इसी ग्रथके अंतमे न० ९३—९४ वे श्लोकोंका अर्थ में उन्होंने क्या लिखा हे और हमने क्या लिखा है ? क्या आप सिवाय दौलतरामके कोई और भी प्रमाण द सकते हे कि कोई ग्रथ चन्द्र नामका ग्रथ है ?

आपने लिखा है कि उपरके कथनसे यह मालूम हो सकता है कि ऐसा विपर्यास भी क्रममें होगा इत्यादि। सपादकजी! यहा तो आपने विलक्षण वाक्य रचनाका परिचय दिया। यदि आप यह साफ लिख देते कि समस्त ग्रंथ अशुद्ध है तो क्या कोई आपका मुह पकड लेता अस्तु।

आपने जो रूप सत्यका अर्थ अयथार्थ ठहराया है वहा पर इतना ही वक्तव्य है कि आप रूप सत्यका भाव पं० दौलतरामजीके अनुवादसे देखें, उन्होंने क्या लिखा है क्योंकि मैने उन्हीके अनुवादके आधारसे लिखा है। यदि आप प० दौलतरामजीके वचनको भी असत्य ठहरावें तो यह आपका कथन कि—'प० दौलतरामजीका ही अनुवाद छपाना था' अरण्यरोदन सरीखा होगा।

दूसरे यहा रूप सत्यका अर्थ बतलाया ही नहीं गया है वहा तो रूप सत्य और स्थापना सत्यमे भेद बतलाया है और वह यथार्थ है। संपादकजी! हमें जान पडता है समालोचनाके समय आपने शुद्ध अंतःकरणसे किसी बातको नहीं विचारा नहिं तो आपको ये व्यर्थकी त्रुटिया न सूझती अस्तु।

विशेष—हरिवंशपुराणमे जो श्लोक छूट गये हैं व्यर्थ जान प्रस्तावनामें उनका उल्लेख नहि किया है यदि आपको देखनेकी अभिलाषा हो तो संपादक जैन मित्रके पास एक सूची बनाकर भेज दी गई है, आप वहासे देखलें अन्यथा यदि आप लिखेंगे तो मैं घर पहुचते ही सूची भेज दूंगा क्योंकि वर्तमानमें मैं निज जन्मभूमिमें पडा हू, बीमार हू और एक भी प्रति हरिवंशकी मेरे पास मौजूद नहि है।

गजाधरलाल जैन
(अनुवादक, हरिवंशपुराण)

# દશા હુમડ જ્ઞાતિમાં-
# કન્યાવિક્રય અને વૃદ્ધવિવાહ.

અહા ! ! શું કઠણુ કળીનું, ઝામીયું જોર આજે;
સાચા શત્રુ સ્વજન સઘળા, દેખીને દીલ દાઝે.
ન્હાઠો ગાઠો ધર્મ ઘરથી, ન્યાય તો નાશ પામ્યો;
ન્હાઠી બુદ્ધિ અશુદ્ધ રૂઢિનો, શોક સર્વત્ર જામ્યો.

હાલ દરેક પેપરમાં, દરેક જ્ઞાતિમાં અને દરેક સભાઓમાં કન્યાવિક્રય અને વૃદ્ધ વિવાહ બંધ કરવાના ઉપાયો કરવામાં આવે છે ત્યારે હમારા ભાઇઓ તે વાતને ઊશ્કેરી કન્યાવિક્રય અને વૃદ્ધવિવાહ બંધ કરવાને બદલે ઉલ્ટા આગળ-પડી ચાલુ કરે છે અને તે આ સાલે આપણી જ્ઞાતિમાં કેટલાંક લગ્નો થયાં છે, તે આપ સર્વેને વિદિત છે એટલે નામ આપવાની જરૂર નથી.

હાલ આપણી દશા હુમડ જ્ઞાતિમાં કેટલાક કન્યા વિક્રયના અને વૃદ્ધ વિવાહનાં લગ્ન થયાં છે તે જોઇ કોના દિલમાં ત્રાસ નહિ વર્તાશે. અને આવા દુઃખજનક બનાવો જોઇ, આહા ! આવી બાળાઓને બળતી ઉગારવા અને હાલ થયેલા કન્યા વિક્રય અને વૃદ્ધ વિવાહ જેવાં લગ્નો ફરીથી નહિ બનવા માટે આપણા ગુજ-રાતના દશા હુમડ પંચની કમીટીના મેંબર સાહેબો યોગ્ય કાયદા ઘડી પુરતો બંદોબસ્ત શું નહિ કરે ?

પણ આહા ! આપણે જે આશા રાખીએ છિએ તે નકામી છે, કારણકે એક કહેવત છે કે "અંધેર નગરી, અંધેર-રાજા; ટકે શેર ભાજી, ટકે શેર ખાંજા" તેમ ઇનસાફ કે જ્યાં રાજા પોતે અન્યાય કરે તો પ્રજાને કેમ રોકાય ? પણ રૈયતનો કાયદો રાજાને લાગુ પડે છે. જેની રીતે હાલ આપણા મહાન દયાળુ નામદાર બ્રીટીશ સરકારની ન્યાયની કોર્ટમાં શ્રીમંત અને ગરીબ બન્નેને સરખો ન્યાય મળે છે, તેવીજ રીતે આપણા પંચના મેંબર સાહેબો નિષ્પક્ષ-પાતે આવા કૃત્યો કરનારને શું યોગ્ય શિક્ષા નહીં કરશે ?

આહા ! જ્યાંથી વહાર આવવાની આશા હોય ત્યાંથી ધાડ આવે, તો પછી કહેવું કોને? તેમ જ્યાં આપણી જ્ઞાતિના આગેવાનો કે જેઓ પંચમાં તેમ સભાઓમાં જે મોટાં મોટાં ભા-પણો કરે છે તેઓજ આવાં કામો કરવા પહેલે નંબરે તૈયાર થાય છે, તો તેઓ આવાં લગ્નો બંધ કેમ કરી શકશે ?

પણ મ્હારા વિદ્વાન ભાઇઓ તો સમ-જ્યા હશે કે "વિનાશ કાળે વિપરીત બુદ્ધિ" જેવું થયું કે આગેવાનો આવાં કામો કરવાને ડરતા નથી, તો પછી આપણી જ્ઞાતિની ઉન-તિ થવાની સ્વપ્ને પણ આશા રખાય કે ?

આપણે આપણી સાત કે દશ વર્ષની પુત્રીનો વિવાહ કરવો હોય અને જો બાર કે પંદર વર્ષનો વર હોય તો તે મોટી ઉમરનો ગણીશું. ત્યારે બીજાની બિચારી અગીઆર **બાર વર્ષની પુત્રીને** પોતાના સ્વાર્થ સારૂ સામાને ગમે તેમ સમજાવી વચ્ચે ભાંજગડીઆ નાંખી **પચાસ કે પંચાવન વર્ષની** ઉમરે પરણવાવાળાને શું યોગ્ય ગણીશું ?

અરે ! આપણે ટુંકમાં વિચાર કરીશું, તો સહેલાઇથી જણાશે કે આપણે એક ચાર છ પૈસાની જુજ કિંમતની ચીજ ખરીદવા જઇશું, તો કેટલીક જગ્યાએ ભાવની તપાસ કરી ખરીદ કરીશું કારણકે વખતે ઉતરાઇ જવાય. અરે ! આપણે આવી નજીવી રકમ બદલ આટલી તપાસ કરીશું, ત્યારે આપણે આપણી વહાલી છોડીના લગ્ન કરવા બદલ કે જેની સાથે આખો જન્મ ગાળવાનો છે, તો તેનો પુરેપુરો વિચાર. કર્યા સિવાય **પચાસ પંચાવન વર્ષના વર સાથે લગ્ન કરવા તે હાથે કરી કુવામાં પડવા જેવું** છે.

વળી કેટલાક ભાઇઓ પોતાની પુત્રીના વિવાહ કરતા પહેલાજ એની વાત કરે છે કે

ચાલો, કાલે હા ના હશે (મરી જશે) તો છોડી ગૅઠા બેઠા ખાશે! કેટલી ઓશિયાળી તો નહિ થશે!! વાહ! કેવી ભાવના!! શું આપણે પ્રથમથીજ એવું વિચારીએ છીએ તો આગળ સારૂં કયાંથી થશે?

મારા વ્હાલા વાંચકો! આ લેખ વાંચી જે આવા બનાવો બન્યા છે તે બદલ આપણી કમીટી ભેગી થાય તેમાં ચર્ચા ચલાવી એક સંબંધી યોગ્ય પ્રબંધ કરવા કરાવવા ખરા અંતઃકરણથી મહેનત કરશો, તોજ આપણી જ્ઞાતિમાંથી વૃદ્ધ વિવાહ અને કન્યા વિક્રયનું નામ જશે અને આપણી જ્ઞાતિની ઉન્નતિ થશે.

એક દશાહુમડ જ્ઞાતિ બંધુ.
( એરાણુ પ્રાંતિજ વિભાગ )

---

## सर्व साधारण और उन्नतिका रुख।

(उन्नतिकी रेल भागी चली जा रही है, किसान वेचारे उस ओर देख रहे हैं और खेतमें ही खड़े २ यहीं रहे जाते हैं।)

हम लोगोंको विश्वास है कि 'भारतमें पहिले दीर्घायुष्क, धनी, दानी, विद्वान् और बलवान् आदमी होते थे, पर अब नहीं। अब हम अल्पायुके धारक और निर्बल हो गये हैं' लेकिन यह बात सर्वथा सत्य नहीं, दादाभाई नौरोजीके अलावा 'सरस्वती'में और भी कई व्यक्तियोंके चित्र और चरित्र ऐसे प्रकाशित हुए हैं जिनसे ज्ञात हो सकता है कि अब भी कई व्यक्ति ऐसे हैं जिनकी आयु सौ वर्षसे भी ऊपरकी है। धनियोंका अस्तित्व जे० जे० जमसेदभाईसे हम पा सकते हैं कि जिन्होंने 'एक करोड़ रुपयेका दान एक मुश्त सर्व साधारणके हितार्थ किया है। विद्वानोंमें शिवकुमार शास्त्रीका नाम मशहूर है अथवा बा० तिलककी गणना उपयुक्त होगी, जिन्होंने गीतापर ऐसी बड़ी टीका लिखी है कि जिसकी तुलनामें प्राचीन टीकाएं कई अंशोंमें कुछ कम ही महत्व रखती हैं। और बलेरवाके लिए तो सिर्फ राममूर्तिका नाम ले देना काफी है। ऐसी २ महत्त्वशाली व्यक्तियोंके रहते हुए यह कैसे कहा जा सकता है कि इस समय पहिलेकी अपेक्षा अवनति है? इसलिये इसका मतलब यह है कि एक एक व्यक्तिके आधारपर किसी देशकी दशाका अनुमान नहीं किया जा सकता है। एकाध व्यक्तिके बुरे-नीच होनेसे कोई देश बुरा-अवनत न समझा जा सकता और न किसी दो एक व्यक्तिके भले उच्च होनेसे कोई देश उच्च समझा जा सकता है। किन्तु देशकी उन्नति और अवनति सर्व साधारण पर अपना आश्रय रखती है। सर्व साधारण अगर संप, शक्तिशाली और उच्च विचारके हुए तो देश उन्नत कहलायेगा और सर्व साधारण यदि असंप, निर्बल और नीच विचारके हुए तो देश अवनत कहलायेगा।

जब कि सिद्धान्त यही है कि देशके सर्व साधारण लोग जैसे कुछ होते हैं वैसा ही देश बनता है यानी 'भारतका नाम समुज्वल करनेके निमित्त सर्व साधारण लोग ही हैं तो अब देखना यह है कि उनके उठानेके लिए क्या प्रयत्न हो रहा है।

सर्व साधारणसे मेरा मतलब उन लोगोंसे है कि जो अधिकतर ग्रामवासी हैं, शहरोंमें वे लोग जो दिनों रात मेहनत मजदूरी करके...

लगे रहते हैं जो न कभी अखबारोंका, पुस्तकोंका अथवा व्याख्यानोंका नाम भी नहीं जानते। जो अपना नाम तक लिखना नहीं जानते या जो कुछ २ टेढ़ी मेढ़ी लकीर खींच जानते हैं। ऐसे ही मनुष्योंकी संख्या आज दिन भारतमें सबसे अधिक है।

ऐसे मनुष्योंके दो भाग हो सकते हैं। एक तो वे जो निरक्षर भट्ट है। दूसरे वे जो कि पुस्तक या अखबार बांच सकते हैं।

पहिले प्रकारके लोगोंको उठानेके लिए उन्हें अपने कर्तव्योंका बोध करानेके लिए सिर्फ व्याख्यानोंका ही अवलम्ब नज़र आता है। व्याख्यान भी वे नहीं, किन्तु वे जिनका अधिकांश भाग उनके परिचित हो। जैसे पुराण पुरुषोंकी कथाएँ। रामचंद्र-सीता, अर्जुन-भीम, आल्हा-ऊदल। ऐसे महात्माके घटनात्मक चारित्रसे तो ये लोग परिचित होते हैं, सिर्फ ओजस्विनी भाषामें उनके भावोंका प्रचार मात्र करता है।

दूसरे प्रकारके सर्व साधारण लोगोंके साहित्यकी भी आवश्यकता हैं या यों कहिए कि उनको अपने कर्तव्योंका बोध करानेके लिए साहित्य भी अवलंबन हो सकता है।

आजकल भारतकी व्यापक भाषा हिन्दी तथा अन्य प्रान्तीय भाषाओंमें जितने समाचार पत्र, सामयिक पत्रिकाएँ और पुस्तकें निकलती हैं उन सबकी न केवल भाषा तथा विषय भी इतने ऊँचे दरजेके-उनके लिए कठिन होते हैं जिसे सिर्फ शिक्षित ही समझ सकते हैं। क्योंकि हरएक पत्र सम्पादक या लेखक अपने सामने शिक्षित जनताको ही देखता है, वह लेख लिखते समय उन्हीं मनुष्योंके चित्तको आकर्षण करनेवाली शब्दशैली और विषयकी बारीकी रखता है। जो लोग कि उस विषयसे कुछ परिचय रखते हैं उसकी रुचि उसी ओरको बढ़ती है जिसे शिक्षित लोग अपनाते हैं। यहाँ तक कि वह उसीमें अपनी उच्च योग्यता समझता है जिस ओर शिक्षितोंकी रुचि बढ़ती जाती है। फल यह होता है कि साहित्य इतनी बारीक विषयकी चर्चा करनेवाला होता जा रहा है जिससे सर्व साधारणको उस साहित्यसे साक्षात् लाभ बिलकुल नहीं पहुँचता।

विषयकी बारीकीको और आलंकारिक भाषाको में बुरा नहीं बतलाता। पर सर्वसाधरणको इससे लाभ कुछ नहीं होता।

सर्व साधारणके लिए तो ऐसे छोटे २ और मामूली विषय होने चाहिए जैसे १४-१५ वर्षके बच्चोंके लिए होते हैं। भाषा भी छोटे २ वाक्योंवाली और निहायत सादा हो। यह और अच्छा हो कि उसमें ऐसी छोटी-मोटी दिल्लगी भी होना चाहिए जिससे उनका उस विषयमें दिल लगा रहे, ऊबे नहीं।

इन उपायोंसे सर्व साधारण भी अपनी उन्नति कर सकेंगे और वे अपने साथ होलेंगे। ऐसा न होना चाहिए कि हम लोग उन्नति ट्रेनमें बैठे हुए आगे भागे चले जाँय और ग्रामवासी या सर्व साधारण लोग हमारी ओर खड़े २ ताकते २ वहीं रह जाँय।

एक आगरा निवासी।

## अन्योक्ति पंचक।

( लेखक-छोटेलाल जैन मास्टर, खुरई। )

### कमल।

वक्र और वाचाल अनाड़ी इन बगुलोंसे,
अपमानित हो, कञ्ज ! चित्तमें चिन्तित कैसे ?
चिन्ताको तू छोड़ ईशसे यही विनय कर,
चिरजीवें, ये मधुप मार्मिक और सुहृदवर।

### मोर।

वर्षाकी घनघोर घटामें हो मदमाती,
निबल जीवको सता सता कर अती इतराती।
मूर्ख मोर ! अभिमान क्षणिक सुख है यह तेरा,
रोवेगी निज चरण देख कहना सुन मेरा।

### मेघ।

हे घन ! कर दे मूक पिकोंको हाय, भले ही,
और बनाले दुष्ट मेण्डकोंको स्वस्नेही।
इसकी चिन्ता नहीं किन्तु अक्षम यह तेरा,
करता जो शशि टाँक क्षुद्र खद्योत उजेला।

### काक।

खग समूहमें भीरु पातकी वञ्चक चञ्चल,
धिक धिक काक ! पुरीष निन्द्य भक्षक रे खल।
यद्यपि काला रंग बना कोकिल सम तेरा,
किन्तु कौन औ कुटु शब्दमें भेद घनेरा।

### प्याज।

धोकर बार अनेक अगम खगितारे जलमें,
दे केशर पुट शुष्क किया छाया शीतलमें।
किन्तु न छोड़ी गन्ध अन्ध अविवेकी कैसा ?
हाय ! अन्तमें रहा प्याज जैसे का तैसा।

---



## शोक ! शोक !! शोक !!!

हा ! आज हम रोते सभी,
उस तेज पुंज निधानको।
आवे हजारों आपदा,
देगा सहारा आनको॥
हा ! जैन जाति सुपुत्र तेरा,
रत्न प्यारा खो गया।
जो सुखद था, आदर्श था,
हा ! न्यायवारिधि उठि गया॥ १॥

न्याय अरु कानूनमें तो,
आप पूरे दक्ष थे।
इसके बतानेके लिये ही,
न्यायवारिधि पदक थे॥
हा ! दुःख अब उन युक्तियोंसे,
कौन धीर बँधायगा।
वह धैर्यदाता इस धरासे,
न्यायवारिधि उठि गया॥ २॥

मोह रूपी मत्त पी गज,
घूमते संसार वन।
सब हो सुखी, उनको भगाते,
आप ही तो सिंह बन।
आकर पड़ा यह वज्र दुःख,
अब कौन उन्हें भगायगा।
था, वादिगजको केशरी,
हा ! न्यायवारिधि उठि गया॥३॥

सुगल पसी इस जातिका,
उद्धार कर्ता कौन था ?
क्या ? हो गया उत्तर यही,
वह एक वाचस्पति सु था।
गंभीर मीठे अब सु प्यारे,
वचन कौन सुनायगा।
धर्मोपदेशक, सत्य वक्ता,
न्यायवारिधि उठि गया॥ ४॥

जैसा ही उनका नाम था,
वैसा ही उनका काम था।
आबाल अरु गोपालका,
निस्वार्थसे रखवारा था।
दास बन इस जातिका,
सब कौन ओर बहायगा।
बेडा लगाया नावका हा!
न्याय वारिधि उठि गया॥ ५॥

अध्यात्म आज दिनकर,
अस्त हो, कित भगि गया।
अपने सुदिव्य प्रकाशसे,
भारी उजाला करि गया।
इस व्यथित हृदय सरोजको,
दे किरण कौन खिलायगा।
जो, प्राण! था सर्वस्व था, हा!
न्याय वारिधि उठि गया॥ ६॥

उस जगत गुरुका क्या? मनोहर,
शुद्ध ये उपदेश था।
निर्मोह, सबे, वीर, निर्भय
बनो ये आदेश था।
अब धौव्य उस स्वाधीनताका
कौन पाठ पढ़ायगा।
अपनी सुशिक्षा देनहारा
न्याय वारिधि उठि गया॥ ७॥

इस मेरु राज्य मर्यादस्य,
पद कौरव आप थे।
धर्मार्थ और नेमार्थ,
निस्वार्थ मेम्बर आप थे।
गुरुतर महत्तर पात्र थे,
सन्मान कौन दिखायगा।
हा, धर्मरत, स्वदेश सेवी,
न्याय वारिधि उठि गया॥
वे, ना गये इस लोकसे,
निज अन्तर्ध्यान हुये गये।

जो प्राण! थे इस जातिके,
देकर दगा कित रमि गये।
मुर्दा हुई इस जातिको अब,
कौन सुधा पिलायगा।
अमृत स्वरूपी वचन दाता,
न्याय वारिधि उठि गया॥ ९॥

दुर्भाग्य! जैन समाज! क्या?
अब रुदन करना ठीक है।
उपकारिताका प्रगट करना,
ये पुरानी लीक है।
उस पूज्य यह, गुरुवर्य्यका,
अब कौन नाम चलायगा।
ऐसा करेगा तू, न तो,
सच न्याय वारिधि उठि गया॥ १०॥

यह छात्र मंडल! आज रोता,
पितृशोक वियोगसे।
जब याद आती फटती छाती,
नीर बहता दृगनसे।
आंखें फटी रहि जाति हैं हा!
कौन उन्हें दिखायगा।
यह पकड़ हाय समाज नहीं,
सच न्यायवारिधि उठि गया॥ ११॥

कुंजविहारीलाल,
जैनसिद्धान्तविद्यालय-मोरेना।

---

## सद्वाक्य-पंचक।

(१) अधिकांश लेखक इस बातको नहीं जानते कि उनके लेख सर्व साधारण नहीं समझ सकते, वे सिर्फ उन्हीं मनुष्योंको सामने रखकर, जो कि शिक्षित-अपनेको नेता माननेवाले हैं, लेख लिखते हैं।

(२) दिनभर सुस्त बैठे रहनेवालोंके लिए यह अवश्य कहना उचित है कि 'विना काम किये कोई सुखी नहीं रह सकता।'

लेकिन इसका मतलब यहाँ तक नहीं है कि, दिनों रात सांसारिक कामोंमें इतना फँस जाना कि जिससे अपने आपकी-अपने कर्तव्योंकी-अपने अनुभव और सदाचारकी वृद्धिकी भी याद न रहे। ऐसे मनुष्योंको यह बात ध्यानमें रखना चाहिये कि "**कामके लिए जीवन नहीं बल्कि जीवनके लिए काम है।**"

(३) जिस तरह तुम अपने नौकर पर हुकूमत करनेमें हिचकिचाते हो कि कहीं यह हुक्म-अदूलीन कर बैठे, विश्वास रक्खो, वैसे ही वह भी हुक्म-अदूली करनेमें तुमारी नाराजीसे भीतर ही भीतर ठिचक रहा है।

(४) याद रक्खो, नौकरकी वृद्धि नौकरकी ही वृद्धि नहीं है किन्तु तुम्हारी भी वृद्धि है।

(५) जब तक कि तुम किसी विषयमें इतने लिप्त न होगे कि अपने आपकी भी तुम्हें खबर न रहे तब तक तुम उसके अच्छे विद्वान् न हो सकोगे।

---



## विवाहका व्याह।

(महमन)

रात्रिका समय है। मन्द मन्द सुगन्धित पवन चल रही है। श्यामाकर (चन्द्रमा) का प्रतिबिम्ब मेघोंमें घुसकर यत्रतत्र अपनी प्रभा (ज्योत्स्ना) फैला रहा है। इसी समय एक गृहस्थ रमणी अपने कमरेमें बैठी हुई, न मालूम किस शोकसागरमें डूब रही है। इतनेमें अन्दरसे आवाज आई–"अरी किवाड़ तो खोल!"

रमणीने चुपचाप दरवाजा खोलदिया। यह आवाज देनेवाला रमणीका पति था। इसका नाम नन्नूमल और रमणीका नाम बतासोबाई है। नन्नूमलकी दो कन्याएँ हैं।

नन्नूमल–(रमणीसे) प्रिये! मैं सब ठीक कर आया हूं, केवल तुम्हारी आज्ञाकी ही कमी है।

बतासो०–मैं आज्ञा क्या दूंगी? जो तुम्हें रुचे सो करो।

नन्नूमल–मैं रत्नकटोरी (बड़ी लड़की) की सगाई पक्की कर आया हूं। दसहजार रुपये नगद, और पांच हजारका गहना ठेंके के लिये तैयार है। कहो, तुम्हारी क्या राय है?

बतासो०–मैं रत्नकटोरीका व्याह चेतसिंह ही के साथ करूंगी, क्योंकि वह रत्नके लिये बहुत ही योग्य वर है, उसकी अवस्था भी ठीक (१८ वर्षकी) है। अहा! ऐसे सुन्दर जमाई (दामाद) का मिलना भी कठिन है।

नन्नूमठ–(स्वागत) अब भी चेतसिंह यहाँ आता है, मालूम पडता है कि, उसीने रत्नको बहका रक्खा है। (गुस्सा होकर,) वह क्या पढ़ा लिखा नही है? बेरिस्टरी पास की है और हाईकोर्टका जज है। पासमें मोटर महाभारी आता है। और क्या चाहिये? लड़कीके सुखमें कुछ कमी है?

इतनी कह नन्नूमठ जानकीप्रसादके मकानपर गया और आवाज दी–" जानकीप्रसादजी, ओ जानकीप्रसाद !" "जानकीप्रसादजी हैं क्या?"

जानकीप्रसाद–कौन है?

नन्नूमठ–अजी मैं हूँ नन्नूमठ।

जानकीप्रसाद–आईये बाबूसाहब। कहिये कुशल। यहां सब ठीक है, केवल ज्योतिषीजीको बुलाकर दिन ठीक करना है।

नन्नूमठ–अच्छा आप ज्योतिषीके घर जाईये। उनको बुलाकर मेरे घरपर आईयेगा।

जानकीप्रसाद–" ठीक ।," कहकर

जानकीप्रसाद ज्योतिषीके घर पहुँचे और आवाज दी–" ज्योतिषी ! ओ ज्योतिषीजी !"

ज्योतिषी–कौन है भाई?

जानकी–अजी मैं हूं जानकीप्रसाद।

ज्योतिषी–ओहो! किस लिये तकलीफ उठाई? आईये–

जानकीप्रसाद–बाबू नन्नूमठकी लड़की के विवाहकी बातचीत होरही है उन्होंने आपको याद किया है।

ज्योतिषी "अच्छा मैं आता हूं, बाबूजीसे मेरा जुहार कहियेगा"। इतना कह ज्योतिषीजी अन्दर चले गये।

पाठक! अभी तक आप जानकीप्रसादसे अपरिचित हैं। यह कन्याविक्रयका दलाल एक मतलबी यार है।

× × ×

(२)

(एक पलंगपर रत्नकुमारी और चेतसिंह बैठे हुए बातचीत कर रहे हैं।)

चेतसिंह–मैंने सुना है तुम्हारा ब्याह एक वृद्ध बेरिस्टरके साथ होनेकी तयारी की जा रही है!

रत्न०–किसने कहा?

चेतसिंह–तुम्हारी छोटी बहन कलमाला कहती थी।

रत्न०–(गले लगकर) चेतसिंहजी, आप ही इस संसारमें मेरे सब कुछ हैं। मुझे इस विपत्तिसे बचाइये, नहीं तो मैं प्राण खो दूँगी।

चेतसिंह–(रूमालसे आँसू पोंछकर) रत्न, कोई चिन्ता नहीं, मैं तुम्हारे पिताको समझाऊंगा, इतना कह चेतसिंह वहाँसे चलदिये। कमरेसे बाहर पैर रक्खा ही था कि, नन्नूमठने हाथमें एक पिस्तोल लेकर गुस्सेसे कहा

"चेतू! यहां कैसे आये?"

चेतसिंह–रोजकी तरह आज भी आया हूँ। आज आपका यह प्रश्न कैसा?

नन्नूमठ–उस दिन तुमसे कह दिया था कि यहां भूल कर भी न आना।

चेतसिंह–भूलकर नहीं, जानकर ही

आया हूं, घबड़ाइये नहीं। क्या बात है ?

नन्नूमल–"क्या कहा ? देख ! यह पिस्तौल तेरा खून किये न रहेगी, कहकर चेतसिंहको एक गोली मार दी। चेतसिंह जमीन पर गिर पड़ा; और "हाय, मर गया" कहकर चुप हो रहा।

पिस्तौलकी आवाज सुनते ही रामस्वरूप कमरेमें आ गया। रामस्वरूपने चेतसिंहको जमीन परपड़ा देखकर उसकी नाड़ी टटोल कर कहा–"चेतसिंह तो मर गया !"

यह सुन नन्नूमलकी पतलून बिगड़ गई। बोलना बंद होगया और आखोंकी पुतलीयाँ ऊपर चढ़ गई। अब क्या था, इतनेमें बतासो और रत्नकटोरी भी भीतरसे आ पहुंची, सबके सब चिल्लाहटके साथ रोने लगे।

नन्नूमल–(घबड़ाकर) अरे चुप रहो, नहीं तो अभी अपन सबके सब पकड़े जावेंगे!'

रामस्वरूप–(चिल्लाकर) "हा ! चेतू" "चेतू" "ओ चेतू"

नन्नुमल–अरे भाई ! शोर मत करो, कोई उपाय बतलाओ, नहीं तो मैं मारा जाऊँगा।

राम०–इन लोगोंको यहाँसे हटादो, इनके चिल्लाहटसे पुलिसको खबर पहुँच जायगी-

नन्नूमल–(हाथ जोड़कर) तुम लोग यहाँसे जाओ; घरमें जाकर रोओ; नहीं तो मैं मारा जाऊंगा।

राम०–मुझे इनाम दिया जाय तो काम ठीक कर सकता हूं।

नन्नूमल–अरे रामस्वरूप ! इनामकी क्या कहता है ? तू इस आपत्तिसे मेरे प्राण बचाओ तुमारी कसम, इनाम अच्छा दूंगा।

रामस्व०–अच्छा, आप यहांसे जल्दी चले जाइये।

नन्नू०–तुम क्या करोगे ?

राम०–मैं चेतसिंहको चुपकेसे तालाबके किनारे गाड़े आता हूं।

नन्नूमल–(कांपता हुआ) अच्छा, मैं जाता हूं, होशयारीसे, काम करना भैया। देख मैं खूब इनाम दूँगा।

रामस्वरूप चेतसिंहको तालावपर ले गया।

पाठक ! आप चेतसिंहसे अपरिचित हैं! यह नन्नूमलका चलता पुर्जा नौकर है। चेतसिंह शहरके एक बनाज़का पुत्र है। जो सदाचारी और होशयार था।

\+ \+ \+

(३)

रत्नकटोरी अपने कमरे सो रही थी। कनकमाला आगई और कहा–"जी जी" ओ "जी जी," माँ बुलाती है, जल्दी उठ!"

रत्न०–(करवट लेकर) क्या है ?

कनक०–छोटी थाने तठ, माँ बुलाती है।

रत्नकटोरी–मुझे भूँख नहीं है।

कनक०–जीजी उथतो, सुन, तुमाली सगाई एक साहबके साथ होगी। तू मेंम बनेगी, जीजी ! तु मेंम बनेगी।

रत्न०–क्या बकती है पगली। किसने कहा मैं मेंम बनूँगी ?

कनक०–हमछे माँने कहाथा कि जीजी बनेंदी ! तू छोती थाने चल, माँने बुलाया है।

रत्न०–कनक बैरी होगई है। तू माँसे

कह दे मुझे भूख नहीं है, मैं रोटी नहीं खाऊंगी।

कनक०—अच्छा; मैं माँ तो मैं मनती हूँ।

[स्थान—तालावका किनारा]

रामस्वरूपने गड्ढा खोदकर चेतसिंहको उठाया ही था कि, चेतसिंहने गंभीर स्वरसे कहा—रामस्वरूप! क्या जिंदा ही गाड दोगे? इनाम क्या ठहरा लिया है? रामस्वरूप! क्या करते हो?

रामस्वरूप—(भयसे काँपता हुआ) मा—मा—ई—चेतू—मॉफ—क—क—रो।

चेतसिंह—डरनेकी कोई बात नहीं; मैं तुमको एक पत्र लिखकर देता हूं, उसे रत्न० को ही देना, अन्य किसीको नहीं।

रामस्वरूप—अ .अ ...च्छा—मैं दे—दे—दे दूंगा।

चेतसिंहने पत्र लिखकर रामस्वरूपको दिया और कहा—जाव रत्न०को देना।

ठीक, कहकर रामस्वरूप सीधा घरको चला आया और कनकमालाके हाथमें पत्र देकर कह दिया कि, इसको अपनी जीजीके हाथमें देना और किसीको नहीं। कनकमालाने रत्न०के कमरेके निकट पहुँचकर आवाज दी—"जीजी! किवाड़ तो खोल!"

रत्नकशोरीने किवाड खोल दिये। कनकके हाथसे पत्र पाकर रत्नकशोरीने विस्मयमें पत्रको खोलकर पढा, उसमें इस प्रकार लिखा था—

रत्न,

चिन्ता न करना! मैं अभी जीवित हूं। तुम धैर्य धरो, धैर्यसे सब कार्योंमें सफलता प्राप्त होती है। इत्यलम्॥ चेतसिंह।

(४)

नन्नूमल रवीवारकी छुट्टीमें अपने मित्र कैलाशचन्द्रके घर पर चौपड खेलने जाया करते हैं इसलिये चेतसिंहने यही अवसर रत्नसे मिलनेका ठीक समझा।

एक दिनकी बात है कि नन्नूमल उसी तालावके किनारेके रास्तेसे कैलाशचन्द्रके घर जा रहे थे कि इतनेमें उनके सामने रौद्रवेश धारण किये हुए एक पिशाच आ गया। इसे देखकर नन्नूमलको होश न रहा, गला सूख गया, चीत्कार करनेकी चेष्टा की; परन्तु वह प्रयत्न व्यर्थ हुआ। उसने पहिलेहीसे मुँह बन्द कर लिया और कहने लगा—मार डालता हूँ। नहीं तो मैं जो कहूँ उसे कर।

नन्नूमल—(भयसे काँपता हुआ) य ह—बताओं तु तु—तुम को कौन हो?

पिशाच—मैं चेतसिंह हूं। मर कर भूत हुआ हूं।

नन्नूमल—अच्छा, जो जो—जो—तुम क—क कहोगे—व व वही—क—क करूं गा।

पिशाच—करेगा क्या, करना ही पडेगा।

नन्नू—अ—अ—च्छा—ज—ज—जल्दी कहो मैं—मैं—ज—ज—जरूर—क हूँ—रूँ—गा।

पिशाच—अच्छाँ कँरोगे तों कँरो।

नन्नूमल—"अच्छा, क—क ....रूँ—"

पिशाच—(बात काटकर) कँ—कँ ...क्यॉं कँरते हों? स्टॉम्प लिखनाँ पँडेगाँ।

नन्नूमल—(स्वगत) खैर जान बची। भूत स्टाम्प लिखाकर ही क्या करेगा! कुछ कर तो सकता नहीं, खैर लिखे देता हूँ। (प्रकट) अच्छा, क्या लि—खूं?

पिशाच—यँह लिखो कि " मैं चैतँसिँह के साथ अपनी बड़ी लड़कीका व्याह करूँगाँ, औरँ किसीके साँथ नहीं। " उसके नीचे अँपने हस्ताक्षर करो !

नन्नूमलको ऐसा ही करना पड़ा।

प्रिय पाठको, चेतसिंहका रत्नकटोरीके साथ विवाह कर दिया गया तब उन दोनों ( चेतसिंह और रत्नकटोरी ) की आनन्दकी सीमा नहीं रही। दोनों सांसारिक सुखोंको बाधा रहित अनुभव करने लगे। इस संबंधसे नन्नूमलजी नाखुश थे, परन्तु अब वे अस्वस्थ रहने लगे। वे दिन परदिन सूखते गये और अंतमें कुछ समय बाद शरीरान्त कर गये।

प्रिय पाटको! इस "प्रहसन" से आपके हृदयमें अवश्य कुछ असर पड़ा होगा! इसका असर तभी सफल होगा, जब कि आप अपनी शक्तिके अनुसार, अपनी जातिमें प्रविष्ट कुरीतियोंको बन्द करनेका प्रयत्न करेंगे।

आशा है हमारे सुज्ञ पाठक इतना नियम तो अवश्यही करेंगे कि—" हम बेटी नहीं बेचेंगे और जो कोई बेटी बेचेगा, जो कोई बेटीवालेको रुपये देगा, तथा जो कोई इस कार्यमें सहायता देगा, उसके यहां व्याहमे जीमने नहीं जायेंगे।"

यदि आप मुझ अज्ञानीके कहने पर इतनी कृपा करेंगे तभी मैं अपने इस लेखमें अपनेको सफलिभूत मानूँगा; और तब मैं अपनेको हदसे ज्यादा कृतार्थ समझूंगा, जब कि मुझे अथवा "दिगम्बर जैन" के सम्पादकको एक कार्ड द्वारा सूचित करेंगे कि, हमने ऐसा प्रण किया।

धन्यकुमार जैन विद्यार्थी
स्या० महाविद्यालय—काशी

# अमारी यात्रा.

—ःः—

फागणु मासमां दाहोदमां मळेली संयुक्त दि० जैन कोन्फरन्समां सभापति तरीके अमोने नीमवामां आव्याथी अमो कुटुंब सहित तथा अमारा भाणेज चुनीलाल झवेरचंदना विधवा जडावबाइ ए प्रसंगे दाहोद गया हता अने त्यांथी पछी अनेक यात्राओ करवानो सुप्रसंग अमोने प्राप्त थयो हतो, जेमांनी केटलीक जाणवा योग्य हकीकत अत्रे प्रकट करीए छीए.

दाहोदमां ६ दिवस (ता. २२ थी २७) दरम्यान पंचकल्याणक उत्सव अने कोन्फरन्समां भाग लइ २५०) कोन्फरन्स, १००) पांच संस्थाओ, तथा ५१) रामटेक जीर्णोद्धार फंडमां आप्या तथा सरकारी कन्याशाळानी मुलाकात लइ त्यांनी १५० बाळकीओने कपडां वगेरेनुं इनाम आप्युं. अत्रे जुनुं देहेरुं वीसपंथानुं छे अने नवुं देहेरुं तेरापथी आम्नायनुं छे दशा हुमडनी वस्ती आशरे ३०० नी छे.

ता. २७ मी ए दाहोदथी नीकळी वडोदरा, वीरगाम, सोनगढ थइ ता. २९ मी ए पालीताणा जइ शहेरनी धर्मशाळामां मुकाम कर्यो. अत्रे आठ दिवस रही शेत्रुंजय तीर्थनी ५ यात्रा करी तथा तीर्थनी व्यवस्था तपासी, तो जणायुं के दरेक कार्य मुनिम धरमचंदजीनी देखरेखथी उत्तम रीते थाय छे. कोइपण यात्रीने कंइपण तकलीफ पडती नथी. गामना देहेरासरमां मुनीमजीए एवी तो सुंदर रचना करी छे के देहेरामांथी खसवुं गमतुं नथी. दररोज रात्रे धामधूमथी आरती उतरे छे. हालमां जे चोकीदार बनावेला छे तेमांना एक माटे रु. १००) जडावबाइए आप्या.

पालीताणाथी ता. ८ मीए रात्रे भावनगर गया अने त्यां १० मीए रही ११ मीए घोघा गया. अत्रे दांडीया, गुजराती अने गोपडानुं एम त्रण देरां प्राचीन छे, ता.

૧૨ મીએ વિઘાનંદસ્વામીના દર્શન કર્યાં અને ત્યાંનો ચોતરો તથા દહેરાનો જીર્ણોદ્ધાર કરી આરસ બેસાડવા માટે રૂ. ૧૫૧) આપવા સ્વી કાર્યું. એજ રાત્રે ભાવનગરની પાઠશાળામાં સભા થઇ પરીક્ષા વગેરે લેવાઇ, જેથી સંતોષ પામી ૨૫) પાઠશાળામાં ભેટ આપ્યા. તા. ૧૩ મીએ ભાવનગરથી નીકળી ઘોળા જંકશન થઇ તા. ૧૪ મીએ જુનાગઢ પહોંચ્યા અને તા. ૧૫ મીએ પહાડપર ચઢી ગીરનારની પાંચે ટૂંકના તથા સહસાવન પણ દર્શન પૂજન કર્યાં. અને એ મુજબ ૧૭ તથા ૧૯ મીએ પણ પહાડની યાત્રા કરી. તલેટીના મંદિરમાં સાંજના દીવાબત્તીની સગવડ નથી તે થવાની જરૂર છે. ધર્મશાળાની ઓસરી તથા ચોક આગળ પથ્થર બેસાડવાની જરૂર છે કેમકે એ જગ્યાએએ માટી અને રેતી વિશેષ હોવાથી યાત્રીઓને રસોઇ વખતે ઘણીજ હરકત પડે છે. વળી સ્ત્રી તથા પુરૂષોને ન્હાવા માટે જુદી જુદી એકેક ઓરડીની જરૂર છે. વળી કુવાની ચારે બાજુએ પથ્થર જડાવવાની પણ જરૂર છે કેમકે એ વિના ઘણીજ કાદવ થાય છે અને જીવજંતુ ઉત્પન્ન થાય છે. તા. ૨૧ તથા ૨૨મીએ જુનાગઢના મંદિરમાં દર્શન પૂજન કર્યાં. કિલ્લો, વાવ, નવગન કુવો, તળાવ, સક્કર બાગ વગેરે જોયાં. દહેરાસરની વ્યવસ્થા સારી છે. કારખાનામાં હિસાબનામું વગેરે તપાસતાં તે બરાબર જણાયું. આગળ જેવો અંધેર કારોબાર નથી. હાલ સર્વે પ્રકારે સુવ્યવસ્થા છે. મુનીમ રૂપચંદજી લાયક, પ્રમાણિક તથા ધર્માત્મા છે. દરેક કામ ધર્મ પ્રમાણે કરકસરથી કરે છે. નવી ધર્મશાળામાં ૧૨ ઓરડાઓ તૈયાર થયા છે અને બે બંગલા પણ તૈયાર થયા છે. જેની બાજુમાં એક બંગલો , જડાવબાઇએ પોતાની પુત્રી બ્હેન ડીકીના સ્મણાર્થે બાંધવા રૂ. ૨૦૫) આપવા ઇચ્છા દર્શાવી તથા તલેટીના મંદિરની વચ્ચે ચોકમાં આરસ જડાવવા અમોએ પરવાનગી આપી. મુનીમના હાથ નુચે ૨૩) પગાર ઓછો છે, જે વધારી આપવાની જરૂર છે. વળી તલેટીપર દેખરેખ સારૂ જવા આવવા માટે એક બ્યુક ટાંગાની જરૂર છે. તળેટીની ધર્મશાળાની વ્યવસ્થા પણ સારી છે.

તા. ૨૪ મી એ જુનાગઢથી નીકળી મહેસાણા થઇ તારંગા આવ્યા અને પગે ચાલી પહાડપર ગયા અને સર્વેએ આનંદથી યાત્રા કરી તથા ૨૭ મી એ સિદ્ધશીલા તથા કોડશીલાની યાત્રા કરી. અત્રે ચૈત્રી પુનેમની યાત્રા સારી ભરાઇ હતી. આશરે ૩૦૦ યાત્રાળુઓ હતા. જલયાત્રાનો વરઘોડો નીકળી અભિષેક થયો તથા સર્વે મળી સંઘ જમાડયો હતો. અત્રે મુનીમ નાનચંદ પદમશી લાયક છે અને દેખરેખ હિસાબ પણ સારો રાખે છે. મુનીમના હાથ નીચેના માણસ રામચંદ રોજ નિત્ય નિયમ પૂજા કરે છે અને શાસ્ત્ર વાંચે છે. આરતી પણ રોજ ધામધુમથી ઉતરે છે. બંને દહેરે તથા બે દહેરીઓ ઉપર પ્રક્ષાલ પૂજન બરાબર થાયછે. સિદ્ધશીલા તથા કોડશીલાના દહેરીના જીર્ણોદ્ધાર માટે તો સોલાપુરવાળા શેઠ હીરાચંદ અમીચંદ વગેરે તરફથી મંજુરી મળી છે, જેમાં ખેરાળુના ભેંયરમાંથી નીકળેલી બે કાયોત્સર્ગ પ્રતિમા કે જે સં. ૧૧૯૨ ની છે તે બિરાજમાન કરવામાં આવનાર છે. વળી આપણા મોટા દહેરાની બાજુમાં બીજાં બે દહેરાં છે જેમાં પદ્મપ્રભુનું સં.૧૬૪૩ નું અને વાસુપૂજ્યનું ૧૬૬૯ નું છે જેનો જીર્ણોધ્ધાર કરવા માટે જડાવબાઇએ કબુલ્યું તથા સંભવનાથના દહેરાના સભામંડપમાં આરસની લાદી બેસાડવા અમોએ પરવાનગી આપી હાલનું તારંગાનું સ્ટેશન હવે થોડા દિવસમાં બદલાઇ ટીંબા નામનું નવું સ્ટેશન થનાર છે, જ્યાં ધર્મશાળા બાંધવા માટે જમીન લેવાઇ છે અને ઓરડીઓ તૈયાર થાય છે. જો કોઇ ભાઇને પોતાના નામની ઓરડી બંધાવવી હોય તો મુનીમને લખવું. તારંગાજી પર ધર્મશાળાની ૩૨ ઓરડી અને નવા બંગલા પૈકી ૧૫ ઓરડી

જીર્ણ હાલતમાંછે તે સુધારવાની તથા નવી ધર્મશાળા બાંધવાની જરૂર છે. આ તીર્થનો વહીવટ સારો ચાલે છે, જે માટે એની મેનેજીંગ કમીટીને ધન્યવાદ ઘટે છે

તારંગાજીથી, તા. ૧૦મી એ નીકળી મેસાણા અને અમદાવાદ થઈ તા ૧૧ મી એ બપોરે સુખશાંતથી અમો મુંબાઈ આવી પહોંચ્યા.

**નવલચંદ હીરાચંદ ઝવેરી, મુંબઈ.**

**નોટ**–પોતાના વડીલ ભાઈ માણેકચંદજીની માફક હવે શેઠ નવલચંદજી પણ આપણાં જાહેર કાર્યોમાં ભાગ લેતા થયા છે, જે જાણી અમારા વાંચકોને આત્યાનંદ થશે અને એજ મુજબ શેઠ નવલચંદજી પોતાની ભવિષ્યની જીંદગી પોતાના વડીલ બંધુની માફક હવે સમાજસેવાના કાર્યમાં ઉત્તરોત્તર વૃદ્ધિ રૂપે ગુજારશેજ એવી આશા રહે છે. આ શેઠના ભાણેજ સ્વર્ગવાસી શેઠ ચુનીલાલ ઝવેરચંદના વિધવા જડાવબાઈ પણ ધર્મશ્રદ્ધાળુ હોવાથી વારંવાર ધર્મકાર્યોમા ભાગ લઈ રહ્યા છે અને દાન પુણ્ય પણ યથાશક્તિ કર્યાજ કરેછે જે જણાવતા અમને આનંદ થાય છે. સંપાદક.

---



## महावीरजीके मेलेका दृश्य।

गत चैत्र शुक्ला ११ से वैशाख कृष्णा १ तक सदाकी भांति इस वर्ष भी जयपुर राज्यान्तरगत चांदणगांवमें आतिशय क्षेत्र श्री महावीरजीका मेला हुआ। अनुमानसे एक लक्षसे अधिक जन संख्या थी! जो प्रति वर्ष दिन दूनी और रात चौगनी बढ़ रही है। यों तो चारों ओरके भाई इस मेलेमें आते हैं किंतु जयपुर, देहली और आगराके बहुत यात्री आते हैं। इस क्षेत्रका हाल 'जैनमित्र' वर्ष १६ के अंक ३ में 'तीर्थयात्रा–श्री महावीरजी' शीर्षक लेख द्वारा समाजको मालूम होगया है।

महावीरस्वामीकी प्रतिमा कैसी मनोग्य और सौम्य है इसका ज्ञान दर्शकको ही हो सकता है। किंतु खेद इस बातका है कि इस मेलेमें यात्रियोंको पूजन तो क्या दर्शन भी कठिनतासे मिलते हैं। जो पूजनके अधिक प्रेमी होते है वे शास्त्रके विरुद्ध रातके २ या ३ बजेसे प्रक्षाल आदि प्रारम्भ करते हैं। शेप दिनमें बहुधा यात्री (पुरुष व स्त्री) या तो गंजफा आदिमें समय बिताते हैं या मेनाओंके भद्दे गीत सुनते हैं और उनका नाच देखते हैं तथा इधर उधर घूमते हैं। इसके कहनेमें कोई अत्युक्ति न होगी कि यहां यात्री लोक आते तो पुण्योपार्जन करनेके लिए हैं किंतु उनमें अधिकतर पापोपार्जन ही करते हैं।

भाग्योदयसे इस वर्ष में भी इस पुण्य

भूमि पर मेलेके समय पहुंचा । इस मेलेका कुछेक चित्र मैं आपके सम्मुख रखता हूं जिससे आप अपनी समाजकी अज्ञानता और क्षेत्रके प्रबंधका कुछ २ हाल जानेंगे। मुझे खेद है कि गत वर्ष भी 'दिगंबर जैन' में इसी मेलेके प्रबंधके विषय पर बाबू मदनलाल जैन आगरान समाजको चेताया था किंतु देखनेसे मालूम हुआ कि उस लेखमें समाजने कुछ भी लाभ न लिया और प्रबंध वैसा का वैसा ही रहा ।

मैं त्रयोदशीके दिन इस पवित्र क्षेत्र पर पहुंचा । मंदिरके चारों ओरकी बड़ी भारी धर्मशाला यात्रियोंसे घिरी हुई पाई । कुछ डेरे भी लगे देख मैं भी प्रबंधक (भट्टारक)) के पास एक डेरेके लिए गया । मेरे सामने एक और भाईने भट्टारकसे डेरा मांगा, उन्होंने बुरी तरहसे यह जवाब दिया, " क्या तुमने मेरे पास डेरा भेज दिया था ' जो मेरे पास थे सो दे दिए ! . . " मुझे यह देखकर बड़ा आश्चर्य होता है कि भट्टारकजीके कहनेके बाद कई डेरे लगे, न मालूम वे कहांसे आए । पीछे आनेवाले हमारे यात्रियोंको पासके वृक्षोंके नीचे ही आश्रय हुए । इस गाज धूप, मेह और आंधीसे जो जो दुःख लोगोंको उठाना पड़ा वह कहते नहीं बन पड़ता ।

दुकानें—खान पान आदिकी वस्तुएं मिलनेके लिए धर्मशालाके हातेके बाहर चौकमें रेतमें दुकानें लगी थीं । अत्यंत आसमानसे धूल उड़नेके कारण सब चीजें खराब हो जाती थीं और वही धूलमिश्रित सामिग्री यात्रियोंको खानी पड़ती थी । इतना ही नहीं यहाँ हरकोई हर तरहकी दुकान लगा सकता है, किसीको कुछ रोक टोक नहीं है । मैंने देखा कि कई यवन (मुसलमान) तमोलियोंकी दुकानोंपर हमारे भाई मजेसे पान खा रहे थे । यहां तक सुना है कि मद्य जैसी अपवित्र वस्तुकी भी दुकान यहाँ लगी थी । जिसका कुछ लोगोंने बहुत विरोध किया था । प्यारे भाइयो ! प्रबंधकके प्रबंधका ज्ञान इससे करिए ।

प्याऊ—इतने बड़े मेलेमें धर्मशालाके हातेके भीतर एक भी प्याऊ नहीं थी । पानीकी यह दशा देखकर ला० उम्मेदीलालजी आदिने ७५) का चंदा करके स्वयं ही प्याऊ बैठाई थी ।

वात्सल्य—प्रेम या वात्सल्य तो जैन समाजमें छू तक भी नहीं गया है। प्रतिदिन ठहरनेके ऊपर भारी झगड़े होते थे । सुना है कि एक दिन पुलिसमेनने किसी यात्रीको एक लात मारी वह भट्टारकजीके पास गया किंतु उन्होंने ' मेलेमें क्यों आते हो तुम्हें किसने बुलाया आदि ' शब्दोंसे ही उस दुःखी यात्रीका सत्कार किया !

मैना, गूजर—इन नामकी दो जातियां हैं। ये महावीरस्वामीको अपना इष्ट देव मानते हैं और इनके मनमें स्वामीकी बड़ी श्रद्धा है । मैना नामकी जातिके स्त्री पुरुष बालक सब इस मेलेमें चतुर्दशीसे आते हैं और पड़िवा तक इनकी खूब धूम रहती

है। ये असभ्य जन मंदिरजीमें गंड गीत गाते हुए और ' महावीरके लिंगकी जय' बोलते हुए जैसेके तैसे घुस जाते हैं। प्रत्येकके हाथमें कोई न कोई हथियार या लठ और कुछ नहीं तो पेड़ोंकी डालियां रहती हैं। ये लोग इतने अंधे होकर दौड़ते हैं कि सामनेवालेको भागना पडता है। जैसी अशिक्षित जाति यह है और जैसी स्वामीकी श्रद्धा इनमें हैं वैसी और किसीमें न होगी। यदि प्रयत्न किया जाय तो शिक्षा द्वारा इस जातिके लक्षों जन सच्चे जैन हो सक्ते हैं।

अविनय-इस मेलेमें अविनयका तो कुछ कहना ही नहीं है। उक्त असभ्य जातियाँ तो मंदिरजीमें जुते पहिने घुसती ही हैं किंतु मांसाहारी यवनादिक भी बेरोकटोक जुते पहिने प्रतिमाकी ओर पैर करके मंदिरजीमें खूब मौज उडाते हैं। अपने भाई स्त्री पुरुष भी विनयको त्याग कर निर्लज्ज व्यवहार करते हैं। हमें शोक है कि छापेके विरोधी महा विनयी जैनी भी ऐसी वातें स्वयं देखकर कुछ नहीं चेतते।

उपदेश—हमारे विद्वान उपदेशकोंने (पंडित, बाबू और त्यागी) जाने क्या समझ रखा है कि उनमेंसे एक भी मेलेमें नहीं आते। जिनका यह सिद्धांत है कि संसारमें असंभव तो कुछ है ही नहीं और इस शब्दको कोषसे निकाल देना चाहिए वे सज्जन भी इस ओर लक्ष्य नहीं करते। खेद है कि मेलेमे शास्त्रसभा तक नहीं होती। इस वर्ष कुछ उत्साही युवकोंका इस मेलेमे समागम हुआ था, जिनमें मुख्यकर यह थे—महासभाके ऑ०उपदेशक मुंशी लट्टूरमलजी, 'जैन मार्चेंड' के संपादक लाला मिश्रीलालजी सोगानी, आगरेके बा० मंगीलालजी, कोसीकी सभाके मंत्री ला० रतनलालजी, गुनाके श्रीमान् पं० मूलचंद्रजी, जिनधर्मसंरक्षिणी सभा आगराके मंत्री ला० हज़ारीलालजी, प्रेमी हज़ारीलालजी, ला० उम्मेदीलालजी आदि। आदिके ४, ५ महाशयोंने मेलेमें सभा करनेके बड़े प्रयत्न किए और कईवार भट्टारकजीसे भी मिले किंतु उनका उत्तर यही मिला, "मैं सभाके लिए बिस्तर आदि किसी तरहका प्रबंध नहीं कर सक्ता हूं और न मेरी सभा करनेकी सम्मति ही है!" बड़ी मुश्किलसे ता: ४ व ६ को रात्रिमें ला० उम्मेदीलालजीने भजन कहे। ता० ७ को जो प्रयत्न इन युवकोंने किया वह सराहनीय था। रातको इन्होंने मंदिरकी छोटी छतपर विना बिस्तरके सभा की जिसमें अनुमानसे कुल २५० मनुष्य एकत्र हुए होंगे। प्रथम ही ब्रह्मचारी सुखानंदजीका व्याख्यान हुआ। उसके बाद पं० मूलचंद्रजी और मुंशी लट्टूरमलजीका '(विद्या)पर' भाषण हुआ। ला० रतनलालजीने स्वरचित प्रभावशाली एक कविता नशोंपर पढ़ी। बा० मंगीलालजीने अभक्ष और जुआपर कहा और ला० मिश्रीलालजीने पूर्व व्याख्यानोंका समर्थन किया।

सभापर उपदेशोंका अच्छा प्रभाव पड़ा और कुछ लोगोंने त्याग भी किया। प्यारे भाईयो। इन क्षेत्रोंपर उपदेशकोंकी बड़ीभारी आवश्यकता है। विद्वान जातिहितैषी सज्जनोंको तो आना ही चाहिए किंतु महासभा और प्रांतिक सभाओंको तो अपने२ उपदेशक अवश्य ही इस मेलेके वक्त भेजने चाहिये।

रथयात्रा और झगडे—वैशाख वदी १ ताः ९ अप्रैलको रथयात्रा हुई। आज भीड़की शुमार नहीं थी। ऐसे वैसे आदमीकी हिम्मत तो इस भग्गड़में निकलनेकी भी नहीं होती। रथपर नाज़िम साहब बैठकर चलाते हैं। रथ चलनेके पहिले भट्टारकजी आज्ञासे महावीरस्वामीके गलेमें फूल माला पहनाई गई और बालोंके चंवर स्वामीके आगे कई भाई झेलने लगे। दिगम्बर आम्नायके सर्वथा विरुद्ध यह बात थी अतएव झगड़ा शुरु हुआ और लोग बहुत बिगड़े। नाज़िम साहिबके आनेपर फैसला हुआ और दोनों वस्तुएं उतरवा दी गई। फिर लोगोंने कहा कि रथके आगे भट्टारककी पालकी नहीं जासक्ती। हम नहीं जानते कि भट्टारकने क्या सोचकर रथके साथ आना अच्छा न समझा और नाराज हो कर मंदिरजीमें चले गए। जब रथ नदी पर पहुंच गया तो भट्टारककी पूछ हुई। बड़ी कठिनतासे खुशामदके साथ आप आए। आपके आते ही फिर माला पहना दी गई। हम नाज़िम साहिबको धन्यवाद देते हैं कि जिन्होंने फिर माला उतरवा दी नहीं तो लड़ाई अवश्य होती। देहलीके भाईयोंने इस स्वत्वकी रक्षाके लिए सबसे अधिक प्रयत्न किया जिसके लिए वे अधिक धन्यवादके पात्र हैं। इतने पर ही इन सांप्रदायिक झगड़ोंका अंत नहीं हुआ किंतु ताः १० को मैंने स्वयं देखा कि दिगंबरियोंको उभाड़नेके लिए कुछ भाई भट्टारककी आज्ञासे महावीरस्वामीका चांदीके वरक आदिसे शृंगार कर रहे थे। सुना है कि कुछ लोगोंसे भट्टारकने कहा है कि मेरे पास कई श्वे० धनाढ्योंके पत्र आए हैं जिनमें उन्होंने मुझे आदेश किया है कि तुम दिगंबरियोंसे मुकदम्मा लड़ो हम पूरा२ खर्च देंगे। हम नहीं जानते कि भट्टारकजी जो एक त्यागी होते हैं उन्हें इन बातोंसे क्या मतलब और क्यों वह दो भाईयोंको परस्परमें लड़ाना चाहते हैं।

प्रार्थना—भट्टारकजी! आपका कर्तव्य है कि यदि कोई लड़ता भी हो तो उसे शांत करें और जिस पवित्र आम्नायके अनुसार आपके पूर्व पवित्र भट्टारक अब तक कार्य करते रहे उसी तरह आप भी उनके अनुगामी बनें। फिर हम अपने भाईयोंसे प्रार्थना करते हैं कि वे अब जाग्रत होकर उन्नतिके उपाय करें न कि इन आपसी झगड़ोंको बढ़ाकर समाजके लक्ष्यों रुपयोंपर पानी फेरें।

पश्चात् तीर्थक्षेत्र कमेटीको अपना मुंह इस ओर फेरना चाहिए और हजारों रुपए जो इस क्षेत्रके भंडारमें आते हैं उनका क्या होता है इसका पता लगाना चाहिए। और हर तरहका ठीक२ प्रबंध करना चाहिए।

अपे समाज ! तू ध्यान रख कि यदि इस क्षेत्रका प्रबंध ठीक न हुआ तो आगामी इस वर्षसे भी अधिक झगड़े होनेकी संभावना हैं। अपने अधिकारोंकी रक्षा करना तेरा कर्त्तव्य है अतएव तेरा धर्म है कि तू इस क्षेत्रका ठीक २ प्रबंध करे। भाईयो, चेतो और समाजके द्रव्यका दुरुपयोग मत होने दो।

अंतमें हम पाठकोंसे निवेदन करते है कि वे इस लेखको पढकर रख ही न दें इस मेलेकी जो २ त्रुटियां ऊपर

अविनय-इन्हें दूर करनेका प्रयत्न करें। कुछ कहना ही नहीं गई वे सत्य हृदयरो जातियाँ तो मंदिरजीमें भी यदि कोई शब्द ही हैं किंतु मांसाहारी यवन मुझे क्षमा करें। रोकटोक जुते पहिने प्रतिमाकी स्त्री- करके मंदिरजीमें खूब मौज उडाते अपने भाई स्त्री पुरुष भी विनयको त्याग कर निर्लज्ज व्यवहार करते हैं। हमें शोक है कि छापेके विरोधी महा विनयी जैनी भी ऐसी बातें स्वयं देखकर कुछ नहीं चेतते।

उपदेश-हमारे विद्वान उपदेशकोंने (पंडित, बाबू और त्यागी) जाने क्या समझ रखा है कि उनमेंसे एक भी मेलेमें नहीं आते। जिनका यह सिद्धांत है कि संसारमें असंभव तो कुछ है ही नहीं और इस शब्दको कोषसे निकाल देना चाहिए वे गजन

निना कुल २५ ही महत्वा उनके वा गलजीक न्लालज नहीं पर और जु लीने पूर्व

# कुरीति निवारण।

बुरी चालसे ऊंचे कुल भी
महा नीच हो जाते है।
बुद्धमान अकुलीन जगतमें
मान बराबर पाते है॥
बचपन ही से जो बच्चोंको
विद्या नहीं पढाते है।
तो वह बालक मूरख होकर
कुलका नाश कराते है॥
बालकपनमें शादी करना
बच्चोंको दुखदाई है।
फिर क्यों जान बुझकर तुमने
अपनी बुद्धि गमाई है॥
बचपनमें है ब्याहका करना
बीज नाशका बोते हैं।
पढ़ना लिखना सभी छुड़ाकर
गहरी धार डुबोते हैं॥
दुर्लभ हो संतान इसीसे
प्रेमप्रीति सब खोते है।
फिर पीछे पछताकर अपनी
बुरी दशा पर रोते है॥
काजमें अंधे होकर
मूरखता दिखलाते है।
व अवगुणकी मूल द्वारपर
वेश्याको नचवाते है॥
उनके प्यारे मित्र हमारे
बुरी कुरीतें दूर करो।
सेवक रामशरण कहते है
निश्चय पर उपकार करो॥

रामशरण जैन, फिरोजाबाद।

# दिगंबर-जैनके इसी अंकका क्रोड पत्र।

## जैनसमाजमें बिल्कुल नई बात।

# जैनसंसार सचित्र मासिकपत्र।

जैनसमाजमें आजतक एक भी ऐसा पत्र नहीं था जो मनोविनोदके साथ ऐसी ऐसी बातें बताता जिनसे लोगोंके हृदयोंमें खलबली पैदा हो जाती और वे एकदम अपनी बुराइयोंको निकालनेके लिए तत्पर हो जाते। दुनियाका काम न सिर्फ गंभीर विचारोंसे चलता है, न सिर्फ शृंगार रसकी बातोंसे चलता है, न सिर्फ आध्यात्मिक बातोंसे चलता है और न सिर्फ शारीरिक व व्यापारिक बातोंके करते रहनेसे ही चलता है, बल्के सबही की बराबर मात्राओंसे चलता है। 'जैनसंसार' में ये सब बातें रहती हैं। जैनसंसारमें रसीली कहानियाँ पढ़िए, चमकीले भड़कीले विनोदी चित्र देखिए, दिल्लगीके प्रहसन पढ़िए, ऐतिहासिक बातें पढ़कर देशी और विदेशी वीर, कवि और महात्मा पुरुषोंका हाल जानिए और शारीरिक मानसिक और आध्यात्मिक लेखोंको देखकर शरीर, मन और आत्मासे वाकफियत हासिल कीजिए।

इसमें सामाजिक आलोचनाएँ इतनी मजेदार होती हैं, कि उनको बार बार पढ़ते ही रहना अच्छा लगता है। किसी जाति या समाज विशेषका इसमें पक्ष नहीं होता, जैनसमाजके चारों फिरकोंके लिए यह पत्र समान उपयोगी है।

इसकी उत्तमताके विषयमें तमाम पत्र एक स्वरसे प्रशंसा करते हैं। उदाहरणके लिए इतना बता देवें कि प्रसिद्ध पत्र जैनहितेच्छुने भी इसमेंसे एक प्रहसन उद्धृत किया है

इतना होने पर भी वर्षभरमें इसकी कीमत डाक महसूल सहित १॥≈ एक रुपया दश आना मात्र जो जैनसंसारके चित्रोंके लिए भी काफी नहीं है।

इस पर भी तुर्रा यह है, कि वर्षभरमें तीन चार अच्छी २ किताबें इनाममें दी जावेंगी।

जैनसमाजमें विद्या पढ़नेका शोक बढ़ानेके शुभ आशयसे संयुक्त जैन श्वेतांबर बराड प्रान्तिक सभाने इसका सब घाटा जो वर्षभरमें लगभग डेढ हजारके होगा अपने सिर लिया है, और ऐसे उत्तम पत्रको पाठकोंके सुभ्यमें घरघर पहुँचानेका निश्चय किया है।

प्रत्येकको इसके ग्राहक बनकर लाभ उठाना चाहिए और सभाके संचालकोंको उत्साहित करना चाहिए।

गरीबोंको, स्त्रियोंको और विद्यार्थियोंको यह पत्र आधे मूल्यमें दिया जाता है। सेठ साहूकारोंसे उनके सम्मानार्थ ५) रुपये लिए जाते हैं जो उदार सज्जन संसारकी सहायताके लिए ५०) रुपये देते हैं, संसारमें उनका फोटो और चरित्र भी प्रकाशित किया जाता है। नये अंकमें चार चित्र दिये गये हैं। तीन आनेका टिकिट भेजकर नमूना मँगाइए। और दिलजमई-मनस्तुष्टि-कीजिए।

मनिआर्डर भेजने और अन्य सब तरहके पत्रव्यवहारका पता—

मैनेजर-जैनसंसार, जुबिलीबाग, तारदेव-बम्बई।

## ताजाखबरें।

१—जर्मनीने अबतक ४५ अरब रुपये युद्धमें खर्च किये हैं। २—इन्दोर निवासी सेठ हुकमचन्दजीने नब्बेहजार रुपयेकी वार लोन खरीदी है। ३—सेनफ्रांसिसको (अमेरिका) की एक कोर्टने बालककी आँखोंकी कीमत ७५०००) रुपये निश्चय की है।

|| श्रीवीतरागाय नमः ||

शेठ प्रेमचंद मोतीचंद दिगंबर जैन बोर्डिंग तरफथी प्रगट थतुं मासिक

# दिगंबर जैन.

# THE DIGAMBAR JAIN.

नाना कलाभिर्विविधैश्च तत्वैः सत्योपदेशैस्सुगवेषणाभि. ।
संबोधयत्पत्रमिदं प्रवर्ततां, दैगम्बर जैन समाज-मानम् ॥

| वर्ष १० वाँ. | वीर संवत् २४४३. ज्येष्ठ. विक्रम सं० १९७३. | अंक ८ वाँ. |
|---|---|---|



**इन्दौरमें अपूर्व प्रसंग।**

हमारे पाठकोंको विदित है कि कई दिनोंसे चारों ओरसे सूचना हो रही है कि स्वर्गीय स्याद्वादवारिधि वादिगजकेशरी न्यायवाचस्पति पंडित गोपालदासजीका नाम स्मरण रखनेके लिये और पंडितजी द्वारा संस्थापित श्री जैन सिद्धांत विद्यालय मुरैनाको चीर स्थायी बनानेके लिये शीघ्र ही प्रबंध होना चाहिये। परंतु अभीतक इसके बारेमें कुछ खास कोशिश नहीं की गई थी परंतु हर्ष है कि "जैन मित्र" "दिगम्बर जैन" आदि पत्रोंके आन्दोलनसे मुरैना विद्यालयकी प्रबंधकारिणी कमेटी तथा पंडितजीके अनन्य मित्र पं. धनालालजी जाग्रत हुए हैं और आगामी **आषाढ़ सुदी ५-६** ता. २४-२५ जूनको इन्दौरमें विद्यालयकी कमेटीका खास **अधिवेशन** होनेवाला है जिसमें पधारनेके लिये सर्व श्रीमान् और विद्वान् आमन्त्रित किये गये हैं। विद्यालयकी कमेटीका अधिवेशन इन्दौर जैसे सुप्रसिद्ध नगरमें श्रीमान् दानवीर रायबहादुर **सेठ हुकमचन्दजी**, दानवीर रा० बा० सेठ **कल्याणमलजी**, रा० ब० शेठ **कस्तूरचंदजी** आदि महानुभावोंके समीप बहुत ही आशाजनक होगा और विद्यालय तथा पंडितजीका नाम चिरस्थायी करनेके लिये सर्व उपस्थित मंडली खास प्रबंध करेगी ऐसी हमें पूर्ण आशा है। पंडितजीका नाम स्मरण रखनेके लिये जो चंदा होवे उसको बढ़ानेके लिये एक डेप्युटेशन निकालनेका भी इसी मीटिंगमें निश्चय होनेकी आवश्यकता है तब ही पूर्ण सफलता प्राप्त हो सकेगी। जैसे स्वर्गीय दानवीर जैनकुलभूषण सेठ **माणिकचंदजी** धनी होनेसे अपने हाथसे ही अपना नाम चिरस्थायी कर गये हैं उसी प्रकार **स्वर्गीय पं० गोपालदासजी बरैया** विद्यादानसे खूब ही दान कर गये हैं परन्तु अपना नाम चिरस्थायी

रखनेके लिये कुछ द्रव्य नहीं निकाल गये हैं। परन्तु जो कुछ रख गये हैं वह उनका विद्यालय ही है अतः उसके लिये बड़ाभारी फंड एकत्र करके इस विद्यालयके साथ पंडितजीका नाम जोड़कर इसको स्थायी करनेसे पंडितजीका नाम चिरस्थायी हो सकेगा और विद्यालयकी नीव भी दृढ हो जायगी । आशा है कि इस कार्यके लिये पं. धन्नालालजी जी जानसे कोशिश करेंगे।

**સંયુક્ત જૈન બોર્ડિંગ.** ગતાંકમાં જણાવવા મુજબ મુંબાઈમાં તથા અમદાવાદમાં એમ બે જુદા જુદા સ્થળે જૈન બોર્ડિંગ શ્રીયુત વાડીલાલ મોતીલાલ શાહ તરફથી સ્થાપવામાં આવનાર છે, જે માટે માંગણી કરતા વધુ અરજી આવવાથી મુંબઈની ૩૭ અને અદાવાદની ૪૨ અરજીઓ પાસ થઇ છે. અમદાવાદમાં મકાન પાછળ આશરે ૨૨૦૦૦) ખર્ચાયા છે તેમ મુંબાઇમાં વિશાળ મકાન પીન્સેસસ્ટ્રીટ પર ભાડે રખાયું છે. આ બોર્ડિંગમાં ત્રણે ફિરકાના વિદ્યાર્થીઓને તેમની માન્યતા મુજબ જુદું જુદું ધર્મ શિક્ષણ અપાશે, જેમાં દિગંબરી તરફથી શ્રીયુત બાબૂ જુગલકિશોર મુખત્યારને ઓનરરી તરીકે નીમવામાં આવ્યા છે. ગરીબ વિદ્યાર્થીઓને લોનની પદ્ધતિ ઉપર સ્કોલરશીપ આપવામાં આવનાર છે, તેમાંની લગભગ ૨૫ સ્કોલરશીપ તો મી. વાડીલાલ પોતે આપનાર છે અને વધુ સ્કોલરશીપ માટે આખી જૈન કોમને અપીલ કરવામાં આવી છે. આ સ્કોલરશીપ ૮ વર્ષ માટે ૪૦) થી ૫) સુધીની આપી શકાય છે અને એ પછી એવી યોજના સ્થાઈ છે કે જેથી ભવિષ્યમાં મદદની જરૂર પડશે નહિ અને દાતારોનાં નામ અમર રહશે આ બોર્ડિંગોનું મુહૂર્ત તા. ૨૦મી જુને થનાર છે જે થયેથી વિશેષ હકીકત અજવાળામાં આવશે, પણ આ સંયુક્ત જૈન બોર્ડિંગ સંબંધી વધુ બાતમી મેળવનારે શ્રીયુત વાડીલાલ મોતીલાલ શાહ નાગદેવી સ્ટ્રીટ-મુંબાઇને લખવાથી ઉદ્દેશ અને નિયમો મફત પુરા પાડવામાં આવે છે.

અમારા વાંચકો સારી રીતે જાણે છે કે

**ગુજરાતમાં ભટ્ટારક દીના અને સુરતની ગાદીના તરફ કંટાળો.** ગુજરાતમાં ઇડરની ગાદીના ભટ્ટારક જાણીતા છે, જેમાં ઇડરની ગાદીના સ્વર્ગીય ભટ્ટારક શ્રી કનકકીર્તિજી પછી ઘણાં વર્ષો સુધી એ ગાદી ખાલી રહેવા પછી લગભગ ત્રણચાર વર્ષ થયાં બ્રહ્મચારી મોતીલાલજીને ઇડર તથા ડુંગરપુરના ભાઇઓએ એ ગાદીને માનનારી સર્વે પંચોની સંમતિ વિના બેસાડી દીધેલા છે અને તેમનું નામ વિજયકીર્તિ અપાયલું છે તે પણ જાણીતુંજ છે. આ વિજયકીર્તિ ભટ્ટારકે બેસતાં પહેલાં ઇડરની પંચને એક પ્રતિજ્ઞાપત્ર લખી આપ્યું હતું તે પ્રમાણે તેઓ ચાલશે કે કેમ તે પ્રથમથીજ સર્વેને શંકા હતી તે ખરી પડેલી જણાય છે અને એમને બેસાડનારા ખુદ ઇડરના ભાઇઓજ હવે તેમની વિરૂદ્ધ થયા છે પણ કોઈ આગળ પડતું નથી એ અજબ જેવું છે! આ ભટ્ટારકજી હાલ રાયદેશમાં બાલેખમાં નિવાસ કરી રહેલા છે. સાથે ૩-૪ ઘોડા તથા ૧૫-૨૦ નોકરો રહે છે! ગ્રહસ્થ કરતાં પણ સારો રાજ્યવૈભવ ભોગવાય છે! રાયદેશના ભોળા શ્રાવકો પાસે રગીને ભાવનાઓ તથા તે સાથે ભાવનાની દક્ષિણાઓ લેવાય છે જેથી રાયદેશવાળા પણ કંટાળી ગયા છે, છતાં પણ મુંગે મોંઢે સહન કરી રહ્યાછે એ અજબ જેવું છે! ઇડરની પંચની શું ફરજ નથી કે જો તેઓ પ્રતિજ્ઞાપત્ર પ્રમાણે ન ચાલે તો તેમાં દર્શાવેલી કલમનો ઉપયોગ કરવો જોઇએ. આ બાબત વિશેષ ખુલાશો પ્રકટ કરવાને અમો ઇડરની પંચને નમ્ર સૂચના કરીએ છીએ.

इन्दौरसे २१०००) भेजे उसमें आपने दिये, संवत १९६७ में।

५०००) इन्दौर नरेश तुकोजीराव बहादुरके कारोनेशनके समय विद्या खातेमें दिये, संवत् १९६८ में।

१६०००) और धर्मशाला सुधारणार्थ उसी समय दिये संवत् १९६८ में।

२००००) श्रीमान् तुकोजीराव महाराज बहादुरके हाथसे कोई पब्लिक फायदेकी संस्था खोलनेके लिये, सं० १९६९ में।

२५००) मालवा प्रांतिक सभाके उपदेशक भंडारमें दिये संवत १९७० में।

११००) मालवा प्रांतिक सभाके प्रबंधखातेमें दिये, संवत् १९७० में।

१०००७) बम्बईमें मंदिरजी बनानेके लिये चन्दा कराया जिसमें आपने दिये, सं० ११७० में।

१०२००) श्री ऋषभब्रह्मचर्याश्रमके डेप्युटेशनको इन्दौरमें बुलाकर १६५००) का चन्दा करा दिया जिसमें आपने दिये संवत् १९७० में।

५००००) इन्दौर दीतवारामें तीनों भाई मिलकर एक मंदिर बनवा रहे हैं जिसमें आपके लगे, संवत १९७० में।

२५०००) स्टेशनके पासवाली धर्मशालाको पक्की करानेके लिये ११०००) के सिवाय और दिये संवत् १९७० में।

२५००) महाविद्यालय मथुराके खातेमें दिये, संवत् १९७० में।

२१००) बावनगजाजी बड़वानीके जीर्णोद्धारके चन्देमें दिये संवत १९६? में।

३६६५००) जवरीबागमें महाविद्यालय बोर्डिंग बनानेके लिये दिये। १६६५००) इमारत जवरीबागमें ८० विद्यार्थियोंके लायक बोर्डिंग महाविद्यालयादिकी इमारत बनी। २०००००) स्थाई फंड खर्च चलानेको १०००००) कंचनबाई श्राविकाश्रमके लिये दिये, संवत् १९७२ में।

८०००) सन् १९१४ में इम्पीरियल वार रिलीफ फंडमें दिये ७०००) छावनीसे और १०००) इन्दौर मार्फत।

५००००) सन् १९१५ में—४००००) किंग एडवर्ड हास्पीटल छावनी।

१००००) लेडी ओडवायरगर्ल्स स्कूल छावनी।

९२०००) सन् १९१५ में एक विशाल धर्मशाला दिनवारा बाजारमें बनाई।

२०००) सन् १९१५ में मध्यभारत साहित्य समितिके मकान बनानेमें।

१००००) उदासीन आश्रम इन्दौरमें लगाने म-ये ३००००) के।

३००००) सन् १९१५ में आपकी वर्षगांठका उत्सव महाविद्यालयमें मनाया गया उस समय सहायता दी।

२५०००) सन् १९१५ में मेडीकल स्कूल छावनीके लिये बिल्डिंग खरीदकर दिया।

१००००) इन्दौरमें आयुर्वेदीय औषधालय खोला जिसमें दस हजारका सूद खर्च करते हैं।

१५००००) छोटी रकमें संस्थाओंको दी गई दस वर्षमें जो कि १००) से १ ००) तककी हैं।

कुल दान रु. १३६५००००)

## कर्त्तव्यपालन।

अब हो गये हम पतित कैसे?
सो हमींसे जान लो।
प्रमाण क्या? कर रहे जो,
उसीसे हमें पहिचान लो॥
त्याग कर कर्त्तव्य अपना,
बनादी भूमि भारत मुर्दनी।
पूर्वजोंका धन मान खोकर,
हो गये सब निर्धनी॥ १॥

छोड़कर उच्चादर्श अपना,
हम विलासी बनने लगे।
कहां वह ब्रह्मचर्य पालन?
जब ढोर सम बनने लगे॥
बल वीर्य पौरुप तौ है नहीं,
कहो क्या बाकी रहा?
हो चुकी अब सब नष्ट माया,
शरीर ही बाकी रहा!!॥ २॥

क्या शरीरको भी नष्ट करके,
उठा चाहो तुम अभी?।
यह विचार तो कुविचार है,
जलसे दही होता कभी?॥
कार्य क्षेत्रमें चलो उठकर,
यही प्रथम कर्त्तव्य हो।
करते नहीं यदि कर्त्तव्यपालन,
तो नहीं क्षन्तव्य हो॥ ३॥

अपना करो यदि कर्त्तव्य पालन,
फल नहीं क्या पावगे।
इस वीर जननी भूमिके फिर,
वीर नर कहलावगे॥
महावीर, बुद्धसम धर्मरक्षक,
अरु जो हुवे योधा यहां।
कहो किस भूमिके इतिहासमें,
अरु वे हैं भी कहां?॥ ४॥

क्या उन्हींका मान सन्मान है,
यह जिसे तुम कर रहे?
नहीं, यह तुम्हारा मान है,
व्यर्थ क्यों हो सड़ रहे?
यदि है कुछ अंश अवशिष्ट उनका,
तो पड़े क्या तक रहे?
उन्नति फिर दिखा दो देशकी,
अधिक क्यों हो बक रहे॥ ५॥

धन्यार्ह हो तुम सभी सेवा,
देशकी करने लगो।
ले गया पापी काल जिसको,
उसे फिर लाने लगो॥
सोनेकि चिड़िया इस उक्तिको,
कर सको यदि फिर सही।
झट बन जावगे गुरु तुम सभी,
अरु प्रसन्न होंगी मही॥ ६॥

मुसलमान हिन्दू अरु जैन सब हैं,
वीर पुत्र इस भूमिके।
उच्च कर दिखा दो इस देशको,
मातृपदको चूमि के॥
माता, सेवा विना स्वपुत्रकी,
सुखी है होती नहीं।
करो अब शीघ्र प्रसन्न उसको,
दुखित वो होवे नहीं॥ ७॥

"विनाशकाले विपरीत बुद्धि,"
जगतमें सुविख्यात है।
स्वकार्य देखो शीघ्र अपने,
यह तो नहीं चरितार्थ है॥
करो तुम सब कर्तव्य पालन,
कहना यही अब सार है।
बीता समय फिर आता नहीं,
असार यह संसार है॥ ८॥

वीरदत्तोदय।

१ (इतिहास)

॥ श्रीवीतरागाय नमः॥
शेठ प्रेमचंद मोतीचंद दिगंबर जैन बोर्डिंग तरफथी प्रगट थतुं मासिक

# दिगंबर जैन.

# THE DIGAMBAR JAIN.

नाना कलाभिर्विविधैश्च तत्त्वैः सत्योपदेशैस्सुगवेषणाभिः ।
संबोधयत्पत्रमिदं प्रवर्तताम्, दैगम्बर जैन समाज मात्रम् ॥

| वर्ष १० वाँ. | वीर संवत् २४४३. आषाढ-श्रावण. विक्रम सं० १९७३ | अंक ९-१० वाँ. |
|---|---|---|




**रक्षाबंधन पर्व।**

जैनियोंके कितनेकी त्योहार ऐसे हैं जो सार्वजनिक त्योहार रूपसे वर्षोंसे माने जा रहे हैं। उनमेंसे एक त्योहार रक्षाबन्धन पर्व भी है जो अभी ही श्रावण सुद १५ के दिन आनेवाला है। यह वही दिन है कि जिस दिन अकंपनाचार्यादि ७०० मुनियोंको बलिराजा द्वारा किया हुआ उपसर्ग विष्णुकुमार महामुनि द्वारा विक्रिया ऋद्धिके बलसे दूर हुआ था जिसके स्मरणार्थ हस्तिनापुरके रहीसोंने अपने हाथोंमें रक्षाका डोरा अपनी भगनियोंसे बंधवाया था और प्रति वर्ष इसी मुवाफिक होता रहा सो अबतक सार्वजनिक त्योहार रूपमें प्रचलित है। इस पवित्र त्योहारमें हमारा कर्तव्य है कि मन्दिरोंमें श्री सलूना पूजन यानि विष्णुकुमार महामुनिका पूजन करके रक्षाबंधनकी कथा सबको सुनाँ और अपनी भगनियोंसे रक्षाबंधनका डोरा बंधवाकर उनको कुछ न कुछ द्रव्य देते हैं उसी तरह इस शुभ दिनके स्मरणमें हमारी समाजसेविका भगनियोंको कुछ न कुछ दान भेजना चाहिये। यह सेविकाएँ कौन है और कहाँ है? ऐसा प्रश्न सहज उठेगा तो हम प्रथम ही सूचित कर देते हैं कि यह समाजसेविकाएं उत्पन्न करनेका स्थान बम्बईका **"श्राविकाश्रम"** है जिसको जैनमहिलाभूषण श्रीमती मगनबाई, श्रीमती कंकुबाई, श्रीमती ललिताबाई आदि भगनियों सुचारु रूपसे चला रही हैं परन्तु आश्रममें स्थायी फंड न होनेसे वार्षिक, मासिक या तो फुटकर सहायतासे कार्य निभाया जाता है इसलिये वर्षमें एकवार और सो भी यह रक्षाबन्धन पर्व जैसे पवित्र त्योहार पर तो इस आश्रमको अवश्य याद करना चाहिये और जो कुछ सहायता बन सके तुर्त ही मनीओर्डरसे भेजना चाहिये। श्राविकाश्रमका पता—जुबिली बाग, तारदेव, बम्बई है।

**डेपुटेशन पार्टीका कर्तव्य।**

श्रीमान स्वर्गीय विद्वद्वर्य स्याद्वादवारिधि वादिगजकेशरी न्यायवाचस्पति पं० गोपालदासजी बरैयाका नाम स्मरण रखनेके लिये उनका स्थापित "जैन सिद्धांत विद्यालय–मुरेना" के लिये एक लक्ष रुपयेका स्थायी फंड करके इस विद्यालयके साथ पंडितजीका नाम जोड देनेका प्रस्ताव इन्दौरकी मिटिंगमें हो चुका है और फंडमें करीब ५००००) भरे गये हैं और शेषके लिये पं० धन्नालालजी आदिका डेपुटेशन निकालनेका प्रस्ताव हुआ है जिसको एक महिना बीत चुका तो भी इस डेप्टेशनने इसके लिये क्या प्रयास किया यह कुछ भी जाननेमें नहीं आया। यह काम घर बैठे रहनेसे या लेख लिखनेसे नहीं हो सकेगा परन्तु शहरोंशहर जाकर पब्लिक सभा बुलाकर उसमें विद्यालयकेलाभ प्रकट करके जब उसी वक्त चंदा करावेंगे तब ही हो सकेगा। जिस कार्यप्रणालीसे माननीय पं० मदनमोहन मालवीयजी आदिने हिंदु युनिवर्सिटिके लिये घूम २ कर चंदा एकत्र किया था इस तरह यहकार्य भी होना चाहिये और सो भी बहुत ही शीघ्रताके साथ होनेकी आवश्यका है अन्यथा इस बातका विस्मरण हो जानेसे चंदा एकत्र करनेमें सफलता मिलना मुश्किल है।

  

**शेठ कल्याणमलजीका शास्त्रदान।**

हमारे पाठक इन्दौर निवासी रावबहादुर दानवीर शेठ कल्याणमलजीसे तो अच्छी तरहसे परिचित हैं। आपने अपनी पूज्य मातुश्री फुलूबाईके स्मरणार्थ ६१०००) का दान प्रकट किया है जिसमें ५००) शास्त्रदानके लिये कहा गया है जिसके लिये सेठजीसे पत्रव्यवहार होनेपर इस शास्त्रदानका लाभ हमारे पाठकोंको देनेकी स्वीकारता मिली है और इस शास्त्रदानमें श्री अशगकविकृत महावीरचरित्र ग्रन्थ, कि जिसका हिन्दी अनुवाद हमने पं० खूबचंदजी शास्त्रीसे तैयार करवाया है, दिया जायगा। इसकी २००० कापीमें ऐसी मंहगीके समयमें खर्च अधिक पड़ेगा इसलिये १००) अधिक देनेकी शेठजीने कृपादृष्टि दिखलाई है और इससे और भी घाटा पड़ेगा तो ऑफिससे लगाकर यह "**महावीरचरित्र**" नामक नवीन उपयोगी ग्रन्थ हमारे पाठकोंको उपहार स्वरूप दिया जायगा। इसके छपनेका कार्य प्रारंभ होगया है और जहांतक हो शीघ्र ही प्रकट होकर ग्राहकोंकी सेवामें उपस्थित होगा। हमारे सभी उपहारोंमें इसवारका यह उपहारग्रन्थ बड़े ही महत्वका प्रकट होगा।

  

**सोलहकारण और दशलक्षण पर्व।**

हमारे सोलहकारण और दशलक्षणपर्वके दिन निकट आ रहे हैं और इसमें हमारे कइ भाई यह दोनों व्रत करेंगे और खास करके हरएक मंदिरजीमें दोनों व्रतोंकी पूजा तो अवश्य पढ़ी जायगी परंतु जहांतक हम जानते हैं पूजाके साथ २ इस पर्वका क्या माहात्म्य है और दर्शनविशुद्धि, विनयसंपन्नता शील-

मनेष्वनतीचारादि सोहल मावनाओंको समजाया नहीं जाता, जिससे इस पर्वमें हमारा क्या २ कर्तव्य होना चाहिये यह सर्व साधारणको मालूम नहीं होता इसलिये यह खास आवश्यक है कि इन दिनोंमें यह दोनों धर्मोकी २६ भावनाओंका वर्णन सबको सुनाया जावे और व्याख्यानादि द्वारा भी इस पर्वका महात्म्य प्रकट किया जावे। और जो कोई यह दोनों व्रत करते हैं उनको तो सोलहकारणधर्म और दशलक्षणधर्मकी कई पुस्तकें मंगाकर अपने २ नगरमे वितरण करनी चाहिए।

---



**श्री सम्मेदशिखरजीके पट्टेका केस**—इस पहाडका पट्टा हमको देनेके लिये सर एन्ड्रु फ्रेझर हुक्म कर गये थे और ९००००) अपनी तरफसे दिये भी गये थे परंतु वॉ० लार्ड मिन्टोने जाते समय यह हुक्म रद किया था जिससे हमारी तरफसे राजा पाल्गंजके उपर हजारीबागकी कोर्टमे ता० ९-९-१३ को दावा किया गया था कि पट्टा कर दिया जाय या तो हमारे रुपये, उसका सूद और आज तकका नुकशान हमको दिलाया जाय आदि। प्रथम बा० धन्नूलालजी और बा० परमेष्ठीदासजीके नामसे दावा किया था परंतु यह दोनों महाशयका अकस्मात् स्वर्गवास हो जानेसे रा० ब० दा० सेठ हुकमचंदजी, ला० जंबूप्रसादजी, सेठ हरसुखदासजी, ला० प्रभुदयालजी आदि ९ महाशयोंके नामसे दावा चलानेकी स्वीकारता ता० १-२-१५ को मिलने पर ता० १३-५-१५ को इस्युस (Issues) निकल कर विलायतको सर एन्ड्रु फ्रेझर और एफ० डबल्यू डयूकके इजहार लेनेके लिये कमीशन ता० १७ २-१६को गया था वह मार्च १९१७ को वापिस आया परंतु फ्रेझर साहेब बीमार होनेसे इजहार नहीं दे सके। बाद मुकद्दमा ता० २८-६-१७ को शुरू होकर अपनी ओरसे बा० मौजीलालजी, बा० सुन्दरलालजी बैनाडा, बा० दुर्गाप्रसादजी, बा० विहारीलालजी, एफ० डबल्यू० डयूक (कमीशनसे) की गवाही ली गई और मुद्दालयोंकी ओरसे बा० शीतलप्रसाद, बा० विपिनविहारी, लक्ष्मीचद (श्वे०) की गवाही हुई थी। बाद इसका चुकादा हजारीबाग कोर्टसे ता० २९-७-१७ को यह मिला कि मुकद्दमा मय खर्चेके खारिज (डिस्मीस) किया जाता है। इसका विशेष खुलासा पत्रद्वारा आनेपर मालूम होगा और आगे क्या कार्रवाई करनी चाहिये उसका भी विचार किया जायगा।

**ढालगण विना मूल्य**—कविवर टेकचन्द कृत **ढालगण** नामक छोटीसी पुस्तक, कि जिसमें ३२ उपदेशात्मक पदोंका संग्रह है इसके प्रकाशक-बालमुकुंद मूलचन्द जैन,

सिहोर छावनीसे आधे आनेका पोस्टेज स्टैंप भेजनेसे विना मूल्य मिलती है।

**त्यागी ब्रह्मचारियोंका चातुर्मास**-निम्नलिखित त्यागी ब्रह्मचारियोंके चातुर्मास निम्न लिखित स्थानोंपर होनेकी खबर हमें मिली हैं।

मुनि अनंतकीर्तिजी—कोल्हापुर।
" चंद्रसागरजी—बागीदोरा (बांसवाडा)
ऐलक पन्नालालजी—पहाडी धीरज, देहली।
ब्र० शीतलप्रसादजी—तुक्कुगंज, इन्दौर।
वर्णी भगीरथजी—खतौली (मुजफरनगर)
ब्र० शांतिदासजी—शाहपुर (निमाड)
ब्र० महावीरप्रसादजी—नासिक
भ० सुरेन्द्रकीर्तिजी—सोजित्रा (पेटलाद)
भ० विजयकीर्तिजी—ओराण (प्रांतिज)
भ० मुनींद्रकीर्तिजी—डुंगरपुर (रजपुताना)
ब्र० हेमसागरजी—करमसद (आणंद)

और भी त्यागी ब्रह्मचारियोंके चातुर्मासकी खबरें हमें मिलेगी तो प्रकट की जायगी।

**झालरापाटन शहरमें**—गत ता० १९ को सेठ लालचंदजी सेठीके सभापतित्वमें सभा हुई जिसमें देशभक्त श्री० दादाभाई नौरोजी और पं० गोपालदासजी बरैयाकी मृत्यु पर शोक मनाया गया जिसमें पं० गिरधर शर्माने यह दोनों महापुरुषोंके देशसेवा और समाजसेवाके कार्योंका बड़ी खूबीके साथ बयान किया। अंतमें सभापतिमहोदयने कहा कि अब भी इस देशमें कई दादाभाई और कई पंडित गोपालदासजी बन सकते हैं। चाहिये सच्ची देशसेवा, और समाजसेवाका दृढ़ संकल्प आदि।

**प्रतिमा मिली**—नयाबांस (हाथरस) से सुखवासीलाल जैन लिखते हैं कि यहांसे एक फर्लांगपर एक कुमारको बर्तनके लिये मिट्टी खोदते खोदते ११ हाथ जमीनके नीचेसे एक प्रतिमा प्राप्त हुई जो उन्होंने ले जाकर अपने मकानपर रख ली। बाद जाट कौमका एक मनुष्यने इसके मकानपर यह प्रतिमा देखकर कहा कि तु इस प्रतिमाको अपने मकानपर न रख आदि। फिर सबको कह देनेपर सब जैनी भाई यह प्रतिमा देखनेको आये और गत ता० १९ को श्री चन्द्रप्रभुजीके प्राचीन मंदिरमें यह प्रतिमा लाकर विराजमान की गई है। पंडित लोग परीक्षा करने आ रहे हैं। कोई पूजनीक कहता है और नहीं कहता है किप्रतिमा खंडित हो गई है, नाकपरकी नोंक नीची मालूम होती है आदि। इस बातका शीघ्र ही निर्णय होना चाहिये और प्रतिमाजीपर कुछ लेख मालूम होता हो तो प्रकट करना चाहिये।

**ज्वरांकुश मुफ्त**—माउलाल कन्हैयालाल पाटणी मु० कांबी (अहमदनगर) ने हमको "**ज्वरांकुश**" का नमूना भेजा है जिसके बारेमें आप लिखते हैं कि इससे सब प्रकारके ज्वर आराम होते हैं आदि और जैनियोंको डाकखर्च भेजनेपर हम मुफ्त भेजते हैं आदि। इसलिये जिन भाइयोंको ज्वरांकुश चाहिये पत्र और पोस्टेज खर्च भेजकर मंगा लेवें।

**राजगृहीमें** दो मुकद्दमें चल रहे थे। जिनका फैसला हो गया है और अपनी धर्मशालाके सामनेकी जमीन ( एक खेत जिसका प्लाट नं० ४८४५ है ) की अपीलमें पटना हाईकोर्टने ८००) हम लोगोंसे श्वे० भाइयोंको दिलवाये और जमीनका सब हक हमको दिला दिया गया है। इसमें नवीन मन्दिर बनवानेका शीलारोपण ता. २२-६-१७ को हस्ते ला० म्यादरमलजी देहलीके हुआ था। दूसरा मुकद्दमा पहाडके उपरके १९ मंदिर दि० आम्नायके हैं उनके कब्जे बाबतका विहार कोर्टमें चलता था जिसमें मजि० सा०ने नं० १४५ फौजदारीका नोटिश बहाल रखनेपर हाईकोर्टमें अपील की गई थी जिसका चुकादा माननीय जजोंने ता० ३-७-१७को किया कि खारिज किया जाता है आदि। हाईकोर्टमें यह दोनों फैसले हमारे ही लाभमें हुए हैं।

**इन्दौरमें** गत ता. २४-६-१७को मुरेना *विद्यालयको स्थायी करने और* उसके साथ स्व० पं० गोपालदासजीका नाम जोडनेके लिये रा० ब० दा० सेठ हुकमचन्दजीके सभापविरत्नमें सभा की हुई थी जिसमें १००००) सेठ हुकमचन्दजी, १०००) सेठ रोडमल मेघराज सुसारी, ५०१) फतेहचन्द इन्दौर और २५१) भीलाजी चांदुलालने दिये तथा ३८०००) तो सेठ हरीभाई देवकरण सोलापुरवालोंकी तरफसे पहलेसे मिलनेकी स्वीकारता हुई थी इससे एक लक्ष रु.के स्थायी फन्डके लिये और २००००) की जरूरत है।

**खतौलीमें** दस्सा अग्रवाल भाईओंको प्रक्षाल पूजनादिके लिये ता. २२-६-१७को दि० जैन चैत्यालयकी स्थापना ब्र० शीतलप्रसादजी द्वारा हो गई है। इस प्रकार दाहोदवाले अधिवेशनका प्रस्ताव अमलमें लाया गया और दस्से अग्रवाल भाईयोंको धर्मसाधनमें सुभीता हो गया है। प्रयासका फल!

**टीका लगानेसे हानि**—लाभशंकर लक्ष्मीदासने गजटमें एक पत्र प्रगट कराके दिखलाया है कि चेचक (शीतला) का टीका जो बच्चोंको लगाया जाता है उससे बहुत हानि होती है। इसके विरुद्ध लंडनमें एक सभा है जो इसके रोकनेका प्रयत्न करती है। पता है "National anti-vivi section league, Denison House, Vaixhall Bridge Road, London S. W." इसके उद्योगसे इंग्रेज सर्कारने विलायतमें जबर्दस्ती टीका करानेका कायदा उठा दिया है, अब लाखों इंग्रेज अपने बच्चोंको टीका नहीं लगवाते। वहां अब ५० लाख विना टीका लगे बच्चे हैं (बम्बई क्रानिकल मार्च १९, १९१७)। हम देशवासियोंको भी समझकर टीका लगानेसे बचाना चाहिये व सर्कारको भी यदि यह हानिकारक है तो इस बातको बन्द करा देना चाहिये।

**"जैनमित्र"**

**पशु-वध बंद**—छतरपुर (बुंदेलखंड) नरेशने अपने राज्यमें आज्ञा निकाली है कि (१) राज्यभरमें जितने तालाब हैं उनमें जाल या वंशी न डाली जाय अर्थात् मछलियां न मारी जाय। (२) राज्यभरमें मेरी आज्ञाके

सिवाय कोई शिकार न खेलें। (३) राज्यभरमें देवी देवताको जीवकी बली न दे। (४) राज्यभरमें बकरा बकरी लेनेवाले हिंसक और बेचनेवाले दोनोंसे चौथाई २ रुपये लिये जाय। दूसरे महाराजाओंको इन दयालु महाराजाका अनुकरण करना चाहिये।

**बम्बई और अहमदाबादमें** श्रीयुत वाडीलाल मोतीलाल द्वारा संयुक्त जैनबोर्डिंगकी स्थापना होगई है और झालरापाटनके महाराजा भवानीसिंह बहादुरने २० वर्ष तक इस संस्थाको ५०० ) वार्षिक सहायता (दस हजार रु०) देनेकी स्वीकारता दी है।

**इन्दौरमें** कंचनबाई श्राविकाश्रमका वार्षिकोत्सव और उद्योगशाला खोलनेका समारंभ श्री सो० कमलाबाई कीवेके सभापतित्वमें ता० १७-६-१७ को हुआ था। इसी मौकेपर प्रमुखा और संचालिका कंचनबाईजीका व्याख्यान बहुत ही प्रभावशाली हुआ था।

**कन्याका दाम बढ गया**—जयपुरमें भी कन्याविक्रयकी भरमार है। अभी एक *कन्या जिसका मूल्य ९००) पक्का कर लिया* था उसको २०००) देकर दूसरेने खरीद ली! अतीव खेद है कि जयपुरकी जैन पंचायती इसका कुछ प्रबंध नहीं करती।

**इन्दौरमें** सेठ हुकमचंदजी आदि तीनों भाइओंने मिलकर जो नवीन मंदिर करीब दो लाख रुपये लगाकर बनवाया है उसमें प्रतिमाजी विराजमान करनेका उत्सव आषाढ़ वदी १० को हुआ था जिस वख्त सेठजीने रु. ५०००) भरम्मन आदिके लिये और अपनी पत्नी सौ. श्री कंचनबाईकी तबीयत डेढ वर्षमें अच्छी हो जायगी तो १०००००) भर चांदीसे श्रीजीकी तीन प्रतिमा बनवाकर उपरकी वेदीमें विराजमान करनेकी प्रतिज्ञा ली है।

**झघडाका अंत**—छाबडा (टोंक)में करीब ९० वर्ष हुए दिगंबर और श्वेतांबरमें मंदिरके लिये झगडा चल रहा था वह अदालतसे तय होकर दिगंबर जीते और श्वेतांबरियोंको १६००) देने पडे। उस मंदिरजीमें आषाढ़ सुद १०मी को प्रतिमाजी भी पधराई गई और उत्सव भी किया गया था।

**देहली** निवासी बाबू प्यारेलालजी वकील **रायसाहिब**के पदसे विभुषित हुए हैं।

**कचनेर**में विवाहोत्सवके समय पाठशालामें बड़ी सभा की गई और खंडेलवाल पंच महासभाका भी नैमित्तिक अधिवेशन होकर तीन प्रस्ताव पास हुए कि—सभाका अधिवेशन आगामी कार्तक सुदी १९ को कचनेरजीमें किया जाय, नादगांव वाली बाईके मृत्युपर *मुकद्दमा चलाया जाय और* नायडोंगरी वाले रुपचंदजीसे कुछ अनीति हो जानेके कारण दंड लिया जाय कि वे १०००) कचनेर पाटशालाको देवें और वहां जाकर कर्मदहन पूजाविधान करावें और सम्मेदशिखरकी यात्रा करें। यह अनीति क्या हो गई थी सो भी प्रकट होनेकी आवश्यकता है, जिससे समाजको मालूम हो जावे कि यह कैसा अपराध था और उसको उचित दंड दिया गया है या नहीं।

**जबलपुरमें** सिंघई गरीबदासजीके पौत्र-का ब्याह हो गया जिसमें विद्यादानमें तो कुछ भी नहीं दिया गया परंतु रंडीका नाच तो खूब कराया गया !!! खेद!

**अलाहबाद बोर्डिंगसे** इस वर्षकी कोलेजकी परीक्षामें बैठ हुए १६ विद्यार्थियोंमेंसे १४ पास हुए हैं।

**દાનવીરની સ્મૃતિ સભા**-શ્રીમાન સ્વર્ગીય દાનવીર જૈનકુલભુષણ શેઠ માણેકચંદજી જે. પી ના સ્વર્ગવાસની સ્મૃતિ સભાઓ અષાડ વદ ૯ ને દિને મુંબઇ શ્રાવિકાશ્રમ, અમદાવાદ બોર્ડિંગ, કોલ્હાપુર બોર્ડિંગ, અને રતલામ બોર્ડિંગમાં થઇ આ શેઠજીના અલૌકિક ગુણોનું વર્ણન થઈ તેનું અનુકરણ કરવાનો બોધ અપાયો હતો. દરેક સ્થળે દર વર્ષે આવી સભા થવાની જરૂર છે.

સોલાપુરમાં તા. ૧૭-૯-૧૭ ને દિને શ્રી સેડો શ્રીમતી તારાબાઇનું 'સ્ત્રીઓને કસરત કરવાની જરૂર' ઉપર જાહેર ભાષણ અપાયુ હતું તથા જૈન પાઠશાળામા સ્ત્રિયોપયોગી કસરતો બતાવી વ્યાખ્યાન અપાયું હતું. વળી ત્યાની ગૌતમ નેમચંદ વ્યાયામશાળાના મહીની પેચો જોઈ મિસ તારાબાઇ પ્રસન્ન થયા હતાં અને પોતાના એક પ્રેસની અડધી ઉપજ વ્યાયામશાળાને અર્પણ કરી હતી.

**અમદાવાદમાં એક દિગંબરીનું ગુમ થવું**-જાણુકી (અમનગર, ઈડર) થી શા માણેકલાલ ભાઇચંદ એક પત્ર દ્વારા જણાવે છે કે" મારા ભાઇ છગનલાલ ભાઇચંદ (કે જેની ઉમર ૨૪ વર્ષની અને રંગે સ્વાભિક ગોરાશ છે) અષાડ સુદ ૭ ને દિને ઘીના ડબ્બા લઇ અમદાવાદ વ્યાપાર માટે ગયા હતા અને ત્યા ઉતરી ઘીના ડબ્બા દલાલને ત્યાં મુકી વીસીમાં જમવા ગયેલા તે દરમ્યાન કાલુપુર બહારની વીસીમાં મંગલભાઈના ડેલાના માળ ઉપર અગર નીચે બેકર નુસ (?) ના માણસોએ તેને એકલો જોઇ ગભરાવી નાંખી માળ ઉપર ચઢાવી કબજે કરી અષાડ સુદ ૮ ને દિને પૂના લઇ ગયેલાનું જણાયાથી અમે તથા અમારા બનેવી મગનલાલ લખમીચંદે ત્યાં જઇ તપાસ કરી, પણ બે દિવસ રાખી ત્યાંથી કયે ઠેકાણે લઇ ગયા તેનો પત્તો નથી, પણ સ્વાભાવિક રીતે અમારા જાણવામાં આવે છે કે પંજાબ તાબે રૂડકી લઇ ગયેલાનું સંભળાય છે, જેથી રૂડકી તરફના દિગંબર જૈનો આ બાબતની તપાસ કરી અમારા ભાઇને છોડાવે તો મહાન પુણ્યબંધ કરી શકશે. અમારે શું કરવું તેની કંઇ સમજ પડતી નથી અને નીરાશ થઇને બેઠા છીએ. વળી આપણા દિગંબરી ભાઇઓએ અમદાવાદ વગેરે શહેરોમાં જતાં બહુ હોંશિયારી રાખવી જેથી ફરીથી આવા લોકો ફસાવી જીંદગીને હાનિ કરે નહી, તેમ જૈન લોકોએ અમદાવાદની વીસીમાં જમના જવું નહીં કારણકે એ લોકો ગમે તેવા માણસને લાલચ આપી પાછળ રહીને ફસાવે છે. વળી એ વીસીઓમાં જમવાથી વટલાઇ મરવા જેવું થાય છે તથા જીંદગીને પણ નુકશાન થાય છે, માટે એથી સાવધ રહેવું..."

જો આ બાબત ખરી હોય, તો **નામદાર સરકારે** આ બાબત ઉપર તરતજ તપાસ કરી ભાઇ છગનલાલ ભાઇચંદનો પત્તો મેળવી આપવાને બનતું કરવાની આવશ્યકતા છે.

આ વર્ષે ભાદરવા માસ બે હોવાથી તથા પર્યુષણ પર્વમા એક તિથિ ઘટતી હોવાથી સોલહકારણ પર્વ પ્ર. ભાદરવા સુદ ૧૫થીજ શરૂ કરવાના છે તેમજ દશલક્ષણપર્વ બીજા ભાદરવા સુદ ૪ થીજ શરૂ કરવાના છે અને પંચમેરૂ સ્થાપના તથા પંચમીનું વ્રત તો પાંચમેજ કરવાનું છે જે અમો અમારા પંચાગમાં પ્રકટ કરી ગયાજ છીએ, પણ પ્રાચીન રિવાજ મુજબ કેટલાક ભટ્ટારકો પર્યુષણના દિવસોનાં ટીપણા ! ગામેગામ બીડે છે તેમ ડુંગરપુરથી ભ. સુનીંદ્ર-

કીર્તિએ વ્રતનો વ્યોરો ગામેગામ બીડયો છે તેમાં પ્ર. ભાદરવા વદ ૧ થી સોલહકારણ અને પંચમેરૂ તથા પંચમીનું વ્રત બીજા ભાદરવા સુદ ચોથે કરવાનું લખ્યું છે તે તદ્દન ખોટું છે, માટે એથી ભ્રમણામાં પડવું નહિ. મોટાઇ મેળવવાના લોભથી આવા પ્રયાસ કરનારા અપઢ ભટ્ટારકોથી સર્વેએ વારંવાર સાવધ રહેવાની જરૂર છે.

**મૃત્યુ સમયે દાન**—આમોદના હરજીવન (કાળીદાસ) હરગોવનદાસના પુત્રના સ્મરણાર્થે ૮૦) નું દાન નીચે પ્રમાણે કરવામાં આવ્યું છે—

૧૦) અમદાવાદ શ્રે. મો. દિ. જૈન બોર્ડિંગ, ૭) શ્રાવિકાશ્રમ, મુંબઇ, ૬૩) તીર્થો, ગામોના મંદિરો તથા સદાવ્રત વગેરેમાં.

**ભ. વિજયકીર્તિએ** ઓરાણમાં ચાતુર્માસ કરી દીધો છે, તેમના સંબંધમાં એક લખનાર જણાવે છે કે એમની સાથે પાલખી ઉંચકનારા ભોઇઓ સિવાય બીજા ૧૦ માણસો તથા ૪ ઘોડા છે (હજુ આ રાજ્યવૈભવ તો બહુ થોડો કહેવાય !). ઓરાણ પ્રાંતિજ વિભાગોમાં ભાવનાઓ આપવાની મરજી ન હોવા છતાં પણ એક ગામવાળાએ આપી, બીજા ગામ વાળાએ આપી એમ કરતાં બધા ગામવાળાઓને આપવી પડે છે ! ન આપવાવાળાને પણ આપવી પડે છે તેનું કારણ એ છે કે ન્યાતિમાં આપણી હલકાઇ પડશે ને નિંદા થશે અને એ વાત ખરી છે કે જે માણસ ભટ્ટારકજી મહારાજના મત (ધારા !) પ્રમાણે ન ચાલે તેની દરેક વાતમાં ને રીતમાં બદબોઇ કરે છે ને મહારાજના મતને પુષ્ટિ આપે છે વગેરે." મહારાજની એક દિવસની ભાવનામાં કુલ્લે કેટલો ખર્ચ થાય છે અને એક ભાવના દીઠ વધુમાં વધુ કેટલા રૂપ્યા પડાવાય છે તે પણ આ ભાઇ લખી મોકલશે તો અમે પ્રકટ કરવા ઇચ્છીએ છીએ. ઓરાણ પ્રાંતિજના ભોળા ભાઇઓ શું હજી નહીં ચેતશે ? એવા બક્ષા (!) ભટ્ટારકો ગુજરાતના ભોળા ભક્તોને ભમાવવામાં હોંશિયાર છે એમાં કંઇ શક નથી.

**મેવાડા યુવક મંડળને સૂચના**—સોજીત્રામાં આ મંડળની થયેલી બેઠક સંબંધમાં કાણીસાતી મિત્રમંડળી એક પત્ર દ્વારા જણાવે છે કે એ બેઠકમાં ગામડાઓમાં બરાબર આમંત્રણ ન થવાથી જોઇએ તેવી સંખ્યા એકઠી થઇ નહોતી માટે મંડળનું કાર્ય મજબુત કરવાને નીચલા પ્રયાસો થવાની જરૂર છે—(૧) હેતુઓ છપાવી પ્રકટ કરવા (૨) દર છમાસે બેઠક કરવી, ૩) સાધારણ અમુક ફી લેવી વગેરે.' આ બાબત એના કાર્યકર્તાઓએ લક્ષ આપવાની જરૂર છે.

**પેથાપુરની** પાઠશાળામાં અખાડસુદ ૧૧ને દિને શીવગંજના શા. પ્રેમચંદ કસ્તુરચંદના પ્રમુખપણા નીચે થયેલી સભામાં શા. ચુનીલાલ સાંકળચંદે માનસિક શક્તિ વિષે ભાષણ આપ્યું હતું. અત્રે ૨૦ની સંખ્યા લાભ લે છે. પ્રમુખે રૂ. ૧૦) નું ઘડીયાળ, ૨) મદદ અને પ્રભાવના વેંચી હતી.

**નવાગામ** (ઉદેપુર) માં એક વર્ષ થયાં દોભાડા કસ્તુરચંદ અમથારામ દિ. જૈન પાઠશાળાની સ્થાપના થઇ છે તેની મુલાકાત કેશરીયાજીની યાત્રાએ જતાં શેઠ લલ્લુભાઇ લખમીચંદ ચોકશી, વીરચંદભાઇ (મુંડેટી) અને મુનીમ નાનચંદે લીધી હતી, જેથી જણાયું છે કે કુલ સંખ્યા ૫૦છે, જેને વ્યવારિક અને ધાર્મિક શિક્ષણ અપાય છે. શિક્ષણ તપાસતાં તે સંતોષ કારક જણાયું હતું અને વિદ્યાર્થીઓને ઉત્તમ બોધ આપી ઇનામ વેંચવામાં આવ્યું હતું.

**જાહેર સભા અને દારૂ નિષેધ**—વડાસણ (મહીકાંઠે)માં શા. હાથીચંદ માણેકચંદ સોનાસણવાળાએ જઇ એક રાત્રે જાહેરસભા કરી ગામના ૪૦૦ માણસોને એકત્ર કરી દારૂ નિષેધપર અસરકારક વિવેચન કરવાથી ગામના રજપુત વગેરે તમામ લોકોએ દારૂ નહીં પીવાની પ્રતિજ્ઞા લીધી હતી અને સહીઓ કરી આપી હતી તેમજ એ ઠરાવ તોડે તેની પાસે રૂ. પા દંડ લેવાનો અને તે દંડનો ઉપયોગ યોગ્ય ખાતામાં યોજનાપૂર્વક કરવાને એક કમીટી પણ નીમાઇ હતી. પ્રયાસનું ફળ !

# लग्नने नामे बाळाओ उपर थतो जुलम.

સંધ્યાકાળનો વખત થયો છે. સૂર્ય પશ્ચિમ દિશામાં પોતાની ગતિથી જઈ રહ્યો છે. દિવસનું અજવાળું મંદ પડવા લાગ્યું છે. પશ્ચિમ દિશામાં રંગબેરંગી કલર દેખાય છે. રાત્રિ પોતાનો અંધકાર ધીરેધીરે આકાશમાં પ્રસરવા લાગી છે. જિનમંદિરમાં આરતી થતી હોવાથી ઘંટમંજરી આદિનો અવાજ થઇ રહ્યો છે ભવ્યજનો જિનમંદિરમાં આરતી થાય છે એમ જાણી ઘરકામ બંધ કરી મંદિરમાં જાય છે આરતી થઇ રહ્યા પછી શાસ્ત્રસભા થઇ ત્યાર પછી પાઠશાળા ઉઘડી સઘળા વિદ્યાર્થીઓ પાઠશાળામાં ભેગા થયા છે તેવામાં મોહનલાલને તેમના મિત્ર છોટાલાલનો સમાગમ થયો. એ બન્ને મિત્રો વચ્ચે થોડીવાર જાતિ ઉન્નતિ વિષે ચર્ચા થઇ, ત્યારપછી મોહનલાલે છોટાલાલને કહ્યું કે આ વર્ષે તો આપણી જાતિમાં એવા બનાવ બન્યા છે કે જે સાંભળવાથી આપણને ખેદ થાય છે.

છોટાલાલ—શું, શું, ભઈ?

મોહનલાલ—તમે જાણતા નથી કે ઘણી સુવતીઓ શોક રૂપી અગ્નીએ વીંધાઇ ઘણું દુઃખ ભોગવે છે અને ઘણીની જીંદગી વૃદ્ધ અને બાળ પતિને પાલવે પડવાથી રદ થઇ ગઇ છે.

છોટાલાલ—આવા દુષ્ટ કર્મોનું ફળ તમામના જોવામાં આવે છે તોપણ સમજતા નથી કે કેટલીક તરૂણ બાળાઓને આખી જીંદગીસર અસહ્ય દુઃખ ઉઠાવવું પડે છે.

મોહનલાલ—પણ મિત્ર, આપણી જાતિમાં બાળલગ્ન મોટા પ્રમાણમાં થાય છે. છતાં જાતિ અગ્રેસરોની આંખ ઉઘડતી નથી તે આપણું અને જાતિનું દુર્ભાગ્ય સૂચવવા પુરતું છે. "જેના આગેવાનો આંધળા, તેનું કટક પણ કુવામાં પડે" એ કહેવત પણ હવે ખાત્રી કરી ચુકી છે.

છોટાલાલ—પણ હાલમાં તો જે બનવાનું તે બન્યું. પૈસા આપણા એક જાતિ ભાઈએ પોતાની બાળપુત્રીના લગ્ન વૃદ્ધ સાથે કરી તેનો જન્મ વ્યર્થ કર્યો છે.

મોહનલાલ—આવાં કૃત્યો કરવાને તેના લેનાર દેનાર તથા તેમાં સંમતિ આપનારાઓજ અંધ થાય, તેમાં તરૂણ બાળાઓનો શો અપરાધ? અર્થાત્ કંઇ નહિ.

છોટાલાલ—ભાઈ, આવા ઉઘાડી આંખે પોતાની વહાલી બાળાઓને કુવામાં નાંખવા કોણ અલ્પ બુદ્ધિના તૈયાર થયા હશે.

મોહનલાલ—મારા વાંચવામાં આવ્યું છે કે-

**સ્વાર્થી ભણ્યા શાસ્ત્ર લખનાર,**
**નહિ કોઇ નાર પક્ષ કરનાર;**

તેમ જ્યાં સુધી આપણી જાતિમાં બાળલગ્ન અને વૃદ્ધ વિવાહ સંબંધી કંઇ પણ પ્રબંધ થયો નથી ત્યાં સુધી હું તો એમજ કહીશ કે આવાં કૃત્યો કરનાર તથા તેને સંમતિ આપનારાઓજ અધમગામી છે.

છોટાલાલ—અરે! અજ્ઞાની માણસો અજ્ઞાને વશ થઇ પોતાની બાળાનું કંઇ હિત ચાહતા નથી. બસ, પૈસા અને કુળજ ફક્ત જુવે છે. સુવતીઓ કેવો છે તેની કંઇ ખોળ ખોજ કરતા નથી અને પોતાની મિથ્યા મોટાઇ અને પૈસાના સ્વાર્થેથી બાંકડાની કોટે ગાળા બાંધ્યા જેવું કરે છે.

મોહનલાલ—બંધુ! આપણે એકે જુજ કિંમતનું કપડું લેવાને કેટલો બધો વિચાર કરીએ છીએ, તેમ રસ્તામાં સારા સંગાતને માટે કેટલી કાળજી રાખીએ છીએ તેટલી કાળજી જે જન્મ પર્યંતનો સાથી કરવાનો છે, જેના પર સુખદુઃખનો આધાર રાખવાનો છે તેને માટે અંધકારરૂપી અજ્ઞાનને વશ થયેલા કેટલાક માણસો કંઇપણ વિચાર કરતા નથી. અમારૂં બુદ્ધિ પવિત્ર! કહેવામાં (જ્યાં રુચિને

આધીન થઇ અઘટિત જોડાં મેળવે છે તે કેટલું શોચનીય અને વિચારવા જેવું છે? એથી કેવાં માઠાં પરીણામો આવે છે તે તેઓ અનુભવે છે, દુનિયામાં જુએ છે, છતાં છતી આંખે પોતાના પગમાં કુહાડો મારી દુઃખ વહોરી લેછે અને નીચેની કહેવત મુજબ બને છે.

"બે આત્માના પ્રણય ઉર આદેશ જાણ્યા વિનાનાં,
લગ્નો કીધાં લગ્ન નહિ એ સાખ શ્રુતિ પુરે? હા;-
ડાહી સ્ત્રીને અબુધ પતિ એ ધા ઉંડા અંતરે છે,
જોડી વિના જીવન ઝરણું ના વહાવ્યું વહે છે.

છોટાલાલ—ભાઇ, તમારૂં કહેવું સત્ય છે. બાળાઓ ખરેખર ધ્રુસકે રૂવે છે, તોપણ આપણી જ્ઞાતિના કેટલાક અજ્ઞાની ભાઇઓ પોતાનો તુચ્છ ટેક છોડતા નથી, માત્ર ખોટી મોટાઇને વળગીને પતંગીઆની માફક ચાહોમ કરીને વિચાર કર્યા વિના એકદમ સાહસભર્યું કામ કરે છે અને અંતે તેમને પાછળથી ઘણું સોસવું પડે છે.

મારા સુજ્ઞ ભાઇઓ અને જ્ઞાતિ અગ્રેસરો, મારી નમ્રતા પૂર્વક દરેક પ્રત્યે વિનંતી છે કે આપણે તેનું મૂળ કારણ ટૂંકમાં જોઇશું તો જણાશે કે આપણે કેળવણીમાં કેટલા પછાત છીએ! લગભગ આપણા દેશનો ⅞ ભાગ કેળવણીમાં પછાત છે. આપણા દરેક ભાઇઓની ફરજ છે કે પોતાના છોકરા તથા છોકરીઓને સારી કેળવણી આપે. કેળવણી માટે વડોદરા રાજ્યના નામદાર ગાયકવાડ મહારાજા ખાસ ધ્યાન આપે છે અને ફરજયાત કેળવણી અપાય છે. તેઓ શ્રીમતે બાળલગ્ન માટે ફરજીઆત કાયદો ઘડ્યો છે અને આપણું ઘણું હિત ઇચ્છયુ છે તેથી આપણે તેઓ શ્રીમંતનો જેટલો આભાર માનીએ તેટલો ઓછો છે. આવા આપણા માયાળુ સરકાર તરફથી લાગણી લેવાયા છતાં આપણા કેટલાક ભાઇઓ દંડને પાત્ર થાય છે, તોપણ આ વિષયપર કંઇ પણ ધ્યાન આપતા નથી, તે ઘણું ભૂલ ભરેલું છે. જ્યારે આપણે આપણા સંતાનને કેળવણી આપીશું અને જ્ઞાતિમાંથી કુરિવાજો દૂર કરીશું, બાળલગ્ન, કન્યા વિક્રય, વૃદ્ધવિવાહ વીગેરે કુરિવાજોનો યોગ્ય પ્રબંધ કરી તે અટકાવવા અને તે બદલ એકપતાથી ધ્યાન ખેંચીશું, તો આપણી ચઢતી થશે અને આપણે ઉચ્ચ સ્થિતિ પર આવીશું.

એક દશાહુમડ જ્ઞાતિ સેવક.

---

## मानो कही हमारी।

(गज़ल)

उन्नति जो चाहो करनी, मानो कही हमारी।
परमाद त्याग दो अब, मानो कही हमारी ॥१॥
हैं लाखों जैनी ऐसे, नहिं मूल मंत्र जानें।
परचार करदो घर घर, मानो कही हमारी ॥२॥
अज्ञानसे हो अंधे, पूजै कुदेव बहुते।
दो सत्यदेव बतला, मानो कही हमारी ॥३॥
बहु ठगियों जालियोंको, गुरुदेव जान पूजें।
बतलादो सत्य गुरुको, मानो कही हमारी ॥४॥
षट् कर्म मुख्य श्रावक, पाले न बहुत भाई।
बतलादो मुख्य कर्तव्य, मानो कही हमारी ॥५॥
विद्यासे हीन होकर, नहीं शास्त्र देख जानें।
विद्या प्रचार करदो, मानो कही हमारी ॥६॥
शास्त्रोंके ज्ञान के बिन, होजांय शट विधर्मी।
उन गिरतों को उठालो, मानो कही हमारी ॥७॥
इस 'रत्न' धर्मका अब, करदो प्रचार घर घर।
जैनी कहाने वालो, मानो कही हमारी ॥८॥

रतनलाल झाझरी कोसीकलां (मथुरा)

---

## शेठ प्रे. मो. दि. जैन बोर्डिंग स्कूल—अमदावाद.

મહેરબાન મહાશયો,

ઉપરના નામવાળા ખાતાના સર્વ હિત ચિંતકોને માલુમ છે કે ગયા વરસ સન્ ૧૯૧૬ની સાલમાં દિવાળી પહેલાં રિવાજ મુજબ એક મેળાવડો થયો હતો, જે વખતે વિઝીટર્સ કમીટીની એક બેઠક થઇ હતી, જેમાં અન્ય કામો સાથે કલબ સીસ્ટમ અને કીચન સીસ્ટમ ઉપર કેટલીક ચર્ચા થઇ હતી ખાતાંના કાર્યવાહકો તરફથી એવી દલીલ રજુ કરવામાં આવી હતી કે હાલની મોંઘવારી તથા વિદ્યાર્થીઓની ખોરાક સંબંધી ચાલુ ફરીઆદો વગેરે અગવડો દૂર કરવા તથા ખાવાની લાયકતા સચવાઈ રહેવા માટે તેનું ખરચ તેની આવકની હદમાંજ રહે, એવા હેતુથી કલબ સીસ્ટમની તરફેણમાં કાર્યવાહકો હતા, જ્યારે કમીટીના કેટલાક ગૃહસ્થોનું માનવું હતું કે કલબ સીસ્ટમથી હાલની કાયમ આવકમાંથી ગરીબ વર્ગના વિદ્યાર્થીઓ જેઓ હાલ નોન પેઇંગ કે હાફ પેઇંગ તરીકે દાખલ થાય છે, તેમને મળતો લાભ અટકી દરેક વિદ્યાર્થીને માથે ખરચનો બોજો વધી જશે, તેથી એ નવી સીસ્ટમ હાલ બે વરસ દાખલ કરવી અટકાવીને આવકમાં કંઇક વધારો થાય એવાં પગલાં લેવાં. છેવટે કમીટી એવા નિશ્ચય ઉપર આવી હતી કે સન્ ૧૯૧૭–૧૮ ને સન્ ૧૯૧૮–૧૯ ( માર્ચ સન ૧૯૧૯ ) સુધી જુની રૂઢી પ્રમાણે કીચન સીસ્ટમ ચાલુ રાખવી અને તે દરમ્યાન સન્ ૧૯૧૭ ( ચાલુ ) સાલના વાર્ષિક મેળાવડા વખતે કમીટીએ આવક વધારવાનો કંઇક રસ્તો શોધી કાઢવો, જેથી ગરીબ વિદ્યાર્થીઓને ભવિષ્યમાં લાભ મળશે ચાલુ રહે.

આ ઉપરથી વિઝીટર્સ કમીટીના મેંમ્બરો તથા મેમ્બર સાહેબોને મારી વિનતિ છે કે સન્ ૧૯૧૭ ની સાલના મેળાવડા માટે વખત નજીક આવ્યો છે તો તે સંબંધી આજથી વિચાર કરી કંઇક સંગીન મદદ મળે એવી ગોઠવણ થવી જોઇએ. આજકાલ હાલના સુધરેલા જમાનામાં ચારે દિશાઓમાં બધી કોમમાં કેળવણીનાં વાજાં વાગી રહ્યા છે. જુદા જુદા પ્રકારે દરેક શ્રીમંત પોતાના ધનનો ઉપયોગ કેળવણી વધારવામાં કરી રહેલ છે તેના જાગૃતિપ્રિય સતેજ વખતમાં આપણા શ્રીમંતો અને કેળવાયલાઓ જો ઉંઘે તો દુનિયાની કેળવણીની સરતમાં તેઓ પાછા પડી જશે. શ્રીમંત મર્હુમ દાનેશ્વરી શેઠ માણેકચંદ હીરાચંદ અને સખાવતે બહાદુર તેમના કુટુંબે આવા ખાતા માટે આપણા ગુજરાતમાં પહેલ કરી આપણને જાગૃત કર્યા છે—પાણી સીંચી આપ્યું છે ત્યારે ૧૪ વરસ પછી પણ આપણે તેને પુર જોશમાં લાવવું એ હાલના કેળવાયલા યુવાનો અને શ્રીમંત સખી મરદોનું કામ છે. ગુજરાતના સદ્‌ગૃહસ્થો, હજી તો આ કેળવણીનું પહેલુંજ ખાતું છે તેને મક્કમ કરવા માટે જાગૃત થાઓ, જોશ રાખો અને પ્રમાણિક નિષ્ઠાથી કામ કરી પોતાની ફરજ બજાવો. આપણા વડીલોની પ્રતિષ્ઠા સાચવી રાખો, વધારો. કેળવણી વિના આપણી વ્યાપારી કોમ અંધકાર અવસ્થામાં પડી રહી છે તેને અજવાળામાં લાવવા મારા બહાદુર કેળવાયલા રત્નો બહાર પડો. તન, મનથી પુરતી મદદ આપો અને તેથી કરી શ્રીમંત સખી ગૃહસ્થોના ઉદાર હાથને ધનથી લંબાવ. પ્રયત્ન કરો. એક હાથે તાળી પડતી નથી. શેઠ હીરાચંદ ગુમાનજીના કુટુંબે પહેલ કરી દુનિયાની દૃષ્ટિમાં આપણને આગળ મુકયા છે તો તે મોભો સાચવી રાખવા તન મન ધનથી પુરો પ્રયાસ કરશો તો વીર ભગવાન તમારા કાર્યને યશ આપશે. તથાસ્તુ '

---

# श्री वृषभ निर्वाण संवत् पर-शंकाएं और उनका उत्तर।

( ले० पं० बिहारीलालजी जैन, अमरोहा )

[ गतांकसे आगे ]

अब रही दूसरी शंका कि **किस जैन ग्रन्थके** आधार पर और **किस प्रकार** यह सम्वत् निकाला गया है। इस शंकाके विषयमें हमारे किसी २ **जैन भ्राताने** बड़े आश्चर्यजनक शब्दोंमें लिखा है कि क्या सागरोंके भी वर्ष हो सकते हैं ? जैसे सागरके जलकी थाह नहीं ऐसे ही सागरके वर्षोंकी गिनती नहीं। सागरके वर्षोंकी गिन्ती करना मानो समुद्रको चुल्लूमें माप लेना और अज्ञानोंको भ्रममें डाल देना है। यदि सागरके वर्षोंकी गिन्ती हो सकती तो **बड़े २ जैनाचार्योंने क्यों** शास्त्रोंमें नहीं लिखा तथा एक योजन ( दोसहस्र कोश ) व्यासका और एक योजन ही गहरा गड़ा भोगभूमिके सात दिन तकके मेंढ़ेके बालाग्रोंसे खूब भरकर और सौ २ वर्षके अन्तरसे एक २ टुकड़ा निकालना बताकर जो एक पल्यके वर्षोंकी गणना आचार्योंने बताई है वह इतने चक्करमें डालकर किसलिये कथनको इतना बढ़ाया और अपने समयादिको खोया ? बस अंकोंमें पल्यके वर्षोंकी गिन्ती लिख देते इत्यादि......। इसके उत्तरमें शास्त्रप्रमाणों द्वारा शंका दूर करनेसे पहिले यह निवेदन है कि उपरोक्त बातोंको दृष्टिगोचर करते हुए हमारे भ्रातृगण जो कुछ शंका करें वह ठीक ही है। वास्तवमें कालके बहुत बड़े भागको **"सागर"** का नाम इसी लिये दिया गया है कि वह सागर अर्थात् समुद्रके समान **महान** है। सागरके महान कालको जिस सागर (समुद्र) से उपमा जैन ग्रन्थोंमें दी गई है वह सागर (समुद्र) भी कोई सामान्य सागर "हिन्द महासागर" या "पासिफिक महासागर" आदि जैसा छोटा सा नहीं किन्तु उसकी उपमा उस **"लवण समुद्र"** नामक महासागरसे दी गई है जो एक लक्ष *महायोजनके व्यासवाले "जम्बूद्वीप" के गिर्दागिर्द दो लक्ष महायोजन चौड़ा और एक सहस्र महायोजन गहरा वलयाकार है या इसके महत्वको भले प्रकार समझनेके लिये यों जान लीजिये कि अंग्रेजी विज्ञानानुसार आजकलकी मानी हुई सारी पृथ्वी जिसमें "एशिया, युरुप, अफरीका, अमेरिका" आदि सर्व देश देशान्तर और "हिन्द महा सागर

---

* एक महायोजन दो सहस्र कोस या लगभग ४ सहस्र मीलका होता है।

पाम्फिक महासागर, अटलांटिक महासागर" आदि सर्व छोटे बड़े समुद्र गर्भित है ऐसी बड़ी २ लाखों करोड़ों पृथिवियां जिस एक ही "लवण समुद्र" में समा सकती है। ऐसे बड़े सागर (समुद्र) से सागरके कालको उपमा दी गई है। ऐसी अवस्थामें हमारे भ्रातृगणकी यह शंका कि "सागरके कालको वर्षोंमें गिन लेना और वह भी एक सागरको नहीं किन्तु कोडाकोडि सागर महान कालको केवल ७६ ही अंकोंमें गिन लेना मानो सागरको चुल्लूमें माप लेनेकी समान सर्वथा असम्भव है आदि" वास्तवमें यथार्थ है। परन्तु जिस समय ऐसी शंका करनेवाले भ्रातृगणको यह ज्ञात होगा कि इतने अधिक बड़े "लवण समुद्र" के सम्पूर्ण जलके यदि बहुतसे छोटे २ बिन्दु सरसोंके दानेके बराबर कर लिये जावें तो उन सर्व बिन्दुओंकी सख्या ७६ अंक तो दूर रहे ४७ अंकसे भी अधिक न बढ़ेगी, तबतो उनकी शंका मासे सी बाहर निकलकर न जाने कहांसे कहां तक पहुँच जायगी। और फिर जिस समय उन्हें यह ज्ञात होगा कि गणितज्ञके लिये गणितज्ञ भी कोई पूर्ण गणितज्ञ नहीं किन्तु सामान्य होके लिये लवण समुद्र तो क्या, उससे लाखों करोड़ों गुणे बड़ महासमुद्रके सरसोंसे भी शताश सहस्राश छोटे छोटे बिन्दुओंकी गिन्ती बता देना एक वैसी ही साधारण सी बात है जैसे कि किसी दीवारकी ईंटोंकी गिन्ती बता देना है, तबतो नहीं कहा जा सकता कि उनके चित्तकी उधेड़बुन उनके विचारोंकी ट्रेनको कहांसे कहां पहुंचा दे।

अब रही यह बात कि यदि सागरके कालकी गिन्ती वर्षोंमें निकाल लेना सम्भव होता तो बड़े २ आचार्योंने भी निकालकर शास्त्रोंमें क्यों न बतादी अथवा पल्यकी संख्याको बतानेके लिये महान गढ़ा खोदने और बालाग्र भरने आदिका आडंबर क्यों रचा? इसके उत्तरमें निम्नलिखित निवेदन है—

(१) आचार्योंने तो सब कुछ निकाल कर शास्त्रोंमें रख दिया (जैसा कि आगे चलकर इसी लेखसे आपको ज्ञात होगा) पर जब हम ऐसे ग्रन्थोंको देखें पढ़े और ध्यान पूर्वक समझनेका प्रयत्न करें तब ही तो जानेंगे। हमारे पवित्र और सम्पूर्ण विद्याओंके भंडार-रूप जैन ग्रन्थोंमें कोई बात कल्पित व मन गढ़न्त नहीं किन्तु जो कुछ है वह सर्व वास्तविक और यथार्थ है और हर विषयको ऐसी उत्तम से उत्तम रीतिसे समझा दिया गया है कि योग्य रीतिसे ध्यानपूर्वक समझनेवालेको कुछ भी कठिनाई नहीं पड़ती। पल्य और सागरादिका हिसाब लगा देना तो एक बहुत ही साधारण और छोटीसी बात है पर जैन ग्रन्थों मे तो गणित विद्याके (अन्य विद्याओं या विषयोंके समान) बड़े ही उत्तम २ साधनादि बताकर विषमसे विषम और कठिनसे कठिन प्रश्नों और सूक्ष्मसे सूक्ष्म बातोंको इस उत्तम और सुगम रीतिसे साध कर सिद्ध कर दिखाया है कि देखकर आज कलके स्कूलोंके पढ़े पढ़े २ गणितज्ञ तथा विद्वान महाशय बातों तले उंगली दबाकर अचम्भेके समुद्रमें,

(२) एक महायोजन अर्थात दो हज़ार कोस या लगभग चार हज़ार मील व्यासका और इतना ही गहरा गोल गर्त्त खोदकर जो पल्यका हिसाब समझाया गया है। उसका एक कारण तो यह है कि पल्य शब्दका अर्थ ही खत्ती खलियान, गढ़ा या गार है। दूसरा मुख्य कारण यह है कि पल्यके बड़े भारी कालका महत्व भले प्रकार चित्तपर अंकित हो सके। यदि उसके वर्षोंकी महान् संख्या-को केवल अंकोंमें लिख दिया जाता (जो ४७ अंक प्रमाण ही है) तो उसके वर्षोंकी संख्या को केवल अंकोंमें लिख दिया जाता (जो ४७ अंक प्रमाण ही है) तो उसके वर्षोंकी महान संख्याका पूर्ण और वास्तविक महत्व कदापि चित्तपर अंकित न होता। जैसा कि श्री ऋषभ निर्वाण सम्वत्का वास्तविक और पूर्ण महत्व शंका करनेवालोंके चित्तपर अंकित नहीं हुआ जो पल्यके वर्षोंकी संख्यासे केवल संखों गुणा बड़ा नहीं किन्तु संखों गुणोंसे भी करोड़ों गुणा बड़ा **७६ अंकोंमें** है।

उदाहरणके लिये श्री **जिनवाणी** के अपुनरुक्त अक्षरोंकी संख्या हीको ले लीजिये जो एक कम एकट्ठी अर्थात् १८४४६७४४-०७३७०९५५१६१५ केवल २० अंक प्रमाण है। इन अंकोंमें बता देनेसे इसका पूर्ण महत्व हृदयपर अंकित नहीं होता। परन्तु इन अक्षरोंकी संख्याके विषयमें यदि इस प्रकार कहा जाय कि वह इतनी अधिक बड़ी है कि अगर उन सम्पूर्ण अपुनरुक्त अक्षरोंको कागज़ पर लिखा जावे तो उनके लिखनेमें करोड़ों हाथियोंकी तोलके बराबर स्याही खर्च हो जायगी और अर्बों, खर्बों, हाथियोंके वज़न बराबर कागज़ खर्च होगा और उसकी केवल एक प्रति लिखनेमें जल्दीसे जल्दी लिखनेवाले सैकड़ों मनुष्योंको भी करोड़ों वर्ष लगेंगे। (यह भी ध्यान रहे कि अक्षर भी कोई विचित्र प्रकारके या अनोखे नहीं किन्तु वैसे ही जैसे एक श्लोककी गिन्तीमें ३२ मानकर हमारे सुप्रसिद्ध ग्रन्थ पद्मपुराणमें साढ़े छह लाख (६५००००) के करीब हैं।) तब तो श्री जिनवाणीके अक्षरोंकी संख्या कितने बड़े आश्चर्यजनक रूपको धारण करके हमारी आंखोंके सामने आ उपस्थित होती है। यहां तक कि हमारे बहुतसे भ्रातागण कहेंगे कि श्री जिनवाणीके अक्षर संख्यासे बाहर हैं। उनको गिनकर अंकोंमें बताना मनुष्योंकी शक्तिसे बाहर है। इस उदाहरणसे इस लेखके पाठक महोदय भले प्रकार समझ गए होंगे कि किसी वस्तुकी महान गणनाको अंकों द्वारा बतानेसे उसका पूरा असली महत्व चित्तपर अंकित नहीं होता इसी लिये पल्यके वर्षोंकी महान संख्याको इस रूपमें हमारी दृष्टिके साम्हने रखा गया है।

इस प्रकार उप-शंकाओंका थोड़ासा उत्तर दे चुकने पर अब मूल शंकाका उत्तर नीचे लिखा जाता है। जिससे ज्ञात होगा कि **श्री ऋषभ निर्वाण सम्वत्** किस जैन ग्रन्थके आधार पर और किस प्रकार निकाला गया है और कैसे यह पूर्णतया **शुद्ध और ठीक है:-**

(१) एक व्यवहार पल्यके रोमोंकी संख्या ४१३४५,२६३०३०८२०३१७७७ ४९५१२१,९२०००००००००००००० ००००० अर्थात् २७ अंक और १८ शून्य कुल ४५ अंक प्रमाण है।

शास्त्रप्रमाण—१. श्री गोमट्टसारजीकी श्रीमान् पं० टोडरमलजी कृत टीका जीवकांड, अधिकार ३के प्रारम्भमें अलौकिक गणित। (२) श्रीगोमट्टसार, कर्मकांडकी श्रीमान् पं० मनोहरलालजी कृत छोटी टीकाकी भूमिका। (३) श्रीतत्वार्थ सूत्रजीकी अर्थप्रकाशिका टीका अध्याय ३, सूत्र ३८ की व्याख्या। (४) श्रीतत्वार्थ सूत्रजीकी सर्वार्थसिद्धि भाषा टीका, अध्याय ३, सूत्र २७ की व्याख्या। (५) श्रीमान् पं० द्यानतरायजीकृत चर्चा शतकका पद्य ३२ और उसकी व्याख्या। (६) श्री हरिवंश पुराण भाषा टीकाका सर्ग ७। (७) श्री त्रिलोकसारजीकी भाषा टीका श्रीमान् पं० टोडरमलजी कृतका गणित भाग इत्यादि देखें।

(२) व्यवहार पल्यके रोमोंकी संख्याको १००में गुणा करनेसे जो संख्या प्राप्त होगी वह एक **पल्योपम** कालके वर्षोंकी संख्या है जिसमें उपरोक्त २७ अंक और २० शून्य सर्व ४७ अंक हैं।

शास्त्रप्रमाण—उपरोक्त ग्रन्थ।

**नोट**-जिसे पल्य अर्थात खत्ती या गढ़ेसे उपमा दी जाय उसे "**पल्योपम**" कहते हैं। इसलिये जिसे हिन्दी भाषा ग्रन्थोंमें बहुधा पल्यकाल बोला जाता है वह वास्तवमें **पल्योपम**-काल है। पल्य तो केवल गढ़े हीका नाम है जिसे कालादिकी गणना करनेके लिये तीन भेदों अर्थात् व्यवहार पल्य उद्धार पल्य और अद्धा पल्यमें विभाजित किया गया है और जिनसे यथायोग्य स्थलोंपर कालादिकी बड़ी गणनाओंमें काम लिया जाता है।

(३) दश कोड़ाकोड़ी (१० ग करोड़ गुणा अर्थात् एक पद्मपल्योपम **सागरोपम** (जिसे लवण सागरसे उ गई है) होता है। पल्योपमके उपरोक्त संख्याको दश कोड़ाकोड़ीमें गुणा करने रोक्त २७ अंक और ३९ शून्यसर्व ६२ हो जाते हैं जो एक सागरोपमकालके संख्या है।

शास्त्रप्रमाण—उपरोक्त ग्रन्थ।

**नोट**—जहां २ बड़ी २ आयुवाले या देव देवी आदिकी केवल एक जन्म आयुकी स्थिति बताई गई है वह स **पल्योपम** और **सागरोपम**से है किसी प्रकारके पल्य या सागरसे न वास्तवमें कालादिके परिमाण सूचक न किन्तु कालादिकी महान गणना जाननेके उपमा मात्र सहायक हैं। शास्त्र प्रमाण तत्वार्थसूत्र, अध्याय ३, मूलसूत्र ६, २९, अध्याय ४ मूलसूत्र २८, २९, ३३, ४२, अध्याय ८ मूलसूत्र १४, १७ इत्य

इन सूत्रोंके टीकाकारोंने और पल्योपम तथा सागर और सागरो वास्तविक अन्तर पर विशेष ध्यान न

पल्योपमके स्थानमें पल्य् और सागरोपमके स्थानमें सागर लिखा है जो एक प्रकारकी अशुद्धि है।

(४) एक कल्पकाल २० कोड़ा कोड़ी सागरोपमका होता है जिसके एक भाग अव-सर्पणीका चतुर्थकाल (जिसमें वर्तमान चौवीसी हुई) ४२ सहस्र वर्ष कम एक कोड़ाकोड़ी सागरोपमका है। इसी लिये एक सागरो-पमके वर्षोंकी उपरोक्त संख्याको एक कोड़ा-कोड़ीमें गुणा करनेसे उपरोक्त २७ अंक और ४९ शून्य कुल **७६ अंक** प्रमाण संख्या एक कोड़ा कोड़ी सागरोपमके वर्षोंकी प्राप्ति हो जाती है। इस संख्यामेंसे ४२ सहस्र वर्ष घटा देनेसे जो संख्या प्राप्त होगी वह **पूर्ण चतुर्थ** कालके वर्षोंकी संख्या है जो **७६ अंक** प्रमाण ही है।

(५) श्रीऋषभदेवजी महाराजका निर्वाण चतुर्थ कालके आरम्भसे ३ वर्ष साढ़े आठ मास पूर्व हुआ और श्री महावीरजीका नि-र्वाण पंचम कालके आरम्भसे इतने ही काल अर्थात् ३ वर्ष ८॥ माह पूर्व हुआ। इसलिये प्रथम तीर्थंकरके निर्वाण कालसे अन्तिम तीर्थ-करके निर्वाण काल तकका अन्तर ठीक उतना ही है जितना **पूर्ण चौथा काल।**

शास्त्र प्रमाण—श्री पद्म पुराण पर्व २०, जहां चौथे कालका वर्णन करते हुए २४ तीर्थ-करोंके अन्तराल कालका कथन पूर्ण किया है। तथा हरिवंशपुराण सर्ग ६० श्लोक ४८६, ४८७ जहां २४ तीर्थंकरोंके अन्तराल काला-दिके कथनको पूर्ण करके श्री महावीर स्वामी-के ११ गणधरोंकी आयुका कथन है उससे आगे।

(६) अब यदि प्रथम तीर्थंकरके निर्वा-णसे अन्तिमके निर्वाण तकके अन्तराल काल अर्थात् पूर्ण **चतुर्थ कालके वर्षोंकी संख्यामें श्री वीर नि० सम्वत्** जोड़ दें तो हमारा अभीष्ट **श्री ऋषभ निर्वाण सम्वत्** प्राप्त हो जायगा जिसके वर्षोंकी संख्या वही है जो कई जैनसमाचार पत्रोंमें प्रकाशित हो चुकी है।

नोट—जिन महाशयोंको यह भी जानना अभीष्ट हो कि इतने अधिक बड़े पल्यमें भरे गए भोग भूमिके ७ दिन तककी वयवाले मेंढ़के बालकके बहुत ही छोटे २ रोमों या बालाग्रोंकी उपरोक्त संख्या ४५ अंक प्रमाण किस प्रकार निकाली गई है वह पूर्वोक्त ग्रन्थोंके इसी विषय सम्बंधी कथनको ध्यान पूर्वक पढ़ें। श्री अर्थप्रकाशिका तथा श्री गोमट्टसारादिमें सब कुछ मौजूद है। यदि तब भी समझमें न आवे तो मुझसे पत्र व्यव-हार करें। तथा किसी प्रकारकी शंका उप-रोक्त लेखमें हो तो वह भी प्रगट करें। किसी जैन समाचार पत्रद्वारा भले प्रकार समझा देनेका प्रयत्न किया जायगा। किमधि-किम्।

नोट—इस लेखमें यह बताया गया है कि महावीराचार्यकृत गणितसार संग्रहमें २४ अंक प्रमाणकी गिन्ती है और इससे अधिककी गिन्ती नहीं देखनेमें आती। परंतु हमने 'दिगंबर जैन' वर्ष ८, अंक १ वीर सं. २४४१ में "अंकगणी" नामक लेखमें ५७ अंक प्रमाणकी

गिन्ती और नाम बताये हैं जो इस प्रकार है- यक, दय, सय, सहस्र, दहसहस्र, लख, दहलख, कोड, दहकोड, अडब, दहअडब, खडब, दहखडब, निखरब, दहनिखरब, सोराज, दहसोराज, पदम, दहपदम, पारब, दहपारब, सख, दहसख, रतन, दहरतन, नखड, दहनखड, सुघट, दहसुघट, राम, दहराम, प्रघट, दहप्रघट, हार, दहहार, मन, दहमन, वजरु, दहवजरु, सक, दहसक, सेक, दहसेक, अमरा, दहअमरा, नील, दहनील, पार, दहपार, कगा, दहकगा, खीरं, दहखीरं, परव, दहपरव, बल, दहबल।

यह गिन्तीके नाम हमने एक हस्तलिखित प्राचीन पुस्तकसे प्रकट किये थे। इस प्रकार इससे ज्यादेकी गिन्तीके नाम भी शायद किसी और प्राचीन ग्रन्थमें मिल जाना संभव है जिससे की यह ऋषभनिर्वाण संवत्के ७६ अंक सुगमतासे गिने जा सकें। सम्पादक।

## जैन समाज और जैन त्यागी।

(ले० जुगमन्दरदास जैनरिया।)

यह सब जैनियोंको ज्ञात हो गया है कि भारतवर्षमें हमारी उच्च जाति भी अवनत जातियोंमेंसे है। यह जाति शारीरिक, मानिसक, आत्मिक प्रभृति सब शक्तियोंसे हीन और दीन है। जिस प्रकार किसी रोगी मनुष्यका रोग औषधि न करनेसे अधिक बढ़कर उस मनुष्यको मृत्युके मुखमें प्रवेश कर देता है उसी प्रकार यदि इस अधःपतित जाति अत एव जातिकी इस दशासे मुक्तनार्थ कोई औषधि या उपाय न होगा तो अवश्य इसकी दशा किसी दिन भयंकर हो जायगी और यह कराल कालके गालमें सदैवके लिये शयन कर जायगी।

इस प्रकारकी सोचनीय स्थितिमें जैन समाजके प्रत्येक स्त्री पुरुष, तथा बालक बालिकाओंका कर्तव्य है कि अपनी योग्यतानुसार जातिको कालके मुखसे बचानेका उपाय करें। अत इस लेखके लिखनेका यही मुख्य अभिप्राय है कि ऐसी भयंकर स्थिति होनेपर हमारी समाजके गृहत्यागियोंका क्या कर्तव्य है? समाजके सन्मुख इस समय जीवन मरणका प्रश्न उपस्थित हो रहा है अत त्यागियोंको भी चाहिये कि अपना कर्तव्य पालनके लिये अब अपने तन मनसे जाति दशाके सुधारमें लग कर स्वधर्मानुयायिनी जातिको मृत्युके मुखसे बचावें।

प्राचीन समयमें भी जब ऐसे अवसर आते थे तब जैन मुनि अपना मुख्य कर्तव्य समझ कर मरणोन्मुख, धर्म, जाति, सब अथवा मनुष्योंको अभय दान देते थे। उदाहरणके लिये **विष्णुकुमार** मुनि ही को ले लीजिये। उन्होंने अपनी विक्रिया ऋद्धिसे वामनका रूप रख कर सातसौ मुनियोंके प्राण बचाये थे। तथा **निकलंक स्वामीने** अपने धर्मके स्यम्भकी रक्षामें अपने प्राणोंको भी बलि चढ़ा दी थी इत्यादि। क्या उस समय जैन गृहस्थों और जैन राजाओंका सर्वथा अभाव हो गया था? नहीं, यह कार्य उनकी शक्तिसे बाहर थे। इसी प्रकार वर्तमान समयमें भी लाखों गृहस्थियों

की शक्तिसे धर्म रक्षा करना नितान्त बाहर है। यह कार्य मुनियों ही की शक्तिका है।

यह सप्रमाणिक है कि प्रत्येक गृह त्यागी और मुनिका कर्तव्य है कि अपने प्राणोंको भी देकर धर्म रक्षा करें। तब क्या पूज्यवर मुनियो एवं त्यागियो! आपका यह कर्तव्य नहीं है कि अब अपनी आत्माका उपयोग अन्य साधनोंमें न लगाकर निकलंक और विष्णुकुमार मुनिके सदृश धर्मरक्षामें—अपनी जैन जातिको कालके जालसे बचानेमें लगावें। जिस धर्मके आप अनुयायी हैं उसी धर्मकी यह अधःपतित और मरणोन्मुख जाति भी अनुयायिनी है तथा यह ध्रुव है कि धर्म धर्मात्माओंमें रहता है। जैसा कि **समन्तभद्र** स्वामीने रत्नकरण्ड श्रावकाचारमें कहा है:—

स्मयेन योऽन्यानत्येति धर्मस्थान् गर्विताशयः
सोऽत्येति धर्ममात्मीयं, न धर्मो धार्मिकैर्विना।

अर्थात्—जो अभिमानी पुरुष अन्य धर्मात्माओंकी अवहेलना करता है सो वास्तवमें अपने धर्मकी ही अवहेलना करता है क्योंकि **धर्मात्माओंके विना धर्म अन्यत्र कहीं नहीं पाया जा सकता।**

मुनिवरो! क्या आप लोगोंके हृदयमें इन महात्माओंके वचनोंका कुछ भी अभिमान है? यदि है तो आप लोगोंका यह प्रथम कर्तव्य है कि अब एकान्तवासको छोड़कर अपने सहधर्मियोंको अपने धर्ममें दृढ़ रखें—उनको पृथ्वी तलपर स्थिति रखें अन्यथा वे बिचारे तो पतित और नाश हो ही रहे हैं—मुसलमान, ईसाई और आर्यसमाजी हो ही रहे हैं, आप भी अपने धर्मकी रक्षा न करनेके कारण वास्तवमें धर्मात्मा कहलानेकी योग्यताका विनाश कर रहे हैं।

यदि आप इस पवित्र कार्यमें हाथ डालेंगे तो केवल जातिको जीवनदान देना ही न होगा किन्तु अपने धर्मकी रक्षा करना भी होगा। इसलिये यदि आप इस कार्यमें कुछ भी प्रमाद करेंगे तो समझिये आप अपने प्राणप्रिय धर्मकी अवहेलना कर रहे हैं जो कि आप लोगोंके लिये हास्यास्पद है।

**धर्मरक्षको!** आप लोगोंसे मेरा नम्र निवेदन है कि भारतवर्षके जिन मार्गोंमें जैनकुलोत्पन्न मनुष्य निवास करते हैं वहाँ २ धर्मोपदेशकी आवश्यक्ता है। आप लोग भी एक दो नहीं हैं किन्तु सैकड़ोंकी संख्यामें हैं। इसलिये आप इस आवश्यक्ताकी देश-देश, ग्राम २ भ्रमण करके पूर्ति कर सक्ते हैं। जितना सुधार जैन समाजमें आप लोगोंके उपदेशसे होगा उतना सुधार अल्पज्ञानी वेतन भोगियोंसे नहीं सम्पन्न हो सकता है। जिस ग्रामके जैनियोंकी आत्मा महावीर प्रभुके उपदेशामृत न मिलनेसे धर्म शून्य हैं—पतित हैं—अपने उच्चादर्शको त्याग कर आचार विचारसे भ्रष्ट होकर—महावीर स्वामीके शासनसे विच्छिन्न होकर खोटे मार्गमें ले जानेवाले धर्मोंमें मिलती जा रही हैं; उनकी आत्माओंमें आप लोगोंके वचनामृतसे एक नवीन ही जीवनका संचार होगा—डूबते हुये प्राणियोंको हाथका सहारा होगा, मीठ भांडादि बककी आत्मा-

ओंको परमात्मा बनाने वाले वीरप्रभुके शासनका पालन होगा। आपको इस कार्यसे केवल उन्हींकी आत्माओंका कल्याण न होगा किन्तु आपकी भी **आत्माका कल्याण** होगा—सम्यक्तके स्थितिकरण अंगका पालन होगा।

ऐ जैन समाजके त्यागियो! धर्मरूपी नौकाके खेवटियाओ! उठो और इस धर्मकार्यके लिये तनमनसे लग जावो। यह बात ध्यानमें रखने योग्य है कि जैन समाजकी—आपके प्राणप्रियधर्मकी रक्षा आपहीके भुजबलसे होगी जैन समाजकी संख्या विधवा विवाहादि निंद्य कार्योंसे नहीं बढ़ेगी किन्तु आपके इस पवित्र कार्यसे बढ़ेगी। केवल आपकी आतमें जैन समाजकी अवनति—धर्मका नाश देखकर उसकी उन्नति—उसकी रक्षाके कार्यरूप भाव होनेकी देर है—जैन समाजकी संख्या करोडोंमें होनेके लिये आपके घोर **परिश्रमकी देर है।**

अब इस कार्यमें विलम्ब करनेका समय नहीं रहा है क्योंकि आपके धर्मको नष्ट करनेवाले कीड़े बहुत दिनसे उसकी जडमें लग गये हैं किन्तु अब तो इस धर्मको नष्टनेवालोंकी अधिकता एवं बलवान होनेके कारण इस धर्मका विनाश बडे वेगसे हो रहा है—अधर्मके समुद्रके वेगसे बहनेवाले प्रवाहमें केवल बह ही नहीं रहा है किन्तु अब डुबानेवाले गोते भी खा रहा है। यदि आप लोगोंने अब भी इसके बचानेका उपाय नहीं किया तो स्मरण रखिये कि जिस प्रकार डूबनेवाली नौका अपने आसपासकी वस्तुओंको लेकर सबके लिये जलतलमें डूब जाती है उसी प्रकार यह वीर प्रभुका धर्म भी आप लोगोंको समेट कर सदाके लिये डूब जायगा और तब न आपको आहार देनेवाले गृहस्थ ही मिलेंगे और न गृहस्थोंको आहार लेनेवाले आप जैसे स्वार्थ त्यागी—गृह त्यागी मुनि ही।

ओंशांति ओंशांतिः ओंशांति

## शरीररचना-दर्पण।

(ले० हाथीचंद माणेकचद-लोनावण)

(६ ठा अकथी चालु।)

१—जमणी पांसळी पासेना भागमां—कलेजानो जमणो भाग, पितो, न्हानां आंतरडानो पहेलो भाग, मोटां आतरडानो जमणो वींटो अने जमणा गुरदानो उपलो भाग.

२—पीपडीवाळा मध्य भागमां—होजरीनो वचलो भाग, अने जमणो छेडो तथा कलेजानो डाबो भाग.

३—डाबी पासळी पासेना भागमां होजरीनो डाबो छेडो, बरोल अथवा तली, मोटा आतरडांनो वींटो अने डाबा गुरदानो उपलो भाग

४—जमणा कमर तरफना भागमां—उपर चढतुं मोटुं आंतरडुं, जमणा गुरदानी नीचेनो भाग, अने न्हाना आतरडानो थोडो भाग.

५—डुंटीवाला पेटना मध्य भागमां मोटा आंतरडानो आडो भाग, अने नांनां आंतरडाना थोडां गुंचळां.

६—डाबा कमर तरफना भागमां मोटा आंतरडानो हेठे उतरतो भाग, डाबा गुरदानो हेठलो भाग, अने नानां आंतरडानां थोडां गुंचळां.

७—जमणी जांग तरफना भागमां नानां आंतरडानो छेडो, मोटा आंतरडानो शरूआतनो भाग अने पेसाब लई जनारी जमणी नळी.

८—व्हेडुवाला नीचला भागमां न्हानां आंतरडानां गुंचळां, पेसाबनो भरेलो फुक्को, अने गर्भथी मोटुं थनार गर्भस्थान.

९—डाबी जांग तरफना भागमां मोटां आंतरडानो नीचेनो अने सफरानो उपलो भाग, तथा पेसाब लई जनारी डाबी नळी.

*उपला कोठा उपरथी सामान्य रीते एटलुं* तो समजाशे के, पेटनी जमणी बाजुमां-पासळां, नीचे कलेजुं ( यकृत ), कलेजा नीचे थोडो न्हानां तेमज म्होटां आंतरडानो भाग मूत्राशय अने सौथी नीचे जांग पासे मूत्र लई जनारी जमणी नळी, एटला भागो आवेला छे. पेटनी मध्यमां--उपर होजरी अने कलेजानो थोडो भाग, तेनी नीचे डूंटीवाळा भागमां मोटुं आडुं पडेलुं आतरडुं अने नानां आंतरडां तथा सौनी नीचे पेडुमां न्हानां आंतरडां अने स्त्रीओनुं गर्भस्थान, एटला भागो आवेला छे. पेटनी डाबी बाजुमां पांसळां नीचे होजरीनो डाबो छेडो, बरोळ अने मोटुं आतरडुं, तेनी नीचे पण मोटुं आंतरडुं तथा मूत्राशय अने सौनी नीचे जांग पासे मूत्र लई जनारी जमणी नळी, एटला भागो आवेला छे.

**अन्ननळ**-(Alimentary Canal)

उदरनी पोलना होजरी वगेरे भागोनुं वर्णन करतां पहेलां, होजरीमां अन्न क्यां थईने शी रीते आवे छे तेपण जाणवानी जरूर छे. आपणे अनाज मोढामां चावीने गळे उतारीए छीए अने ते छातिना पाछला भागमांथी नीचे उतरतो होय एवुं आपणने लागे छे. खाधेलुं अनाज गळामांथी जे रस्ते थईने होजरी वगेरेना अवयवोमां उतरे छे, ते रस्ताने **अन्ननळ** कहेवामां आवे छे. जेम घरमां पाणी वगेरेना नळ उतारवामां आवे छे, एवीज रीते आ नळ उतारवामां आवेलो छे. आ अन्ननळ मांसमय स्नायुनो बनेलो छे, अने तेना संकोचावाथी खाधेलो खोराक धकेलाईने होजरीमां आवे छे,

आ अन्ननळ—**गळानी बारी** गळाना नीचला छेडाथी शरु थाय छे, ते नळ श्वास नळीनी पाछळ अने जरा डाबी तरफ करोडने आधारे नीचे उतरे छे, अने उपर जणावेला छाति तथा पेट वच्चे आवेला पडदामां थईने होजरीमां आवे छे. खरुं जोईए तो आ अन्ननळनो छेडो गुदाद्वारमां आवे छे केमके जे खोराक खावामां आवे छे ते अन्ननळ वाटे होजरीमां त्यांथी होजरीनी साथेज जोडायेलां नळनां आंतरडांमां अने त्यांथी तेनी साथेज जोडायेलां मोटां आंतरडांमां थईने सफरामां आवे छे. गळानी बारीथी ते गुदाद्वार सुधी पहोंचतां आ अन्ननळनी लंबाई सुमारे ३० फुटनी छे. अन्ननळ श्वासनळीनी पाछळ मुकायेलो छे तेथी ज्यारे खोराक गळीए छीए, त्यारे ए अन्ननो कांई पण भाग श्वास नळीमां न जनारी गाप

ते माटे ए श्वासनळीनुं मों बंध करवाने एक न्हानुं ढांकणूं मीम साथे वळगे छे, जे खोराक गळेथी उतरती वेळा श्वासनळीनुं मों ढांकी दे छे, अने तेना उपर थईने खोराक अन्न नळीमां प्रवेश करे छे.

## होजरी-अन्याशय-आमाशय
Stomach

गळाथी ते गुदा सुधी खोराकना मार्गनो एकज नळ छे, जेमां होजरीनो पण समावेश थाय छे. होजरी ए खोराक मार्गनो सौथी पहोळो भाग छे. होजरी पेटना पीपडीवाळा मध्य भागमां तेमज डाबी पांसळी तरफना भागमां आवेल छे. होजरीनी उपर उरोदर पटल अने कलेजानो डाबो भाग छे. होजरीनी डाबी तरफ बरोल छे, जमणी तरफ कलेजुं छे, नीचे आंतरडां छे, अने पछवाडे करोड छे. होजरीना उपला छेडामां अन्ननळनो संयोग थाय छे अने नीचला छेडाथी आंतरडानो आरंभ थाय छे. होजरीनो आकार पाणीनी मसक अथवा न्हानी पखाल जेवो छे, तेमां खोराक जाय छे त्यारे ते पहोळी थाय छे, अने त्यारे तेनी डाबी जमणी बाजुनी लंबाई १० थी १२ इंचनी अने पहोळाई ४ इंचनी होय छे. होजरी खाली होय छे त्यारे ते संकोचाईने न्हानी थई जाय छे. तेनुं वजन सुमारे ११ तोलानुं छे, अने तेमां ४ थी ५ रतल पाणी समाई शके छे.

होजरी मांसनी साकळो अथवा दोरीओनी बनेली छे. तेनुं अंदरनुं पड करनळीवाळुं अने मधमाखीना मधपुडा जेवुं खाडावाळुं होय छे, जे पडमांथी एक जातनो तेजाब जेवो प्रवाही झरे छे, जे **जठररस** कहेवाय छे. आ जठर रसथी खाधेलो खोराक पचे छे अने एवी रीते होजरीमां पचेलो केटलोक रस होजरीनी झीणी नसो वाटे लोहीमां जाय छे, पण सघळो खोराक होजरीमां पची शकतो नथी, चीकासवाळी अने आटाना सत्ववाळी वस्तुओने होजरीनो जठर रस पचावी शकतो नथी, तेथी तेवो खोराक होजरीमां केटलुंक रुपान्तर थया पछी आंतरडामां जाय छे अने त्यां तेनी **पाचन क्रिया** थाय छे.

## आंतरडां-पक्वाशय-Bowels.

खोराक मार्गमां होजरीना नीचेना छेडाथी जे नळी संधाय छे, तेने **आंतरडां** कहेवामां आवे छे. आंतरडां होजरीथी गुदापर्यंत ३० फीट लांबा छे, पण तेनां गुंचळां वळीने पेटनी पोलमां पडेलां होवाथी एवडां बधां मोटां छे एम लागतुं नथी. आंतरडांना बे भाग छे. न्हानां आंतरडां अने मोटां आतरडां.

**न्हानां आंतरडां**-मोटां आंतरडां करतां न्हानां आंतरडां कदमां पातळां छे ते होजरीना नीचला अथवा जमणा छेडाथी शरु थाय छे-अने रुनी आंटीनी माफक गुंचळां वळीने पेटना डुंटीवाळा तथा पेडुवाळा वचला भागमां पडेलां छे. तेनो छेडो जमणी जांग तरफना भागमां उतरे छे, ज्यां ते मोटा आतरडां साथे संधाय छे अथवा ज्यांथी कद मोटुं थतां तेने मोटुं आंतरडुं कहेवामां आवे छे.

न्हानां आंतरडां २० फीट लांबां अने १ थी १॥ इंच जाडां छे तेनो शरु थतो भाग

घोडानी नाळना जेवो वांक लेछे अने तेमां पित्त लावनारी नळीनुं म्हों होय छे, जेमां थईने पित्त आंतरडांमां आवे छे.

न्हानां आंतरडां अंदरथी नळी जेवां पोलां छे. ए नळी जुदी जुदी चार जातना पडनी थयेली छे. तेमांनुं एक पड मांसनुं छे अने तेनां साकां उभा तथा गोळ फरी वळेला छे. आखा न्हानां आंतरडांनां मांसना साका सघळा एकज वखते तंग अने ढीला थता नथी पण थोडा थोडा भागना साका वाराफरती संकोचाय छे; तेथी आंतरडांनो एक भाग संकोचाय छे त्यारे बीजो भाग ढीलो थाय छे, अने ए रीते जेम सर्प चालतां चालतां बळखाय छे तेम आखां **आंतरडांमां एक प्रकारनी गति** पेदा थाय छे अने तेथी खोराकनो बाकी रहेलो भाग आगळ आगळ धकेलाय छे. आंतरडांनुं छेक अंदरनुं पड खडबचडुं अने करचलीवाळुं होय छे, तथा तेना ऊपर मखमलनी पेठे रुवाटां जणाय छे. ए पडनी दरेक करचली १ थी २ इंच लांबी अने ०॥ इंच उंडी होय छे, अने तेमां खोराकने चुसवानी सुक्ष्म रगो आवेली छे. आ रगो खोराकना पोषणकारक तत्वने चुसी ले छे. आ सघळी रगोनो संयोग थई एक नळ थाय छे, ते नळ उदरमांथी छातिमां जई जमणी तरफनी मोटी शिराने मळे छे. पाचन थयेलो रस ए नळवाटे लोहीने मळे छे.

**मोटां आंतरडां**—जमणी जांग तरफना भागथी मोटां आंतरडां शरू थाय छे. मोटा आंतरडांना त्रण भाग करीए तो, जमणी जांग पासेथी शरू थवानी जगाथी जमणी पांसळी सुधी ते उपर चढे छे तेटला भागने "चढतुं मोटुं आंतरडुं" कहेवामां आवे छे. पछी त्यांथी काळजांनी हेठळथी ते डावी तरफ वळण ले छे अने त्यांथी पीपडीवाळा भागमां थईने डावी पांसळी सुधी ते पेटमां आडुं पडे छे, अने तेथी एटला भागने " आडुं मोटुं आंतरडुं " कहेवामां आवे छे. त्रीजो भाग बरोलनी नीचेथी शरू थई पेटनी डाबी बाजुए डाबी जांग सुधी सीधो उतरे छे, अने ए भागने " हेठे उतरतुं मोटुं आंतरडुं " कहेवामां आवे छे. मोटां आंतरडांनी लंबाई पांच फूटनी छे, उपर चढतो भाग २॥ इंच जाडो छे, पण आगळ जतां मोटां आंतरडां पतलां थतां जाय छे, अने तेना हेठे उतरता भागनी जाडाई १॥ इंचथी वधारे होती नथी.

**सफरानो नळ**—मोटां आंतरडांनो जे छेडो डाबी जांग तरफ उतरे छे, त्यांथी एक वांकवाळो नळ शरु थाय छे, जे सफराना म्हों सुधी जाय छे ते नळने **सफरो** अथवा रेकटम कहेवामां आवे छे. ते डाबी तरफथी शरीरना मध्य भाग तरफ वळे छे अने मध्यमांथी सीधो हेठे उतरे छे. सफरानी आगली बाजू ऊपर मूत्राशय एटले पेशाबनो फुक्को अने गर्भस्थान आवेल छे अने पाछळथी ते बेउ बेसणीनां हाडकां साथे वळगेलो छे. सफरो ६ थी ८ इंच लांबो छे.

**कलेजुं—काळजुं—यकृत—Liver**

शरीरनी अंदरना अवयवोमां कलेजुं सौथी मोटो अवयव छे, तेनुं वजन आशरे ४ रतल थायछे.

ते जमणी तरफनी पांसळीओ हेठळ पेटना जमणा पडखामां आवेलुं छे, पण ते मोटुं होवाथी पीपडीवाळा मध्य भागमां तेमज जरा डाबी पांसळीना भाग सुधी पहोंचेलुं छे. जमणी बाजुथी डाबी बाजू सुधी कलेजानी लंबाई आशरे एक फुटनी छे; अने पहोळाई आठ इंचनी छे. कलेजानी उपर **उरोदर पटल** आवेलुं छे अने नीचे अन्नाशय, आंतरडां, तथा मुत्रपिंड आवेला छे. कलेजानो मोटो भाग जमणी तरफथी पांसळीओथी ढंकाएलो होवाथी पेटमां दाबवाथी ते मालम पडतुं नथी. ज्यारे तेमां कांई दरद थईने कलेजुं वधी बहार आवे छे, त्यारेज ते दाबी जोवाथी मालम पडे छे अने कलेजापर ठोकवाथी बोदो अवाज थाय छे.

कलेजुं न्हानी टांकणीनां माथां करतां पण बारीक हजारो दाणानुं बनेलुं छे. ए दरेक दाणामा लोहीनी बारीक रगोनी जाळ पथरायली छे. **कलेजानुं मुख्य काम** लोही शुद्ध करवानुं अने पित्त नामना रसने पेदा करवानुं छे. होजरी अने आंतरडानी शिराओ मळीने एक शिरा थाय छे, ते **मध्य शिरा** (पोर्टल वेइन) कहेवाय छे. आ मध्य शिरा कलेजामां दाखल थई तेनी शाखाओ बनीने तेमनुं लोही शुद्ध थाय छे. कलेजानुं बीजुं मुख्य काम पित्त पेदा करवानुं छे. कलेजामा पित्त नामनो एक रस पेदा थाय छे. ए पित्तने लई जनारी एक नळी कलेजामांथी बहार नीकळे छे, तेने पित्ताशय कहेवामां आवे छे. आ पित्त आंतरडांने मळी ते माहेना खोराकने पचावे छे. खोराकमां चीकाशवाळो अने चरबीवाळो भाग होय छे, तेने पित्त जल्दी पीगळावे छे. पित्तथी आंतरडांने जलदी गति मळे छे अने झाडो खुलासेथी आवे छे. पित्तनो थोडो भाग झाडा वाटे बहार आवे छे, अने तेथीज झाडानो रंग पीळाशपर होय छे. चोवीस कलाकमां त्रण रतल पित्त पेदा थइ आंतरडांमां जाय छे.

**पित्ताशय**–(Gall Bladder)

कलेजामां पित्तनुं जे स्थान छे तेने **पित्ताशय** अथवा पित्तो कहेवामामां आवे छे. आ पित्तो कलेजानी नीचली बाजू तरफ वळगेलो छे. आ एक गाजर जेवडी थेली छे. पित्तनी नळी होजरीना नीचला छेडाथी शरु थई न्हानां आंतरडांमां मळे छे. आ पित्तनी नळी साथे एक बीजी **पांक्रियाझ** नळीनो संयोग थाय छे; अने ते बन्नेनी एक नळी थई आंतरडांमां प्रवेश करे छे. आ बीजी नळी वाटे थूंक जेवो रस आंतरडाने मळी पाचनक्रियाना काममां मदद करे छे. पित्त कलेजामां पेदा थाय छे; अने पित्ताशयमां एकठुं थई पित्तनी नळी वाटे आंतरडामां जाय छे.

**बरोल–तिल्ली–प्लीहा**–Spleen

पेटना डाबा पडखामां नवमी, दशमी, अने अगीयारमी ए त्रण पांसळीओथी बरोल ढंकायेली छे, तेथी कलेजानी पेठे ते पण दाबी जोवाथी मालम पडती नथी. उरोदर पटल तथा होजरी साथे ते रस पडथी संधायली छे. तेनो रंग वादळी रंगनी स्लेट जेवो छे. ते पांच इंच लांबी, त्रण इंच पहोळी अने १० थी १५ तोला वजननी होय छे. तेनुं काम लोहीने शुद्ध करवानुं छे. तावनी बीमारीमां ते वधे

छे अने वखते एटली बधी म्होटी थाय छे के, एक सखत पथ्थर जेवी गांठ पेटनां घणा खरा भागमां जणाय छे. एवी वधेली बरोल २० थी ४० रतल सुधी वजननी होय छे. वखते तवाईने एटली बधी न्हानी थई जाय छे के, तेनुं वजन एक एक तोला करतां वधारे होतुं नथी.

**मूत्रपिंड-गुरदो-(Kidney)**

मूत्रपिंड बे छे. दरेक मूत्रपिंड करोडनी बाजू तरफना पाछला भागमां आवेल छे. दरेक **गुरदो** ४ इंच लांबो, २ इंच पहोळो अने १ इंच जाडो होय छे. तेनुं वजन आशरे १०-१२ तोलानुं छे. बहारथी ते साफ अने लीसो छे अने तेनो आकार अडदना दाणा जेवो छे. जमणो गुरदो कलेजा साथे लागेलो छे अने डाबा गुरदानो भाग बरोलथी ढंकायेलो छे. गुरदा बारीक नळीओना बनेला छे. ए नळीओनी आसपास लोहीनी नशोनी जाळ बंधाय छे, अने तेमांथी केटलाक खराब नकामा भागो जुदा पडे छे, अथवा बीजा शब्दोमां बोलीए तो मूत्र अथवा पेशाब पेदा थाय छे. आ आखा दहाडामां २, थी ३, रतल पेशाब बंने गुरदामां पेदा थाय छे.

दरेक गुरदानी मांहेली तरफ एक न्हानो खाडो होय छे, तेमांथी एकेक बारीक नळी शरू थाय छे, जे व्हेहूनो भाग ओळंगीने मूत्राशय (ब्लॅडर)मां जाय छे. आ नळीने मूत्र नळी कहेवामां आवे छे.

**मूत्राशय—फुको—Bladder**

बन्ने तरफना मूत्रपिंडोमां मूत्र उत्पन्न थाय छे अने मूत्रनळीवाटे ते मुत्र बस्तिना आगला भागमां ज्यां एकठुं थाय छे ते भागने **मूत्राशय** कहेवामां आवे छे. मुत्राशयनो आकार इंडाने मळतो छे. आ मूत्राशय एक मांसनी कोथळी छे, तेनी अंदर त्रण नाकां छे, जेमांनां बे नाकां वाटे मूत्रपिंडमांथी पेशाब मूत्रासयमां आवे छे अने बीजा नाका वाटे बहार नीकळे छे, बे गुरदामां मूत्र टीपे टीपे एकठुं थाय छे, अने मूत्राशय मूत्रथी भराय छे, त्यारे मूत्राशयना मांसना साकाओ संकोचाई मूत्रने गति आपीने शिश्न नळीवाटे बाहर काढे छे.

**उत्पत्ति-अवयवो-(Generative Organes.)**

जे अवयवो वडे संततिनी उत्पत्ति थाय छे, तेने **उत्पत्ति-अवयव** अथवा जननेन्द्रिय कहेवामां आवे छे. पुरुष तेमज स्त्री ए बन्ने जातिना उत्पत्ति अवयवोनी रचना खास जुदी जुदी होय छे. वृषण, वीर्याशय अने मेढ्र ए पुरुषना उत्पत्ति अवयवो छे, अने गर्भाशय, तेनी अंदरना अवयवो अने योनि ए स्त्रीना उत्पत्ति अवयवो छे.

**वृषण-(Testicles.)**

वृषणोनी मांसमय थेली छे. आ थेलीनी अंदर वृषणनी बे गोळीओ ते थेलीनी रगो तथा नसो साथे लटकेली छे. गोळीओ इंडाना आकारनी लंबगोळ छे; जमणी गोळी करतां डाबी गोळी जरा नीची अने मोटी छे. दरेक गोळीनी सरासरी लंबाई १ थी १॥ इंच, पहोळाई १।इंच अने जाडाई १। इंच होय छे.

तंदुरस्त शरीरमां दरेक गोळीनुं वजन २ थी २॥ तोला सुधी होय छे. वृषणनी थेलीना मध्य भागमां रेशा होय छे, जेथी थेलीना बे भाग पडेला छे अने दरेक भागमां एकएक गोळी आवेली छे. एवुं कहेवाय छे के गर्भस्थानमां बाळकनी गोळी पेटमां मूत्रपिंडनी पासे होय छे. बाळक आशरे आठ मासनुं थाय छे त्यारे ते गोळी पेटनी दिवालमांथी रस्तो करी वृषणनी कोथळीमा उतरे छे.

जन्मती वखत कोई बाळकने वखते ते गोळी प्हेडुमां होय छे अने कोईने वखते एकज गोळी उतरे छे, अने बीजी उतरती नथी. गोळीना उपर एक जाडुं मजबुत पड होय छे अने तेने तळीए बीजुं झीणुं करोळीआना पड जेवुं पड होय छे. आ गोळीओ आशरे ८०० सुक्ष्म नळीओनी बनेली छे. आ दरेक नळी १/२०० ईंच एटले १ इंचना २०० मा भाग जेटली पातळी होय छे. अने लंबाईमां ते नळीओ ओछामां ओछी १३ इंचनी अने वधारेमा वधारे ३३ इंचनी होय छे. आ बधी आटसो नळीओना छेडा सांधीने लांबी करीए तो ०॥। माईल सुधी लांबी दोरी थाय. आवा बगाज बारीक तांतणाओनी गोळीओ बनेली छे. आ गोळीओमा आवी बने त्रण त्रण नळीओनां गुंचळां होय छे. नळीनी व्हार धोरी नसनी बारीक नाळ पथरायेली छे, जेमांना लोहीमांथी धातु पेदा थाय छे. जे रंगो अथवा दोरडीओथी थेलीमां गोळीओ वळगी रहेली छे, ते दोरडीमां वीर्यनळ, धमनी अने शिरा होय छे. शिरानी अंदर ज्यारे लोही भराई रहे छे त्यारे ते कोई वार सुजी आवे छे. आ वीर्यनळ, धमनी तथा शिरा पेडुना छिद्रवाटे पेटमां दाखल थाय छे, अने शिरा मोटी शिरा साथे मळे छे, धमनी मोटी धमनीमांथी नीकळेली शाखा छे अने वीर्यनळ मूत्राशय उपर थईने वीर्याशयने मळे छे, अर्थात् वृषणनी कोथळीमांथी नीकळेली नळीओ आगळ जतां जोडाईने एक थाय छे; अने ते गोळीनी नस आगळथी उपर चढीने, पेडुनी बखोलमां मूत्राशयना फुक्का पाछळ जाय छे अने पेशाबना फुक्का तथा सफरा वचे बे न्हानी कोथळीओ छे, तेनी नळी साथे जोडाय छे. आ कोथळीओमां धातु एकठी थाय छे, जेने वीर्याशय कहेवामां आवे छे. वीर्याशयनी दरेक कोथळीमांथी एक एक नळी नीकळे छे अने ते नळी वृषणनी गोळीमांथी नीकळनारी वीर्य नळी साथे मळी जईने पेशाब करवाना रस्तामां उघडे छे अने पेशाबनी नळीवाटे बहार पडे छे.

**वीर्याशय**—उपर जणाव्या प्रमाणे वृषणमांथी वीर्यनी नळीओ प्हेडुमां दाखल थाय छे अने मूत्राशयपर थईने तेने तळीए उतरे छे. मूत्राशयने तळीए दरेक नळी पहोळी अने गूंचळावाळी थाय छे; तेमां वीर्य भराई रहे छे, अने तेथी तेने वीर्यस्थान कहे छे.

वीर्याशयनी नळीओ मूत्र मार्गमां उघडे छे अने त्यांथी वीर्य बहार पडे छे. आ उपरथी समजी शकाशे के वीर्य प्रथम वृषणमां पेदा थाय छे अने त्यांथी उपर चढीने प्हेडुं मांहे आवेला वीर्याशयमां एकठुं थाय छे अने त्यांथी मूत्रनळी वाटे बहार पडे छे.

मूत्र नळी अथवा शिश्नने मेढ्र कहे-

वामां आवे छे. आ नळी त्रण नळीनी बनेली छे. आमांना बे नळ उपर होय छे अने त्रीजो नळ तेमनी मध्यमां नीचला भागमां होय छे. ते दरेक भाग मजबुत अने सफेद तंतुमय नळीना जेवो होय छे. तेमनी रचनामां घणा पडदा होय छे अने दरेक नळमां न्हाना न्हाना खानां होय छे, जेमां लोही भराय छे अने ठलवाय छे. लोही भराय छे त्यारे मेढ्रमां जोर आवे छे अने ठलवाय छे त्यारे शिथिल थई जाय छे.

**गर्भाशय-( गर्भस्थान-कमळ )**

आ अवयव स्त्री जातिमांज होय छे, अने ते प्हेडुनी बखोलमां सफरा तथा मूत्राशय (ब्लेडर) नी वच्चे आवेलुं छे. गर्भाशयनो आकार जामफळ जेवो उपरथी पहोळो अने नीचेथी सांकडो छे. ते ३ इंच लांबुं अने २ इंच पहोळुं छे. कुमारी स्त्रीमां गर्भस्थाननुं वजन आशरे २-थी-४ तोलानुं अने बच्चांवाळी स्त्रीमां ४ थी ५ तोला सुधीनुं होय छे. गर्भस्थान मांसना जाडा स्नायुओनुं बनेलुं छे अने अंदरथी पोलुं छे. तेना नीचेना सांकडा भागमां एक गोळ खाडो छे अने छेडा पर एक चीरो छे, ते कमळनुं मों कहेवाय छे. आ कमळमुख संबंध मार्गनी साथे संबंध राखे छे. गर्भस्थानमां आर्तव एटले रक्तस्राव अने बाळक शी रीते पेदा थाय छे तेनुं वर्णन बीजा भागमां हवे पछी आपीशुं. गर्भस्थान मोटुं थवा मांडे छे अने तेथी तेनुं वजन वधीने १ थी ३ रतल जेटलुं थाय छे. गर्भ रह्या पछी ते प्हेडुना उपला भागमां चडे छे अने टूंटी सुधी पहोंचे छे. गर्भस्थानने उपले बे खूणे ३ थी ४ इंच लंबाईनी एकेक नळी वळगेली होय छे, जेनुं एक म्हों गर्भस्थाननी कोथळीमां उघडे छे अने बीजो छेडो छुटो रहे छे. गर्भस्थानी बहारनी बे बाजु साथे बंधनथी वळगेली इंडा आकारनी बे न्हानी गांठो छे जेने अंग्रेजीमां **ओवरी** कहेवामां आवे छे. ए दरेक गांठ १॥ इंच लांबी, ०॥ इंच पहोळी अने जाडाईमां ०। इंचथी जरा ओछी छे, ते दरेक गांठनुं वजन ०। थी ०॥। तोला वजननुं होय छे. ए गांठमां टांकणीनी अणीथी ते वटाणाना दाणा जेवडा कदना १० थी ५० दाणा होय छे. अने तेमां इंडांनी सफेदीने मळतो प्रवाही होय छे एमांनो दाणो ज्यारे मोटो थाय छे. अने ज्यारे ते पुख्त थाय छे, त्यारे गांठनी छेक उपर उपसी आवे छे; अने तेनी उपर गर्भस्थाननी आगळ कहेली बाजुनी नळीनो छेडो वळगी जाय छे. अने ते नळीमां ते दाणो फूटीने, पोतानी अंदरनो प्रवाही ते नळीमां रेडे छे अने जेमांथी पछी ते रस ते नळीना गर्भस्थाननी कोथळीमां उतरेला म्हों वाटे, गर्भस्थानमां पडे छे.

**स्तन (Breast)**

गर्भाशय सिवाय स्तन पण स्त्री जातिनोज खास अवयव छे, अने ते अवयव पण उत्पत्ति अवयवनी साथे केटलोक संबंध राखे छे, ते ए के स्त्रीने गर्भ रहे छे त्यारे तेना आकारमां तथा रूपमां फेरफार थाय छे, एटलुंज नहि पण पेदा थनार बाळक माटे तेमां पोषणकारक दूधनो कृपालु कुदरत अगाउथीज संग्रह करी राखे छे. स्तन देखीता एकज मांसना लोचाना बनेला लागे छे पण खरी रीते जोतां ते मांसना स्नायुवाळा १५-२० जुमलाओना बनेला छे, ज्यां दूध पेदा थाय छे. (अपूर्ण)

(२)

संग्रामपुर छोटा सा स्टेशन है। उसका आफिस, तारघर आदि सब एक ही कमरेमें हैं। मुसाफिरखाना भी नहीं है। गोवर्द्धन बाबू प्लेटफार्म पर पहुंचे, वहां जाकर देखा कि आफिसका ताला बंद है। बाहर एक खलासी कम्बल ओढ़े सो रहा है। सिर्फ एक बत्ती जल रही है, उसका भी प्रकाश बहुत कम है।

गो० बा०—( खलासीसे ) "बाबू कहां गये हैं?"

खलासी—"भोजन करने गये हैं।"

गो० बा०—"कब आवेंगे?"

खलासी—"आते ही होंगे!"

वहां पर एक बेञ्च पड़ी थी, उसी पर बैठ गये। बेगको खोलकर पानका डिब्बा निकाला और जूता खोलकर सोनेका विचार किया; परंतु इस शीत ऋतुमें उनके लिए सोना मुश्किल हो गया। इतनेमें सामनेसे जूतेकी आहट सुनाई पड़ी। बत्ती हाथमें लिए हुए स्टेशन-
—रने आफिसमें प्रवेश किया और दरवाजा
संबंध म—किया। थोड़े समय तक गोवर्द्धन
आतंव एटले—ा कर धैर्य लो बैठे। उठकर स्टे०
थाय छे तेनं अभी तो गाड़ीको बहुत विलम्ब
आपीछु. गर्भस्थ—डा स्थान देनेकी कृपा करें।
तेथी तेनुं यत्न र—से कार्यकी सिद्धि हो गई।
थाय छे. गर्भ रंगा बैठ जाइये।"
मागमां चेंटे छे अने हूंटी छु—में प्रवेश किया
स्थानने डाले वे खुणे र— गये।
नी एकेक नळी वळगेली होय, —है; यहां एक लम्बी मेज़ पड़ी है, उस पर बहुतसे खाते (रेल्वे बुक) बिखरे पड़े हैं। स्टेशनमास्टर भी अपने कार्यसे निपट कर एक पुस्तक पढ़ने लगे। गोवर्द्धन बाबूने मस्तक उठाकर देखा कि यह पुस्तक ( भीषण रक्तारक्ति ) उन्ही ( गोवर्द्धन बाबू ) की बनाई हुई है। गोवर्द्धन बाबू नवीन लेखक नहीं हैं। वे इस छोटेसे गांवमें अपने उपन्यासका प्रचार देखकर फूले न समाये उनका जाड़ा कहां चला गया इसका कुछ भी पता नहीं। स्टेशनमास्टरने भी उपन्यासको आधा पढ़ डाला। गोवर्द्धन बाबू मन ही मन कहने लगे कि मैंने जो विज्ञापनमें लिखा है कि इस उपन्यासके पढ़नेसे निद्रा नहीं आती, सचमुच ही वह सत्य है।

गोवर्द्धन बाबू पाठकको अपना परिचय देनेके लिए मछलीके समान तड़फने लगे और सोचने लगे। पुरानी चादर ओढ़कर, फटा जूता पहरकर, मैं यहां इस अवस्थामें बैठा हूं। क्या इस बातको सुनकर ये (स्टेशन-मास्टर) चकित न होंगे? अहा! यह तो बड़े ही सज्जन हैं। मैं इनका नाम पहिले पूछूंगा, तो ये मेरा नाम अवश्य ही पूछेंगे। गर्दन उठाकर गोवर्द्धन बाबूने देखा, कि वे तेईसवाँ परिच्छेद पढ़ रहे हैं; और यही परिच्छेद विशेष चमत्कार है, अतः रसभंग करनेकी इच्छा न हुई। परिच्छेद सम्पूर्ण होनेपर गोवर्द्धन बाबूने स्टेशनमास्टरसे पूछा—"महाशय, आपका नाम क्या है?"

स्टे० मा०—(पुस्तक पढ़ते हुए) "धीरेन्द्रनाथ घोष।"

इतना कहकर चौबीसवां परिच्छेद प्रारम्भ कर दिया। गोवर्द्धन बाबू सहजमें छोड़ देनेवाले मनुष्य नहीं हैं।

गो० बा०—( स्टेशनमास्टरसे ) "आपका निवास स्थान कहां है ?"

स्टे० मा०—(पुस्तक पढ़ते हुए) "हुगलीके निकट।"

गो० बा०—"ग्रामका नाम क्या है?"

स्टे० मा०—"शंकरपुर"

यह कहकर पच्चीसवां परिच्छेद पढ़ने लगे और गोवर्द्धनबाबूकी दाल न गल सकी।

(३)

स्टेशनमास्टरने जब उपन्यास पढ़कर समाप्त किया, तब कोई साढ़े बारह बजे थे।

स्टे० मा०—(गोवर्द्धन बाबूसे) तबसे आप बैठ ही हैं ?"

गो० बा०—"जी, हां ? और क्या करता"

स्टे० मा०—"आपको बड़ी तकलीफ हुई होगी, पान खाइयेगा ?" कहकर गो० बा० के सामने पानका डिब्बा रख दिया।

गो० बा०—(पान खाकर, अपने मनमें कहने लगे) "हाय ! यह व्यक्ति जानता नहीं कि मैं जिसको पान दे रहा हूं वह कौन है ?"

स्टे० मा०—"आप कहांसे आ रहे हैं; और आपका क्या नाम है ?"

गो० बा०—मैं अपने भतीजेके लिए कन्या देखने गया था, मेरा नाम गोवर्द्धनदत्त है।"

नाम सुनते ही (स्टेशन मास्टर) ने पूर्व पठित पुस्तकका टाइटल पेज खोलकर पढ़ा, और गोवर्द्धन बाबूकी ओर देखने लगे। उनकी अवस्था देखकर, गोवर्द्धन बाबू हंसकर बोले—"क्या विचार रहे हैं ?"

स्टे० मा०—( संकोचके साथ ) "क्या आप ही इस पुस्तक ( भीषण रक्तारक्ति ) के लेखक हैं ?"

गो० बा०—( भोले बनकर ) "कौनसी पुस्तक ?"

स्टे० मा०—"भीषण रक्तारक्ति।"

गो० बा०—"जी हां,-मैंने ही लिखी है।"

स्टे० मा०—"ऐं-आप !-आप ही का नाम गोवर्द्धनदत्त है ? महाशय, आपके साथ मैंने यह बड़ा अन्याय किया है। क्षमा कीजिये।

गो० बा०—"नहीं नहीं, आपने कुछ भी अन्याय नहीं किया।"

स्टे० मा०—"यह अन्याय नहीं है कि आप यहां तीन घन्टेसे बैठे हैं, मैंने आपसे पूछा भी नहीं कि आप कौन हैं ? यह अन्याय नहीं तो; और क्या हो सक्ता है ?"

गो० बा०—कुछ भी अन्याय नहीं; बल्कि आप मेरी पुस्तक पढ़कर उन्मत्त हो रहे थे, यह मेरे लिए सौभाग्यका विषय है। आपने मेरे बनाये हुए और कौन २ उपन्यास पढ़े हैं ?"

स्टे० मा०—"और कोई भी नहीं पढ़ा। हां; सुनीपत्रमें आपके बनाये हुए बहुतसे उपन्यास देखे हैं। यह पुस्तक कोई यात्री छोड़ गया था, मुझे खलासीने लाकर दी थी। इसमें एक पत्र भी था, मैंने उसका कुछ भी तात्पर्य नहीं समझा। यदि आप समझ सकें तो लीजिये।

गोवर्द्धन बाबूने चश्मा लगाकर पत्र पढ़ना प्रारम्भ किया—

भाई कुञ्ज !

मंगलवारकी रात्रि और शत्रु दुर्ग आक्रमण, याद है? तुम दल सहित हो, अतः उसी दिन शामको यहां उपस्थित होना अन्यथा कार्य बिगड़ जायगा। सबको यहां शामिल होकर शामको चलना होगा। रात्रिके दो बजे कार्य (युद्ध) शुरू होगा। कार्य समाप्त होनेपर प्रातःकाल ही चले जा सकोगे। अलमतिविस्तरेण ॥

तुम्हारा हितैषी—

निताई चन्द्र।

पत्र पढ़कर गोवर्द्धन बाबू समझ गये; यह स्वदेशी डकैती है।

गो० बा०—"वे सब कितने आदमी थे?"

स्टे० मा०—बीसके करीब होंगे।"

गो० बा०—उनकी अवस्था कितनी और चेहरा कैसा था?"

स्टे० मा०—"अवस्था सोलहसे लेकर बीस तक और चेहरा सांवला था।

गो० बा०—"टिकट किस क्लासकी थी?"

स्टे० मा०—"इन्टर क्लासकी।"

गो० बा०—"सिङ्गल या रिटर्न?"

स्टे० मा०—"रिटर्न।"

गो० बा०—"टिकटें निकालिए तो सही।"

स्टेशनमास्टरने डेस्क खोला, और उसमेंसे सब टिकटें निकाल लीं और उनमेंसे छाट २ टिकटें छांटकर गोवर्द्धन बाबूको दीं। गोवर्द्धन बाबूने उन्नीस टिकटें छाँटीं। उन सबके नम्बर नोटबुकमें लिखना प्रारम्भ किया। सब टिकटोंके नम्बर क्रमवार ही थे।

गो० बा०—(गम्भीर भावसे) "स्वदेशी डकैती!"

स्टे० मा०—(विस्मित हो कर) "स्वदेशी डकैती! ऐं स्वदेशी डकैती! आप यह क्या कह रहे हैं?"

गो० बा०—"स्पष्ट स्वदेशी डकैती! आपके पास म्याग्नि फाईग्लास (जिस कांचसे स्पष्ट दीखता है) है?"

स्टे० मा०—"नहीं, किस लिए चाहिये?"

गो० बा०—"लिफाफेकी मोहर साफ नहीं दीखती है। यदि वह ग्लास होता तो स्पष्ट पढ़ कर इन डकैतोंका पता लगाता।"

गोवर्द्धन बाबूने चशमा लगाकर ही पढ़ना चाहा लेकिन वह प्रयत्न वृथा हुआ। निदान बहुत प्रयत्न करने पर कुछ २ पढ़ सके।

गो० बा०—(गम्भीर भावसे) "आज ही नौ बजेकी डिलिवरीमें बहूबजारके पोष्ट-आफिससे यह लिफाफा बांटा गया है"—यह कह कर लिफाफा स्टेशन मास्टरको दे दिया।

स्टे० मा०—(गोवर्द्धन बाबूसे हाथमें पत्र लेते हुए) "आपकी बुद्धिको धन्य है!"

गो० बा०—"(स्वगत) इन डकैतोंमेंसे कोई कुञ्ज नामक डकैत बहूबाजारमें अवश्य रहता होगा। आज किसी धनिकके घर इन लोगोंने डकैती की है" (प्रकट) "आज प्रातःकाल ही इन लोगोंको पकड़ना होगा।"

( ४ )

गोवर्द्धन बाबू—(स्वगत) "यदि मैं इन

डकैतोंको पकड सका, तभी रायबहादुरकी पदवी पा सकूंगा, अन्यथा नहीं ।"

बहुत दिनोंसे गोवर्द्धन बाबू इस (रायबहादुरकी पदवी)के लिए आशा रखते थे। आज गोवर्द्धन बाबूका मनोरथ सफल होगा।

ट्रेन चली गई। स्टेशनमास्टर टिकट चेक करके ऑफिसको लौट आये। जेबसे पानका डिब्बा निकालकर खाया, और गोवर्द्धन बाबूको दिया। निकटस्थ कुर्सीपर बैठकर बोले—" न मालूम आज किसका सर्वनाश होगा ?

गो० बा०—"देखिये आज इन डकैतोंको पकड़कर मनोरथ सफल करना होगा।"

स्टे० मा०—"कौन पकडेगा ?"

गो० बा०—"आप और मैं।"

स्टे० मा०—"क्या कहा, मैं ?—"सर्वनाश" उन लोगोंके पास तमंचे हैं, हम दोनोंकी खोपडी अलग ही दीखाई देगी।"

गो० बा०—(हँसकर) "नहीं, अब उन लोगोंके पास तमंचे नहीं हैं। वे (डकैत) उन शस्त्रोंको अपने साथ नहीं लावेंगे। कहीं गाड कर आवेंगे।"

स्टे० मा०—"तो भी उन लोगोंको पकडना सहज नहीं है। वे उन्नीस बीस आदमी और हम दो—"

गो० बा०—"कौशलसे पकड़ना होगा।"

स्टे० मा०—"उसके बाद।"

गो० बा०—"उसके बाद गारद—"

स्टे० मा०—"उसके बाद——"

गो० बा०—"श्री घर, अर्थात् जेल होगी।"

स्टे० मा०—"उसके बाद।"

गो० बा०—"रायबहादुरकी पदवी—"

आइये, आप हमारे इस कार्यमें यथाशक्ति सहायता कीजिए।

स्टेशनमास्टर गालपर हाथ रखकर विचारने लगे।

गो० बा०—(ठहरकर) "क्या आप कुछ भी सहायता न करेंगे ?"

स्टे० मा०—(हाथ जोडकर) "गोवर्द्धन बाबू मुझे माफ कीजिये ? मैं गरीब हूं, मैं इस कार्यके लिये असमर्थ हूं। मुझे इस फंदमें मत डालिये।"

गो० बा० -मैं क्या माफ करूं ? आप यदि मेरी सहायता न करेंगे, तो मैं ही उनको पकडनेके लिये यथासाध्य प्रयत्न करूंगा। मैं अकेला उन डकैतोंको पकड सकूंगा ?

स्टे० मा०—(हाथ जोडकर) मुझ पर कृपादृष्टि रखिये। आप महात्मा पुरुष हैं। इस गरीबके ऊपर दया कीजिये। मुझे इस फंदेसे बचाइये।

गो० बा०—(हाथ पकड़कर) 'उठिये, उठिये' यदि आप इस कार्यसे डरते हैं, तो आप सहायता मत कीजिये। मैं जो कहता हूं उसे ध्यानसे सुनिये—"यहां कोई एक ऐसा मकान है जिसमें कि उनको बंद किया जाय ?"

स्टे० मा०—"है, है बहुत अच्छी जगह पर है।"

गो० बा०—"कहां पर है ?"

स्टे० मा०—(बाहर चलकर) वह देखिये।

जो बड़ी कोठी दीख रही है! उसमें उन उन्नीस डकैतोंको बंद कर सकेंगे।

गो० बा०—"वह मकान खाली है?"

स्टे० मा०—"जी हां, खाली है। और उसमेंसे निकलना भी कठिन है। जब तक पुलिस न आवेगी, तब तक 'डकैत' इसीमें बंद रहेंगे। फिर तो 'श्रीघर' (कैदखाना) तैयार ही है।"

गो० बा०—'कृपाकर आप लालटेन लेकर आइये, मैं घर देखना चाहता हूं।

गोवर्द्धन बाबू घर देखकर फिर आफिसको लौट आये। आफिसमें जाकर करीब एक घन्टेतक बाबूसे परामर्श किया। इसके बाद इधर उधरकी बातें करने लगे। इतनेमें पौने दो बजेकी गाड़ी भी आ पहुंची। (क्रमशः)

---






**वार्षिक विवरण**—जैनशिक्षा प्रचारक सोसाइटी पहाड़ी धीरज, देहली। इसमें प्रथम सोसाइटीके कार्यकर्ताओंकी नामावली है फिर निरीक्षक महाशयोंकी शुभ सम्मतियां, पठनक्रम, नियमादि तथा ३१ मार्च १९१७ तकका खुलासा हिसाब है। रिपोर्टमें अंग्रेजी सम्मतियोंका भाषानुवाद भी होना आवश्यक था।

**દંપતી વાર્તા વિહાર**—પ્રકાશક ભીખાભાઈ છોટાલાલ ચૌધારી જમાલપુર, અમદાવાદ. પૃ૦ ૨૦૦ છુટક કિંમત છ આના. એમાં કુલ્લે છ વાર્તાઓ છે જેમાં એક તો ચતુરબાઈ નામે અમે બહાર પડેલા હિંદી પુસ્તકનો અનુવાદ છે. પ્રકાશક તરફથી દંપતી ધર્મ પુસ્તકમાળા પ્રકટ થાય છે જેમાં ૪૦૦ પૃ. નું વાંચન દશ આનામાં અપાય છે તેનો આ પૈકી ૧૦મો સંયુક્ત ગ્રન્થ છે. બીજાં પણ–પવિત્ર પ્રભુ પ્રેમનો પ્રભાવ, નવીન ગૃહિણી અને નરેન્દ્ર અથવા બે વિદ્યાર્થી એ પુસ્તકો એમનીજ તરફથી મળ્યાં છે જે આભાર સહિત સ્વીકારીએ છીએ. આ સસ્તા વાંચનનો દરેક ગુજરાતી બંધુએ લાભ લેવો જોઈએ. દંપતી હિતેચ્છુ નામે માસિકપત્ર પણ આજ ગૃહસ્થ તદન મફત બહાર પડે છે કે જેનું પોસ્ટેજ માત્ર છ આનાજ ભરવું પડે છે.

**વાર્તા વારિધિ**—૫ વર્ષ ૮ અં–૫–૬ પ્રકાશક પં૦ ઉદયચંદ લાલચંદ–અમદાવાદ. વાર્ષિક ફી રૂ. ૨। એમાં જુદી જુદી બોધપ્રદ વાર્તાનો સંગ્રહ પ્રકટ થાય છે.

**પાટીદારસુબોધ કાવ્યમાલા ભાગ** ૧ લો–પ્રકાશક–ભીખાભાઈ કાળીદાસ, મહીધરપુરા–સુરત કિ. ०।≈ એમાં પાટીદારોને ઉપયોગી જુદાં જુદાં કાવ્યોનો સંગ્રહ છે. સામગ્રના પ્રમાણમાં કિંમત વધુ વધારે છે.

**સોલાપુર જૈન પાઠશાળાનો રિપોર્ટ**–ઐલક પન્નાલાલજી દિ. જૈન પાઠશાળાનો આ ૧૯૭૧-૭૨નો સંયુક્ત રિપોર્ટ જોતાં જણાય છે કે આ પાઠશાળા સૌથી જુની એટલે ૩૨ વર્ષ થયાં ચાલે છે જે એના સંસ્થાપક શેઠ હીરાચંદ નેમચંદ દોશીનેજ આભારી છે. કુલે ૭૧ વિદ્યાર્થી પૈકી ૪૯ જૈન છે, જેમાંના બહારના ૧૬ વિદ્યાર્થીઓ નાથારંગજી જૈન બોર્ડિંગમાં રહે છે. આશરે ૪૦૦૦૦) નું ફંડ છે, જે સોલાપુરના શેઠોને ત્યાંજ જમે છે અને તેઓજ એનું વ્યાજ આપે છે. એનું પાકું ટ્રસ્ટડીડ થવાની જરૂર છે. ૭૧ વિદ્યાર્થી પૈકી ૧૯ તો સંસ્કૃત અને અંગ્રેજી ભણે છે. દેખરેખ ઘણી સારી છે. આ રિપોર્ટમાં વિદ્યાર્થીઓનો ગ્રુપ (ફોટો) પણ છે.

**જૈનોનું મરણ પ્રમાણ**–"મુંબઇ ઇલાકાની જૈન વસ્તીમાં પ્રાન્તવાર આવતું મરણ અને જૈન કોમના નેતાઓની ફરજ" નામે આ પુસ્તકમાંના જૈનોના મરણ પ્રમાણના આંકડા એના પ્રકાશક શ્રી નરોત્તમ બી. શાહ, ૧૫૫, મેમનવાડા, મુંબાઇએ સંશોધન કરી પ્રકટ કર્યા છે, જે જોતાં જણાય છે કે દિનોદિન મરણની સંખ્યા વધતી જાય છે અને તે ઘટે તેવા ઉપાયો યોજવા એ જૈનોની મુખ્ય ફરજ છે. બે પૈસાની ટીકીટ બીડી આ પુસ્તક મંગાવી વાંચીને વિચારવા લાયક છે.

**બાલહત્યા પ્રતિબંધક ગૃહ** અને અનાથ બાલાશ્રમ પંઢરપુરનો ૧૯૧૪-૧૫-૧૬નો રિપોર્ટ મળ્યો છે, જે જોતાં જણાય છે કે એમાં અનેક બાળકો અને નિરાધાર સ્ત્રીઓ પળાય છે.

**હિંદુ અનાથાશ્રમ નડિયાદનો** ૧૯૧૫-૧૬ નો ૨૫૦ પૃ. નો રિપોર્ટ મળ્યો છે. આ સંસ્થા દિનપરદિન મોટા પાયાપર આવતી જાય છે અને મદદ પણ ઘણીજ સારી મળે છે જે ઉત્તરોત્તર પ્રયાસનુંજ ફળ છે. અમારે કહેવું જોઇએ કે આ રિપોર્ટની ૪૦૦૦ પ્રતપર લખ-લૂટે ખર્ચ કરવામાં આવ્યો છે. એટલીજ પ્રતો આથી અડધા ખર્ચમાં છપાવી શકાત. સાર્વજનિક મદદ મેળવીને તેનો ઉપયોગ હાથ રાખીનેજ કરવો જોઇએ.

**पंचामृत प्रक्षाल**–प्रकाशक, बुद्धूलाल श्रावक–दमोह (सी. पी.) मूल्य डेढ़ आना। इसमें लघु अभिषेकपाठ शब्दार्थ और भावार्थ सहित सरल भाषामें दिया गया है। हमारे कई भाई संस्कृत पंचामृत अभिषेकपाठ पढ़ते हैं परंतु उसका अर्थ तो जानते ही नहीं और विना अर्थ जाने उसका फल मिलना असंभव है इस लिये जो कुछ भी पाठ पढ़ा जाय उसका अर्थ तो जानना ही चाहिये।' हरएक पाठशालामें भी यह पुस्तक प्रवेश करने योग्य है। प्रकाशकसे प्राप्य।

**श्वे० तेरापंथी सभाकी रिपोर्ट**–श्री जैन श्वे० तेरापंथी सभा कलकत्तेकी यह तृतीय वार्षिक रिपोर्ट देखनेसे विदित होता है कि यह सभाका कार्य उत्तरोत्तर बढ़ता जाता है। ५५०००) का तो स्थायी फंड है जो ११ महाशयोंके पांच २ हजार देनेपर हुआ है, जिसमेंसे पाठशाला, व्याख्यान सभा, पुस्तकालय;लायब्रेरी आदिका कार्य उत्तमतासे होता है। इस वर्षमें कुल ४८०४।-) खर्च हुआ था। इसके मंत्री केशरीचंदजी कोठारी (क्लाइव स्ट्रीट, कलकत्ता) बहुत ही उत्साही मालूम पड़ते हैं। हरएक स्थान पर ऐसी सभा होनेकी आवश्यक्ता है।

**सावित्रीका इतिहास**–लेखक-राजराना भवानीसिंह बहादुर, झालावाड़ और प्रकाशक-राजपूताना हिन्दी साहित्य सभा–झालरापाटन सिटी-पृ० ८० और मूल्य पांच आने। झालावाड

नरेशने युद्ध व्याख्यानमें पढा हुआ यह व्याख्यान उनके फोटो सहित है जिसके पढ़नेसे एकता, स्वाधीनप्रियता, शूरवीरता आदि अनेक प्रकारकी शिक्षाएं मिल सकती हैं। इस सभाकी वार्षिक फी १) है, जिसमें सभाकी ओरसे प्रकाशित पुस्तकें विनामूल्य मिलती हैं, और कोई भी महाशय आठ आना प्रवेश फी देनेपर स्थायी ग्राहक हो सकता है और उन्हे सर्व ग्रन्थ लागतके मूल्यसे मिलते हैं। इसका फुटकर मूल्य भी कम रखना उचित था जिससे कि विशेष प्रचार हो।

**भारतीय जै०सि०प्र० संस्थाकी रिपोर्ट**—जैन साहित्यकी सेवामें रात्रिदिन त्वलीन, निःस्वार्थी समाजसेवक और बालब्रह्मचारी पं० पन्नालालजी बाकलीवालने कलकत्तेमें भारतीय जैनसिद्धांतप्रकाशिनीसंस्था नामक संस्था तीन वर्ष हुए स्थापित की है जिसका यह २४४१–४२ का हिसाब है। इतने थोड़ेसे समयमें इस संस्थाने संस्कृतके और भाषाके कई ग्रन्थ जैसे कि तत्त्वार्थराजवार्तिकजी, शब्दार्णवचंद्रिका, आप्तमीमांसा, शब्दानुशासन, जैनेंद्र प्रक्रिया, संस्कृत प्रवेशिनी आदि संस्कृत भाषा टीका सहित, तथा हरिवंश पुराण, अर्थप्रकाशिका, तत्वज्ञानतरंगिणी, न्यायदीपिका (बंगला अनुवाद) सहित आदि हिन्दी भाषाटीका सहित बहुत उत्तमताके साथ प्रकट किये हैं। संस्थाकी बहुतसी रकम पुस्तक प्रकाशनमें लग गई है और अब रोकड़ सिलक न होनेसे आगे कार्य रुका हुआ है इस लिये हरएक जैनीका फर्ज है कि इस परोपकारी संस्था द्वारा प्रकाशित ग्रन्थ खरीद करें और जहां तक हो इस संस्थाके स्थायी सभासद भी बनें। यह हिसाब और संस्थाकी नियमावली निम्न लिखित पतेपर पत्र लिखनेसे मुफ्त मिलती है—मंत्री, भारतीय जैनसिद्धांतप्रकाशिनी संस्था, नं ९, विश्वकोश लेन, बाग बाजार, कलकत्ता।

**पारमार्थिक संस्थाकी रिपोर्ट**—जैन समाजके सुपरिचित श्रीमान दानवीर रायबहादुर सेठ हुकमचंदजी साहब (इन्दौर)ने करीब तीन लाख रुपये लगाकर इन्दौरमें दि० जैन पारमार्थिकसंस्थायें स्थापित की हैं जिनकी वीर सं. २४४२की यह रिपोर्ट मंत्री लाला हजारीलालजीने प्रकाशित की है। इसमें जैन मंदिरजी, सार्वजनिक विशाल धर्मशाला, महाविद्यालय, बोर्डिंगहाउस, कंचनबाई श्राविकाश्रम, औषधालय आदि संस्थाएं उत्तरोत्तर वृद्धि पूर्वक चल रही हैं। महाविद्यालय और बोर्डिंगमें तो छात्रोंकी इतनी संख्या हो गई है कि अब ज्यादेको भर्ती करनेका स्थान नहीं है। सेठ साहबको उचित है कि इस विद्यालयको विशेष सहायता देकर महाविद्यालयका नाम बराबर सार्थक करें। इस वर्ष धर्मशालासे १०२२७ यात्रियोंने सुगमतासे लाभ लिया था। बोर्डिंगमें ५६ विद्यार्थी रहते हैं। कंचनबाई श्राविकाश्रममें सिर्फ २० श्राविकाएं पढ़ती हैं इसलिये इनकी संख्या बढानेका प्रयास होना चाहिये। इस रिपोर्टमें पांचों संस्थाओंकी अलग अलग रिपोर्ट और आंकडा भी शामिल

किया गया है और प्रारंभमें इस संस्थाके दार्शनिक दरवाजेका भव्य चित्र भी प्रकट किया है।

જૈન પુસ્તક ભંડારનો રિપોર્ટ—ધોરાજી (કાઠિયાવાડ) માં ૧૫ વર્ષ થયાં જૈન પુસ્તક ભંડારની સ્થાપના થયેલી છે, જેનો ૧૯૬૮થી ૭૨ સુધીનો પાંચ વર્ષનો આ રિપોર્ટ જોતાં જણાયછે કે આ સંસ્થાનું કામ નિયમિત રીતે થાય છે. બોર્ડિંગ, સં. પાઠશાળા અને લાયબ્રેરી ચલાવવા ઉપરાંત પુસ્તકાલયમાં ઘણે ફિરકાના જૈન ગ્રંથોનો વધારો થયોજ જાય છે. માસિક આઠ આના ભરનાથી આ સંસ્થાના સ્થાયી મેમ્બર થવાય છે મંત્રી, કામદાર ચોપટ વનમાળી, ધોરાજી (કાઠિયાવાડ) ને લખવાથી રિપોર્ટ તથા સર્વે માહીતિ મળે છે.

ચન્દ્રચૂડ—પ્રકાશક-પુરુષોત્તમ-ગીગાભાઇ શાહ, અધિપતિ, જૈન શાસન-ભાવનગર-ભાવનગરથી જૈન શાસન નામે અઠવાડિક ( હિંદી-ગુજરાતી ) પત્ર પ્રકટ થાય છે તેના સાતમા વર્ષના ગ્રાહકોને આ ૨૫૦ પૃષ્ઠનું પુસ્તક ભેટ આપવામાં આવ્યું છે, જ્યારે છુટક કિંમત ૧) છે. આ એક મરાઠી પુસ્તકનો અનુવાદ છે, જે વાંચવાથી જ્ઞાતિ બંધારણોની હાલની કફોડી સ્થીતિથી કેટલી અવનતિ થતી જાયછે તેનું દિગ્દર્શન દૃષ્ટાંત રૂપે થાય છે.



## अधिक मास-निर्णय।

भादवा मास ही अधिक है।

(१) जैनाचार्य्यकृत ज्योतिष ग्रन्थोंमें अधिक मासका 'निमित्तधारा', 'जैनसंहिता', 'त्रिज्ञानी-कल्प' 'भावप्रबोध' आदि अनेक ग्रन्थोंमें वर्णन है, परन्तु 'निमित्तधारा' छोटासा ग्रन्थ है उसमें इसका अच्छा वर्णन किया है।

(२) यदि मूल पाठ लेकर उसकी व्याख्या की जाय तो लेख बढ़ जानेका भय है, इसलिये खुलासा भाषामें लिखता हूं जिसको लघु दीर्घ सब समझ सकें।

(३) अधिक मास उसको कहते हैं जिसमें संक्रांति न हो, जैसे कभी वैशाख कृ० ३०को संक्राति हुई और दूसरी ज्येष्ठ शुक्ल १को जो हुई तो वैशाख मास अधिक होगा। यथार्थ यह नियम असली जानो, और भेदाभेद स्थूल मन हैं यथार्थ नहीं।

(४) अधिक मासका विचार शाका शालिवाहनसे है परंतु जो प्राणी विक्रम सम्बतसे करते हैं, उसमें अंतर पड़ जाता है।

(५) चैत्र, वैशाख, ज्येष्ठ, आषाढ़, श्रावण, भाद्रपद, अश्विन यह सात मास ही अधिक मास होते हैं। कार्तिक, मार्गशीर्ष, पौष, माघ, फाल्गुण यह पांच कभी भी अधिक नहीं होते। और प्रत्येक मास १९ वर्षमें आता है, केवल ज्येष्ठ मास १९ वर्षमें दो बार आता है, ८में और ११ में।

(६) यह नियम शाका शालिवाहन १७०१ से लगाकर १८०० तक रहा, फिर इसमें परिवर्तन हो गया। भावार्थ-विक्रम सम्वत् १४४० के पश्चात इसमें भेद पड़ गया। जो आगे दिखलाया जाता है और पूरे १०९ वर्ष पश्चात् परिवर्तन अवश्य हुआ करता है।

(७) आजकलके ज्योतिषियोंने एक हिसाब

बना रक्खा है, वह इस प्रकार है कि जितने विक्रम सम्वत् हों उनमें ४ अंक और जोड़कर उन्नीसका भाग देवें जो अंक शेष बचे उनमें २-३-५-८ ११-१३-१६-०० इतनों पर ही अधिक मास होता है, और पर नहीं, और २ पर चैत्र, ३ पर आश्विन, ५ पर श्रावण, ८-०० पर ज्येष्ठ, ११ पर वैशाख, १३ पर भाद्रपद, १६ पर आषाढ़। इसी हिसाबको यथार्थ मान आजकल अनेक ज्योतिषी आश्विनको १९७४में अधिक होना बतलाते हैं परन्तु यह विचार उनका ठीक नहीं है।

(८) शाका १८०० तक यह हिसाब ठीक रहा। उसके पश्चात् मासभेद हो गया, जैसा कि १९४९ में वैशाखके स्थानपर चैत्र, १९६४में वैशाखके स्थानपर चैत्र १९६६में भाद्रपदके स्थानमें श्रावण, १९७२में ज्येष्ठके स्थानमें वैशाख अधिक मास हुए हैं।

(९) ज्योतिष शास्त्रका यथार्थ आधार सूर्यकी गतिपर है, और देशभेदसे सूर्यका उदयास्त भी पृथक् है। बस, जहां संक्रांति अमावस्यके दिन हो और दूसरी शुक्ल प्रतिपदाको हो वहां वही मास अधिक होता है।

(१०) जहां कहीं अमावस्यकी घटिका दिनमानसे थोड़ी हों और जब शुक्ल प्रतिपदा उस दिन ही आ जाय और प्रतिपदाकी घटिकाओंमें संक्रांति प्रवेश करे तो वह मास अधिक नहीं हो सकता। कुछ ग्रन्थकारोंका ऐसा भी मत है, परन्तु अप्रमाण है।

(११) १९७४ में हमारे पंचांगमें भाद्रपद कृष्णा १४ बृहस्पतिवारको ३२-२० पर सिंहार्क है और कन्यार्क अगली अमावस्यको रविवार ३३-०८ पर है और उस दिन अमावस्य २१ घटि है, इस लिये इस वर्ष भाद्रपद ही अधिक मास निश्चय है।

(१२) यदि किसीको पूर्वोक्त लेखपर कुछ शंका हो तो लिख भेजें, फिर सप्रमाण उत्तर दिया जावेगा, और सम्पूर्ण जैन सम्पादक समाजको चाहिये कि इस लेखको अपने अपने पत्रमें स्थान देकर जैनियोंका उपकार करें, क्योंकि भाद्रपद मास जैनियोंका उत्तम मास है। अलम्।

जैन मात्रका दास—

**आ० मा० ज्यो० र० पं० जियालाल चौधरी**—फर्रुखनगर (गुड़गांव-पंजाब)

---

## वार्षिक भ्रमण श्री ऋषभ ब्रह्मचर्याश्रम-हस्तिनापुर और जैनबिद्री मूलबिद्रीकी महान् यात्रा।

अबकी बारका आश्रमका भ्रमण अपूर्व ही होगा। इस भ्रमणमें सबसे बड़ा लाभ श्री जैनबिद्री मूलबिद्रीकी बन्दनासे विशेष पुण्यबन्ध और विशुद्ध परिणामोंकी प्राप्तिका होगा। दूसरा लाभ सत्संगतिका होगा। अबकी बार ब्रह्मचारियोंके साथ बाबा भागीरथजी वर्णी, ला० गेंदनलालजी—अधिष्ठाता आश्रम, पं० मक्खनलालजी शास्त्री—न्यायालंकार—मुख्याध्यापक आश्रम तथा बाबू ज्योतिप्रसादजी—सम्पादक, जैनप्रदीप आदि विद्वान् साथ

रहेंगे, इससे मार्गमें तत्वचर्चा, शास्त्रसभा, व्याख्यान सभाओंका अच्छा आनन्द रहेगा। विशेष हर्ष यह है कि अबकी बार श्रीमान् **ला० जग्गीमलजी**—सभापति आश्रम रईस, देहली तथा साहू **जुगमन्दरदासजी**—ऑनेरेरी मजिस्ट्रेट, नजीबाबाद—मंत्री आश्रम भी कुछ समयके लिये भ्रमणमें साथ रहेंगे ऐसी आशा की जाती है। इसमें सन्देह नहीं कि अबकी बारका भ्रमण महत्त्वका होगा। जो महानुभाव इस समागमके साथ इस महान् यात्राका लाभ लेना चाहें वे कृपाकर हमें सुचित करें।

विशेष—अबकी बार १५–२० ब्रह्मचारी भ्रमण करेंगे, शेष कुल ब्रह्मचारी सिद्धक्षेत्र श्री सोनागिरजीमें रहेंगे।

**प्रोग्राम इस प्रकार है:—**

| | | |
|---|---|---|
| १ | देहली | १– २ अगस्त |
| २ | ग्वालियर | ३– ४ |
| ३ | खंडवा | ५– ७ |
| ४ | नांदगांव | ८– ९ |
| ५ | बारामती | १०–१२ |
| ६ | बार्सी-टाउन | १३–१५ |
| ७ | कुंथलगिरि | १६–१८ |
| ८ | शोलापुर | १९–२१ |
| ९ | हुबली | २२–२४ |
| १० | श्रवणबेलगुल (जैनबिद्री) | २५–२८ |
| ११ | मूलबिद्रि | २९– १ सितम्बर |
| १२ | मेंगलोर | २– ४ |
| १३ | मैसूर | ५– ८ |
| १४ | दावनगिरि | ९–१२ |
| १५ | बेलगांव | १३–१५ |
| १६ | कोल्हापुर | १६–१७ |
| १७ | सांगली | १८–२० |
| १८ | पूना | २१–२३ |
| १९ | बम्बई | २४–२७ |
| २० | गजपंथाजी | २८–३० |
| २१ | हस्तिनापुर | १ अक्टूबर |

**नोट**—कारणवश नियमित तारीखोंमें एक दो दिनका परिवर्तन होनेसे आगेके स्थानोंमें तार द्वारा सूचना दी जावगी।

समाजसेवी—
**गेंदनलाल**, अधिष्ठाता—आश्रम
**हस्तिनापुर** (मेरठ)




(१)

रात्रिका समय है, सम्पूर्ण पशुपक्षी वगैरह निद्रादेवीकी गोदमें पड़े हुए है, चन्द्रदेव मानो अपना कलङ्क प्रगट होनेके डरसे आधा मुख छिपाते हुए आकाशमें गमन कर रहे हैं। सब जगह शान्ति देवीका राज्य स्थापित है; ऐसे समयमें मैं अपने पाठकोंको बनारसके धर्म नामक उद्यानमें लिये चलता हूं। पाठको! चलो, हम लोग आज ऐसे समयमें बागकी बहार लें। एक मनुष्य जिसने युवा अवस्थामें अभी ही प्रवेश किया है एक मेडको रस्सीसे बांधकर लिये

जा रहा है, हाय! हाय! अरे पापी! तु ये क्या करने लगा? क्या तुझे पापका डर नहीं? तू समर्थ है तो क्या दुसरे निर्बल जन्तुओंको मारनेके लिये....हाय! पर वहां ऐसा कहनेवाला ही कौन है? आखिर उस पापीने वहां पर उस मेढ़ेको मार ही डाला और उसका मांस भक्षणकर नौ दो ग्यारह हो गया।

(२)

"महाराज अब मैं क्या करूं! मेरा नीच पेशा है। मुझे प्रतिदिन फांसी देनेका कार्य करना पड़ता है। अब मैं आपके उपदेशका पात्र कैसे बनूं?"

सर्वौषधि मुनिके निकट एक मनुष्य हाथ जोड़े हुए बैठा है और उक्त प्रकारके वचन कह रहा है इसी समय सज्जन दुर्जन और नीच ऊंचमें रागद्वेष रहित सर्व हितकारी मुनि महाराज बोले–

**मुनिराज**—यमपाल, यद्यपि तेरा पेशा बहुत खराब है किन्तु "तू मेरे उपदेशका पात्र नहीं है" यह कहना भी ठीक नहीं। यदि तुम अपना रोजगार नहीं छोड़ सकते तो चतुर्दशीके दिन इस कामसे दूर रहा करो। तेरा इसमें भी बड़ा कल्याण होगा परन्तु याद रखना कि इस प्रतिज्ञाको जन्मभरमें कभी धक्का न लगे।

यमपालको मुनिराजके अमृतमय वचन सुनकर बहुत आनन्द हुआ–

(३)

क्योंरी, आज तेरा पति कहां गया?

**स्त्री**—महाराज, आज वे प्रातःकालसे ही दूसरे ग्रामको चले गए हैं।

**आगन्तुक**—(अपने आप जरा जोरसे) अरे अभागे! आज तू ग्रामको चला गया! आज सेठके लड़केकी फांसी लगाना थी। तेरा तो उसके गहनोंसे ही जन्मदारिद्र्य चला जाता।

हाय लोभ! तू सचमुच पापका बाप है। बड़े२ वीरोंके भी तेरे साम्हने छक्के छूट जाते हैं। फिर चोरी चण्डालिनीकी क्या ताकत है जो तेरे साम्हने चूं भी कर सके। आखिर तुम्हारे बाणने चण्डालिनीके ऊपर असर कर ही दिया। अब यह बिचारी शोक सागरमें निमग्न हो गई। अब वह क्या करे? यदि कहती है तो पतिका भय है। यदि नहीं कहती है तो धन हानि होती है परन्तु आज लोभ महाराज अकेले ही नहीं आए थे किन्तु अपनी प्राण प्यारी मायारानीको भी साथमें लाये थे। आखिर उस बेचारीने मायारानीकी शरण ली और कोटपालसे तो यही कहने लगी कि वे ग्रामको गये हैं और अंगुलीसे अपने पतिकी तरफ इशारा करने लगी। आखिर बेचारे चाण्डालको बाहर आना ही पड़ा।

(४)

आज तुमको श्रेष्ठि पुत्रकी फांसी लगाना होगी।

महाराज! आज तो चतुर्दशीका दिन है इसलिये मैं फांसी नहीं लगा सकता।

(जोरसे) अच्छा, तू हमारी आज्ञाका उल्लंघन करता है। आज मैं तुझे इसका मजा चखाऊंगा, देखें, फिर तेरी प्रतिज्ञा कहां रहती है।

नरनाथ! आप समर्थ हैं जो चाहें कर सकते

हैं किन्तु मैं अपने व्रतका भंग नहीं करूंगा। चाहे मुझे ही फांसीका हुकम भले ही हो जावे किन्तु मैं अपने इस नश्वर शरीरको ऐसे कामोंमें लगा देख बहुत प्रसन्न हूंगा।

(क्रोधसे) कोटपाल! इस दुष्ट चाण्डालको और श्रेष्ठिपुत्रको ले जाकर मगरमच्छादि सहित सरोवरमें बांधकर गिरा दो।

**लेखक**—अहाहा! यमपाल तुम्हें धन्य है! एकवार नहीं सहस्र वार तुम्हें धन्य है! धन्य है! तुम ऐसी कठोर आज्ञाको सुनकर भी नहीं हिले, धन्य है तुम्हारे साहसको! तुम कभी नहीं घबड़ाना, इस राजाने अभी तुम्हारे व्रतके प्रभावको नहीं जाना है पीछे तो ये आप ही पछतायगा। अब मैं तुमसे क्या कहूं? कोटपालने तो तुम्हारी मुसकें ही बांध दी और अब तुम सरोवरमें गिरा दिये जावोगे।

( ९ )

बनारस वासियोंके झुंडके झुंड एक छोटेसे सरोवरकी ओर जा रहे हैं! न मालूम आज वहां क्या उत्सव है?

पाठको! चलो इन्हींके साथ हम भी चलें। अहाहा! यह तालावके बीचमें क्या चमक रहा है? ओ हो! यह तो रत्न सिंहासन है और उसके ऊपर एक आदमी बैठा हुआ है। ऐसा कहते२ और देखते २ मनुष्योंके झुंड तालाबके पास पहुँचे। वहां देखते क्या है कि उस सिंहासनपर बैठे हुए मनुष्यका देव अभिषेक कर रहे हैं। अरे! उसके ऊपर तो हमारा पूर्वपरिचित यमपाल ही बैठा हुआ है।

**लेखक**—यमपाल, धन्य है तेरे प्रतिज्ञा पालनको! अन्यथा तेरा अभिषेक देव क्यों करते? हाय! काल! तू वास्तवमें काल है। तूने मेरे वे दिन कहां खो दिये! हाय! अब वे दिन कहांसे पावें जब कि चांडालकी भी देव सेवा करते थे। हाय! हम लोग जरासी भी प्रतिज्ञा दो चार दिनके लिये भी पूर्ण नहीं कर सकते। जैन जातिके वीरो! क्या तुम भी इस प्रकारका प्रतिज्ञा पालन कर जैन धर्मकी प्रभावना करोगे! पाठको! कह बैठना कि ये कहांका रोना गाना मचाया है इससे मैं स्वतः पहिलेसे ही शांत हुआ जाता हूं। आपको मैं ज्यादह तकलीफ नहीं दिया चाहता लेकिन एक वार वीर प्रभुकी जय बोलकर प्रतिज्ञा पालनमें तत्पर हो जाओ।

**दरबारीलाल जैन—दमोह सी. पी.**



## मनुष्यजन्मका कर्तव्य और सुख प्राप्तिका उपाय।



( ले० मोहनलाल बड़जात्या—कुचामन )

प्रिय पाठक वृन्द!

"मनुष्य जन्म अति दुर्लभ है" ऐसा ज्ञानी पुरुष, वैरागी महात्मा, तपस्वी जन, कह गये हैं और यह यथार्थ है क्योंकि निगोदरूपी स्वयम्भू समुद्र, एकेन्द्रियरूपी लवण समुद्र, विकलेन्द्रियरूपी कालोदधि समुद्र और पशु आदि पर्याय रूपी महा सागर पार करके इस मनुष्यरूपी कुडमें भाग्योदयसे शुभ कर्म प्रभावात् ही आ पड़े हैं अर्थात् भयंकर दुःख

और सागरोपम आयुष्यरूपी अपार जलको तैर कर थोडी आयुष्य और तुच्छ सुखरूपी थोड़े जलमें यानि मात्र पांव डुबे इतने जलमें आ गये हैं। और अब हमको विशेष-दूर भी नहीं जाना है क्योंकि परम सुखरूपी जो मोक्षमहल है उसका द्वार यह नर देह है, इस द्वारको खोलकर बन्धुगण आगे बढ़नेका प्रयत्न करिये, कार्यसिद्धि आपको अवश्य मिल जायगी।

मनुष्य भवमें स्वपर कल्याण करनेके लिये अन्य भवोंकी अपेक्षा इतनी अधिक सामग्री मिली है कि उसका वर्णन करना कठिन है और यह बात आप जानते ही हैं कि अनन्त पुण्यराशीके बलसे यह भव मिलता है और इस भवमें पांचों इन्द्रिय, मन, वचन, काय और ज्ञानके प्रयोग द्वारा इच्छित वस्तुकी प्राप्ति कर सक्ते हैं। इन्द्रियोंके प्रयोगसे यह तात्पर्य नहीं है कि इन्द्रियोंसे सांसारिक काम लो-विषय-सेवनादि करो, लेकिन मतलब यह है कि शरीरसे तप आदि करो, हाथसे दान देओ, रसनासे यह ही नहीं कि अच्छे २ पदार्थ खाये, पराइ निंदा करी, असत्य भाषण किया आदि, लेकिन उपदेश दो, सत्य बोलो, कभी किसीकी निंदा न करो, जिव्हाइन्द्रियके वशीभूत होकर आप जानते ही हैं मच्छीकी क्या गति होती है। घ्राणेन्द्रिय इत्र तेल वगैरः सुगंधित पदार्थोंसे दूर रहो ये पदार्थ राग उदय करते हैं। भ्रमर इसी इन्द्रियके वश कमलके भीतर ही रह जाता है। चक्षुइन्द्रियकेप्रयोगसे यह अर्थ नहीं है कि आप सांसारिक पदार्थोंको देखकर आनंदित होवो, दुनयकी सुन्दरताको देखकर नयन तृप्त करो, यह रमणी अच्छी है यह स्त्री सुन्दर आदिसे पाप बन्ध करो, लेकिन इन दो नेत्रोंसे जिन दर्शन करो, तीर्थादि पर जाकर वहां जिनराजके दर्शन करो, इनके द्वारा शास्त्र पढ़ो आदि। श्रोत्रसे यह तात्पर्य नहीं है कि इनसे आप रागादिकके गीत सुनो, वेश्यादिके भण्डगान श्रवण करो, अपनी कुल कामिनियों द्वारा महान निन्दनीक सीठनादि सुनो, लेकिन श्री जिनवाणीका श्रवण करो, उपदेशादि होते हो वहां जाकर सुनो!

इस असार मनुष्य देहको ही विद्वानोंने संसारसमुद्रसे तिरनेका एक मात्र कारण कहा हैः—

संसारवार्धेस्तरणैकहेतुम्, असारमप्येम
मुशन्ति यस्मात्।
तस्मात् निरीहैः अपि रक्षणीयः कायः
परं मुक्तिलता प्रसूत्यै॥

अतः मुक्तिकी बेल इस नर कायाका-उत्तम साधनों युक्त इस नर देहका दुरुपयोग न करके सदुपयोग ही करना **आवश्यक है।**

स्व-पर (अपना तथा दूसरेका) हित करना मनुष्य जन्मका कर्तव्य है इसलिये जो मनुष्य तन मन धनसे पर-हित करता है और परोपकारी कार्य करके कीर्ति सम्पादन करता है उसी मनुष्यका नरजन्म सार्थक है। कहा है कि—

यस्मिञ्जीवति जीवन्ति बहवः स तु जीवति।
का कोऽपि किं न कुरुते चञ्च्वा स्वोदरपूरणं॥

जिसके जीनेसे बहुत मनुष्य जीते हैं वही जीता है बाकी तो कौवा भी अपनी उदर पालना चोंच द्वारा करता है इस लिये

जो प्राणी स्वोदर निर्वाह उपरांत अन्य अनेक प्राणियोंको जीवित रख सकता है—पाल सकता है, उनके निर्वाहादि साधनोंमें सहायभूत हो सकता है उसीका जीवन यथार्थ जीवन है। लेकिन जो जन्म धारण करके मात्र अपने हितमें अनुरक्त रहता है—अपनी पेट पालना ही में लीन रहता है और पर-हितके लिये एक क्षण भी उद्योग नहीं करता उसका जीवन कागके जीवनके समान जगतको निरुपयोगी है।

यह न समझलें कि भोजन मात्र ही जीवन साधन है यानि भोजन दान ही प्राणियोंको जीवित रख सकता है। नहीं नहीं, विद्यादानसे भी जीवित रह सक्ता है यानि विद्या पढ लेगा तो अपनी जीविका उत्पन्न कर लेगा। शास्त्रोंमें दान चार प्रकार कहा है और इस विद्यादानमें अन्य दान आ जाते हैं लेकिन अभी यह विषय नहीं है अतः यही कहना काफी है कि दान करते रहना चाहिये।

अब स्वपर कल्याण क्या है? कैसे करना? किस किसने किया है इत्यादि बातें जाननेके लिये शास्त्र अध्ययन एवं श्रवणकी आवश्यकता है। कितने मनुष्य शास्त्र श्रवण करके सृष्टिमें विपरीत वर्तना देखकर कालको दोष देते हैं, कइ धर्मको दोष देते हैं, कइ भावी भावपर आधार रखते हैं तो कइ भवस्थितिकी बाट जोते हैं। कइ ऐसे कहते हैं कि जैसा केवली भगवानके ज्ञानमें झलका है वैसा होगा तो कइ क्षेत्रपर दोष मढते हैं इस प्रकार कइ निकम्मे कारणोंकी शोधना करके समय बरबाद करते हैं लेकिन हमसे क्या बनेगा यह विचारते भी नहीं हैं। ऐसा नहीं चाहिये, धर्म कृत्यमें गुरुपतासे उद्यम करना योग्य है अतः प्रत्येक छोटे बड़े, धनवान, दरिद्र मनुष्य देहधारीका कर्त्तव्य है कि जो अन्य मानव बन्धुगण किसी आधि व्याधिकर पीडित हो, ज्ञानसे विमुख हों, धर्म ज्ञान रहित हो उनका दुःख दूरकर सन्मार्ग बताना, कुमार्ग छुडाना, यह मनुष्य जन्मका बडेसे बडा और ऊंचा कर्तव्य है।

स्वयं तरना—परको तारना—उद्धारना।

अब पाठक वृन्द! धर्म तथा मनुष्यजन्मकी उत्तमताके संबंधमें महान तपस्वी, अनुभवी, महर्षी, महात्माओं द्वारा कथित चार अति उत्तम श्लोक लिखता हूं उनको आप सदैव ध्यानमें रक्खेंः—

त्रिवर्गसंसाधनमतरेण, पशोरिवायुर्विफलं नरस्य।
तत्रापि धर्मं प्रवरं वदन्ति, न तं विनायद्भवतोर्थकामौ॥

**अर्थः**—त्रिवर्ग (धर्म, अर्थ, और काम) के साधे विना मनुष्यकी आयु पशुके समान व्यर्थ है और इनमेंसे धर्मको श्रेष्ठ कहा है क्योंकि इसके बिना अर्थ और काम नहीं साधे जा सकते हैं।

यः प्राप्य दुष्प्राप्यमिदं नरत्वं, धर्मं न यत्नेन करोति मूढः।
क्लेशप्रबन्धेन सलब्धमब्धौ, चिन्तामणिं पातयति प्रमादात्॥

**अर्थ**—जो मूढ पुरुष इस दुष्प्राप्य नर देहको पाकर यत्न सहित धर्म साधन नहीं करता है वह अति कष्टसे मिले हुवे चिन्तामणि रत्नको प्रमाद पूर्वक समुद्रमें फेंकता है।

स्वर्ण स्थाले क्षिपति सरजः पादशौचं विधत्ते।
पीयूषेण, प्रवर करिणं वाहयत्यैधभारं।

चिन्तारत्नं विकरति कराद्वायसोड्डायनार्थम् ।
यो दुःप्राप्यं गमयति मुधामर्त्य जन्मप्रमत्तः ॥

**अर्थ**—जो पुरुष अति दुःखसे प्राप्त हुवे मनुष्य जन्मको व्यर्थ खोता है वह सोनेके थालमें धूल फेंकता है, अमृतसे पांव धोता है, उत्तम हाथी द्वारा काष्ट भारा ढुहाता है, और कागके उडानेके लिये चिन्तामणि रत्नको हाथसे फेंकता है ऐसा समझना चाहिये।

ते धत्तूरतरुं वपन्ति भवने प्रोन्मूल्य कल्पद्रुमं।
चिन्तारत्नमपास्य काचशकलं स्वीकुर्वते ते जडाः।
विक्रीयद्विरदगिरीन्द्रसदृशं क्रीणन्ति ते रासभं ।
ये लब्धं परिहृत्य धर्ममधया धावन्ति भोगाशयाः ॥

**अर्थ**—जो अधम पुरुष प्राप्त हुवे धर्मको छोडकर विषय भोगादि वाञ्छनाके लिये दौड़ते हैं वे मूर्ख अपने गृहांगणमें उगे हुवे कल्पवृक्षको उखाड़कर उसके स्थानमें धतुरेको बोते हैं। चिन्तामणिको त्यागकर काचके टुकडेको स्वीकार करते हैं तथा पर्वतके समान ऊंची कायके हाथीको बेच कर गधा मोल लेते हैं।

अतः पाठकगण, इस संसारमें चौरासी लाख योनीमें भटकते भटकते अत्यंत पुण्य राशीसे मिले हुवे इस दुर्लभ मनुष्य जन्मको व्यर्थ न खोओ और मोक्ष साधनके उपाय करते रहो। उन उपायोंमेंसे मुख्य धर्मसाधन, इन्द्रिय दमन, परोपकार आदि हैं।

अब सुख प्राप्तिके उपाय सुनिये—सुख प्राप्तिके उपाय ये ही हैं जो कि मनुष्य जन्मके कर्तव्य हैं—लेकिन सुख क्या वस्तु है यह विचारणीय है। सुखके लिये प्रत्येक प्राणी प्रयत्न करता है लेकिन सुख क्या है, वह किस रीतिसे प्राप्त हो सकता है, इस बातका ज्ञान कईयोंको नहीं है। कई पैसेमें-धन द्रव्य में सुख मानते हैं तो कई अधिकारमें—ओहदा पद आदिमें मानते हैं, और कई स्त्री पुत्रादिकमें सुख मानते है और कुछ वैराग्यानंद तथा ज्ञानानंदमें सुख मानते हैं, लेकिन उन सर्व भिन्न भिन्न दिशामें प्रयत्न करनेवालोंने मताग्रही होनेके कारण जो सुख मान लिया वही सुख है अन्य कोई सुख नहीं है—ऐसा निधड़क कहते हैं लेकिन पाठकगण, सच्चा सुख तो वही है कि जिसका परिणाम दुःखरूप न हो।

दौलत—लक्ष्मी में ही सुख माननेवाले यह विचारते नहीं कि—

जनयत्यर्जने दुःखं तापयन्ति विपत्तिषु ।
मोहयन्ति च सम्पत्तौ कथमर्थाः सुखावहाः ॥

**अर्थ**—जो धन उपार्जनके समय दुःख देता है विपत्तिमें परिताप करता है और सम्पत्तिमें मोह करता है ऐसा धन सुखकारी कैसे होसक्ता है। अतः धन सुखकारी नहीं ऐसा सिद्ध होता है।

फिर स्त्री पुत्रादिक भी क्षणिक सुख ही देनेवाले हैं क्योंकि ये शाश्वत और चिरस्थायी नहीं है इसलिये इनमें सुख माननेवाले भी गलती करते हैं। जिसमें हम सुख मानते हैं वही वस्तु परिणाममें यदि दुख उपजावनेवाली हो जाय तो हमको समझना चाहिये कि हमारा माना हुवा सुख, सच्चा सुख नहीं है। सुख तो उसे ही कहना योग्य है कि त्रिकालमें कोई भी कारणवशात

उसका परिणाम दुःखरूप न हो। इसलिये क्या स्त्री पुत्रादिककी प्राप्तिमें सुख मानने वालोंका विचार ठीक है! देखिये, स्त्री आदि यदि सद्गुणी, धर्मशील और व्यवहारदक्ष हों तो व्यवहारमें सुखदाई हैं लेकिन ऐसा होते हुवे भी स्त्री पुत्रादि अजर अमर नहीं है लेकिन नाशवत हैं इसलिये जब वे नाश होते है—दैव योगसे उनका और आपका वियोग होता है तो वह वियोग अमरुय दुःखदाई होजाता है, उनके संयोग समागमसे जो सुख मिलता उससे विशेष अधिक दुःख उनके वियोग होनेसे भोगना पडता है। फिर कहा भी है कि—

चल वित्त चल मित्र चल भार्या च मंडली।
चलाचले च संसारे धर्म एको हि निश्चल ॥

अर्थ—धन, मित्र, स्त्री, मंडली आदि सर्व चल हैं। ऐसे चल और अचल रूप संसारमें सिर्फ एक धर्म ही निश्चल स्थिर है। इस प्रमाणसे स्त्री, पुत्र, धन, मित्र, आदिकी प्राप्ति सच्चे सुख और आनंदको देनेवाली नहीं है लेकिन ये क्षणिक अस्तित्वशील होनेके कारण आरम्भमें सुख देकर मोह उत्पन्न करते हे पर अंतमें सब ही अति दुःखदेनेवाले हो जाते हैं।

फिर धन और अधिकारकी प्राप्ति भी यथार्थ सुख है या नहीं सो विचार करिये तो इस सुखकी भी दशा ऊपर वर्णित सुखके समान ही हे कारण कि धन भी अचल नहीं चल है। अधिकारका भी प्रारब्ध नियमानुसार परिमित समय तक अस्तित्व रहता हे और जब धन तथा अधिकार पुण्य क्षय होते ही हाथमेंसे चले जाते हैं तो अपनी अंतरात्मा सृष्टि नियमको न समझकर दग्ध होता है, अपना मन विह्वल और व्यग्र हो जाता है, अपने चेहरे पर शोक छा जाता है और फिर सोना, बैठना, खाना पीना कुछ भी अच्छा नहीं लगता है। इस प्रकार धन और अधिकारका नाश अनेक प्रकारसे दुःखदायी हो जाता है, इस प्रकार प्रमाणित है कि धन और अधिकारकी प्राप्तिसे मिला हुवा सुख शाश्वत् और यथार्थ सुख नहीं है पर क्षणिक—अचल होनेके कारण मिथ्या है। अब एक ही प्रकारके सुख पर विचार करना रहा है और वह ज्ञानानंद अथवा वैराग्यानंदसे उत्पन्न हुवा सुख है। जिस ज्ञानसे वस्तुका यथार्थ और ज्ञान हो वही सच्चा ज्ञान है। वैराग्य धारण करनेवालोंका ज्ञान प्राप्त करनेकी इच्छा वालोंको इन्द्रियजीत होना चाहिये। मोह, माया, और ममताका त्याग करना चाहिये। संसार असार है इस विषयका यद्यपि ज्ञान होना चाहिये, और पहिले जो श्लोक लिखा गया है उनके प्रमाण पुत्र मित्र स्त्री धन आदि चल है, और सिर्फ एक धर्म ही निश्चल है, ऐसा विश्वास होना चाहिये, इस प्रकार सर्व प्रकारकी पात्रता प्राप्त करनेसे ही सच्चे सुखकी प्राप्ति करके उसका आनन्द ले सकते हैं।

नासमझ अज्ञानी मनुष्यको यदि कभी मंगल प्रभावान सच्चे सुखको प्राप्त करनेका मार्ग मिल जाय तो भी वह उसको ग्रहण नहीं कर सकता है और सच्चा सुख क्या है उसे पहिचान भी नहीं सकता अब पाठकगण

यदि आपकी सच्चा सुख प्राप्त करनेकी इच्छा हो तो सद्विद्या संपादन करो, शास्त्रका श्रवण, मनन, और अध्ययनका अभ्यास रक्खो, सत्संग करो, धर्माचरण करो, जगत तथा स्त्री पुत्रादि और धन दौलतके मिथ्या मोहका त्याग करो, पुण्य और परमार्थके कार्मोकी साधना करो और यथार्थ तत्त्वका--सत्य स्वरूपका ज्ञान प्राप्त करो इत्यादिकी जितनी आप साधना कर सकेंगे तो सच्चा सुख उतना ही आपके समीप २ आता जायगा। आप यह भी निश्चय रखिये कि नाशवंत पदार्थोंमें मिथ्या मोहसे माना हुवा सुख सच्चा सुख नहीं है लेकिन सच्चा ज्ञान और वैराग्यके फल स्वरूप मिला हुवा सुख ही शाश्वत, चिरस्थायी और तीनों कालमें आनंद देनेवाला है।

सद्गृहस्थो, आशा है कि सच्चे सुखको इस प्रकार पहिचान कर उसकी प्राप्तिका उपाय आप करेंगे और सांसारिक मिथ्या सुखमें न फंसकर अध्यात्मज्ञानकी प्राप्तिद्वारा सच्चे सुखको प्राप्त करेंगे तथा अन्य बन्धुवोंको भी सन्मार्ग बतावेंगे। आपका प्रयत्न फलदायी हो ऐसी इच्छा करता हुवा मैं लेखिनीको विश्राम देता हूं। इति शुभम्।



## मित्रानुभव.

દરેક મનુષ્યને સુખ તથા શાન્તિ આપનાર જગતમાં ત્રણ વસ્તુ છે. એક મિત્ર બીજું સંગીત અને ત્રીજું વનસ્પતિ છે. ગાયન કાનને અતિ પ્રિય છે અને તેથી ઘણો આનંદ થાય છે. વનસ્પતિ આંખને તાઢી કરનાર છે અને હૃદયમાં શાન્તિ આપે છે, પણ આ બન્ને કરતાં મિત્ર વધારેમાં વધારે સુખ, આનંદ અને શાન્તિ આપનાર છે. મિત્ર વગર કોઇપણ માણસ જોઇએ તેવો સુખી થઇ શકતો નથી. અને ખરો શાન્તિ તથા અત્યંત આનંદનો ભોગી પણ નજ થાય.

મિત્ર કેવો જોઇએ? આપણે સોનું લઇએ તે કસોટી પર ઘસીને લઇએ છીએ. પતિ પત્નિનો સંબંધ થાય છે, તે પણ ગુણ દોષની ઓળખાણ કરીનેજ થાય છે. ગમે તે વસ્તુનો સંગ્રહ કરતાં પહેલાં તે કેવી છે તે તપાસવું પડે છે અને તપાસીનેજ ગ્રહણ કરીએ છીએ. ત્યારે મિત્ર કરવો તે પણ તપાસીને અને તેના ગુણ દોષ જાણીનેજ કરવો કારણકે પાછળથી કેટલાકને પસ્તાવું પડે છે.

મિત્ર સદ્ગુણી, નિર્લોભી, અઢળ પ્રેમી, નિસ્વાર્થી અને સારે રસ્તે દોરનાર હોવો જોઇએ. જેનામાં આવા ગુણ છે તેજ સારો મિત્ર છે. નહિ તો પોતાનો સ્વાર્થ સાધનાર, આપત્તિ કાળે દૂર ખસનાર કપટી કે લોભી હોય તે મિત્ર નહિ પણ શત્રુજ છે. મનુષ્યના ગુણ દોષની પરીક્ષા સહવાસથી થાય છે, માટે મિત્રતા કરતા પહેલાં તેના ગુણ-દોષની પરીક્ષા કરી લેવી.

મિત્ર શા માટે જોઇએ? દરેક મનુષ્ય જાતિને ઘણી વખતે ઘણાં સંકટો આવે છે, તે સંકટોને દૂર કરવા, હૃદયને શાન્તિ મળવા, મનને આનંદથી ભરપુર ભરવા, અને સારે માર્ગે જવા સારૂ સલાહ પૂછવા માટે મિત્ર જોઇએ. કંઇ કારણસર અકળાયલા મગજને શાન્તિ આપનાર પણ તેજ છે. અરે! તેના વગર તે વખતે બીજું કોઇ શાન્તિ આપવા સમર્થ નથી.

કારણકે જે વિચાર માતાને ન કહી શકાય, પિતાને ન કહી શકાય કે બીજા કોઇ

पर भी सब स्थानोंपर प्रतिष्ठा पाता है। आजकल हमारी सभा सोसाइटियोंके सभापति आदि पदपर भी सेठ लोग ही स्थापित किये जाते हैं। यद्यपि विद्याके समान संसारमें और उत्तम वस्तु नहीं है। इस आत्माका कल्याण साधन भी इस विद्या (ज्ञान) के द्वारा ही होता है। संसारकी उन्नतिका होना विद्या ही पर निर्भर है, एवं धन भी विद्याके द्वारा उत्पन्न किया जा सकता है; तथापि मनुष्य जब तक धनसम्पन्न न हो तब तक उसकी प्रतिष्ठा नहीं होती।

दृष्टान्त है कि–एक दरिद्री पुरुष अत्यंत दुखी होकर धन कमानेकी इच्छासे बाहिर निकला। राहमें एक गांव पड़ता था, वहां उसकी बहिन रहती थी। बहिन एक धनवानको व्याही गई थी। वह बहिनके पास मिलनेकी इच्छासे गया। बहिनने सुना कि भाई दरिद्रावस्थामें आया है, इसलिये उसे कहलवा दिया कि मेरे घर न आवे, और नगरके बाहिर ही एक टूटे फूटे मकानमें ठहरा दिया और वहीं पर उसके लिये खानेको भेज दिया। उस दरिद्रको बड़ा शोक हुआ और उसने विचारा कि वह मुझ निर्धनसे क्यों मिलने लगी। हाय! दरिद्रता बड़ी दुखदायी है-ऐसा विचार करता हुवा वह वहांसे चला और देशांतरमें जा पहुंचा। वहां पर उसने उद्यम किया और बहुतसा धन कमाया। धनवान बनकर वह अपने देशको लौटा और बहिनसे मिलने गया। बहिनने सुना कि भाई बहुत अच्छी दशामें आया है, अपने मकानमें बड़े आरामसे ठहराया और भोजनके लिये अच्छी अच्छी सामग्री बनाकर थाल परोसा। भाई जो आभूषण पहिने हुवे था वे सब, और रुपयोंकी एक थैली थालके सामने रखकर कहने लगा–"भोजन करो, द्रव्य! तू भोजन कर!"

**बहिन बोली**–भाई, यह क्या बात है? "आप भोजन क्यों नहीं करते?"

वह बोला "बहिन, तूने भोजन इन्हींके लिये बनाया है अतः मैं इन्हींसे–धन आदिसे ही कहता हूं कि भोजन करो, यदि तू मुझे ही खिलाती तो जब यहां पहिले आया था तब ही खिलाती–इसी प्रकार भोजन कराती।" सच है धनीकी वे लोग भी निन्दा करते जिनका उनसे कोई स्वार्थ नहीं सधता। निर्धनीकी वे भी निन्दा करते हैं जिनके स्वार्थके लिये वह सदैव प्रयत्नवान रहता है। हम कहते हैं कि विद्याके द्वारा बड़े बड़े कार्य हो सकते हैं एवं धनोपार्जन भी विद्यासे हो सकता है यह नहीं, आजकल इसके विपरीत बात है। आजकल विद्या भी धनसे प्राप्त होती है। जिसके पास सैकड़ों हजारों रुपये स्कूलकी फीस देनेको और पुस्तकें खरीदनेको रक्खे हैं वही विद्या पढ़ सकता है। बाकी निर्धनका कुछ सहारा नहीं। निर्धनोंका सहारा धनिक हैं। उन्हें योग्य है कि निर्धनोंको पढ़ावें उन्हें स्कालरशिप आदि सहायता देवें पर धनिकोंकी आंखें खुलें तब ना? उन्हें अभी पुत्र विवाह आदिमें कहो तो लाखों रुपया लगा दें, पर इस कार्यमें-परोपकारमें वे क्यों लगाने लगे? उन्हें यह

ज्ञान कहा रखता है कि परोपकारमें । धर्म कृत्योंमें लगाया हुवा द्रव्य खेतीकी भांति है, कि एक गुना बीज डालें और कई गुना अधिक फल पावें। लक्ष्मीसे सम्बन्ध स्थिर रखना है अगर चाहते हो कि आगेको फिर मिले तो इसे सत्कार्योंमें लगावो।

**प्रिय बन्धुगण!** धन ऐसी ही वस्तु है। पर धनकी प्राप्ति कैसे हो? हम धनके लिये इतना परिश्रम करते हैं तो भी उसकी प्राप्ति नहीं होती इसका क्या कारण है? इसका उत्तर यह है कि प्रथम तो हम सच्चा प्रयत्न ही नहीं करते और फिर जैसा प्रयत्न करते हैं वैसे साधन नहीं हैं, इसी लिये कार्यकी सिद्धि होना कठिन है। कारणसे कार्यकी उत्पत्ति होती है। और उसके अनुसार चले विना कार्य सिद्धिकी आशा करना नितान्त भूल है। धन लाभ-द्रव्य प्राप्तिके सम्बन्धमें कई तो प्रारब्धको मुख्य मानते हैं और कई उद्योगको। यद्यपि धनी होना प्रारब्धपर निर्भर है, बिना प्रारब्धके कोई विशेष श्रीमान नहीं हो सका हैं, तथापि प्रयत्न करनेसे कोई मनुष्य दरिद्री नहीं रह सकता। विचारिये प्रारब्ध भी क्या चीज है? प्रारब्ध भी पूर्वजन्ममें किये हुए शुभ अशुभ कर्मोंके फल ही है, इसलिये हमें निरुद्यमी-आलसी नहीं बनना चाहिये। जो मनुष्य आलसी होता है उसको कभी सफलता नहीं होती। आलस्य मनुष्यका परम शत्रु है। आलस्यको कभी पास न आने देना चाहिये और सदैव प्रयत्न शील उद्योगी बने रहना योग्य है। इस जगह में इतना और कह देता हूं कि उद्योग करनेके पूर्व यह अवश्य विचार लेना चाहिये कि यह हमारा उद्योग शुभ है व अशुभ, नीतियुक्त है व अनीतियुक्त, शुभ परिणामी है व अशुभ परिणामी, इन बातोंका निर्णय करके आगे बढ़ना चाहिये। अन्यायसे, निकृष्ट कर्मोंसे कभी भी द्रव्योपार्जन करना योग्य नहीं है। आजकल धनके लिये लोग नीचसे नीच काम करते हैं, यहां तक कि इस धनके खातिर ही अपनी प्यारी बेटीको भी बेच देते हैं। ऐसा द्रव्योपार्जनका मार्ग कभी ठीक नहीं हो सकता। व्यापारादिमें हम छलछिद्र कपट करनेसे बिल्कुल नहीं डरते है। पर हमें याद रखना चाहिये कि कपटसे हमारे व्यापारको बड़ी हानि पहुंचती है।

झूठ व्यवहार, कपटसे हमारा विश्वास छूट जाता है और हम हमारे उद्योगमें, व्यापारमें निष्फल हो जाते हैं। ग्राहक आता है तो हम हमारी वस्तुके दुगुने, तिगुने दाम मांगते हैं। ग्राहक एकदम कम दाम कहता है, फिर क्रमशः वह बढ़ता जाता है और हम घटते जाते हैं। यह ढंग ठीक नहीं। इससे दुकानदारका तथा ग्राहक दोनोंका समय व्यर्थ जाता है, क्योंकि ग्राहकको भी ठीक जचाईके हेतु ३-४ दुकनदारोंके यहां फिरना पड़ता है और तब फिर कहीं सौदा एक दुकनदारसे पटता है। विदेशी दुकनदारोंको लीजिये उनके यहां एक मूल्य नियत रहता है। उसी वस्तुको चाहे एक अनजान बच्चा खरीद लावे चाहे एक समझदार मनुष्य, मूल्य एक ही लगेगा। कहा है

Honesty is the best Policy इसको हमें अच्छी तरहसे ध्यानमें रखना योग्य हैं, क्योंकि निकृष्ट कर्मोंके द्वारा जो प्रतिष्ठा होती है वह यथार्थ प्रतिष्ठा नहीं है। मनुष्यकी यथार्थ प्रतिष्ठाके लिये शुद्ध आचरणकी आवश्यक्ता है। आचरणके सम्मुख धन किसी भी गिनतीमें नहीं। महात्माओंकी प्रतिष्ठा धनसे नहीं हुई है केवल शुद्धाचरणसे हुई है, अतः शुद्धाचरण ही सबसे श्रेष्ठ है। न्यायका पालन करना ही शुद्धाचरण है। और इसीलिये शास्त्र कहते हैं कि नीतिज्ञ लोग, चाहे निन्दा करो व प्रशंसा, धन सम्पति चाहे रहे और चाहे वह नाश हो जावे, चाहे आज ही मृत्यु हो और चाहे एक कल्पभर जीवित रहे, किन्तु न्यायके पालनेसे कभी विमुख नहीं होना चाहिये। अन्यायसे अधिक धनोपार्जन करके महल बनाकर रहनेसे थोड़ा धन कमाकर झोंपड़ा बनाकर रहना अच्छा है। न्यायसे कमाकर सुखी रोटी खाना अच्छा है पर अन्यायसे विविध प्रकारके व्यञ्जनोंका खाना अच्छा नहीं है। अन्यायसे प्राप्त किया हुवा द्रव्य अल्प काममें ही नष्ट हो जाता है। न्यायसे उत्पन्न किये हुवे द्रव्यसे मनुष्यकी विशेष उन्नति होती है, अन्यायसे प्राप्त करनेसे समाजको हानि पहुंचती है। अतः अन्यायसे द्रव्योपार्जन करना महा पाप है।

इसलिये प्रियबन्धु गण, न्यायसे द्रव्य कमाना चाहिये और उद्यम सदैव करते रहना चाहिये। निरुद्यमी होनेसे ही भारतवर्षकी यह दशा हो रही है। समय अनमोल है—उसका मोल नहीं हो सकता, जो समय निकल जाता है वह चाहे जितनी मिहनत करो, व चाहे जितना धन व्यय करो फिर नहीं आ सकता। अतः एक मिनिट भी समय व्यर्थ नहीं खोना चाहिये।

संसारमें जलचर, थलचर, नभचर, सभी कुछ न कुछ काममें लगे हैं, निरुद्यमीका कोई भी आदर नहीं करता। सबको काम ही प्यारा है "Motion means life and stagnation means death" पुरुषार्थ ही जीवन है और आलस्य या प्रमाद, मृत्यु या ह्रास है। जो प्राणी, जो पुरुष, जो जातियां इस प्राकृतिक नियमका पालन करती हैं वे सुखी, समृद्धिशाली और चिरंजीवी रहती हैं और जो इसके विरुद्ध चलती हैं वे दुखी, दरिद्री और अल्पजीवी होती हैं। लोहा जब तक प्रयोगमें रहता है तलवार कहलाता है और शत्रुके हृदयको दहला देता है, परन्तु जब बेकार हुवा तो काटा जाता है और पाती कहलाता है और कोई उसकी कदर नहीं करता। बहता हुवा जल सबके मनको भाता है, पर गड़ेके स्थिर जलको कौन पसन्द करता है? कार्य करनेसे, परिश्रम करनेसे ही कार्यकी सिद्धि होती है "There are no gains without any pains." बिना परिश्रमके लाभ नहीं होता। और भी कहा है कि:—

उद्यमेन हि सिद्ध्यन्ति कार्याणि न मनोरथैः।
नहि सुप्तस्य सिंहस्य प्रविशन्ति मुखे मृगाः॥

**प्रिय बन्धुओ,** जिस देश व समाजने पुरुषार्थकी जितनी धार ली है वह उतना ही

विभवशाली, प्रतापी और सुखी हुवा है। पश्चिमीय देशोंने पुरुषार्थपर कमर कसी तो देखिये क्या क्या कर दिखाया है और व्यापारमें कैसी उन्नति करली है। इसी पुरुषार्थकी बदौलत यूरुपका प्रभाव सारे संसारपर छा गया है। अमेरिकामें मजदूर तक भी अपना समय व्यर्थ नहीं खोते। एक नवयुवक रोजगारकी तलाश करता हुवा एक दुकनदारके यहां गया, उसने कहा "अभी कोई जगह खाली नही है, अगर तुम चाहो तो यों ही १५) रु० मासिक दे दूंगा।" युवकने यह सुनकर दुकनदारके गोली मारनी चाही और कहा "**क्या तुम मुझे मुफ्तखोर समझते हो?**"

पुरातन कालमें जबकि भारतवर्ष पूर्ण समृद्धिशाली था और इसकी सभ्यताकी ख्याति सारे संसारमें छाई हुई थी, तब यह सब पुरुषार्थके कारण ही था। पूर्वकालमें क्यों, वर्तमानमें भी एक व्यक्ति कुछ वर्ष पहिले मारवाड़से मात्र डोर लोटा और कुछ पैसे लेकर बंबई गया था वह आज इसी पुरुषार्थके कारण बहुत बड़ा आदमी बन गया है और लाखों रुपये पैदा कर लिये है। हा! एक वही समय था कि हमारे पूर्वज सुबहसे शाम तक पैदल चलते थे, मोटे देशी रेजीके कपड़े पहिनते थे, श्रीराम और उनके साथ साथ सीताजी भी १४ वर्ष तक बनमें रहीं तो वे पैदल ही फिरते थे। आज हम ऐसे आलसी हुवे हैं कि कुछ कदम भी पैदल चलना कठिन हो रहा है, बोझ उठाना तो दूर रहा। बिना मोटर, ट्राम, सवारी आदिके तो हमारी गति ही नहीं है। स्टेशन आया कि बाबूजी अपने हेंड-बेगके लिये (जिसमें कि कठिनतासे ५ सेर बोझ भी न होगा) कुली कुली पुकारने लगे। मुसाफिरखानेके बाहिर पहुंचे कि इके बग्गीपर सवार हुवे। अहा! क्या ही अच्छा हो यदि रेलगाड़ीसे उतरते ही स्टेशनके बाहिर ले जानेको भी कोई साधन हो जाय।

प्रिय बन्धुओ! आलस्य, विषयवासना और विलासप्रियताको त्यागो। समय काम करनेका है, और जाति देश समृद्धिशाली बने इसका प्रयत्न करो। उद्योगी बनो, व्यापारी बनो, कारण "व्यापारे वसते लक्ष्मीः" इसको याद रक्खो और शिल्पविद्याका प्रचार करो।

हाय! यह भारत कैसा समृद्धिशाली था और आज इसकी क्या दशा हो गई है, यह विचार करते ही रोंगटे खड़े हो जाते हैं। यह भारत तुर्कों, मुगलों द्वारा कई बार लूटा गया, यहांसे लूट लूट कर द्रव्यकी गाड़ियां की गाड़ियां बाहिर चली गईं, इसके लूटके द्रव्यसे कई बादशाहतें बन गई। लेकिन देखो अब क्या अमनचैनका समय है। न्यायप्रिय बृटिश शासनकी छत्रछायामें कैसी स्वतन्त्रता और निर्भयता हमें प्राप्त हुई है। पर हाय! उस निर्भयताका—उस स्वतंत्रताका हमने क्या उपयोग किया? हम हमारी कला—कुशलता, व्यापार, शिल्पचातुरी, आदि सबको भुलाकर निरुद्यमी, आलसी और विलासप्रिय बन बैठे। प्रिय भ्रातागण, उठो

और व्यापार कर, उद्यम कर, कलाकौशल सीखकर भारतको समृद्धिशाली बनावो। और एक दिन वह फिर आवे कि इस बूढे भारतकी पुरातन कालकी भांति फिरसे व्यापारकी, कलाकौशल्यकी तूती चारों ओर बजने लगे।

व्यापारका अर्थ यही नहीं है कि विलायतसे माल मंगवा लिया और यहांपर बैठे बैठे वेचकर अपने देशके धनको बाहिर भेजते रहे, और न यह है कि सौदा सट्टा कर अपने भाइयोंका द्रव्य समेट लिया। बाहिरसे माल मंगाकर बेचना तो उन देशोंकी, उन शिल्पव्यसनी मुल्कोंकी दलाली मात्र है। देखो हमें हमारी खर्चकी सामग्रीके वास्ते भी पराये देशोंपर रहना पडता है—अन्य शिल्पव्यसनी देशोंकी तर्फ मुंह ताकना पड़ता है। वहांसे सामग्री न आवे तो हाथ पर हाथ दिये बैठे रहो।

इस महा युद्धके कारण कई वस्तुओंका मूल्य कितना बढ़ गया है और बढ रहा है यह बतलानेकी आवश्यक्ता नहीं—सब जानते हैं, और कई वस्तुओंका तो मिलना भी कठिन हो गया है। ऐसे अवसरको जापानने जाने न दिया—उसका उपयोग कर लिया और देखो कई चीजें बना डालीं और पैसा पैदा कर रहा है।

हाय! हम कुछ भी नहीं कर सक्ते ! करें कैसे? हमें हमारे देशकी समृद्धिका विचार हो तब न! हम तो हमारे पासकी व्यापारिक चीजोंपर बढे हुवे मूल्यसे ही खुशी हैं। नहीं, नहीं, मित्रो, यह झूंठी खुशी है और हमें योग्य है कि हम भी जापानकी भांति कलाकौशल्य, उद्योग धंधों और कारखानोंमें लग जायं।

हमें इस महा युद्धसे शिक्षा लेनी योग्य है। बाहिरसे आनेवाली प्रत्येक वस्तुकी ऐसी मंहगीको देखकर मनमें कुछ भय लाना चाहिये और हमें हमारी नित्यकी आवश्यकीय वस्तुओंके लिये भी अन्य देशोंका मुंह न ताकना पड़े इसके लिये प्रत्येक वस्तु जो यहां न बनती हो बनानेके कारखाने खोलने योग्य हैं, तब ही हम धन—सच्चा धन कमा सकते हैं और देश समृद्धिशाली बन सकता हैं, वरना इच्छित वस्तुओंका दुगुना, तिगुना, चौगुना एवं कई गुना मूल्य दिये जावो और कंगाल बने जावो।

अब मैं डाक्टर स्माइल्स कथित ५ अति उपयोगी नियमोंको लिखकर लेखनीको विश्राम देता हूं।

(१) आयसे व्यय कम करो (२) प्रत्येक वस्तु नकद मूल्य देकर खरीदो (३) भावी लाभकी आशापर कभी व्यय न करो (४) आय और व्ययका पूरा हिसाब रखो (५) कोई वस्तु व्यर्थ न जाने पावे।

प्रिय बन्धुओ, ये नियम बड़े उपयोगी हैं। इन्हें सदैव ध्यानमें रखना योग्य है। इनपर चलने वाला मनुष्य कभी दरिद्री नहीं हो सकता। संसारमें सुखी होनेके ये मुख्य साधन हैं।

(१) आयसे व्यय कम करो—यह बड़ा

उपयोगी नियम है। हमें जो कुछ भी हमारी आमदनी हो उसमेंसे अवश्य कुछ न कुछ बचाना योग्य है। कदाचित् ऐसा समय आ जाय कि हमारी आय कुछ भी न रहे तो फिर क्या होगा ? यही बचाया हुवा द्रव्य हमारी रक्षा करेगा और हमें दूसरोंका मुह न ताकना पडेगा। हम कह सकते हैं कि हम क्या बचावें, हमारी आय तो बहुत कम है, उसमें तो खर्च भी नहीं चल सकता है। यह कहना भूल भरा है। आय कम है तो व्यय भी कम करो और उसीमेंसे जो कुछ बचे बचाओ। हम भोजनादि व्ययमें २५) रुपया मासिक व्यय करते हैं तो १५) मासिकसे भी काम चला सकते है। वस्त्रादिकमें बढिया कपडे बनाकर ५०) खर्च करते हैं तो शरीर रक्षा हेतु ५) के कपडेसे भी काम चला सकते हैं। जिस प्रकार एक अमीर अपने घर खर्चमें १०००) रुपया मासिक व्यय करता है तो एक १०) रु० मासिक पानेवाला मजुर भी ८) रुपयेमें काम चलाकर २) रुपये बचा सकता है। जो काम कम खर्चोंमें हो सके उसमें अधिक खर्च न करना चाहिये और आमदनीसे खर्च कम होना चाहिये।

(२) दूसरा नियम पालन करेंगे तो हम अति सुख पावेंगे। देखिये नकद दाम देनेपर वस्तु भी अच्छी एव सस्ती मिलती है, और उधार लेनेपर चीज अच्छी नहीं मिलती और दुकनदार भी मनमाना दाम लगाता है। नकद दामसे तो हम ३-४ दुकानोंपर वस्तुकी अच्छी प्रकार परीक्षा तथा मूल्यकी अच्छी तरह जाच कर सकते है। उधारका तो स्वभाव ही न डालना चाहिये। पासमें पैसे न हों तो न सही वस्तु मत खरीदिये और आवश्यकताको दबानेका प्रयत्न करिये, वरना यदि आवश्यक्ता आपको दबा लेगी तो वह आपको बार बार दबाये ही जायगी, और तब आपको ऋणके बडे बोझ तले दब जाना पड़ेगा और फिर उसके चुकानेको चिन्तित रहना पडेगा। चिन्ता चितासे भी बढकर है।

(३) भावी आशापर व्यय मत करो। इसपर अधिक कहनेकी आवश्यक्ता नही। क्योंकि शायद आशा फलीभूत न हो तो कैसा भयकर समय उपस्थित होगा और हमको नीचा देखना पड़ेगा। मेहको उमडा हुवा देखकर घडा फोडना बुद्धिमानी नही है, वैसे ही भावी आशापर व्यय करना मूर्खता है।

(४) आय और व्ययका लेखा रखो—आय व्ययका लेखा रखना आवश्यक है। हिसाब रखे बिना हमे यह भी कैसे मालूम हो सकता है कि हम क्या बचा सके हैं। देखिये हम किसी दुकनदारसे नकद दामपर वस्तु खरीद लाये। दुकानदार फिर मूल्य मागने आया तो हमारे पास हिसाब होगा तो झट दिखला देंगे कि देखो फला मितीमे इतने रुपये हमने तुमको दिये।

(५) कोई वस्तु व्यर्थ न जाने पावे—इसके साथमें हमे यह भी ध्यान रखना योग्य है कि कोई व्यर्थकी—विना कामकी वस्तु मोल भी न लें। कभी हम विचारते हैं यह वस्तु अच्छी है चलो खरीद लें। पर अच्छी है, सुन्दर है सो

इससे हमें क्या ? यह हमारे क्या लाभकी ? यह विचारना चाहिये, क्योंकि संसारमें वस्तुएं तो अधिक हैं हम क्या क्या खरीद करेंगे। कभी कभी कोई वस्तु कुछ सस्ती मालूम होती है तो हमारा मन झट खरीदनेको हो जाता है। पर विना कामकी चीज़ यद्यपि सस्ती हो तौभी खरीद कर पैसेकी तंगी करना योग्य नहीं है। क्या मालूम वह अभीसे भी अधिक सस्ती हो जाय, पर हमें सस्तीसे भी क्या मतलब? हमारे तो वह कामकी ही नहीं है। हमे कोई भी वस्तु पहिले उसकी आवश्यकता अनावश्यकतापर विचार कर खरीदनी योग्य है। और यह तो याद रखनी ही चाहिये कि कोई वस्तु हमारे पास रक्खी है, वह अभी हमारे कुछ काम नहीं आती, पर ऐसा विचार कर उसे व्यर्थ न जाने देना चाहिये, न मालूम उससे कभी क्या काम पड़ जाय और फिर हमें उसके लिये दाम खर्चने पड़ें।



## शरीर—रचना वर्णन

### भाग २ जो।

( ले० हाथीचंद माणेकचंद दलाल )

### इन्द्रियविज्ञान, याने तेनी क्रिया.

शरीरनी अंदरनी इन्द्रियो अथवा अवयवोना जीवने व्यापार संबंधी ज्ञानने इंद्रियविज्ञान शास्त्र कहे छे. आगला भागमां शरीररचना अने तेना मुख्य भागोनुं वर्णन करवामां आव्युं छे. हवे आ भागमां शरीरनो जीवन व्यापार चल वनारां क्यां क्यां यंत्रो छे अने ते यंत्रो अथवा क्रियाओ शरीरमां शुं शुं क्रिया करे छे तेनुं संक्षिप्त वर्णन करवामां आवे छे. वैद्यकशास्त्रना ज्ञाननी जुदी जुदी शाखाओमां आ इंद्रियविज्ञानशास्त्र सौथी वधारे महत्व धरावे छे. आ ज्ञान वगरनुं वैद्यकज्ञान नकामुं छे. शरीरमां चैतन्यवाळी क्रिया थवी तेनुं नाम **जीव** छे, अने ए क्रिया बंध पडवी तेनुं नाम **मृत्यु** छे, ए वात आपणे जाणीए छीए, पण ए चैतन्यवाळी क्रिया शी रीते चाले छे, अने तेने बंध पाडनारां (मृत्यु करनारां) केवां केवां कारणो शरीरमां बनवा पामे छे तेनुं ज्ञान आ इंद्रिय विज्ञानशास्त्र बतावे छे.

शरीरमां चैतन्य व्यापार चलाववावाळा मुख्य अवयवो अथवा मर्मस्थानो त्रण छे—मगज, फेफसां अने रक्ताशय. विद्वानो जींदगीनो मुकाबळो त्रण पायावाळी मोटी साथे करे छे, ते बराबर छे. शरीरमां आ त्रण मर्मस्थानो आ शरीररूपी तीरपाईना त्रण पग छे. तीरपाईनो एक पग

भांगे छे के खोटके छे तो, तीरवाई नकामी थाय छे. एवीज रीते आ त्रण मुख्य मर्मस्थानोमांनुं एक मर्मस्थान खोटके के अटकी पडे तो, शरीरनो जीवन व्यापार तरत अटकीने मृत्यु नीपजे छे. शरीरने एक यंत्रनी उपमा आपी शकाय. काम करवानां कारखानाओमा जेम यंत्रो अने सांचा कामो गोठवेला होय छे, एवी रचना आपणा शरीरनी छे. यंत्रोमां जेम चक्रो गोठवेलां होय छे, तेम शरीरमा पण क्रिया करवावाळा चक्रो होय छे.

शरीरमा जीवन व्यापार घणा प्रकारना चाले छे. आमांना मुख्य मुख्य व्यापारो अथवा क्रियाओनां नीचे प्रमाणे वर्ग पाडी वर्णन करवामां आवशे.

रुधिराभिसरण यंत्र-Circulatory System.
श्वासोश्वास यंत्र-Respiratory System.
पक्वाशय यंत्र-Digestive System.
मूत्राशय यंत्र-Urinary System.
जननेन्द्रिय यंत्र-Generative System.
चेतना यंत्र-Nervous System
ज्ञानेन्द्रिय चक्रो-Organs of Senses
सप्तधातुओनी स्त्रविया-Primary Secretions.
त्रण दोष-वात पित्त कफ-Vat-Pit-Kat
स्वाभाविक वेगो- Natural Calls

**रुधिराभिसरण यंत्र**-(लोही Blood) शरीरमा **लोही** एक मुख्य जीवन छे. आखा शरीरनुं पोषण लोही वडे थाय छे. खोराकनो पोषण करनारो सारभूत भाग केटलीक रसायणी क्रियाथी जुदो पडीने लोहीनी साथे मळे छे. आ पोषणकारक भाग ने लोही पोतानी गतिमा जुदा जुदा भागने, जोइए एटला प्रमाणमां वहेंची आपे छे. लोही आ प्रमाणे शरीरना तमाम भागोनुं पोषण करवाना काममां मददगार थाय छे, एटलुंज नहीं पण ते भागोनी अंदर नकामा पदार्थो अथवा मेल कचरो होय तेने पोताना प्रवाहमां खेंची लई, शरीर बहार काढी नांखवानी जगाओमां फेंकी दे छे; अथवा शुद्ध करवानी जगामां पोतानी साथे खेंची जाय छे. लोहीनुं बीजुं एक अगत्यनुं काम शरीरमां गरमी आपवानुं छे. लोही फरतुं न होय तो छातीना भागपर जेवी गरमी लागे छे, एवी हाथ पगना छेडापर लागती नथी. बहु मंदवाडमां ज्यारे लोहीनुं फरवुं बराबर नथी थतुं, त्यारे प्रथम हाथ पग ठंडा पडे छे, तेनुं एज कारण छे. लोही झडपथी फरे छे, अने तेनी गरमी एक सरखी होवाथी ते शरीरना सघळा अवयवोने समान उष्णतामां राखे छे. **लोहीनी रचना**-शरीरमां जे लोही फरे छे ते बे जातनुं छे. हृदयना डाबा खंडमां, तथा धमनी एटले धोरी नसोमां लाल कीरमजी रंगनुं लोही होय छे, अने हृदयना जमणा खंडमां तथा काळी नसोमा ते मेलुं जांबुडा अथवा काळा रंगनुं होय छे. आ काळा रंगनुं लोही केटलाक लोको धारे छे तेम निरुपयोगी नथी. फेफसामा जई शुद्ध थया पछी एज लोही शरीरनुं पोषण करे छे. लोही जरा घाडुं, चीकासवाळुं, अने पाणी करतां सहेज भारे छे, तेमज स्वादमां जरा खारुं छे. लोहीमां उष्णता १०० डिग्रीनी छे. लोहीना बे भाग करी शकाय छे. एक भाग रक्त रजकणो, अने बीजो भाग रक्त जळ. रक्त रजकणो एटले लोहीमां

असंख्य बारीक रातां रजकणो होवाने लीधे ते रातुं देखाय छे. लोहीनो प्रवाही भाग जे रक्त जळ तेमां रंग होतो नथी. आ रक्तजळ बे पदार्थोनुं बनेलुं छे, जेमने अंग्रेजीमां फिब्रिन अने सीरम कहेवामां आवे छे. लोहीना एक हजार भागमां ७९० भाग पाणीना अने बाकीना २१० भागमां १३० भाग लोहीना दाणाना, ६७ भाग आल्ब्युमेनना, २ भाग फिब्रिनना, अने ११ भागमां चुनो,मेगनीशिया, सोडा, लोह वगेरे पदार्थो आवे छे, एवुं रसायणी प्रयोगथी प्रथक्करण करी जोनारा विद्वानोने मालम पडेलुं छे.

**लोहीनुं फरवुं**–मोटी धमनी, नसो,फसो, केशवाहिनीओ ए लोहीने फरवानी म्होटी न्हानी नदीओ छे. आपणा शरीरमां लोही चक्रनी पेठे फर्या करे छे. तेने फेरवनारुं मुख्य हथियार अथवा साधन **रक्ताशय** छे. रक्ताशय ए लोहीनो एक होज छे, जेना बे भाग छे. डाबी बाजुना भागमां रातुं अथवा शुद्ध लोही भरेलुं छे अने जमणी बाजुना भागमां काळुं अथवा अशुद्ध लोही भरेलुं छे. चित्र आपीने बतावथी लोहीना फरवानी वधारे सारी समजण पडी शके छे. डाबी बाजुना रक्ताशयमांथी शुद्ध लोहीनो एक नळ जेने धोरी नस कहेवामां आवे छे, ते नीकळे छे, जेनी एक मोटी शाखा पेट तथा बन्ने पगमां जाय छे, अने बीजी शाखाओ बन्ने हाथ तथा माथामां जाय छे. आगळ जतां वृक्षनी माफक आ मोटी शाखाओमांथी बारीक नसो अने तेमांथी छेवट केशवाहिनी एटले वाल जेवी सुक्ष्म नळीओ जाळनी माफक, छेक त्वचा सुधी पथराई जाय छे. आ जाळमां रातुं लोही फरी रह्युं एटले तेमांथी पाछी एवीज बारीक फसो नीकळे छे, अने जेम न्हाना न्हाना वहेळाओ मळीने आगळ जतां एक मोटी नदी थाय; अथवा वृक्षनो दाखलो लइए तो जेम न्हानी न्हानी डाळीओ अने पछी डाळीओ मळीने अंते थड थाय छे, तेवी रीते आवी न्हानी न्हानी अनेक फसो एकत्र मळीने, एक मोटी फस शरीरना नीचला भागमांथी, अने एक बीजी मोटी फस बन्ने हाथ तथा माथा तरफनी शाखाओमांथी उपरना भागमांथी, एम बे म्होटी फसो काळुं लोही लईने रक्ताशयना जमणा खंडमां उतरे छे; अने त्यां ते लोहीने रेडे छे. त्यांथी ए काळा लोहीना बे फांटा थई एक एक रग बन्ने फेफसांमां जायछे. फेफसांमां गयेली आ रगो पण, शरीरनी केशवाहिनीओनी पेठे, जाळनी माफक पथराई जाय छे; अने फेफसांमांना हवाना खाडाओनी झीणी नसनी जाळ साथे संबंधमां आवतां ए काळुं लोही त्यां शुद्ध थई केशवाहिनीओ मारफते स्वच्छ रातुं लोही त्यांथी पाछुं फरे छे, अने ए जाळो आगळ जतां एकत्र मळीने तेनी एक एक धमनी थाय छे. ते शुद्ध लोहीने पाछुं रक्ताशयनी डाबी बाजुना खंडमां दाखल करे छे के ज्यां आगळथी प्रथम जणाव्या प्रमाणे शुद्ध लोही सौथी मोटी धमनी वाटे नीकळ्युं हतुं. आ प्रमाणे शुद्ध लोही रक्ताशयना डाबा खंडमांथी मोटी धमनी वाटे नीकळीने शरीरना भागोमां फेलाय छे; अने त्यांथी काळुं लोही

शुद्ध थईने पाछुं रक्ताशयना जमणा खंडमां दाखल थाय छे, अने त्यांथी फरी शरीरना पोषण माटे मोटी धमनी वाटे शरीरमां फेलाय छे. लोहीनो आवो एक फेरो थतां १॥ मिनीट लागे छे. होजरी, आंतरडां अने बरोळनी शिराओनुं लोही परभारुं रक्ताशयमां नहि जतां, कळेजामां जाय छे. त्यां फेफसांनी पेठेन तेनी बारीक शाखाओ पथराईने ते लोहीनी शुद्धि थाय छे; अने पछी रक्ताशय तरफ वहे छे. स्त्रीओना गर्भाशयमां आ लोहीनी गति वळी जुदा प्रकारनी थाय छे. कहेवाय छे के गर्भनां फेफसां काम करतां नथी अने गर्भने ताजुं लोही ओरमांथी मळे छे. गर्भनी नाभिमां नाळ होय छे, ते वाटे केटलुंक लाल लोही गर्भना पेटमां जाय छे, अने बाकीनुं लोही परभारुं, अने थोडो भाग कलेजामां थईने रक्ताशय तथा फेफसामां फरी वळी गर्भ नाळनी धमनी वाटे, ओरमां शुद्ध थवा जाय छे; एवुं केटलाक विद्वानोनुं मानवुं छे.

**लोहीने गतिमां कोण मुके छे—** लोही शरीरमा निरंतर फर्या करे छे, ए वात तो खरी छे, पण एवी रीते गतिमां मूकनार वस्तु शुं छे, ते एक अगत्यनो सवाल छे. प्रथम तो लोही बहु झडपथी अने जुस्साथी फरे छे तेनुं कारण एवुं छे के रक्ताशय मांसमय कोथळीनुं बनेलुं छे. तेनी अंदरना मांसना स्नायुओ तंग थईने, एटले संकोचाई तेने बहार कहाडवानो प्रयत्न करे छे, अने खाली थाय छे त्यारे तेम स्नायुओ पाछा ढीला थई, कोथळीने पहोळी करी, बीजा लोहीने आववानो रस्तो करे छे. स्नायुओनो आवो धर्म छे. हवे रक्ताशयमां रक्तना जुदा जुदा खंडो छे, अने तेनी वच्चमां पडदावाळा दरवाजा छे, ते एवा छे के वारंवार उघडे छे अने मीडाय छे. रक्ताशयना एक खंडमां लोही भराय छे, त्यारे संकोच पामे छे; अने तेज वखते सामेनो खंड पहोळो थाय छे, जेथी लोही बीजा खंडमां धकेलाय छे अने त्यांथी धमनीओमां धकेलाय छे. रक्ताशयना आ खंडो वाराफरती तंग ढीला थाय छे, अने तेथी रक्तने धक्को मळ्या करे छे. वळी धमनीओमां रक्तनी जोडा जोड पवन होय छे ते पवन रक्तने गति आप्या करे छे. आ शिवाय रक्तने धकेलनारां बीजां न्हानां कारणो पण घणां छे. धमनीओ स्थितिस्थापक होवाथी लोहीने गति मळे छे. शरीरना स्नायुनी निरंतर गतिथी पासेनी रक्त शिराओ उपर दबाण थया करे छे; अने तेथी पण रक्त आगळ धकेलाय छे. श्वासोश्वासनी क्रियाथी पण रक्तनी गतिने कांईक उत्तेजन मळे छे. आम घणा प्रकारनी शरीरनी क्रियाओ लोहीने झडपथी फरतुं राखे छे. आ क्रियाओ एज शरीरनुं चैतन्य छे.

**नाडी—**लोहीना फरवाने अने नाडीने शुं संबंध छे ते पण जाणवा जेवी वात छे. डाबा रक्ताशयमांथी रक्त मोटी धमनीमां जाय छे, तेथी धमनी पहोळी थाय छे, अने तेनो धक्को धमनीना छेडाओ सुधी पहोंचे छे. एवा दरेक धक्काने 'नाडी' अथवा नाडीनो धबकारो कहेवामां आवे छे. रक्ताशयना दरेक वखतना संकोचवाथी दरेक नाडी उत्पन्न थाय छे. आवी

संकोचननी, धक्कानी अने धबकारानी क्रिया अथवा नाडी; जुवान आदमीना शरीरमां दर एक मीनिटमां आशरे ७५ वखत थाय छे.

**श्वासोश्वास यंत्र**—ए शरीर मांहेनी एक घणीज अगत्यनी क्रिया छे. लोही ए शरीरनुं जीवन छे, पण ए लोहीने जीवनवाळुं बनावनार श्वासोश्वासनी क्रिया छे. लोही शरीरमां फरे छे अने फेफसांमां शुद्ध थाय छे. त्यां तेने शुद्ध कोण करे छे ? एक प्राण आपनार वायुने दाखल करनार, अने (बाहरथी आवीने प्राणने हरे) एवा एक बीमा झेरी वायुने फेफसामांथी बहार काढी नांखनार श्वासोश्वासनी क्रिया. आपणे श्वास लईए छीए त्यारे बहारनी हवा अंदर जाय छे; अने श्वास मूकीए छीए त्यारे, शरीरनी अंदरनी हवा बहार जाय छे. आ वात आपणे जाणीए छीए, अने दर पळे प्रत्यक्ष अनुभवीए छीए, पण ते हवा अंदर क्यां जाय छे अने शुं करे छे, ते वात थोडा जाणे छे; अने ज्यां सुधी ए वातनुं ज्ञान होतुं नथी त्यां सुधी ए वातने खास्सी अगत्यता पण आपवामां आवती नथी.

**श्वास नळी**—शरीरनी अंदरनी सूक्ष्म रचनानो बे घडी विचार करतां आपणे खरेखर आफरीन थईए छीए। .

शरीरनी अंदर ज्ञान अने गति तंतुओनी, अपार हाडीओ, धमनीओ, तथा रगोनी वाळ करतां पण वधारे बारीक जाळो सर्वत्र पथराएली छे. आवीज ये म्होटी जाळो बे फेफसांमां, वायु नळीनी फेलायली जोवामां आवे छे. नाकना नसकोरांथी फेफसां सुधीना मार्गने वायु मार्ग अथवा श्वास नळी कहेवामां आवे छे. हवा नाक वाटे गळाना पाछला भागमांथी स्वर नळीमां थई श्वास नळीमांथी फेफसामां जाय छे. स्वर नळी अने श्वास नळी ए बन्ने एकज मार्ग छे, पण तेनी जुदी जुदी क्रिय समजवाने माटे तेना बे भाग कल्पवामां आं छे. उपलो भाग जे जीभना थड आगळथ गळना नळ गोटा सुधी आवेलो छे, तेने स्व नळी नाम आपवामां आवेलुं छे. अने नीचेन भागने, श्वास नळी नाम आपवामां आवेलुं छे श्वास नळीनो उपलो भाग पहोळो अने म्होटो छे गळाना उपला भागमां बहारथी जे टेकरो माल पडे छे, ते ए स्वर नळीवाळो भाग छे; अने ते आपणे नळ गोटो एवा नामथी ओळखी छीए. ए नळ गोटा अथवा स्वर नळीनुं का अवाज पेदा करवानुं छे. एना मध्य मार्गन बन्ने बाजुए, बन्ने तार छे. ते तार तंबुरान तारनुं काम करे छे, एटले जुदा जुदा स्व उत्पन्न करे छे.

ए तारनी वचेनो रस्तो लांबो, सांकडो अने त्रिकोणकार छे, तेमांथी हवा जाय आवे छे. ते **कंठद्वार** कहेवाय छे. आ तार स्नायुना संबंधथी हाले छे, अने तेथी ते रस्तो सांकडो, पहोळो के बंध करी शकाय छे. आ रस्ते हवा सिवाय बीजो कोई पदार्थ जई शकतो नथी, अने कदाच कोई पदार्थ अकस्मात जवानुं करे छे के तुरतज आ रस्तो बंध पडी जाय छे. पाणी पीतां के खातां हसवुं आववाथी, गळामां गयेलो पदार्थ पोतानो मार्ग मूकीने, स्वर नळी तरफ जाय छे; तेने कंठद्वार बंध पाडी अट-

काबी दे छे. आवी गरबड थाय छे तेने, 'ओ-नाळ गयुं" कहीए छीए, तेम कारणथी जैन शास्त्रोमां नमतां बोलवानी मनाई करी हशे, गां नळगोटाथी नीचेना मार्गने श्वासनळी कहेवामां आवे छे।

(अपूर्ण)

## श्राविकाश्रम, बम्बई।

जिन भगिनियोंको अपनी जातिकी अवनत दशापर दुःख होता है और जातिकी दशाको सुधारनेके लिये अध्यापिका, उपदेशिका तथा सुयोग्य गृहिणी बनना चाहती हैं वे श्राविकाश्रम बम्बईमें आकर शिक्षा प्राप्त करें। यह आश्रम आठ वर्षसे यहां स्थापित है। इतने ही समयमें इस आश्रमके द्वारा अनेक स्त्रियाँ तैयार होकर अध्यापिका, तथा उपदेशिकाका कार्य करके जातिसेवा कर रही हैं। आश्रममें जैनधर्मानुयायिनी जैन कन्याएं, सधवा तथा विधवा स्त्रियां भरती की जाती हैं। असमर्थ स्त्रियोंको छात्रवृत्ति भी दी जाती है। यदि कोई अजैन स्त्री आश्रममें प्रवेश होना चाहे तो वह भी आश्रमके नियमानुसार चलनेपर प्रविष्ट हो सकती है।

यह आश्रम एक बहुत रमणीक, एकान्त और सुरक्षित स्थानमें है। इसमें कई बाइयां आनरेरी रीतिसे कार्य सम्पादन करती हैं। भरती होने वाली बाइयोंको निम्न लिखित पतेपर फार्म और नियमावली मंगाकर भेजना चाहिये।

निवेदिका—मगनबाई माणिकचन्द—
सचालिका 'श्राविकाश्रम'
जुबिलीबाग, तारदेव—बम्बई।

## दिगंबर कोमे शुं करवुं जोईए?

અંગ્રેજોના આ દેશમાં આગમન પછી મદ્રાસીઓ, બંગાલીઓ, મહારાષ્ટ્રીય બ્રાહ્મણો, અને પારસીઓએ ઇંગ્લીશ કેળવણી લેવા માંડી. તેમાંથી ઉત્પન્ન થયેલાં ઉત્તમ ફળો આસેખી ગુજરાતીઓએ પણ તેની શરૂઆત કરી. ગુજરાતના દિગમ્બર જૈનો સિવાય અન્ય સમસ્ત કોમોએ તેમાં ઘણોજ વધારો કર્યો. પોતાની નજરે સામા અન્ય કોમોના અતીશય આગળ વધવાનાં દ્રષ્ટાંતો મોજુદ છતાં ગુજરાતના દિગંબર જૈનો હતા ત્યાંને ત્યાંજ અંધારામાં રહેવા લાગ્યા. તેમની આવી અધમ સ્થિતીને સમયે **સ્વર્ગસ્થ શેઠ માણેકચંદ હીરાચંદ જે. પી.** એ ગુજરાતના પાટનગર અમદાવાદમાં એક બોર્ડિંગ સ્થાપી ઉચ્ચ કેળવણીનો પ્રકાશ પ્રસરાવવાનું મહાન માન પ્રથમ સંપાદન કર્યું અને તેમણે કેળવણીનાં બીજ બોર્ડિંગ રૂપી ક્ષેત્રમાં વાવ્યાં, જ્ઞાનનો દીપ સળગાવ્યો. બોર્ડિંગને સ્થાપન થયાને આજે ઘણા વર્ષો વીતી ગયા. જ્યારે બોર્ડિંગ સ્થાપન થઈ ત્યારે આપણી કોમમાં કેળવણીની શરૂઆત હતી. તે સમયે એક બોર્ડિંગ ગુજરાતના દિગંબરોને માટે પુરતી હતી. તે બોર્ડિંગમાં સઘળાનો સમાવેશ થતો હતો. કોઇને નીરાશ થઇ જવું પડતું ન હોતું. કોઇ પણ દિગંબર જૈનને મદદ માટે બીજે જવું શરમ ભરેલું લાગતું હતું. શેઠનો વિદ્યાર્થીઓ પ્રત્યે એટલો બધો પ્રેમ હતો કે વિદ્યાર્થીઓ તેમને પિતા તુલ્ય ગણી કોઇ પણ જાતની મદદ અને શેઠ સાહેબની મીલ્કત પણ પોતાનીજ હોય તેમ પોતાનો હક સમજતા હતા. જ્યારે આપણી કોમના બીજા તવંગરો પોતાની મીલ્કત વધારવાના વિચાર વમળમાં તણાતા હતા, જ્યારે આપણા પંડિતો અને ભટ્ટારકો ધર્મની નકામી તકરારોમાં યા તો પોતાની મોજમજામાં પોતાનો વખત વ્યતીત કરતા હતા; ત્યારે શેઠ સાહેબે કોમને આગળ વધારવાને ખાતર, કોમના હીતને ખાતર, કેળ

પરમાર્થને માટે પોતાની મીલ્કતનો એક મહાન ભાગ કોમને માટે ખર્ચી નાંખ્યો. આપણી કોમે કેળવણીના ફળનું આસ્વાદન કર્યાને ઘણો સમય થયો. કેળવણીનાં મીઠાં ફળ ચાખ્યા પછી કોમના યુવાનોને તે વધારે ખાવાની તીવ્ર ઇચ્છા ઉત્પન્ન થયેલી નજરે પડે છે. ઇગ્લીશ કેળવણીનો પવન પુર જોશમાં સમસ્ત દિગંબર કોમપર ફુંકાતો જાય છે. અને દર વર્ષે ઘણા વિદ્યાર્થીઓ કેળવણી લેવાને બહાર આવતા જાય છે. વિદ્યાપિપાસુ વિદ્યાર્થીઓની વધતી જતી સંખ્યાને પહોંચી વળવાને અમદાવાદ બોર્ડિંગ તથા મુંબઇ બોર્ડિંગનું ફંડ પુરતું નથી. બોર્ડિંગનાં ખરચ આવક કરતા વિશેષ થાય છે. ઘણાઓને મદદ સિવાય અભ્યાસ અટકાવવો પડે છે. મદદ નહિ મળવાથી ઘણા નિરાશ થઇ અન્યસ્થળે મદદને માટે પ્રયત્ન કરે છે, અથવાતો રખડીને કરી પોતાનો અમૂલ્ય સમય બગાડી અભ્યાસને હાનિ પહોંચાડે છે. જે દિગંબર કોમમાં કરોડપતી શેઠીઆઓ છે, જે દિગંબર કોમમાં ચાંદી તથા રૂના બજારને કબજે રાખે એવા શેઠીઆઓ છે, જે દિગંબર કોમ ધર્મપરાયણ હોય, શાસ્ત્રને આધારે ચાલી, વિદ્યાદાનને સૌથી મહાન દાન ગણે છે, તેજ દિગંબર કોમનાં ઉછરતા આશાવંત યુવાન વિદ્યાર્થીઓને વિદ્યા સંપાદન કરવામાં આટલી બધી વિટંબણાઓ નડે, તેજ દિગંબર કોમના વિદ્યાર્થીઓને પોતાની કોમમાંથી મદદ નહિ મળવાથી બીજી કોમો પાસેથી મદદની યાચના કરવી પડે, છતાં પણ દિગંબર જૈન શેઠીઆઓ તેને માટે કંઇ ન કરે તે કેટલું શરમાવા જેવું છે? માણેકચંદ શેઠે આપણી કોમની સાચવી રાખેલી આબરૂ તેમના સ્વર્ગમાં સીધાવ્યા પછી આપણા આગેવાનો ગુમાવવા બેઠા છે. ઉપર મેં જે લખ્યું છે તે આગેવાનોની નજર બહાર નથી. તેઓ સઘળું જાણે છે, પણ આળસમાં પોતાનો વખત ગુમાવી ન્યાતને માટે કંઇપણ કરવા તેઓ પ્રયત્ન કરતા નથી. જ્યાંસુધી શેઠસાહેબ જીવતા હતા ત્યાં સુધી એકપણ દિગંબર વિદ્યાર્થીને બીજી કોમના માણસ પાસે મદદ માટે જવું પડતું નહોતું. મુંબઇની જૈન બોર્ડિંગ જ્યારે શ્વેતાંબર અને સ્થાનકવાસી વિદ્યાર્થીઓથી ભરપુર રહેતી ત્યારે શ્વેતાંબર બોર્ડિંગમાં એક પણ દિગંબર વિદ્યાર્થી નહોતો. જ્યારે અનેક શ્વેતાંબર વિદ્યાર્થીઓ આપણી બોર્ડિંગમાંથી મદદ મેળવતા હતા ત્યારે એકપણ દિગંબર વિદ્યાર્થી શ્વેતાંબર શેઠ પાસેથી પાઇ પણ મેળવતો નહોતો. આ ઉપરથી આપણી દિગંબર કોમને કેટલું મગરૂર થવા જેવું હતું. આ ઉપરથી હું એમ નથી કહેતો કે દિગંબરોએ શ્વેતામ્બરો પાસેથી મદદ ન મેળવવી, અથવા દિગંબરોએ શ્વેતાંબરોની બોર્ડિંગમાં ના રહેવું. બન્ને ફીરકાના વિદ્યાર્થીઓ જો ભેગાં રહે તો ઉત્તમ વાત છે. પણ મારે એટલુંજ કહેવાનું છે જ્યાં સુધી બને ત્યાં સુધી એક કોમે પોતાના વિદ્યાર્થીઓને જોઇતી મદદ આપવી જોઇએ. બીજી કોમો નવી નવી બોર્ડિંગો યા સ્કોલરશીપ ફંડો કાઢી જેમ બને તેમ કેળવણી બને તેટલી વધારવા પ્રયત્ન કરી રહી છે, ત્યારે આપણી કોમમાં વિદ્યાર્થીઓની વધતી જતી સંખ્યાને મદદ કરવાનો કોઇપણ પ્રયાસ જોવામાં આવતો નથી. ખરેખર આ બીના શોચનીય છે અને કોમને શરમાવનારી છે. જે ઇંગ્લીશ કેળવણીથી આપણા દેશમાં જાગૃતી આવી છે, અને જે કેળવણીથી હિંદુસ્તાનની જુદી જુદી કોમો એક થતી જાય છે, ત્યારે આપણી કોમવાળાઓ તેને આગળ વધારવામાં, અથવા આગળ વધતાં અટકાવનાર અડચણોને દૂર કરવામાં જરાપણ મદદ નથી કરતા. જો આપણી કોમને ઉન્નત દશામાં આવેલી, સારી સ્થિતીએ પહોંચેલી, અથવા સુધરેલી જોવા ચહાતા હો, તો આપણા યુવાનોને જરૂર કેળવણી આપો. દુનીઆના ઇતિહાસપર નજર ફેરવશો તો માલમ પડશે કે જે જે દેશો અને જે જે કોમો વ્યેપાર, સત્તા, અને સંપાદનના

શીખરપર પહોંચેલી હતી, તે દેશો તથા કોમો બીજા દેશો અથવા કોમો કરતાં કેળવણીમાં અગ્રસ્થાન ભોગવતી હતી. અમેરિકા, જર્મની અને ઈંગ્લાંડની પ્રજામાં કોઇ પણ કેળવણી વિનાનો મનુષ્ય નજરે પડતો નથી. સ્પેન, પોર્ટુગાલ, ઇટલી, ચીન વગેરે રાજ્યો કેળવણીના અભાવે કરીને આગળ વધતા દેશો સાથે રહી શક્યાં નહિ અને પડતીમાં આવી પડયાં. ફક્ત એક જર્મનીનો દાખલો લેશો તો માલમ પડશે કે જર્મની કેવી રીતે આગળ વધ્યું અને જર્મનીની સત્તા આટલી કેમ વધી. આજથી પચાસ વર્ષ પહેલાં જર્મનીની ગણના નાનાં રાજ્યોમાં થતી હતી. ત્યાંની સરકારે એકદમ કેળવણી વધારવા માંડી, અને ત્યાંના લોકો દુનીઆના કોઇપણ દેશ કરતાં કેળવણીમાં આગળ વધ્યા, કેળવણી વધ્યા પછી નવી નવી શોધખોળો ત્યા થવા લાગી. આ શોધખોળોને લઇ ત્યાંનો માલ સોંઘો થવા લાગ્યો, અને દુનીઆના બજારોમા જર્મનીનો સોંઘો માલ વધારે ખપવા લાગ્યો. જેમ જેમ માલ વધારે ખપતો ગયો તેમ તેમ તેમનો વ્હેપાર વધતો ગયો, અને બીજા દેશોના હાથમાંથી ઘણો ખરો વ્હેપાર જર્મનીએ કબજે કર્યો. વ્હેપાર વધવાથી ત્યાં પૈસો પણ વધ્યો અને દેશ એકદમ આબાદ થયો, અને પોતાનો બહોળો વ્હેપાર ચાલુ રહે, તેને માટે દુનીઆના દરેક ભાગમા પોતાના વ્હેપારી મથકો લુચ્ચાઇથી અથવા લડાઇ જાહેર કરવાની ધમકી આપી મેળવ્યાં. ચીનને ધમકી આપી પામીફીક મહાસાગર પર કીઆકચીઆઉ લીધું, ફ્રાન્સ અને ઇંગ્લંડ સાથે ખટપટ કરી પૂર્વ આફ્રિકા અને પશ્ચીમ આફ્રિકામાં કેટલોક મુલક મેળવ્યો. ત્યાર પછી પોતાના દરીઆપારના વ્હેપારને માટે અનેક આગબોટો બાંધી અને તે બધાની સલામતી માટે, વ્હેપારમાંથી પ્રાપ્ત કરેલા પુષ્કળ પૈસામાંથી કરોડો રૂપીઆ ખરચી એક મહાન લડાયક કાફલો તૈયાર કર્યો દેશમા પુષ્કળ પૈસા આવતા હોવાથી દર વર્ષે મરજારી તીજોરી પણ ટેક્સના પૈસાથી ભરચક રહેવા લાગી. આ પૈસાનો ઉપયોગ જર્મનીએ નવી નવી મહાન તોપો તૈયાર કરવામાં, જંગી અભેદ્ય પોલાદી કિલ્લાઓ બનાવવામાં, નવી નવી જાતનાં લડાઇનાં યંત્રો પોતાના લશ્કરમાં દાખલ કરવામાં અને પોતાનું લશ્કર વધારવામાં ખર્ચ્યો. પોતાનો તૈયાર દરિયાઇ કાફલો તથા લાખ્ખો લડવઇયાઓ જોઇ જર્મનીની મહાત્વાકાંક્ષા એકદમ આગળ વધી. જર્મનીની આબાદી તથા સત્તાનું મૂળ કારણ કેળવણી છે. દુનીઆમા એક પણ દેશ જર્મનીની સાથે કેળવણીમાં હરીફાઇ કરી શકે તેવો નથી. આપણા એશિઆમાં વસતા જાપાનનો દાખલો પણ તેવોજ છે. આજથી ચાળીસ વર્ષ ઉપર જાપાનની સ્થિતી આપણા કરતાં પણ વધારે ખરાબ હતી, લશ્કરમા દમ નહોતો, પરદેશો જોડે વ્હેપારજ ન હતો, લોકો અંદર અંદર લડતા હતા, અને દેશ ઘણો ગરીબ હતો.

પરદેશીઓને જાપાનીઓ પોતાના દેશમાં પેસવા દેતા નહોતા, તેથી વ્હેપાર નહોતો અને વ્હેપાર નહોતો એટલે પૈસા નહોતા. આ સ્થિતી હતી તે સમયે અમેરિકાના કેટલાક લોકો ત્યા ગયા. તે લોકોને જાપાનીઓએ દેશમા આવવા દીધા નહિ, તેથી અમેરિકાએ જાપાન ઉપર ચાર પાંચ લડાયક વહાણોની ચઢાઇ મોકલી. જાપાનીઓ આથી બ્હી ગયા, અને અમુક શહેરો પરદેશીઓ માટે ખુલ્લાં મુક્યાં. આ બનાવથી ત્યાંના લોકોને ઘણુંજ શરમ ભરેલું લાગ્યું. તે વખતથીજ જાપાનની ચડતીનો આરંભ થયો, તે દિવસથીજ જાપાનનાં નવા જમાનાનો ઉદય થયો. ત્યાંની સરકારે એકદમ હજારો વિદ્યાર્થીઓને યુરોપ, અમેરિકા આદી પરદેશોમા ઉચ્ચ કેળવણી લેવા મોકલી આપ્યા. ત્યાં તેઓ નવા ઉદ્યોગ હુનરો શીખ્યા, અને પોતાના દેશમા આવી તેવા ઉદ્યોગો ચલાવવા મંડયા. આ રીતે દર વર્ષે હજારો જાપાની યુવાનો પરદેશોમા જવા લાગ્યા,

જાપાનમાં નવી નવી અનેક જાતની ઘણી કોલેજો ઉઘાડવામાં આવી અને કેળવણીનો પ્રચાર એટલો બધો કર્યો કે અત્યારે જાપાનમાં એક પણ માણસ કેળવણી વગરનો છે નહિ. જાપાનીઓએ જોયું કે દેશની ચઢતી યા પડતીનો આધાર દેશના કેળવાયલા પુરૂષો ઉપર છે. આપણા અધમ સ્થિતિમાં આવી પડેલા દેશની અને તેની સાથે આપણી સૌથી પછાત પડેલી કોમની ચઢતી કરવી હોય તો આપણા યુવાનોને બને તેટલી કેળવણી આપો. કેળવણીને માટે જોઇતાં સાધનો પુરા પાડો. ગરીબ વિદ્યાર્થીઓની મદદને માટે નવી નવી બોર્ડિંગો યા સ્કોલરશીપ ફંડો કાઢો. કેળવણી ચઢતીની ખરી ચાવી છે, કેળવણી સુધારા યા આબાદીનું પહેલું પગથીયું છે, કોમને આગળ વધારવાનું યંત્ર છે. ટુંકામાં સઘળી જાતનાં સુખોને ઉત્પન્ન કરનાર કલ્પવૃક્ષ છે. આપણાથી બને તેટલી પૈસાની મદદ આપી કેળવણીને ઉત્તેજન આપો, મદદ વિનાના વિદ્યાર્થીઓને મદદ આપો, કેળવણીનો બહોળો ફેલાવો કરો અને જુઓ કે પૈસા, તન્દુરસ્તી, આબાદી, ચઢતી વીગેરે સર્વે ચીજો આપોઆપ આપણી કોમને મળી રહેશે, આથી બીજી કોમો આપણી કોમને માન આપતાં શીખશે. ગામડામાં વસતા આપણા કોમના માણસોને બીજી કોમોથી દબાવું પડે છે તે બંધ થશે, ગામડાના હલકા પગારદારોથી જે આપણે બીવું પડે છે તે નહિ થાય. પારસી, દક્ષીણી વીગેરે કોમોના કેટલા પુરૂષો સરકારી નોકરીમાં છે, કેટલા આપણા દેશની કાઉન્સીલોમાં છે, કેટલા ડાકટરો છે, કેટલા મ્હોટા વહેપારીઓ છે. આપણી કોમમાં કેટલા છે તેનો વિચાર કરો. રેલ્વેમાં જતાં તમને કેટલી હાડમારીઓ વેઠવી પડે છે, તેનો વિચાર કરો. જ્યાં જોશો ત્યાં પારસી વીગેરે જોવામાં આવે છે, તે લોકોને બીલકુલ વેઠવું પડતું નથી. આ બધું ફકત આપણી કોમમાં ભણેલાઓની સંખ્યા ઓછી છે તેથીજ છે. કદાચ કેટલાકોનો ખ્યાલ એવો છે કે મ્હોટા વ્હેપારીઓ કંઇ ભણેલા નથી હોતા; પણ યાદ રાખજો કે તે વિચાર ભૂલ ખવડાવનાર છે. આપણી કોમ પહેલેથી વ્હેપારી કોમ છે, બાપદાદાનો ધંધો ચાલતો આવેલો હોઇ કેટલાક વ્હેપારીઓ તમારામાં છે, પણ જમાનો જેમ જેમ બદલાતો જાય છે, તેમ તેમ અન્ય કોમો વ્હેપારમાં પ્રવેશ કરવા લાગી છે. વ્હેપારી હરીફાઇ વધતી જાય છે. પરદેશ સાથે આપણો સંબંધ ઘણો ઓછો હતો, હવે તે સંબંધ ઘણો વધી ગયો છે, અને દુનીઆના વ્હેપારનાં સાધનો પણ બહુ બહોળાં થયાં છે.

યુરોપીય વ્હેપારીઓ આપણા દેશમાં આવી આપણો વ્હેપાર પોતાના હાથમાં લેવા લાગ્યા છે, આજકાલ જાપાનીઓ પણ રૂનું બજાર હાથ કરતા જાય છે આવી સ્થિતીમાં, જો આપણા વ્હેપારીઓ અજ્ઞાન રહેશે તો જરૂર જે કંઇ બાકી રહ્યો છે, તે વ્હેપાર પણ ગુમાવશે. જ્યારે હિંદુસ્તાનમાં ચારે બાજુએ કેળવણીની આટલી બધી જરૂર લોકોને જણાવા લાગી છે, જ્યારે તે વધારવાને અનેક પ્રયત્નો થાય છે, ત્યારે **અમદાવાદ બોર્ડિંગમાંથી** વિદ્યાર્થીઓની સંખ્યા કમી કરી અથવા કલબ સીસ્ટમ દાખલ કરી વિદ્યાર્થીઓને મળતી મદદ કમી કરી આવક જાવક સમાન કરવાની વાતો સંભળાય છે. અમદાવાદ બોર્ડિંગની વ્યવસ્થામાં જો ફેરફાર કરવામાં ન આવે, અને હાલમાં ચાલે છે તેમ જો ચાલવા દેવામાં આવે તો આવકના કરતાં જાવક વધારે હોવાથી થોડા વર્ષોમાં બોર્ડિંગનું કાયમ ફંડ ખર્ચાઇ જાય, અને તેને સ્થાપન કરી દાખલો બેસાડનાર નરવીર સ્વર્ગસ્થ શેઠનું નામ નાબુદ થઇ જાય, માટે એ બોર્ડિંગ કાયમ ચાલવા માટે એનું ખર્ચ આવકની પ્રમાણમાંજ રાખવું જોઇએ. આવા સંજોગોમાં આપણા વિદ્યાર્થીઓને પુરતી મદદ મળે તે માટે ફંડ એકઠું કરવાને દરેક જ્ઞાતિના આગેવાન ઉત્સાહી ગૃહ-

સ્થોની એક કમીટી બોર્ડિંગના આવતા મેળાવડા વખતે નીમાવી જોઇએ તે કમીટીએ પોતાના સમયનો અમુક ભોગ આપી ફંડ એકઠું કરવાને બનતો પ્રયાસ કરવો જોઇએ. જો આવી કમીટી નીમવામાં આવે તો હું નથી ધારતો કે જે જૈનો હજારો રૂપીઆ દેહેરા બંધાવવા પાછળ, સંઘ કાઢવા પાછળ, લોકોને જમાડવાને ન્યાતો પાછળ ખર્ચે છે, તે જૈનો વિદ્યાદાનને માટે પોતાનાથી બનતી મદદ નહિ કરે? યાદ રાખવુ જોઇએ કે પ્રત્યેક જમાનામાં પૈસા ખર્ચવાની રીતો બદલાતી જાયછે. એક વખત એવો પણ હતો કે જ્યારે દેહેરા વીગેરે બંધાવ્યા સિવાય પૈસા ખરચવાનો રસ્તો નહોતો. તે સમયે કેળવણી હાલના જેટલી મોંઘી નહોતી. અને હાલમા જેવી કેળવણી આપવામા આવે છે તેવી કેળવણી પણ નહોતી. હાલમા કોલેજનુ ખર્ચ વર્ષે ૪૦૦) રૂપીઆ આવે છે. ગુજરાતના દિગંબરો ઘણાખરા સાધારણ સ્થિતીના માણસો છે. દરેકની સરેરાશ વાર્ષિક આવક ૨૦૦)થી૭૦૦) સુધીની હોય છે. આવી થોડી આવકમાથી જેને કુટુંબનું પોષણ કરવાનુ હોયછે, જેને કુટુંબમા થતા મરણ યા લગ્ન પાછળ ખર્ચ કરવું પડે છે તે ૪૦૦) રૂપીઆ રોકડા કેવી રીતે આપી શકે તેનો મુબઇમા વસતા તવંગરો કે જેને ત્યા ૫૦૦)થી હજાર રૂપીઆનુ માસિક ખર્ચ થાય છે તેમને ખ્યાલ પણ ક્યાથી આવે? સ્વર્ગસ્થ શેઠ ગુજરાતના દિગંબરોની સ્થિતી સમજતા હતા તેથી તેઓ સંપૂર્ણ ઉદારવૃત્તિ થી જોઇએ તેટલી મદદ આપવાને હમેશાં તૈયાર હતા. તેમનાથી બન્યુ તેટલુ તેઓ કરી ગયા છે. પોતાના કુટુંબના ભલા કરતા કોમનુ ભલુ તેમણે વધારે ગણ્યુ છે મરતા મરતા પણ તેઓ અઢીલાખ રૂપીઆની બાદશાહી સખાવત કરતા ગયા છે તે કુટુંબ પામેલા હશે એક પાઇ પણ એવી સમસ્ત દિગંબર કોમને હીનપત લગાડે તેવી છે. સ્વર્ગસ્થ શેઠ સાહેબ જેટલીજ મીલકતવાળા ઘણા શેઠીઆઓ મુંબઇમા વસે છે તેમને ગરીબ લોકોની વીટંબણાનું ભાન નથી. ગરીબો પોતાનુ ગુજરાન વર્ષે દિવસે ૨૦૦) રૂપીઆમા કેવી રીતે કરતા હશે તેની કલ્પના પણ તેઓ કરી શકે તેમ નથી તેમના કાન ઉઘાડવાની આપણા આગેવાનોની ફરજ છે. તેમની પાસે જઇ તેમને બધું અસરકારક રીતે સમજાવવાની જરૂર છે અને હું ખાત્રીથી કહું છુ કે જો એક લાગવગવાળા, વજનદાર ગૃહસ્થોની એકકમીટી તેમની પાસે જઇ ફંડની માગણી કરે તો જરૂર એક સારી રકમ તેઓ મેળવવાને શક્તિમાન થશે. આપણી કોમમાં મદદ મેળવનાર વિદ્યાર્થીઓની સંખ્યા બહુ મોટી નથી. ૫૦ હજાર રૂપીઆનુ ફંડ થોડા વર્ષો માટે પુરતુ થશે.

પ્રેક્ષક.

---




आजकल करते २ अरसा २० सालसे मैं एक ऐसी दवाकी खोजमें था जो जगत्‌को आशीर्वाद रूप हो जाय, एक ही छोटी शीशी अपने जेबमें रखनेसे सारा दवाखाना निवरामा हो जाय यानी अपनी जाकिटकी जेबमें एक छोटीसी शीशीके अंदर सारा दवाखाना आजाय। परदेशमें, रेलमें, जहाजमें, जंगलमें, छोटे मोटे गांवमें जहां जिस वक्त कोई बिमारी उमड़ आई उसी दम उसका इलाज अपने जेबमेंसे निकल पड़े। कई आशा निराशाके झोंके खाते आज २० वर्षके बड़े परिश्रमके बाद मैने यह **"चन्द्रामृत"** पाया है।

इससे बादी, बदहजमी, दस्त, कै, खांसी, दमा, शिरदर्द, जुखाम, आंखका दर्द, दांत व डाढ़का दर्द, व्रण रोग, दाद, खुजली, खाज, हैजा, सूक्ष्म गठिया, वात, लकवा, कमजोरी, अशक्ति, नामर्दी, जहरी डंक, प्लीहा, अण्डवृद्धी, प्रदर रोग, सादी, बवासीर, मुंहके छाले, प्रमेह, रक्त शुद्धि, जलना, ताप (बुखार) न्हारुआ, हिचकी, दुर्गंधी खटमल आदि प्रायः सर्व रोगोंका पूरा २ इलाज है। गृहस्थोंको एक शीशी अवश्य पास रखना चाहिये। कीमत अमीर गरीब सबके लिये थोड़ी रखी है खाने लगानेकी तरकीब दवाके साथ मिलती है। की० फी शीशी ।।।) तीन शीशी २) रु० डा० खर्च अलग।

दवा मंगानेका स्थल:—

चन्द्रसेन जैन वैद्य, चन्द्राश्रम-इटावह. *U. P.*

**हिन्दी भाषाका आदर।**

दिगम्बर जैनका जन्म दश वर्ष हुए गुजरात प्रान्तके भाइयोंकी हितार्थ गुजराती भाषामें ही हुआ था परंतु शनैः २ इसका क्षेत्र बढ़ता गया इस लिये हमें भी हिन्दी भाषा और देवनागरी लिपिको स्थान देना पड़ा, वह यहां तक कि अब विशेष करके हिन्दी भाषाके लेख ही प्रकट करने पड़ते हैं। कई वर्षोंसे हिन्दमें एक ही राष्ट्रभाषा होनेके लिये चर्चा चल रही है जिसको अब तो विशेष अनुमोदन मिल रहा है और उसमें सारे हिन्दमें **हिन्दी भाषाको** ही राष्ट्रभाषाका मान देना सभीको स्वीकृत है क्योंकि हिन्दी भाषा एक ऐसी भाषा है कि जिसको हिन्दके सभी प्रान्तोंके लोग तो क्या परन्तु विदेशी भी समझ सकते हैं। हमारे लोकनायक लो० तिलकने भी इसीको स्वीकार किया है और आप भी हिन्दीमें बोलने और लिखने लगे हैं, जब आप मराठी भाषा भाषी हैं। दूसरी ओर महात्मा गांधीजी गुजराती भाषाभाषी होनेपर भी हिन्दीका ही आदर कर रहे हैं तो क्या हम सबका कर्तव्य नहीं है कि हम भी जहांतक होसके हिन्दी भाषाको ही राष्ट्रभाषा बनानेका उद्योग न करें? आशा है कि हमारे सभी पाठकगण भी इसी कार्य प्रणालीसे संतुष्ट होवेंगे और हिन्दीको राष्ट्रभाषा बनानेका पूर्ण उद्योग करते रहेंगे।

  

**इस वर्षके उपहार।**

गत वर्षमें उपहारके कई ग्रन्थ देने रह गये है परन्तु इस वर्षमें तो श्री महावीरचरित्र, धर्मचर्चासंग्रह, आदि ९-६ ग्रन्थ अवश्य उपहारमें दिये जावेंगे। अनेक कार्यवशात् इस वार यह विशेषांक प्रकट करनेमें विलम्ब हुआ और फिर वार्षिक मूल्य वसूल करनेके लिये वी० पी० से विशेषांक भेजे जायं तो फिर और भी विलम्ब हो जाय इसलिये इसवार तो सभी पुराने और नये ग्राहकोंको विशेषांक सामान्यरूपसे ही भेजा जाता है. इसलिये सभी पुराने और नवीन ग्राहकोंको आग्रह पूर्वक निवेदन करते हैं कि वे वार्षिक मूल्य १-१२-० शीघ्र ही मनिओर्डर द्वारा भेज देवें। यदि किसीको इस वर्षमें ग्राहक रहना अस्वीकार हो तो वे इस विशेषांकको पढ़कर वापिस भेज या रख करके ही संतुष्ट हो जावें और एक कार्ड द्वारा हमें सूचित कर दें ताकि उनको आगामी अंकसे भेजना बंद किया जाय परंतु सभीको हम चिताये देते हैं कि कागजकी अतीव महँगीके समयमें भी भगवान् **महावीरस्वामीका बृहत् जीवन-चरित्र** (अगले भवों सहित) आदि करीब ढाई या तीन रुपयेके ग्रन्थ उपहारमें मिलेंगे जिससे आपको मासिक जैसे मुफ्तमें ही पड़ जायगा।

  

जैसे दान और परोपकारके लिये स्वर्गीय दानवीर जै-कुलभूषण सेठ माणिकचन्दजी-से हिन्दुस्थानके जैन परिचित हो गये थे उसी तरह जैन समाजकी सेवाके लिये अपना जीवन अर्पण करनेवाले पं० अर्जुनलाल सेठी बी० ए० जैसे बहुमूल्य व्यक्तिको जयपुर राज्य और फिर ब्रिटिश राज्यने विना न्याय नजरबंद कर रखा है जिससे हिन्दके सारे जैनोंमें तो क्या परन्तु समस्त हिंदुस्तान भरमें सेठीजीका नाम परिचित हो गया है। करीब साढे तीन वर्ष तक तो जयपुर राज्यने सेठीजीको जयपुरमें नजरबंद रखा तब उनको छोडनेके लिये या तो उनका न्याय करनेके लिये हजारों तार किये गये जिसकी कुछ भी सुनाई नहीं हुई तब हमारे वाईसराय महोदयको वडे तार और चिट्ठियें भेजे गई तो बहुत करके उत्तरही नहीं मिला और कहीं मिला तो सिर्फ इतना ही कि हम जयपुर राज्यके कार्यमें हस्तक्षेप नहीं करते आदि। ठीक, यह भी सही, अब आगेका हाल सुनिये। जयपुरमें नजरबन्द करनेसे यह तो साफ २ मालूम होता था कि सेठीजी जयपुर स्टेटके कैदी हैं परन्तु गत २० नवम्बरको एक आश्चर्यकारक घटना यह हुई कि सेठीजीको जयपुर जेलसे मोटरमें बैठाकर जयपुरके रेल्वे स्टेशनपर लाये गये और वहांसे कहीं भेजे गये जिनका पता कुछ दिनों बाद मालूम हुआ कि सेठीजी तो **ब्रिटिश राज्यमें** और दक्षिणमें वेल्लोर (मद्रास) जेलमें भेजे गये हैं। अब जेपुर जेलमें सेठीजीके दर्शन-पूजनके लिये जिनेन्द्र प्रतिमाजीका प्रबंध था परंतु वेल्लोरमें ऐसा प्रबंध न होनेसे जैपुर छोडनेके बाद ही सेठीजीने आहारपान लेना त्याग कर दिया और ८ दिन तक बराबर उपवास किये परंतु फिर शरीरस्थिति पर विचार करके सिर्फ दूध लेना स्वीकार किया परंतु विना अन्नाहार किये दिन व्यतीत करने लगे। इस समाचारसे जैन समाजमें वडी भारी खलबल और अशांति उत्पन्न होगई और सेठीजीकी पत्नी और बच्चे जैपुरमें ही चिल्लाते रहे!!! ऐसे विकट समयमें सरकारसे पत्रव्यवहार करना और वेल्लोर जाकर सेठीजीके आहारका प्रबंध कराना कुछ सहज बात नहीं थी। उधर समय बीतने लगा और सेठीजी भूखे ही अपने दिन काटने लगे और शरीर भी कृष होता चला। ऐसी घोर विपत्तिमें अविश्रांत परिश्रम करनेवाले दो वीर नर बाबू अजितप्रसादजी (लखनऊ) और बाबू भगवानदिनजी निकल आये और आपने खूब आन्दोलन किया यहां तक कि सरकार द्वारा कुछ संतोषजनक उत्तर न मिला तब इस मामलेको कॉंग्रेसमें आ उपस्थित किया तो इस बारकी कोन्ग्रेसकी प्रमुखा **श्रीमती एनी बिसेन्टने** इस मामलेको स्वीकार किया और इस मामलेका प्रस्ताव खुद अपनी तरफसे कॉंग्रेसमें उपस्थित किया और सर्वानुमतिसे पास कराया। इसके बाद श्रीमतीजी वाईसरॉयसे मिली और वेल्लोर जेलमें प्रतिमाजी रखने और सेठीजीकी पत्नी

और बच्चेको मिलने देनेकी स्वीकारता ली तब बाबू भगवानदीनजी जयपुर गये और वहाँसे प्रतिमाजी, पत्नी गुलाबबाई, पुत्र प्रकाशचन्द्र और तीन पुत्रियोंको लेकर वेलोर रवाना हुए और सोलापुर होते हुए वेलोर पहुंचे और वहां दोएक दिन; कोशिश करनी पड़ी तब **सेठीजीका मिलाप** सभीको हुआ, **प्रतीमाजीकी स्थापना** जेलमें की गई, सेठीजीने ९५ दिन बाद ९६ वें दिनको ( ता० १५ जनवरीको ) प्रतिमाजीका दर्शन–पूजन करके अन्नाहार ग्रहण किया और अपने बच्चोंको जेलमें पढ़ानेकी आज्ञा मिली। अभी श्रीमती गुलाबबाई आदि वहां ही हैं। अब सेठीजीको आहार मिलनेका प्रबंध हो गया इससे अपनेको संतोष कर चुप बैठ रहना ठीक नहीं है। हमें तो अब विशेष आन्दोलन करना चाहिये तब ही सेठीजीका छुटकारा करा सकेंगे। इसलिये दो बातोंकी आवश्यकता है। एक तो यह कि इसके लिये धर्मप्रेमी बाबू अजितप्रसादजीने **अजिताश्रम, लखनऊमें** खास ऑफिस खोल रक्खी है और रात दिन तार चिट्ठि आदिका कार्य होता है जिसमें तथा भ्रमण और गुलाबबाईके निभावके लिये खर्चकी आवश्यकता है इसलिये हरएक स्थानसे कुछ न कुछ चन्दा करके वह मनिओर्डर द्वारा लखनऊ भेजते रहना चाहिये। तथा बार २ सभा करके उसमें सेठीजीके छोड़ देनेका प्रस्ताव करके वाइसरायको भेजते रहना चाहिये। विना घोर आन्दोलन किये हमारी सुनाई कभी भी नहीं होगी। और हमारे न्यायी ब्रिटिश सरकारको हम एकबार और आग्रहपूर्वक निवेदन करते हैं कि आप चाहे सेठीजीका न्याय करके यदि वे दोषी ठहरें तो उचित दंड दीजिए या तो छोड़ दीजिए। जैन एक शांत प्रजा है और उसमें राजद्रोहकी गंध तक नहीं है। इसलिये सेठीजीको छोड़कर जैनसमाजमें फैली हुई अशांतिको मिटाइए। सेठीजीका चित्र हमने इस अंकमें मुखपृष्ठपर इसीलिये प्रकट किया है कि हमारे पाठक सेठीजीको भूल न जायें और इनको छुड़ानेके लिये हरएक प्रयत्न जारी रक्खें।

---

हमारे स्व० दानवीर सेठ माणिकचन्दजीके तीन भ्राताओंमें सिर्फ

**सेठ नवलचंदजी।** श्रीमान् सेठ नवलचंदजी मौजूद थे जिनसे भी हमारे पाठक अच्छी तरहसे परिचित है क्योंकि गत दाहोदवाले अधिवेशनमें आप ही सभापति हुए थे और आपका चित्र गत वर्षमें प्रकट किया गया था परंतु अतीव दुःखके साथ प्रकट करना पड़ता है कि आपका स्वर्गवास मगसर सुद १० ता० २४ दिसम्बरको बम्बईमें ६२ वर्षकी आयुमें हो गया जिससे सेठ हीरानंद गुमानजीके चारों पुत्रोंमें अब एक भी मौजूद नहीं रहा है। सेठ नवलचंदजीकी मृत्युसे हमको एक धर्मात्मा महा पुरुषकी कमी हुई है क्योंकि आपकी श्री सम्मेदशिखरजी, मक्सीजी, अंतरीक्षजी, मांगीतुंगीजी आदि



श्रीमद् नेमीचन्द्र सिद्धान्तचक्रवर्ती चामुंडरायको उपदेश दे रहे हैं।
( एक हस्तलिखित प्राचीन ग्रन्थके एक पृष्ठसे उद्धृत )

जैनविजय प्रेस-सूरत.

तीर्थोंकी रक्षाकी भक्ति सुप्रसिद्ध है और स्वर्गीय सेठ माणिकचन्दजी समाजसेवाके जो कार्य कर गये हैं वे सब आपके संयुक्तपन और सहानुभूतिसे ही हुए हैं। आपके दो पुत्र सेठ ताराचंद और रतनचंद तथा एक पुत्री विद्यमान हैं। हमारी यही भावना है कि आपकी आत्माको शान्ति, और कुटुम्बको धैर्य प्राप्त हो तथा दोनों पुत्र अपने काकाजी और पिताजीके दानका और समाजसेवाका अनुकरण करें तथा आपकी विधवा श्रीमती परसनबाई भी अपना शेष समय दान धर्ममें निगमन कर मनुष्यपर्यायको सफल करें। सेठ नवलचन्दजीके शोक प्रकाशनार्थ बम्बईमें सेठ सुखानन्दजीके सभापतित्वमें दो सभा हुई थीं जिसमें एक स्मारक फंड भी स्थापित होकर ८००) भरे गये हैं जिसमें खास करके हमारे गुजरातके भाइयोंको कुछ न कुछ सहायता भेजना चाहिए जिससे इन सेठजीका भी कुछ स्मारकचिन्ह कायम हो सके। हर्ष है कि आप मृत्यु समय २६०००) तीर्थोंके जीर्णोद्धारके लिये निकाल गये हैं जिसकी व्यवस्थाका हाल मिलनेपर प्रकट किया जायगा।

  

**बाबू माणिकचंदजी वकील-खंडवा।** हमारी समाजमेंसे तैयार हुए अनेक युवकोंका वियोग हो रहा है जिसमें खंडवा निवासी बाबू माणिकचंदजी वकील बी०ए० एल०एल० बी०का कलकत्तामें गत ता. १७को अचानक स्वर्गवास अतीव खटकता है। आप अंग्रेजी पढ़ेलिखे, धर्मप्रेमी, उत्साही नेता और लेखक भी थे। आपने अंग्रेजीमें महावीरचरित्र, स्त्री शिक्षा आदि पुस्तकें प्रकट की हैं, भारत जैन महामंडलके मंत्रीका काम भी आपने कई वर्षों तक किया था, और भारत जैन महामंडलके लखनऊ वाले अधिवेशनके सभापति आप ही बनाये गये थे। आप जैसे विद्वान् और उत्साही पुरुषकी क्षति पूरी होना मुश्किल है। आपकी आत्माको हम शान्ति चाहते हैं।

---

**प्रान्तिक सभा।** गुजरात प्रान्तमें जागृति फैलानेवाली काम कोई संस्था है तो वह बम्बई दिगम्बर जैन प्रान्तिक सभा ही है। बम्बई प्रान्तिक सभाने आज तक ठीक काम कर दिखाया है जिसका कारण प्रतिवर्ष भिन्न २ स्थानों पर अधिवेशन होनेका है। वर्षमें एकबार अधिवेशन होनेसे ही सभाके कार्यमें चेतनता रहती है। गत वर्ष तो दाहोदके भाइयोंने बम्बई और मालवा दोनों प्रान्तिक सभाओंको अपनाई थीं परंतु इस वर्ष अभी तक दोनोंमेंसे किसीको कहीं भी आमंत्रण नहीं मिला है। सुना है कि आमोद (भडोंच, गुजरात) में प्रतिष्ठा होनेवाली है जिसपर प्रान्तिक सभाको आमन्त्रण मिलनेके प्रयत्न चल रहे हैं। आशा है कि आमोदमें सेठ जेठाभाई गोरधनदास, सेठ

हरजीवन रायचंद शाह, सेठ शंकरलाल तापीदास जैसे प्रान्तिक सभामें उत्साहसे योग देनेवाले मौजूद हैं तो आशा है कि आप लोग इस सभाको अवश्य अपनावेंगे और गुजरात प्रान्तको धर्मकार्योंमें विशेष जागृत करनेका हरएक प्रयत्न करेंगे।

**स्वतंत्रता.** આ પત્રની શરૂઆત અમદાવાદની શેઠ પ્રેમચંદ મોતીચંદ દિગંબર જૈન બોર્ડિંગ તરફથી થઈ હતી અને ૧૪ વર્ષ થયાં આ બોર્ડિંગ તરફથીજ પ્રકટ થતું હતું, એટલે એના નફા તોટાનો સબંધ બોર્ડિંગ પર હતો, પણ હવે આ બોર્ડિંગનો વહીવટ કરનાર હી. ગુ. જૈન બોર્ડિંગની મેનેજીંગ કમીટિએ આ પત્રનો વહીવટ અમને સોંપી દેવાનો ઠરાવ પસાર કર્યો છે, જેથી આ વરસથી આ અંકથી આ પત્ર સ્વતંત્ર માલિકીથી પ્રકટ થાય છે અને થશે, જેથી હવે **અમદાવાદ બોર્ડિંગ અને રતલામ બોર્ડિંગની વિઝિટર્સ** કમેટિના **મેમ્બરોને** સૂચના કરવામાં આવે છે કે દરેક પોતાની મેમ્બર ફી બોર્ડિંગમાં મોકલવી અને આ વર્ષથી તેમણે આ પત્રનું લવાજમ રૂ० १-१२-० જુદું ભરવું પડશે, જે મનીઓર્ડરથી અમને મોકલી આપવું. કદાચ કોઈ મેમ્બરને 'દિગંબર જૈન' મંગાવવા વિચાર ન હોય તો તેની ખબર અમોને પત્ર દ્વારા આપવી.

---

**आवश्यकता**—रा० ब० सेठ हुकमचन्द दि० जैन महाविद्यालयके लिये विशारद खंडके १० विद्यार्थिओंकी और कंचनबाई श्राविकाश्रमके लिये एक सुपरिन्टेन्डेन्ट बाईकी आवश्यकता है। बाई अनुभवी और ३० वर्षसे अधिक उमरकी होनी चाहिये। पत्रव्यवहार—मंत्री हजारीलाल जैन, **जंवरीबाग–इन्दौर।**

## नूतन समाचार।

**कुशलगढ़में सभा और कन्या विक्रय बंद**—बाबू धूलचन्द धनराज लिखते हैं कि यहां गत ता० २ जनवरीको एक आम सभा दरबार सेक्रेटरी मि० शारदाप्रसादजीके सभापतित्वमें हुई थी जिसमें ५०० स्त्री पुरुष एकत्र हुए थे। कुंवरी ला श्रीदेवी (बेंगलोर)ने जैनियोंके सामाजिक सुधार पर मनोहर व्याख्यान दिया। तत्पश्चात् सभापति साहबने व्याख्यान देते हुए कहा कि "अति शोककी बात है कि जो जैन धर्म 'अहिंसा परमोधर्मः' की तालीम दे रहा है, उसके माननेवालोंमें ऐसा क्रूर रिवाज क्यों जारी हो रहा है कि वे अपनी प्यारी पुत्रियोंको धनके लालचसे धर्मके विपरीत चलकर वृद्ध धनाढ्य आदमियोंसे व्याह देते हैं। वे बिचारी अभागनी थोड़े ही समयमें विधवा होकर बरबाद हो जाती हैं और नौजवान कौम इन कुरीतिसे धनहीन होकर व्यभिचारमें फंसी जाती है आदि।" इस व्याख्यानका इतना असर पड़ा कि सब सज्जनोंने प्रतिज्ञा की कि जब तक हम इस कुरीतिको न मिटा लेंगे तब तक यहांसे न हटेंगे। तत्पश्चात् निश्चय हुआ कि आयन्देसे कोई सज्जन अपनी लड़कीके **विवाहमें लड़केवालेसे दापा (रुपये) न लेगा।** फिर ता० १२ को उसी मैदानमें दूसरी सभा वही सेक्रेटरी साहबके सभापतित्वमें हुई जिसमें १००० जन संख्या उपस्थित थी जिसमें

सबने समापति तथा कुंवारीबाईका आभार माना।

लखनऊमें माघ सुद ९ को बड़ी धूमधामसे रथयात्रा होगी।

**औरंगबादमें**—कनैयालाल गंगवालके सुपुत्रका विवाह घनशामजीकी पुत्रिसे हुआ जिसमें आतिशबाजी, वेश्यानृत्य कुदेवादिका पूजन आदि न होकर राक्षसभुवनके मंदिरमें १२१) और कचनेर पाठशालाको १५) दान दिये तथा ६००) चन्दाके वसूल हुए तथा पाठशाल के लिये १५०) का चन्दा लिखा गया। यहां वैशाखमें वेदी प्रतिष्ठा होनेवाली है तथा कचनेरवाली पाठशाला यहां आकर ठीक चल है। ५० छात्र पढते हैं।

—**इन्दौरकी** हुकमचन्द बोर्डिंगमें पौष शुद ८ मीको सभा होकर बाबू माणिकचन्दजी खंडवा तथा एक छात्र हीरालालके मृत्यु पर शोक प्रकट किया गया।

**प्राचीन प्रतिमा**—चिरगांव (झांसी) में वेतवा नदीके किनारे पर एक मूर्ति नीकली है। प्रतिबिंब पद्मासन मनोज्ञ और पाषाणके है। आसनमें दो सिंह है, दोनों तरफ इन्द्र चमर लिये खड़े हैं। चिन्हसे महावीर स्वामी मालूम होते हैं। इसके लेआनेका प्रबंध हो रहा है।

**दक्षिण म० जैन कोन्फरंस**का २० वां अधिवेशन श्री स्तवनिधि क्षेत्रमें सोलापुर निवासी सेठ हीराचंद नेमचंद दोशीके सभापतित्वमें ता० १०-११-१२ फर्वरीको होगा जिसमें जैन महिला परिषद् तथा राजकीय विषयक स्वतंत्र परिषद् भी ता० ११ को होगी।

**अम्बालामें**—महा सभाका अधिवेशन ता० २३ से २८ फर्वरी तक होगा जिसमें भारत दि० जैन महिला परिषद्का वार्षिक अधिवेशन श्रीमती सुशीलादेवी धर्मपत्नी रा० ब० लाला सुलतानसिंहजीके सभापतित्वमें होगा।

મહુવા (કાઠીયાવાડ) જીવરક્ષક સભાનો ૨૭ મો વાર્ષિકોત્સવ મકરસંક્રાંતિને દિને ભારે ઠાઠથી થયો હતો જે પ્રસંગે સર્વે ૨૦૦૦ ગાયોને શણગારી આખા શહેરમાં તેનું સરઘસ ફેરવી તમને ભાવનગર મહારાજા, દીવાન વગેરે તરફથી મળેલી રકમોમાંથી લાડવા ખવાડવામાં આવ્યા હતા તથા બીજી ૬००) ની મદદથી સર્વે ગાયોને ખડ અને કપાસ ખવાડાયું હતું. વળી એક ખાસ સભા મહેતા ગણેશ વનમાળીના પ્રમુખપણા નીચે થઇ હતી, જેમાં રિપોર્ટ વગેરે વંચાઇ આ સંસ્થાના સ્થાપક ઓધવજી રામજી સંઘવીના આત્મભોગનું વિવેચન થયું હતું.

નૃસિંહપુરા જાતિના આશરે ૨० થી ३० ના ઉંમરના, એક મહેનતુ, પ્રમાણિક અને ચાલાક આદમીની જરૂર છે. રહેવા તથા ભોજનની સગવડ મળશે. પગાર વાર્ષિક ५०) થી १००) સુધી તરતજ લખો—સેવા અર્થસ જૈની-સુ.ન.

- **शिखरजी केस**—पूनावाले मुकद्दमा नं० २८८ की जो अपील हाईकोर्टमें दायर है उसमें अपनी तरफसे दरख्वास्त दी गई थी कि श्वे० लोग जल मंदिरके आसपास परकोटा खींचकर हमारी रास्ता रोक रहे हैं तथा

धर्मशालामें ठहरने और टोंकोंमें पूजा प्रक्षाल करनेमें बाधा करते हैं अतः उन्हें रोक दिया जाय, तदनुसार हाईकोर्टसे श्वेतांबरी को इंजक्सन जारी हो गया है। और पहाड़के पट्टे संबंधी मुकद्दमा नं० २७९ की अपील पटना हाईकोर्टमें दायर हो चुकी है उसमें अपनी तरफसे दरख्वास्त दी गई थी कि सरकार श्वेताम्बरियोंको पहाड़ बेंच देना चाहती है लेकिन जब तक पट्टेवाले मामलेका अंतिम निपटारा न होवे तब तक पहाड़का बंदोबस्त किसीके साथ न किया जाय। अपनी यह दरख्वास्त भी मंजूर होकर इसका हुक्म राजा पालगंज पर जारी हो गया है।

**मुफ्त**—केवल ≈) खर्च मात्र भेजनेवालेको "बलवर्द्धक वटी" जो कि वैद्यक शास्त्रानुसार उमदा वनज जड़ी बूटियोंसे बनाई है बीस दिवसकी खुराक मुफ्तमें मिलती है। पता—सत्येन्दु गुप्त, चंदावाडी—सूरत।

**मोरेनामें मुनिजी**—मुनिश्री अनंतकीर्तिजी महाराज बम्बई, आगरा, शिखरजी आदि होकर आजकल मोरेना (ग्वालियर)में विराज रहे हैं और कई दिनों तक यहां ही ठहर कर विद्याध्ययन करेंगे।

**ઉપદેશનો પ્રભાવ**—કાબુસા મિત્રમંડળી જણાવે છે કે નવા વર્ષને દિને અત્રેના ભાઇઓ સાયખા દર્શન માટે ગયા હતા ત્યાં સભા કરી ઉપદેશ આપવાથી ગામના પાટીદાર તથા બારૈયા ભાઇઓએ કહ્યું કે તમે જૈનો જો ભાદરવા સુદ ૧૪ ને દિને વ્યાપાર ધંધો બંધ કરીને એક દિવસની પેદાશ ધર્માદા કરો તો અમો આખું ગામ પ્રતિજ્ઞા લઇએ કે તે દિવસે કોઇએ બળદની ખાંધે ધુંસરી મુકવી નહિ, તે દિવસે કામ ધંધો કરવો નહિ, દારૂ માંસ આદિ પદાર્થોનું સેવન કરવું નહિ તથા હિંસા કરવી નહિ. આ ઉપર ચર્ચા થતાં આખરે જૈનોએ ઉચક રકમ - દરેક દુકાન દીઠ ધર્માદા કાઢવાનું સ્વીકાર્યું જેથી બધા લોકો એ દિવસે ખાંત્રીથી પશુ પીડાનાં કામો છોડી દેવા બંધાયા હતા.

**લગ્નમાં દાન**—ફલટણમાં મુંબઇવાળા સ્વ૦ માણેકચંદ લાભચંદ ચોકશીના પુત્ર હીરાચંદના લગ્ન માગશર સુદ ૯ને દિને થયાં હતાં, જેની ખુશાલીમાં શ્રીમતી માણેકબાઇએ ૨૫) બ્રહ્મચર્યાશ્રમ, ૨૫) હડર-પાઠશાળા, ૨૦) મુંબાઇ શ્રાવિકાશ્રમ, ૧૫) કુંથલગિરી આશ્રમ, ૧૦) મુંબાઇ પાઠશાળા, ૧૦) ઓરસદ શ્રાવિકાશ્રમ, ૧૦) બ્હેરાં મુંગા સ્કૂલ, ૧૦) સત્યાગ્રહાશ્રમ અમદાવાદ તથા પરચુરણ મળી ૧૫૮)નું દાન મોકલવામાં આવ્યું હતું.

---




'मुनि'का विशेषांक श्री महावीर मुनिमंडलके मुख मासिकपत्रका सचित्र खास अंक। वर्ष २. अंक १. प्रकाशक कालूरामजी शर्मा, बोदवड (पूर्व खानदेश)। उत्तम कागज और छपाईवाले इस १७१ पृष्ठके खास अंकमें सेठ राजमलजी जामनेर, स्व. दा. माणिकचन्दजी, पं. लालन, महात्मा गांधी, सेठीजी, संसारवृक्ष, कल्पतरुसिंचन, व डीलाल मो. शाह अनेक श्रावक और मिथ्यात्वी देव, बाललग्न वृद्ध विवाहके दुष्परिणामोंके हृदयद्रावक दृश्य, सट्टेबाजकी दुर्दशा आदि १८ चित्र हैं और कुल ३७ लेख और कविताएं हैं जिसमें भेदभाव नहीं है, हमारी वर्तमान स्थिति, पापका प्रकाश, हमारे समाजकी उन्नति कैसे हो? १द्वी पदार्थोंका उपयोग, मुनि सुधारकी आवश्यकता, आजकलकी उपदेशपद्धति, साधु और मुनियोंका कर्तव्य, स्थानकवासी मुनियोंको खुल्ला पत्र, साधुता, साधु-मुनियोंका महत्व, क्या कुछ और क्सर है आदि लेख पढ़ने योग्य हैं। कागजकी अतीव महँगीके समयमें भी इतना सुंदर और बड़ा अंक निकलना महावीर मुनिमंडलका ही साहस है। इसके संचालक स्थानकवासी बंधु होनेपर भी इसमें सभी लेख तीनों संप्रदायके पढ़ने योग्य रहते हैं। यह तो विशेषांक है परन्तु सामान्य अंक भी ३२ पृष्ठोंका नियमित प्रकट होता है। वार्षिक मूल्य २) और इस अंकका मूल्य ॥=) मिलनेका पता—मैनेजर, मुनि, बोदवड़ (पूर्व खानदेश)

जैन संसार—संपादक प्रेम और उप संपादक नेमिचंद्र कोठारी। वर्ष २. अंक १२, वार्षिक मूल्य २≡) यह संयुक्त जैन श्वेतांबर वराड प्रान्तिक कान्फरन्सका मुखपत्र है। इस १६० पृष्ठोंके अंकमें साधुओं, श्रीमती मगनबाई, सेठीजी आदिके १२ चित्र भी हैं। मुखपृष्ठका चित्र आकर्षणीय है जिसमें जैनसमाजरूपी नौकामें दि. श्वे. और स्थानकवासी तीनों संप्रदायके साधु और श्रावकको बैठाये हैं और यह दिखाया है कि तीनों संयुक्त होकर इस नौकाको चलाते रहेंगे तो नौका संसाररूपी समुद्रसे पार हो जायगी और यदि एक भी भिन्न होगा तो नौका डूब जायगी। लेखोंमें मानव धर्म, रंगे गीदड़ोंसे बचो, प्रेमसे जाति उद्धार (कविता), विचार और उनकी फिलासफी, भ माशा है आदि पढ़ने योग्य हैं। वार्षिक मूल्य २≡) और इस अंकका ।॥)

विश्वविद्या प्रचारक—लखनऊसे प्रकाशित सचित्र मासिक पत्र। वर्ष १० अं २ और वार्षिक मूल्य १।) लेख अच्छे रहते हैं। इस अंकमें मालवीयजीका सचित्र जीवनचरित्र पढ़ने योग्य है। मुखपृष्ठ पर हिन्द देवीका आकर्षणीय चित्र रहता है।

चंद्रप्रभा—सनावद (नीमार) से प्रकाशित नवीन सचित्र मासिक पत्र. वर्ष १. अंक १. पृ. ३३. वार्षिक मूल्य २॥) इस अंकमें, भरतपुरके

प्रतापी राजा सूरजमल जाटका सचित्र परिचय पढ़ने योग्य है। साईजके प्रमाणमें मूल्य ज्यादह दीखता है।

**जयाजीप्रताप**—श्रीमान् ग्वालियर नरेशके जन्म दिनका यह विशेषांक बड़े ५० पृष्ठोंका और प्राचीन कारीगिरीके २० चित्रों सहित है जिनमें चंदेरीके जैन मन्दिरका चित्र भी है। कुल ४४ लेखोंमें ६ इंग्लिश हैं। हिन्दी लेखोंमें कई लेख महत्वके और पढ़ने योग्य हैं। यह साप्ताहिक पत्र राज्यकी ओरसे ही प्रकाशित होता है और इसने अपनी और ग्वालियर राज्यकी प्रजाकी बहुत उन्नति की है और कर रहा है। वार्षिक मूल्य ३) है। पता-मैनेजर, जयाजी प्रताप, लश्कर (ग्वा.)

**सुभाषित रत्नसंदोह**—श्रीमद् अमितगति आचार्य कृत इस महान् ग्रन्थका हिन्दी अनुवाद पं. श्रीलाल जैन काव्यतीर्थने किया है और जैन साहित्योद्धारक पं. पन्नालालजी बाकलीवालने भारतीय जैन सिद्धांत प्रकाशिनी संस्था (विश्वकोशलेन, बाग बाजार, कलकत्ता) द्वारा अभी ही ग्रन्थाकारमें प्रकाशित किया है। छपाई सफाई और कागज बहुत बढ़िया है। प्रथम पृष्ठपर संस्थाके खास सहायक सेठ हरिभाई देवकरण (सोलापुर) के तीन पृष्ठों सेठ वालचंदभाई आदिके चित्र भी हैं। इस ग्रन्थके २८२ पृष्ठोंमें ९२२ श्लोक अर्थ सहित हैं जिसकी विषय सूची पढ़नेसे ही ग्रन्थ कितने महत्वका है यह मालूम होता है। कुल ३३ विषयोंमें मुख्य २ निम्न लिखित हैं—संसारिक विषय निराकरण, कोप दूर करनेका उपाय, लोभ दूर करनेका उपाय, स्त्रीके गुणदोषोंका विचार, सम्यग्दर्शन—ज्ञान—चारित्रका निरूपण, जन्म—जरा—मृत्यु निरूपण, अनित्यताका वर्णन, जीव संबोधन, दुर्जन—सज्जन निरूपण, दान निरूपण, मद्य—मांस—मधु—वेश्यासंग—द्यूत निषेध, गुरु विवेचन, धर्म निरूपण, शोक निराकरण निरूपण, शौच और श्रावक धर्म निरूपण, तप निरूपण आदि। इसकी भाषा भी इतनी सरल है कि सामान्य पढ़ा लिखा मनुष्य भी इस ग्रन्थका स्वाध्याय करके लाभ उठा सकता है। अनेक विषयोंपर व्याख्यान देनेके प्रमाणोंमें इसके बहुतसे श्लोक कंठाग्र करने योग्य है। मूल संस्कृतमें तो इस ग्रन्थको निर्णयसागर प्रेस (बम्बई)ने कई वर्षोंसे प्रकट किया है और इसका संस्कृत भाषियोंमें बहुत आदर है परंतु इसका हिन्दी अनुवाद प्रकट करके पं. पन्नालालजीने जैन समाजका बहुत ही उपकार किया है। इतने बड़े ग्रन्थका २॥) मूल्य अल्प ही है। हरएक जैनीका कर्तव्य है कि इस ग्रन्थको मंगाकर अवश्य २ स्वाध्याय करें।

**मोहिनी**—लेखक, मैयालाल जैन। प्रकाशक—प्रेमपुजारी (कुमार देवेन्द्रप्रसाद), प्रेम मंदिर, आरा। पृ. ८३. छपाई सफाई उत्तम और मू. ॥) हमने चार वर्ष हुए 'रूपसुंदरी' नामक पुस्तक गुजराती भाषामें प्रकट करके पाठकोंको उपहार स्वरूप दी थी उसका यह हिन्दी अनुवाद है। इसका मुख्य सिद्धान्त स्त्रियोंमें शील रक्षाका उपदेश है। शीलके प्रभावसे स्त्री अपनी आत्मिक शक्तिमें कितनी

उन्नति कर सकती है, संसारमें वह कितनी उज्ज्वल चरित्रा हो सकती है आदि बातोंका चित्र इसमें भलीभांति दर्शाया है। भाषा भी सरल है। इस उपन्यासको मंगाकर अवश्य लाभ उठाना चाहिये।

The Householder's Dharma. (**श्री रत्नकरंड श्रावकाचार**) श्री समन्तभद्राचार्य कृत सुप्रसिद्ध रत्नकरंड श्रावकाचारका यह अंग्रेजी (English) अनुवाद बाबू चम्पतराय जैन बेरिस्टर (हरदोई)ने किया है और **कुमार देवेन्द्रप्रसाद** जैनने ही सेन्ट्रल जैन पब्लिशिंग हाउस—**आरा** द्वारा अभी ही प्रकाशित किया है। छपाई सफाई उत्तम, पृ. १२५ और मूल्य ॥।) इसमें ४७ पृष्ठोंमें तो अनुवादक महोदयने इस ग्रन्थपर समालोचना लिखी है जो अतीव महत्वकी है। इस शास्त्रीय ग्रन्थका अंग्रेजी अनुवाद करनेके लिये जैन समाज, बेरिस्टर साहबकी आभारी है। अंग्रेजी पढ़े लिखे भाइयोंका फर्ज है कि इस पुस्तकको मंगाकर अवश्य पढ़ें।

**सद्विचार पुस्तकमाला**—बाबू दयाचंद्र गोयलीय जैन बी. ए. एक हिन्दी साहित्य भंडार स्थापन करके उसके द्वारा इस पुस्तकमालाको प्रकट कर रहे हैं जिसके तीन ग्रन्थ (१) जैसे चाहो वैसे बन जाओ (पृ. ६०); (२) सुख और सफलताके उपाय (पृ. ३०), (३) सुखकी प्राप्तिका मार्ग (पृ. ७१) हमारे सामने हैं। यह तीनों पुस्तक प्रसिद्ध अंग्रेजी लेखक जेम्स एलनकी पुस्तकोंका हिन्दी अनुवाद है। मूल्य क्रमशः ≡॥), ≈॥), और ।≈ है। इसके पढ़नेसे बहुत कुछ शिक्षा मिल सकती है। अवश्य मंगाना चाहिये। पता-हिन्दी साहित्य भंडार—लखनऊ।

**मोक्षमार्गकी सच्ची कहानियाँ**—प्रकाशक, बुद्धूलाल श्रावक, पाठक, जैन शाला दमोह (पृ. ८० और मूल्य ।≈) इसमें सम्यग्दर्शनके आठ अंगोंकी आठ कथा, पांच अणुव्रत और पांच पापोंकी १० कथाएं, चार दानकी चार कथा और पूजाके फलकी कथा आदि २३ कहानियां (कथाओं)का संग्रह सरल भाषामें संक्षेप रूपसे है। स्वाध्याय करने और मनन करनेयोग्य है।

Love-Buds (**प्रेम-कली**,—प्रकाशक-प्रेम पुजारी, प्रेम मंदिर—आरा। इसमें कुमार देवेंद्रप्रसादजीने अनेक कवियोंकी प्रेम विषयदर्शक कविताओंको और कई अंग्रेजी लेखकोंकी प्रेमदर्शक अंग्रेजी कविताओंको हिन्दी अनुवाद सहित प्रकट की हैं। पुस्तककी सजावट अवश्य देखने योग्य है। कई चित्र भी हैं। सारी पुस्तक बढ़िया लाल स्याहीसे छपी हुई है। पृ. १५० और मूल्य १) हरएक हिन्दी साहित्यप्रेमीको ऐसी पुस्तकका अवश्य संग्रह करना चाहिए।

**हितैषी गायन**—प्रकाशक, पं० मनीराम नन्नूमल जैन, धरमपुरा, देहली। बालक भजन संग्रहका यह चौथा भाग जैनमित्रमंडल देहलीने ट्रेक्ट नं० ६में प्रकट किया है। मूल्य -)

**बारहमासा तथा स्तवन संग्रह**—प्रकाशक आत्मानंद जैन सभा, अंबाला शहर। पृ. ६३ और मूल्य -) सिर्फ।

**देहली शास्त्रार्थ**–देहलीमें गत जुलाई समें ६ दिन तक जैनी और आर्यसमाजके बीचमें र कर्तृत्व और तीर्थंकर-सर्वज्ञत्व खंडनमंडन पदक शास्त्रार्थ हुआ था जिसमें जैनमित्र डलीकी तरफसे न्यायालंकार वादीभकेशरी ० मक्खनलालजी शास्त्री (प्र. अध्यापक श्री ऋषभ ब्रह्मचर्याश्रम) और आर्यसमाजकी तरफसे विताकिक पं. नरसिंहदेवजी शास्त्री थे। इस न्थमें इस शास्त्रार्थका विवरण है जिसको कट करके **जैनमित्र मंडली, धरम-रा, देहलीने** जैन समाजका बहुत कुछ उपकार किया है। इसको पढनेसे साफ २ ालूम होता है कि जैन समाजकी युक्तियां कितनी प्रबल थीं और आर्यसमाजके पंडितकी युक्तियां कितनी पोच थीं। इस शास्त्रार्थसे देहली भरमें क्या सारे पंजाब प्रान्तमें जैन र्मका अच्छा महत्व प्रकट हुआ है। पृ. ११२ और मूल्य लागत मात्र, चार आना ही है। सको मंगा लेना चाहिए।

**श्रीधर्म-सार**—प्रकाशक—बाबू पुरनचन्द्र गोलालीय जैन-सिंगोडी (छिंदवाड़ा) पृ. ८२ और मू. ।।) यह **तारनपंथी** समाजकी पुस्तक है और इसमें पं. शिरोमणिदास कृत कविताओंमें धर्मका उपदेश है। भाषा पुरानी है।

**जैनशिक्षण पाठमाला**—प्रकाशक-कुंवर मोतीलाल रांका-ब्यावर (राजपूतान) पृ. ६० और मू. =) और पाठशालाओंको ८) सैकड़ा। इसमें २५ पाठोंमें विद्यार्थियोंको पढ़ाने योग्य धर्म, नीति, और व्यवहारिक विषयोंका उपदेश है। टाईप भी बड़े हैं। स्था० जैन पाठशालाओंमें प्रवेश करने योग्य है।

**वर्तमान जैन तीर्थंकर दर्पण चार्ट नं. १**-प्रकाशक मनीराम नन्नूमलजी, धर्मपुरा, देहली, मूल्य –) इसमें वर्तमान २४ तीर्थंकरोंके माता, पिता, वर्ण, चिन्ह, कायकी ऊंचाई, आयु, गणधर, एक दूसरे तीर्थंकरका अंतर समय, दिक्षा वृक्ष, पूर्व भव, कल्याणकोंकी तिथि, और निर्वाण स्थानका कोष्टक है। मंगाकर संग्रह करने योग्य है।

**आत्मावबोध**-प्रकाशक—भारतीय जैन सिद्धांत प्रकाशिनी संस्था, विश्वकोश लेन, बाग बाजार-कलकत्ता। ग्रन्थाकार, छपाई सफाई सुन्दर पृ. १६० और मूल्य ।।–) तेरहवीं शताब्दीमें श्रीकुमार नामक कवि होगये हैं जिन्होंने इस ग्रन्थको १४९ श्लोकोंका बनवाया था जिसका अनुवाद पं. गजाधरलाल न्यायतीर्थसे कराकर पं. पन्नालाल बाकलीवालने प्रकाशित किया है। साथमें अध्यात्मप्रेमी स्वर्गीय स्वरित श्री वीरसेन स्वामी भट्टारकका सुन्दर चित्र भी है। इसमें संक्षेपमें आत्माका स्वरूप बताकर अनेक प्रकारका उपदेश सरल भाषामें दिया गया है। इसका स्वाध्याय करनेसे चित्त शांत होकर हृदय निर्मल होता है और सुमार्गपर चलनेका उपदेश मिल सकता है।

**जैन समाज सेवक मंडलकी ट्रेक्ट**-इन्दौरमें इस नामका एक मंडल स्थापित हुआ है जिसका उद्देश विशेष करके इन्दौरमें कई वर्षोंसे पड़ी हुई फूटको मिटानेका प्रयत्न करना

है। इसने तीन ट्रेक्ट प्रकट करके उनका मुफ्त प्रचार किया है जिनके नाम हैं-(१) जैनोंका धर्म, (२) इन्दौरके जैनियों ! अबके पर्युषण पर्वमें क्या करना होगा ?, (३) इन्दौरका जैन समाज और फूटका राज्य। इसमें खूब ही तेज भाषामें फूटको मिटानेका उपदेश दिया है।

**षट्संघ-सम्मेलन**-प्रकाशक जीर्णोद्धारक जैन तार-मंडल-सिंगोडी ( छिन्दवाडा ) मूल्य -) यह भी तारनपंथी समाजका एक ट्रेक्ट है और इसमें तारनसमाजके ६ संघका वर्णन और कुछ उपदेश भी है।

**सप्तभंगी नय**-यह आत्मानंद जैन ट्रेक्ट सोसायटी अंबाला शहरकी २२वीं ट्रेक्ट है। पृ. २२ और मू -) इसके लेखक हैं लाला कन्नोमल एम. ए.। इसमें सप्तभंगी नयका स्वरूप संक्षेपमें सरल रूपसे दिया गया है।

**पंच परमेष्ठीके १४३ मूलगुण**-(चार्ट नं० ९) यह भी एक वंशरूपी नकशा है जिसमें पांचो परमेष्ठीके १४३ मूल गुण वंशावलीके रूपमें दर्शाया है। संग्रह करने योग्य है। मूल्य -) मिलनेका पता-कुमार देवेन्द्रप्रसाद जैन-आरा।

**कृपण**-प्रकाशक-बी० एफ० सी० डी जैन, शिकोहाबाद यु० पी०। यह एक प्रहसन है। पृ. संख्या सिर्फ १२ होनेपर भी मूल्य =) अधिक है।

**सच्चा विश्वास**-प्रकाशक, कुमार देवेन्द्रप्रसाद जैन, प्रेम मन्दिर आरा। इसमें फुटकल उपदेश अच्छा है। मुखपृष्ठ पर महात्मा गांधीका चित्र है। छपाई सफाई सुन्दर, पृ ४२ और मूल्य =)

**बालिका विनय**-सम्पादिका एक जैन महिला और प्रकाशक उपरोक्त महाशय ही। पृ. ४४, उत्तम छपाई और मूल्य =) इसमें बालिकाओंके लिये अच्छा उपदेश है। कन्या पाठशालाओंमें प्रवेश करने और बांटने योग्य है।

**जैनसिद्धांत विद्यालयकी रिपोर्ट**-स्वा. पं. गोपालदासजी बरैया द्वारा स्थापित मोरेनाकी संस्थाकी यह सातवीं वार्षिक रिपोर्ट है। इसमें संस्कृत विभागमें २७ और हिन्दी विभागमें ४५ विद्यार्थी हैं। इसमेंसे आजतक कई पंडित तैयार हुए हैं। अंग्रेजी भी पढ़ाई जाती है। बोर्डिंगका भी प्रबंध है। आजकल प. धन्नालालजी अधिष्ठाता और मंत्री पं. खूबचंद्रजी शास्त्री हैं। इसके लिये एक लाख रुपयेके फंडकी आवश्यकता है जिसमें करीब ६०-७० हजार भरे गये हैं; श्रीमानोंका फर्ज है कि शेष रुपयेकी शीघ्र पूर्ति कर देवें और विद्यालयके साथ स्वर्गीय प. गोपालदासजी बरेयाका नाम जोडकर पंडितजीकी कीर्ति अमर करें। इस रिपोर्टवाले वर्षमें कुल ७७६४)। खर्च हुआ है। बड़ा स्थायी फंड न होनेसे श्रीमानोंको मासिक सहायता पहुंचाते रहना चाहिये और छोटे बडे प्रसंगोंपर फुटकल सहायता भी भेजनी चाहिए।

**सप्तम हिन्दी साहित्य सम्मेलन** कार्य विवरण दूसरा भाग-इसमें सम्मेलनमें आये हुए लेखोंका संग्रह है। अनेक लेख पढ़ने योग्य है। साइज बड़ी पृ २१५ और मूल्य

सिर्फ ।।≈) मिलनेका पता—हिं. सा. स्वागत-कारिणी सभा कार्यालय—जबलपुर।

**सौनागिर**—सिद्धक्षेत्रकी प्र. सभाका प्रथम वार्षिक विवरण। प्रकाशक—बाबू गोपीलाल गोवा—लश्कर।

**दि. जैन प्रान्तिकसभा बम्बईकी** १६वीं वार्षिक रिपोर्ट। प्रकाशक—बाबू माणिकचन्द बैनाडा महामंत्री, हीराबाग—बम्बई।

**भारत० दि०जैन तीर्थक्षेत्र कमेटी** का १२वां वार्षिक विवरण—वीर सं. २४४०का, प्रकाशक लाला भागमल प्रभुदयाल महामंत्री, हीराबाग, बम्बई। बहुत शिकायत होनेपर यह रिपोर्ट बहुत देरसे प्रकट हुई है। इसमें सब तीर्थोंका हिसाब और शिखरजी आदिके मुकदमेका हिसाब भी है। ८८ पृष्ठकी यह रिपोर्ट विना मूल्य मिलती है।

**दुधगांव शिक्षण प्रचारक संस्था**का छठा वा० रिपोर्ट—प्रकाशक नाना रावजी येडेकर—दुधगांव (सतारा)

**जैन अंग्लो वर्नाक्युलर** स्कूल बांदाकी ४थी रिपोर्ट—प्रकाशक नायक राजाराम मंत्री-बांदा।

**जैन पाठशाला मेरठ**का—चतुर्थ रिपोर्ट—प्रकाशक रघुनाथप्रसाद गोयल, मेरठ।

**दिगम्बर जैन श्राविकाश्रम** मुरादाबादकी १९१६-१७की रिपोर्ट—प्रकाशिका संचालिका गंगादेवी मुरादाबाद। यह आश्रम भी ठीक कार्य कर रहा है। सबको सहायता देते रहना चाहिए।

**વ્રતરસ્યા આરાધને આસૂન નુકસાન**—લેખક અને પ્રકાશક—શેઠ હીરાચંદ નેમચંદ દોશી—સોલાપુર. પૃ. ૨૪ અને કિ. માત્ર એ આનો. આ મરાઠી પુસ્તકમાં વ્રતશૈની આરાધના કરવાથી થતાં નુકશાનોનું વર્ણન દાખલા દલીલો સાથે છે. મરાઠી ભાષા જાણનારે અવશ્ય મંગાવી લેવું જોઇએ.

**ભટ્ટારક ચર્ચા**—લેખક અને પ્રકાશક—શેઠ હીરાચંદ નેમચંદ દોશી—સોલાપુર. પૃ. ૩૨ અને કિ. બે આના. મરાઠી ભાષાના આ પુસ્તકમાં ભટ્ટારક શબ્દની વ્યાખ્યા, અને ભટ્ટારક કોણ હોઇ શકે અને ભટ્ટારકમાં કેટલી યોગ્યતા હોવી જોઇએ, વગેરે દાખલા દલીલો સાથે બતાવી હાલના નામના ભટ્ટારકોના શિથિલાચારનું વર્ણન કરી હવે પછી ભટ્ટારક નામ બદલી ગ્રહસ્થાચાર્ય નામ સ્થાપન કરવા માટે સંમતિ દર્શાવેલી છે જે સમયાનુસાર યોગ્યજ છે.

**મસ્તવચનામૃત અને સ્વાનુભવ પ્રકાશ**—પ્રકાશક—હરીદાસ જગજીવનદાસ, લીમડાપોળ. વડોદરા. આ બંને ટ્રેક્ટો તદન મફત મળે છે.

**નીતિની શિખામણ**—પ્રકાશક ચુનીલાલ બાપુજી મોદી, ખપાટિયા ચકલા, સુરત. આ પુસ્તક ગુજરાતી સ્કુલોમાં ચલાવવા લાયક છે તથા એનો હિન્દી અનુવાદ પણ થવો લાયક છે. વિષય તો નામથીજ પ્રકટ થાય છે. કિ. એક આનો.

**અનાથ વિદ્યાર્થી ગૃહ**—પુનાનો આઠમો રિપોર્ટ—આ અનાથાશ્રમ ઉત્તમ કાર્ય કરી રહેલું છે. એની કાર્યપ્રણાલી અનુકરણ કરવા યોગ્ય છે.

**ધી ઇલેક્ટ્રો-મેટલ રીફાઇનીંગ કંપની** લીમીટેડ—ના ઉદ્દેશ અને નિયમો—આ કંપનીની સ્થાપના અમદાવાદમાં થઇ છે, જેણે પાંચ લાખની થાપણ કરવા ૨૫) અને ૧૦)ના એમ બે જાતના શેરો કાઢ્યા છે. એનો ઉદ્દેશ અમદાવાદ કે મુંબાઇમાં તાંબા, પીતલ, લોખંડ, જર્મન સીલ્વર, એલ્યુમિનમ વગેરે ધાતુની પરાઆમની,

શકાન સામગ્રી-ચીજો-તથા અનેક જાતના ખારો વગેરે બનાવવ તથા વેચવાનો છે. આ ઉદ્દેશ અત્યુત્તમ છે. અને એ જો મોટા પાયાપર સ્થપાય તો ઘણોજ મોટો લાભ મેળવવા ઉપરાંત સ્વદેશી વસ્તુને ઉત્તેજન મળી દેશનો પૈસો વિદેશમાં નહીં ઘસડાઇ જતાં દેશમાંજ રહે. ગમે તે રીતે ભાગીદારને સેંકડે સાત ટકાનું વ્યાજ આપવા કંપની બંધાય છે. શેર લેવાની ઇચ્છા રાખનારે વધુ માહિતી માટે નીચેને સ્થળે પત્ર લખી નિયમો વગેરે અવશ્ય મંગાવવાં—ધી ઇલેકટ્રો મેટલ રીફાઇનીંગ કંપની-રીચીરોડ-અમદાવાદ.

**શેઠ હીરાચંદ ગુમાનજીની સંસ્થાઓનો રીપોર્ટ**—શ્રીમાન સ્વર્ગીય દાનવીર જૈનકુલભૂષણ શેઠ માણેકચંદજી અનેક સંસ્થાઓ સ્થાપી ગયા છે તે પૈકી જે જે સંસ્થાઓ ખાસ પોતાની મદદથી ચાલી રહેલી છે અને જેનો વહીવટ કરવા માટે શેઠ હીરાચંદ ગુમાનજી બોર્ડિંગની ટ્રસ્ટ કમીટિને નીમેલી છે જે બધો વહીવટ કરે છે અને બધી સંસ્થાઓનો ભેગો રિપોર્ટ બહાર પાડે છે તેનોજ આ ૧૯૭૫-૭૬ નો રિપોર્ટ છે, જે જોતાં જણાય છે કે એમાં (૧) દી. ગુ જૈન બોર્ડિંગ મુંબાઇ, (૨) દી. ગુ. ધર્મશાળા (હીરાબાગ) મુંબાઇ. (૩) શેઠ માણેકચંદ પાનાચંદ દિગંબર જૈન બોર્ડિંગ રતલામ, (૪) શેઠ માણેકચંદ હીરાચંદ જ્યુબીલીબાગ ટ્રસ્ટ ફંડ, અને (૫) શેઠ પ્રેમચંદ મોતીચંદ દિગંબર જૈન બોર્ડિંગ, અમદાવાદના રિપોર્ટો છે. આ પાંચ સંસ્થાઓ ઉપરાંત બીજી સંસ્થાઓ પણ જો વહીવટ કરવાનું સોંપે તો તે પણ ઉપલી ટ્રસ્ટ કમીટિ કરે છે, એટલે લગભગ ત્રણ લાખ રૂપીયાની સખાવતોનો વહીવટ આ કમીટિ કરે છે. સ્થાનાભાવથી અમો દરેક સંસ્થાની સમાલોચના કરી શકતા નથી. જેથી એકંદરે જણાવીશું કે મુંબાઇ, અમદાવાદ અને રતલામ બોર્ડિંગથી ગુજરાત અને માળવા પ્રાંતને અતી લાભ પહોંચ્યો છે તેમજ મુંબાઇમાં હીરાબાગ ધર્મશાળાનો સાર્વજનિક લાભ તો જગજાહેર છે વળી જ્યુબીલીબાગ ટ્રસ્ટ કે જે લગભગ અઢી લાખની મિલકતનું છે તેની ઉપજમાંથી શેઠ માણેકચંદજી જુદાં જુદાં ખાતાંઓનો નિભાવ કરવાની સ્થાયી ગોઠવણ કરી ગયેલા છે જે સર્વેને ધ્યાનમાં લેવા યોગ્ય અને બીજા શ્રીમાનોએ અનુકરણ કરવા યોગ્ય છે કે જે કામ કરોડાપતિઓ નથી કરી શકયા તેવું કાર્ય શેઠ માણેકચંદજી થોડી મીલકતમાં અને થોડા સમયમાં સ્થાયી તરીકે કરી ગયા છે. લગભગ ૨૨૫ પાનાંનો આ રિપોર્ટ દરેકે વાંચવા અને વિચારવા લાયક છે. પોસ્ટેજ માટે માત્ર એક આનાની ટીકીટ બીડવાથી સુપ્રીટેન્ડંટ, દી. ગુ. જૈન બોર્ડિંગ, તારદેવ. મુંબાઇને લખવાથી મફત મળી શકશે.

**મુંબાઈ શહેરમાં સામાન્ય અને મધ્યમ વર્ગના જૈનો માટે સસ્તા ભાડાના અને સુખાકારી મકાનોની આવશ્યકતા સંબંધી પત્રવ્યવહાર**—પ્રકાશક—નરોત્તમદાસ બી૦ શાહ, ( મેમનવાડા રોડ-મુંબાઇ ). મકાનોના ભાડાં મુંબાઇમાં એટલાં બધાં ચઢી ગયાં છે કે જેથી ગરીબ જૈનોને ત્યાં રહેવાની અતીવ અગવડતા છે, જેના ભોગે તેઓને ઘણા સંકટો સહેવા પડે છે, કેટલાક તો માંદા થઇ દેશ સીધાવે છે, કેટલાકનાં મૃત્યુ થાય છે તેમજ વ્યાપાર માટે મુંબાઇ નવા જનારા પાછી પાની કરે છે. આ અગવડો દૂર કરવા ત્યાં સસ્તા ભાડાંની હવા ઉજાસવાલી ચાલીઓ થવાની જરૂર છે, જે સંબંધી મી૦ શાહ ત્રણ વર્ષ થયાં ઘણોજ પરિશ્રમ અને અર્થવ્યય કરી રહ્યા છે અને એ સંબંધી કરેલી હિલચાલોનો રિપોર્ટ આ પુસ્તકમાં છે. મુંબાઇ શહેરની વસ્તી અને મરણ પ્રમાણના આંકડાઓ પણ રજુ કરેલા છે. આ ૫૦ પાનાંનો રિપોર્ટ પોસ્ટેજ માટે એક આનાની ટિકીટ બીડવાથી મફત મળે છે. શ્રીમાનોએ આ બાબત ખાસ લક્ષમાં લેવા યોગ્ય છે.

**શ્રી ધુળીઆ પાંજરાપોળનો હિસાબ**—આ ખાતાંનો સં૦ ૧૯૭૨નો આ રિપોર્ટ જોતાં

જણાય છે કે શહેરના અમુક લાગાઓથી એમાં ખોટાં ઢોરો પળાય છે. સાફ સુઘડાઇની ગોઠવણ અતિ ઉત્તમ જણાય છે.

**શ્રી અજરામર જૈન વિદ્યાશાળા**–( લિંબડી ) નો ૧૯૬૮ થી ૭૨ નો રિપોર્ટ–સ્થાનકવાસી બંધુઓની આ પાઠશાળા ચાલુ મદદથી ઠીક ચાલે છે પણ સ્થાયી ફંડની જરૂર છે.

**દશમી શ્વે. જૈન કોન્ફરન્સનો રિપોર્ટ**–મુંબાઇમાં શ્વેતાંબર જૈન કોન્ફરન્સ ૧૯૧૬ માં ભરાઇ હતી તેનો અથી એકનો આ સવિસ્તર હેવાલ છે, જે આપણા દિગંબરી ભાઇઓએ વાંચીને અનુકરણ કરવા યોગ્ય છે. આવો રિપોર્ટ આપણી મહાસભા અને મુંબાઇ પ્રાંતિક સભા ક્યારે બહાર પડશે?

જૈન શ્વે. કોન્ફરન્સનો રિપોર્ટ–સં० ૧૯૭૨.

---

**શેઠ હીરાચંદ ગુમાનજી જૈન બોર્ડીંગ સ્કુલમાં ખોલવામાં આવેલું–**

**શેઠ નવલચંદ હીરાચંદ સ્મારક ફંડ.**

**'દિગંબર જૈન'ના સુજ્ઞ વાચક વર્ગ,**

વિ० વિ० સાથે લખવાનું કે ઉપરોક્તસંસ્થા તરફથી મરહુમ શેઠ નવલચંદ હીરાચંદની યાદગીરી કાયમ રાખવાને શેઠ નવલચંદ હીરાચંદ સ્મારક ફંડ આ સંસ્થાને અંગે ખોલવામાં આવ્યું છે.

આપ શ્રી અમારી સંસ્થા પ્રત્યે સહાનુભૂતિ ધરાવતા હોવાથી, તેમજ આપ હંમેશ શુભપ્રવૃત્તિ માટે સારી ભાવના રાખતા હોવાથી આપને વિનંતિ કરવાની કે આપ મજકુર ફંડમાં એક સારી રકમ ભરી આ સંસ્થાના સુપરીન્ટેન્ડેન્ટના સરનામે મોકલી આપવા કૃપા કરશો.

ભરાયલી રકમની પહોંચ મોકલવામાં આવશે, તેમજ તેઓ શ્રીના શુભ નામો 'દિગંબર જૈન' પત્રમાં બહાર પાડવામાં આવશે.

લી० સેવકો.

**માસ્તર મગનલાલ દામોદરદાસ.**

સુપરીન્ટેન્ડેન્ટ.

**શાહ કાલીદાસ ફુલચંદ.**

સેક્રેટરી, લીટરરી સોસાઇટી.

શેઠ હી. ગું. જૈન બોર્ડીંગ સ્કુલ, તારદેવ–મુંબઈ.




**सौ० गुलाबबाईका आगमन**—पं० अर्जुनलाल सेठीजीकी धर्मपत्नी सौ० गुलाबबाई अपने तीन बच्चोंको और प्रतिमाजीको लेकर बाबू भगवानदीनजीको साथमें लेकर जयपुरसे वेलोर जा रहीथी तब सोलापुर पधारी थीं। वहां आपका अच्छा स्वागत हुआ था। यहांकी स्त्री समाज गुलाबबाईको मिलनेके लिए एकत्रित हुई थी और स्त्रियोंने सेठीजीके संकट निवारणार्थ रु० ३५०) का चंदा कर दिया था।

**मैनाबाई आविकाश्रम**—पूनासे पांच माईलपर हिंगणे गांवमें प्रो० कर्वेका अनाथ बालिकाश्रम और कन्या महाविद्यालय कई वर्षोंसे है और २५० कन्याएँ पढ़ती हैं तथा कालेजके पठनक्रम तक पढ़ाई होती है, वहांपर जैन कन्याओंको भी शिक्षा मिले इसलिये सोलापुर निवासी सेठ हरीभाई देवकरणवाले सेठ हीराचंद रामचंदने अपने माताजी मैनाबाईके नामके यहां जैन कन्याओंके लिये बोर्डिंग और आश्रम खोलनेका मुहूर्त गत ता. ६ जनवरीको श्रीमती कंकुबाईके सभापतित्वमें किया था। सेठजीने वहां बोर्डिंग हाउस खोल दिया और मासिक दस २ रुपयेकी छ स्कालरशिप जैन कन्याओंके लिये अपनी तरफसे रखती है। इसमें सांगलीकी मंडलीने १०००), सौ० मुक्तेपनाबाई तेरदा-



श्रीमद् नेमीचंद्र सिद्धांतचक्रवर्ती।

(श्री गोमट्टसार, लब्धिसार, क्षपणासार, त्रिलोकसार, द्रव्यसंग्रह आदिके कर्ता महदाचार्य.)

(एक हस्तलिखित प्राचीन चित्रसे उद्धृत)

जैनविजय प्रेस-सूरत.

लकर ५०) और अमृत तवनाणा गरगट्टेने ५००) स्वीकार किया। सौ० गोदुबाई उपाध्ये और उनके पतिने ऑ री काम करना स्वीकार किया है। अभी तीन कन्याएँ प्रवेश हो चुकी है।

**अजैनोंको विना मूल्य**—'जैनधर्मके विषयमें अजैन विद्वानोंकी सम्मतियाँ' नामक ट्रेक्ट निम्नलिखित पतेसे कार्ड लिखनेपर मुफ्त मिलता है। बांटनेके लिये ३) सेकडा है—उपमंत्री, जैनधर्म संरक्षणी सभा—अमरोहा (मुरादाबाद)।

**अध्यापकके स्मरणार्थ १००००) का दान**—कुचामन (मारवाड़)की जैन पाठशालामें वृद्ध पं० जिनेश्वरदासजी कई वर्षोंसे उत्तमतासे पढा रहे थे उनका करीब एक मास हुए स्वर्गवास हो गया है। आपकी योग्यताकी कदर यहां तक हुई है कि कलकत्तेमें आपके लिये शोकसभा होकर उसमें सेठ चैनसुख गंभीरमलने १००००) पंडितजीके स्मरणार्थ देना स्वीकार किया है। यह रकम इस पाठशालामें लगाकर इसका नाम 'जिनेश्वरदास जैन पाठशाला' रखा जायगा। उक्त पंडितजी एक कवि भी थे।

**नैनागिरिजीका मेला**—मगसर सुद १५को इस क्षेत्रपर मेला हो गया ब्र० पं० गणेशप्रसादजी न्यायाचार्य, ब्र० भगीरथजी वर्णी, पं० मुन्नालालजी, मा. दीपचंदजी आदिके पधारनेसे जनसमूह भी अच्छा जमा था और धर्मोपदेश भी खूब हुआ था। विशेष उल्लेखनीय बात यह हुई कि गोलापूरव ज्ञातिमें पंचवीसे और वीस वीसे भाइओंमें रोटी व्यवहार था परंतु कई वर्षोंसे बेटी व्यवहार बंद था जिसके लिये पंचोंने मिलकर खास प्रस्ताव कर लिया कि पंचवीसे भाइयोंके साथ वीस वीसे भाई सहर्ष **रोटी व्यवहारके साथ बेटी व्यवहार करें**—इस मौके पर पत्र सौ ग्रामके पंच उपस्थित थे और सबके हस्ताक्षर हो गये यानी यह सामान्य प्रस्ताव नहीं परंतु असली प्रस्ताव हो गया है। और इस मेलेमें सागर जैन पाठशालाके २९ और अन्य २९ जैनोंने विधिपूर्वक यज्ञोपवीत धारण किया। वहां धर्मशाला बनानेके लिये भी १३५०)का चंदा हुआ था।

**२५०००) का दान**—बम्बई निवासी सेठ नवलचंद हीराचंदजीने अपने मृत्यु समय तीर्थोंके जीर्णोद्धारके लिये २५०००) का दान किया है।

**श्वेताम्बर कॉन्फरंस और एक लाख रुपयेका फंड**—गत मासमें कांग्रेसके समय कलकत्तेमें ग्यारहवी श्वे० जैन कोन्फरन्स बम्बई निवासी सेठ खेतशी खीयशीके सभापतित्वमें हुई थी जिसमें महात्मा गांधी, लो० तिलक, मालवीयजी आदिने भी पधार कर व्याख्यान दिया था और बनारस हिंदू युनीवर्सिटीमें जैन तत्वकी शिक्षाके प्रबंधके लिये और जैन विद्यार्थियोंके ठहरने, खानेपीने, दर्शन पूजन आदिके प्रबंधके लिये अपील होते ही उसी वक्त करीब १०००००) भर गये हैं जिसमें १२५००) तो सभापतिजीने ही दिये हैं। धन्य है ऐसे दानवीरोंको!

**दक्षिण महाराष्ट्र जैन कान्फरंस** इस कान्फरंसका वार्षिक अधिवेशन इसवार ता० १०-११-१२ फर्वरी ( माघ वदी १४ से माघ सुदी १ तक ) श्री **स्तवनिधि** क्षेत्र पर होना निश्चित हुआ है। सभापतिका आसन बहुत करके सोलापुर निवासी सेठ हीराचंद नेमचंद दोशी ग्रहण करेंगे। अधिवेशनके लिये सब प्रकारकी तैयारियां चल रही हैं।

**कान्ग्रेसमें सेठीजी**—कलकत्तेमें गत कान्ग्रेसमें पं० अर्जुनलालजी सेठीके कष्ट निवारणार्थ खास प्रस्ताव प्रमुखा श्रीमती एनी-बिसेन्टने तीसरी बैठकमें अंग्रेजी भाषामें खुद पेश किया था जो सर्वानुमतिसे स्वीकार हुआ था। इस प्रस्तावका भावार्थ इस प्रकार है—'यह कांग्रेस वेल्लोर (मद्रास) जेलमें अब पडे हुए जैन पंडित अर्जुनलाल सेठीका मामला सभापति द्वारा बहुत जरूरी समझकर कि अपने धार्मिक सिद्धांतोंके कारण उनका जीवन आहार न लेनेसे बहुत संकटमें है, भारत सर्कारसे प्रार्थना करती है कि वे बीचमें *पड़कर उनकी जान बचावें।*'

**'श्रीगंधहस्ति महाभाष्य' का पता**—श्री समंतभद्राचार्य कृत इस महान् ग्रन्थराजका कहीं पता नहीं था और इसका दर्शन यदि कोई महाशय करा दे तो स्व० दा० सेठ माणिकचंदजीने १०००) इनाम देना प्रकट किया था। हमारे सेठजी तो इस अभिलाषामें स्वर्गपुरीमें प्रयाण कर गये और अतीव हर्ष है कि पं० वंशीधरजी न्यायतीर्थ (सोलापुर) को पूनाकी दक्खन कोलेज लाथब्रेरीमेंसे 'अनगार धर्मामृत' का पता लगाते २ इस महान् ग्रन्थराजका पता कार्तिक वदी ८ को लग गया है कि **आस्ट्रिया** (युरोप)के **वियेना** शहरकी लायब्रेरीमें रखे हुए दिगम्बर जैन ग्रन्थोंकी सूचीमें इसी महान् ग्रन्थराजका नाम है। इसकी प्रतिलिपि करनेको पं० वंशीधरजी आस्ट्रिया जानेके लिये तैयार हुए हैं जो महा युद्धके अनन्तर जा सकते हैं परंतु वहां जाने आने, ठहरने आदिके लिये एक फंडकी आवश्यकता है जिसमें १०००) तो सोलापुर निवासी सेठ हीराचंद अमीचंद शाहने देना स्वीकार किया है। करीब दो वर्ष तक ठहरने पर ही नकल तैयार हो सकेगी जिसमें करीब १५०००) लगना संभव है। श्रीमानोंका फर्ज है कि इसका शीघ्र ही प्रबंध कर देवें।

**भारत जैन महामंडल और जैन पोलीटिकल कान्फरन्स**—हमारे भारत जैन महामंडलका वार्षिक अधिवेशन कान्ग्रेसके समय कलकत्तेमें श्रीमान् जैनधर्मभूषण ब्र० शीतलप्रसादजीके सभापतित्वमें समारोहके *साथ हुआ था। इसमें लो० मा० तिलक और* दादासाहब खापर्डेने भी पधार कर वक्तता दी थी। सभापतिका विद्वत्तापूर्ण व्याख्यान अन्यत्र प्रकट किया है जिसको हमारे पाठक अवश्य २ पढ़ें। कुल ११ प्रस्ताव हुए थे जिनमें सबसे महत्वका प्रस्ताव सेठजीके बारेमें था जिसको यहां हम अक्षरशः प्रकट करते हैं—'यह मंडल अपनी गाढ़ श्रद्धा और दृढ़ विश्वाससे प्रकट करता है कि **पंडित अर्जुनलाल** सेठी सर्वतया निर्दोष, धर्मपरायण, शिक्षाप्रेमी,

जैन जातिके नेता पंडित हैं और आशा करता है कि इस ..सीम राजभक्त और शांतचित्त चुपचुपाती जैन जातिके हृदयको शांत करनेके अर्थ भारत सर्कार पं० अर्जुनलाल सेठीको नजरबन्दीसे शीघ्र ही मुक्त करके अपना कर्तव्य पालन करेगी और जबतक कि वह मुक्त न किये जावें उनको किसी ऐसे स्थानपर जहां दिगम्बर जैनियोंकी संख्या पर्याप्त हो, रक्खेगी जिसमें वह अपना धर्मपालन करते हुए शरीरक्षा कर सकें। भारतवर्षीय समस्त जैन जातिको यह मानकर घोर सन्ताप हो रहा है कि २० नवम्बरसे पंडित अर्जुनलाल सेठीने भोजन नहीं किया है क्योंकि उनके मूर्तिपूजाका कोई प्रबन्ध वेल्लोरमें नहीं किया गया जहां कि वह आजकल नजरबन्द हैं। समस्त जैन जाति और यह कान्फरंस देशनेताओंसे निवेदन करती है कि वह शीघ्र ही उचित प्रबन्ध करके इस जैन जातिके नेता और पंडितको नजरबन्दीसे मुक्त करा कर उनके कुटुम्बियों और जैन भाइयोंको शान्तहृदय और चिर अनुग्रहीत करें।"

जैन राजकीय कान्फरंसका प्रथम अधिवेशन भी इसके साथ दा० सा० खापर्डेके सभापतित्वमें हुआ था जिसमें सभापतिने जैनोंको खास उपदेश दिया कि वे राजकीय कार्योंमें अवश्य हस्तक्षेप करें, इसीसे ही वे उन्नति कर सकेंगे। इसमें सेठीजीका उपरोक्त प्रस्ताव और कांग्रेस तथा मुसलिम लीगकी स्वराज्य स्कीमको स्वीकार करनेका ऐसे दो प्रस्ताव खास पास हुए थे।

**बम्बईमें मुनिजी**—मुनिश्री अनन्तकीर्तिजी महाराज यात्रार्थ शिखरजी जा रहे थे तब ता० १४–१२–१७को तीन दिन बम्बई ठहरे थे। मुनिजीके दर्शनके लिये खूब भीड़ रहती थी। आपने एक दिन हीराबागमें श्राविकाश्रमकी बाइयोंसे आहार ग्रहण किया था और एक दिन सेठ सुखानंदजीके यहां आहार ग्रहण किया था। इनके निरंतराय आहार होनेपर हमारे धर्मप्रेमी और दानी सेठजी इतने आनन्दित हो गये कि आपने उसी वक्त ३१००) धर्मकार्यके लिये अलग निकाले। ता० १४को हीराबागमें मुनिजीका धर्मोपदेश हुआ था। नग्नावस्था होनेपर पुलिस कमिश्नरने राजकीय कानूनसे महाराजको बाहर आनेकी आज्ञा नहीं दी। इसके लिये पूरा २ आन्दोलन होना चाहिए और जैनी साधुओंको आवागमनमें बाधा न हो इस प्रकारकी आज्ञा सरकारसे ली जावे।

**खास उपदेशक**—स्व० दानवीर सेठ माणिकचन्दजीके ट्रस्टके अनुसार 'माणिकचन्द हीराचन्द उपदेशक संस्था' स्थापित होकर कार्य प्रारंभ हुआ है। अभी पं० दौबलि शास्त्री महाराष्ट्र प्रान्तमें दौरा कर रहे हैं। इसके मंत्री सेठ रावजी सखाराम दोशी सोलापुर हैं।

**सवालाख रु० का दान**—बम्बईके श्रे० जैन सेठ खेतशी खीयशीने १०१००१) निराश्रितोंको अन्न तथा वस्त्रदानमें, ९००१) कच्छी जैन बोर्डिंग, ९००१) कच्छी जैन बालाश्रम और १००१) फरग्युसन कालेजको मिलकर करीब सवालाख रुपयेका दान अभी ही किया है।

**कान्ग्रेस और जैनी**—आगामी कान्ग्रेस देहलीमें करनेका आमंत्रण देहलीके भाइओंकी ओरसे हमारे ऑ० रायबहादुर बाबू सुल्तानसिंहजी रईस व ऑ० मजिस्ट्रेटने किया है और अभी ही देहलीमें देहली और अजमेर प्रान्तके लिये प्रांतिक कान्ग्रेस कमिटी स्थापित हुई है जिसके सभापति हमारे रायसाहब बाबू प्यारेलालजी वकील और एक उपसभापति रा० बा० सुलतानसिंहजी ही नियुक्त हुए हैं। यह मार्केकी खबर है।

**रायबहादुरका अपमान**—कलकत्तेसे देहली स्टेशनपर आते ही रा० ब० लाला सुल्तानसिंहजीका एक गोरे सैनिक अफसरने अपमान किया था जिसके उपर रा० ब० ने मुकद्दमा चलाया तो देहलीके मजिस्ट्रेटने उस गोरे अफसरको २९) जुर्माना किया है। इस मामलेमें रा० बहादुरकी ओरसे चार वकील उपस्थित थे, लोगोंकी बहुत भीड़ थी और सबको आशा थी कि मजिस्ट्रेट साहब बहुत कड़ा दंड देवेगा क्योंकि उस अफसरने *बिना कारण रायबहादुरके मुंहपर घूंसा मार कर* चश्मे तकको चुर २ कर डाला था और मुंहपर इजा भी की थी।

**महासभाका** अधिवेशन आगामी ता० २७–२८ को अंबाला छावनीमें उत्सवके समय होगा, जिस वख्त भारत० दि० जैन महिला परिषद्का आधिवेशन होना भी निश्चित हुआ है जिसके लिये श्रीमती मगनबाईजी प्रयास कर रही हैं।

**कचनेरजी मेला और खंडेलवाल सभा**—श्री कचनेरजीके गत मेलेपर महाराष्ट्रीय खंडेलवाल दि० जैन पंच महासभाका ७–८ वाँ वा० अधिवेशन खंडेलवालकुलभूषण पं० पन्नालालजीके सभापतित्वमें हुआ था जिसमें जाति सुधार संबंधी अनेक उपयोगी प्रस्ताव हुए और कचनेर पाठशालाके लिये ५०००)का चंदा हुआ था और कचनेर पाठशालाका स्थान बदलनेका निश्चित हुआ जो अमलमें आ चुका है यानी अब यह पाठशाला औरंगाबादमें लाई गई है जहां अच्छा सुभीता है।

**श्री हस्तिनापुरजीमें** कार्तिक शुक्ल १५ पर मेलेके समय श्री ऋषभ ब्रह्मचर्याश्रमका वार्षिक अधिवेशन हुआ था जिसमें आश्रमके लिये १२००) का चंदा हुआ और आश्रमका स्थान **मवानेमें** लेजानेका निश्चय किया और वहीं मकान बनवानेके लिये १००००) की सहायता सेठ हुकमचन्दजीसे लेनेके लिये इन्दौर डेप्युटेशन लेजानेका ठराव हुआ था। आश्रमके अधिष्ठाता ब्रह्मचारी शीतलप्रसादजी और *उपअधिष्ठाता ब्र० गेंदनलालजी* हुए हैं।

**बम्बई श्राविकाश्रमको** अजमेरनिवासी रा० ब० सेठ नेमिचन्दजीकी ओरसे १००१)की सहायता प्राप्त हुई है।

**सेठी अर्जुनलालजीके** छुटकारा निवारणार्थ पालीताणाके धर्मप्रेमी वृद्ध मुनीम धरमचंदजीने १००) दिये हैं। हमारे श्रीमानोंसे तो हमारे मुनीमजी बढ़ गये। जाति प्रेम इसीका नाम है!

**ज्वर नाशक चूर्ण**—इस चूर्णसे सब प्रकारका ज्वर नाश होता है। सिर्फ आध आनेका टिकिट भेजनेपर मुफ्त मिलनेका पता—भाऊराव कन्हैयालाल पाटणी—कांबी (अहमदनगर)

शोक-ईडरनी पाठशाळाना अध्यापक भाई नाथालाल सौभागचंद गत कार्तिक वद ८ ने दिने प्लेगथी ओचिंता मृत्यु पामवाथी ए पाठशाळाने तथा ईडरना भाईओने एक जैनधर्मप्रेमी उत्साही बंधुनी खोट पडी छे. आ भाई धर्मना अभ्यासी तथा गुजराती जैन साहित्यना उद्धार माटे घणो प्रयास करता हता. आदि पुराणनुं गुजराती भाषांतर एओ लखी गया छे, जे प्रकट थवानी जरूर छे. शुं कोई ईडरनाज बंधु आ ग्रन्थनो उद्धार भाई नाथालालना स्मरणार्थे करी एनो मफत फेलावो नहीं करे?

**मेरठ पाठशालाके लिये शिकायत**—श्यामसुन्दरलाल जैन बैंकर मेरठ शहरसे 'अच्छी सूझी' शीर्षक चिट्ठीमें लिखते हैं कि—यहांकी दि० जैन पाठशालाके कार्यकर्त्ताओंमें मुख्य भाग अजैनोंका है, धार्मिक शिक्षा बराबर नहीं होती है, शूद्रोंके लड़के क्यों लिये जाते हैं? अब कार्यकर्त्ता जैन समाजसे ९०००) मांग रहे हैं और स्कूलको सर्कारमें रिकग्नाइज्ड करानेवाले हैं। क्या समाज इसके बारेमें कुछ विचार न करेगी और अपनी एक धार्मिक संस्थाको इस तरहसे खोकर सदाके लिये पश्चाताप करना पसंद करेगी' मैं तो समझता हूं कि कभी नहीं। समाज विना विचारे चन्दा देनेके लिये तैयार नहीं होगी किन्तु सुप्रबन्ध करनेके लिये विचार करेगी।

## एक लुप्तप्रायः तीर्थके उद्धारकी आवश्यकता।

### करोड़ों रुपयोंकी संपत्ति, सरकारके पास जाती है।

तारीख १० नवम्बरको तीर्थक्षेत्र कमेटीकी एक चिट्ठीसे मालूम हुआ कि 'देवगढ़ तहसील ललितपुर जिला झांसीके जैन मंदिर संयुक्त प्रान्तकी गवर्नमेंट अपने अधिकारमें लेती है। इस आज्ञाका विरोध झांसीकी जैन पंचायतसे होना चाहिये" तदनुसार मैं उसीदिन देवगढ़को अपनी आंखोंसे प्रत्यक्ष देखकर पश्चात उचित कार्रवाई करनेके लिये देवगढ़ रवाना हो गया। देवगढके लिये जाखलौन जी. आई. पी. आर. के स्टेशन पर उतरना पड़ता है। जाखलौन गांव स्टेशनसे १॥ माईल है वहांसे देवगढ़ गाड़ीके मार्गसे ८ माईल और पैदलका मार्ग ६ माईल है।

देवगढ गांवसे रावत लोग पहाड़पर मंदिर बतलानेके लिये मिल जाते हैं। पहाड़ बहुत ऊंचा नहीं है, श्री सोनागिरजीके समान ऊंचा समझना चाहिये।

### देवगढ़का वर्णन।

देवगढ़की ऊंचाई तय करने पर एक दरवाजा मिलता है। यह कोटका द्वार है। कोट और द्वार दोनों ही खंडित हो रहे हैं। द्वारसे चक्कर आध माईलके फासले पर एक और कोट मिलता है। यह कोट मंदिरोंको घेरे हुए था पर अब यह भी धराशायी हो रहा है। इस कोटके अंदर सैकड़ों जैन दिगम्बर मंदिर हैं। लाखों जैन मूर्तियां हैं। मूर्तियां ऐसी मनोहर हैं कि मैंने तो आज तक इस अवयवकी नहीं देखीं। आधीसे अधिक मूर्तियां अखंडित हैं। एक पाषाणका सहस्रकूट चैत्यालय है। बड़ा मंदिर शान्तिनाथ भगवानका है।

शान्तिनाथ स्वामीकी १२ फीटकी ऊंची खड्गासन मूर्ति है। ६–७ फीटकी कई हैं। एक १० फीटकी भी है। करीब आधी मूर्तियें खड्गासन हैं। शान्तिनाथकी मूर्ति अतिशयवान भी है। जाखलौनके बड़े बूढ़े जैनियोंका कहना है कि इस मूर्तिको शिरके ऊपरका छत्रका पत्थर एक अंगुलके फासलेपर था पर अब वह २ हाथके फासले पर है, अर्थात् मूर्ति छोटी होती जाती है। यह उन *लोगोंका कहना है कि जिन्होंने एक अंगुलका* फासला अपनी आंखसे देखा है, किन्तु समतल भागमें कुछ अन्तर नहीं पड़ा है। मूर्ति एक मोंहरेके अन्दर है इससे इस मंदिरका नाम गुप्तमंदिर भी है।

बड़े मंदिर सब समूचे मालूम होते हैं कुछ मरम्मतकी ज़रूरत है। किवाड जोड़ी किसीमें नहीं है। दो मंदिर दुमंजले भी हैं। मंदिरोंपर पुरानी चित्रकारीके बड़े अपूर्व नमूने हैं। दो पाषाणके मानस्थंभ भी हैं। इनपर ऊपरकी ओर चारों ओर चार मूर्तिएं हैं। एक मंदिर पर संवत १२०९ निर्माणकाल लिखा मिला है। *दो और मंदिरोंपर भी सम्वत देखा है,* पर वे इससे पुराने नहीं हैं। आठसौ वर्षके पुराने मंदिर अभी तक समूचे रहनेका कारण यह है कि यह सब मंदिर पाषाणके बने हुए हैं। कुछ शिलालेखोंकी नकल पं. नाथूरलाल शास्त्रीजी नकल करनेके लिये अपने साथ ले गये हैं, अभी वापिस आया नहीं। शास्त्रीजी जैनगजटमें अपना लेख प्रकाशित करावेंगे उसमें कुछ शिलालेखोंका विवरण पढ़नेको मिल जायगा। छोटे मंदिरोंको अधिकांश गिर पड़नेसे अच्छी २ मनोज्ञ और अखंडित मूर्तियोंकी बहुत दुर्दशा हो रही है। वे मैदानमें इधर उधर बिखरी पड़ी हैं। बरसातमें काई जमनेसे, घाससे आच्छादित हो जानेसे, मूर्तियोंसे रूप रंगमें भी अन्तर पड़ता जाता है। शायद इसीसे सरकार इनको अपने अधिकारमें लेना चाहती है। *यह इरादा सरकारने एक* दफा पहले भी किया था और ३९ मूर्तियें लखनऊके अजायब घरमें लेजाना चाहती थी पर यह जाखलौनके पंचोंके उज्र करनेसे बन *रहीं, किन्तु इन्होंने अपनी आर्थिक अवस्था* अच्छी न होनेके कारण उस वक्तसे अबतक मंदिर और मूर्तियोंकी रक्षाका कोई प्रबंध नहीं *किया इससे सरकारको पुन: अपना हुक्म निकाला* पड़ा है। यदि अब भी इनकी रक्षाका प्रबंध न हुआ और उजड़ारीके घमंडमें बैठे रहे तो कोई परिणाम नहीं निकलेगा। अंग्रेज सरकारके यहां मरहठी चिप-चिप नहीं चलती। यह आपकी ढीलपोल देखकर अपना अधिकार जमा लेगी जैसा कि उसने अभी साफ तौरपर लिख दिया है "सरकार अपने अधिकारमें लेती है, कोई बिना *सरकारी आज्ञाके उनके रूप रंगको न बदले* और न उनके आसपास कोई नया मंदिर बनावे" ऐसा हो जानेसे आपको पूजा वंदना करनेमें भी अनेक प्रकारकी बाधाएं उपस्थित होंगी। मूर्तियोंको लखनऊके अजायबघरमें ले जानेसे भी आप नहीं रोक सकेंगे। जितना रुपया अब उनकी मरम्मतमें लग सकता है उतना रुपया पीछे उजड़ारीमें खर्च कर देनेसे भी उनका मिलना कठिन हो जायगा। अतः शीघ्र चेतिये, अपनी करोड़ो रुपयेकी सम्पत्तिकी रक्षा कीजिए। प्राचीन मंदिरका जीर्णोद्धार

करा देना, नये मंदिरके बनवा देने जैसा फल होता है इसलिये ध्यानमें रखकर सिंघई, सेठ और श्रीमंत सेठोंको इस अतिशय क्षेत्रकी रक्षा करनी चाहिए।

केवल २५-३० हजारमें सब मरम्मत हो जायगी, किवाड़ जोड़िए भी लग जायगी। किन्तु खंडित मूर्तियोंके लिये एक नहींवर अजायबघर और कोटकी मरम्मतके लिये तथा एक नीचे धर्मशालाके लिए अलग रकम की जरूरत होगी।

यह स्थान बड़ा रमणीक वेतवा नदीके किनारेपर है। इस किनारेको घाटी कहते हैं। सुना है घाटीमें एक पत्थरमें ७ दि० जैन मूर्तियें खुदी हुई हैं। यहांपर पांडवोंकी भी मूर्तिएं है तथा एक शिवालय है। किन्तु पहाड़पर सिवाय जैनके दूसरे मतकी कोई मूर्ति नहीं है। इससे यह स्थान वास्तवमें देवगढ़ तो है ही पर जैन गढ़ भी कहा जासकता है। गर्वमेन्ट हो जानेसे आशा है सरकार वहाँतक पक्की सड़क बनवा देगी और पहाड़के जगहपर कुछ अंशोंसे कायम किया हुआ अपना अधिकार भी उठा लेगी। इससे पुनः कहता हूं कि एक अतिशय क्षेत्रका उद्धार कीजिए, करोड़ों रुपयोंकी प्राचीन कीर्तिकी रक्षा कीजिए और जैनसमाजपर अपने देव स्थानोंकी रक्षा नहीं करनेका कलंक मत लगने दीजिए।

जिनको अपने धर्मका और द्रव्यका स्तुत्य योग्य अनुराग है उन्हें देवगढ़के मंदिरोंकी रक्षाके लिये शीघ्र एक बड़ी रकम निकालकर तीर्थक्षेत्र कमेटीको सूचना करनी चाहिये।

**विश्वम्भरदास गार्गीय,** झांसी छावनी।

## द्वादशानुप्रेक्षा।

(वसन्ततिलका)

तू देख खोलकर अन्तर दृष्टि प्यारे ?<br>
थे जो कभी पुत्र गये नहिं आज हैं वे।<br>
दे छोड़ मान मनका जग है अनित्य,<br>
व्यर्थ कदर्थयसि किं नर-जन्म मित्र ॥१॥

है मौतका तु जब आ बनता नकारा,<br>
कोई नहीं तब बचा सकता किसीको।<br>
कल्याणकारि जगमें कर कार्य नित्य,<br>
व्यर्थ कदर्थयसि किं नर-जन्म मित्र ॥२॥

ये देव नारक पशू नर योनि भाई,<br>
तूने धरी बहुत हैं अरु हैं गँवाई।<br>
तू मान ले, सफल लेकर एकको तो,<br>
व्यर्थ कदर्थयसि किं नर-जन्म मित्र ॥३॥

मा, बाप, बन्धु, सुत, दार, व दास, स्वामी,<br>
सम्बन्ध कोइ इनसे तेरा नहीं है।<br>
आपा भुलाय फस नित्य ममत्वमें तू,<br>
व्यर्थ कदर्थयसि किं नर-जन्म मित्र ॥४॥

तू है निरन्तर जिनेश प्रतिपालतारे ?<br>
होता शरीर वह भी तुझसे निराला।<br>
तू एक मान जिनको अरु देह को रे ?<br>
व्यर्थ कदर्थयसि किं नर-जन्म मित्र ॥५॥

दुर्गन्ध युक्त नित है यह देह तेरा,<br>
या यों कहो कि मल-मूत्र भरा पड़ा है।<br>
हो बावला रम मगन इसमें सदा तू,<br>
व्यर्थ कदर्थयसि किं नर-जन्म मित्र ॥६॥

मिथ्यात्व, अव्रत, प्रमाद कषाय योग,<br>
ये हैं महा दुखद आस्रव रूप भाई।<br>
ले शीघ्र रोक इनको करके प्रयत्न,<br>
व्यर्थ कदर्थयसि किं नर-जन्म मित्र ॥७॥

है कर्म संवरण ही मुक्तका निदान;
हो बादमें न जिससे परतन्त्र आत्म।
हैं कर्म रोक बहुते भव खो गये तू—
व्यर्थ कदर्थयसि किं नर—जन्म मित्र ॥८॥

ज्यों योगसे अनलके जल नष्ट होता,
त्यों कर्मके प्रचयको शुभ ध्यान खोता।
सद्ध्यानसे विमुख हो, कर पाप कृत्य,
व्यर्थ कदर्थयसि किं नर—जन्म मित्र ॥९॥

दोनों पसार पद और कटि धार हस्त,
ज्यों हो खड़ा मनुज त्यों यह लोक चित्र।
तू भेष धार "इसमें कर नित्य नृत्य,
व्यर्थ कदर्थयसि किं नर—जन्म मित्र ॥१०॥

सारे सुयोग यदि जीवनमें मिले भी,
पाया विवेक नहिं तो फिर व्यर्थ हैं वे।
तू आत्म बोध नहि पाकर मूर्खतासे,
व्यर्थ कदर्थयसि किं नर—जन्म मित्र ॥११॥

जैनेन्द्रसे कथित, सत्य—स्वरूप धर्म,
शान्ति, क्षमा, विनयमूल, प्रशस्त—कर्म।
ले शीघ्र धार मनमें करके प्रयत्न,
व्यर्थ कदर्थयसि किं नर—जन्म मित्र ॥१२॥

* * *

मोह-नामको नकुल-सम, बारह भावन सार।
भाकर नर पा अमरपद, हो जाते भवपार॥

नोट नं० १—प्रत्येक छंदके चतुर्थ चरणमें यह पद भी बोला जा सकता है—" सोचो निरर्थक नहीं नर—जन्म मित्र "

नोट नं० २—"व्यर्थ कदर्थयसि किं नर—जन्म मित्र ?" इस समस्याको प्रातः स्मरणीय पूज्यपाद पं. गोपालदासजी प्रायः कभी २ बोला करते थे, और इसको बनाकर उन्होंने अपने एक मित्रकी विरुद्ध समस्याका हल किया था, उसी समस्याको लेकर [illegible] बारह भावनाके रूपमें यह तुकबन्दी [illegible] है; पहले गुरुजीके जमानेमें "जैनमित्र" में "समस्यापूर्ति" की भी कुछ चर्चा रहा करती थी, जिससे पाठकोंके मनोरंजनके अतिरिक्त विद्यार्थियोंका भी लिखने पढ़नेका उत्साह बढ़ता था, शिक्षित महाशयोंसे निवेदन है कि इस प्रथाको फिर चलानेका यत्न करें। इस उपर्युक्त समस्याकी पूर्ति वीर, श्रृंगार, करुणा आदि कई रसोंकी रचना द्वारा हो सकती है, इसलिये यदि कोई महाशय इसपर लिखनेकी कृपा करेंगे तो बहुत उत्तम होगा।

निवेदक—उमरावसिंह न्यायतीर्थ।

---

**बोरगांवमंजु** (अकोला)के एक मौरामें प्राचीन मन्दिर है जिसकी दशा बड़ी शोचनीय है। इसमें ११ खड्गासन और १९ पद्मासन प्रतिमा अति प्राचीन हैं। ऊपरसे मन्दिर गिरकर मैदान होगया है। इससे इसके जीर्णोद्धारकी आवश्यकता है। यहां पहले परतवाड़ावाले [illegible] महाशयने आकर (८५०) चंदा किया था जो मेरे पास है जिसमें २००) मैंने भी दिया था। और विशेष सहायताकी आवश्यकता है तब ही कार्य शुरू हो सकता है। परतवाड़ाके और इसके आसपासके सेठ-साहूकार भाईयोंको इसकी पूर्ति करना चाहिये।

गंगाधर अजमेरा,
बोरगांव मंजु (अकोला)

---

# ANALYSIS OF TATTVARTHA SUTRA.

BY-

*Justice J. L. Jaini M.A., M.R.A.S., Bar-at-Law,*

*Judge High Court, Indore.*

The book is an exposition of the 7 Principle of Jainism, i.e., the 7 *Tattvas*.

The opening *sutra* serves the purposes of an Introduction, Justification and Recapitulation of the whole book. It was necessary to indicate the position of the Principles (*Tattva*) in the whole range of Jaina Knowledge. They are the subject-matter of right belief, and the relation of the two cannot be appreciated fully, unless we consider the position of right belief in the scheme of Jaina philosophy. This position is indicated by the first Sutra. This brings us to the Justification also. The first purpose of everything Living is Happiness. Happiness to be worth anything must be eternal, faultless and independent. Such happiness is identical with the Jaina conception of Liberation. Right belief in and right knowledge of the 7 Principles, along with a life led in the light of the knowledge, and firmly established on the basis of the belief is the sole threefold one path of final and everlasting deliverance. Thus the first Sutra is a justification of the book which deals with these basic principles of belief and action. It is also a Recapitulation, because the whole book can easily be seen to be merely an expansion of the various aspects, details and developments of this mighty and all comprehensive Sutra of Jainism.

The ground-plan of the book itself admits of analysis as follows.

The whole book consists of 357 Sutras, divided into 10 chapters with 33, 53, 39, 42, 42, 27, 39, 26, 47, and 9 Sutras respectively.

---

## Chapter I.

Sutra 1 introduces the Subject.

„ 2 defines Right Belief.

„ 3 gives the two means of acquiring Right Belief.

„ 4 developes the definition of Right Belief, and gives the names of the 7 Principles.

„ 5 gives the 4 different senses in which these names may be employed.

„ 6-8 develop the modes of acquiring *Adhigama* (Right knowledge).

Sutra 6 gives the two *means* of acquiring it.

„ 7-8 give the *modes* of employing these two means.

„ 9-32 deal with *Pramana*, the first means of acquiring knowledge (*Adhigama.*)

Sutra 9-12 classify and name the pramanas or 5 kinds of knowledge.

„ 13-19 deal with Sensitive Knowledge, (*Mati jnana*), the first kind of knowledge.

Sutra 13 gives the Nirdesa, definition or description of Sensitive Knowledge.
„ 14 gives the Sadhana, or means of acquiring it.
„ 15 gives the Vidhana, or divisions of it.
„ 16 gives its sub-divisions and thus the Sankhya, or number of it.
„ 17 limits the Scope of these sub-divisions.
„ *18–19* give the exceptions.

„ 20 refers to Scriptural Knowledge (*Sruta jnana*).
„ 21–22 refer to Direct Visual knowledge (*Avadhi jnana.*)
23–25 refer to Direct Mental knowledge *Manah paryaya jnana*.
„ 26–29. deal with the subjectmatter of the 5 kinds of knowledge.

Sutra 26 of Sensitive & Scriptural.
„ 27 of Direct Visual.
„ 28 of Direct Mental.
„ 29 of Perfect (*Kevala.*)

„ 30 gives the extent (Alpa Bahutva, Less or more), combined with number (Sankhya), and habitat ( Svamitva ) of the 5 kinds of knowledge.
„ 31–32 deal with wrong knowledge.

Sutra 31 gives its three kinds.
„ 32 defines wrong knowledge.

„ 33 deals with *Naya*, the second means of acquiring Adhigama, or knowledge.

---

## Chapters II–IV.

Chapters II, III & IV deal with the first Principle only, namely with *Jiva* ( the Living Substance ) or Soul.

Chapter II treats of Soul generally; of its nature, differentia, classifications, processes of incarnation, bodies, and sex. It treats of Life here and hereafter in the world.

Chapter III treats of the hellish, human, and sub-human beings, and of the regions occupied by them.

Chapter IV treats of the various orders of celestial beings, and of the regions in which they live.

---

## Chapter II.

Sutras 1 to 7 deal with the thought-nature of *Jiva*.
Sutra 1. gives the classes of thought-natures.
Sutra 2 gives the number of sub-divisions.

Sutra 3 names the sub-divisions of 1st thought-nature.
Sutra 4 „ „ 2nd „
„ 5 „ „ 3rd „
„ 6 „ „ 4th „
„ 7 „ „ 5th „

Sutras 8-9 give the differentia of *Jiva.*
Sutra 8 names it.
„ 9 classifies it.

Sutra 10 classifies the Jivas into Mundane & Liberated.

Sutras 11-24 deal with the Mundane Souls.
Sutra 11 and 12 give their classes.
Sutra 11 According to whether they have mind or not.
Sutra 12 According to the number of their senses :- *Sthavara* with 1 sense. *Trasa* with more.
Sutra 13-20 deal with this
Sutra 13 gives kinds of Sthavara
Sutra 14 gives kinds of Trasa
Sutra 15-20 deal with the senses.
Sutra 15 gives their number.
„ 16 gives their 2 classes.
„ 17 subdivides the 1st class.
„ 18 subdivides the 2nd class.
„ 19 names the senses.
„ 20 subdivides their functions.
Sutra 21 gives the function of mind.
Sutras 22 & 23 give the *Svamitva* of the senses.
Sutra 22 of 1 sense.
„ 23 „ others
Sutra 24 gives the *Svamitva* of mind.

Sutras 25-30 deal with the transition of the soul from one condition of existence to another.
Sutra 25 gives the concomitant of transmigration.
Sutra 26 gives the character of transmigration.
Sutra 27 gives the character of Liberated souls.
Sutra 28 gives the character of Mundane souls.
Sutras 29-30 give the time of transmigration.

Sutras 31-35 deal with the different kinds of birth.
Sutra 31 gives the kinds.
„ 32 „ „ different embryos
„ 33 „ Svamitva of 2nd kind of birth.
„ 34 „ „ „ 3rd „
„ 35 „ „ „ 1st „

Sutras 36-49 deal with the various bodies.

Sutra 36 gives names of bodies
,, 37 ,, their distinctions.
,,s 38-39 ,, ,, constitution.
,,s 40-41 ,, the capacity of the last 2 bodies.
,,s 42 ,, ,, *Svamitva* ,, ,, ,, ,,
,, 43 ,, ,, number of bodies with a Soul.
,, 44 ,, a special quality of the "last body."
,,s 45-48 ,, the *Svamitva* of the bodies.
,, 49 deals with the 3rd body.

Sutra 50-52 deal with the sexes of the different *Jivas*.
Sutra 53 names the *Jivas* whose mundane life cannot be cut short.

---

## Chapter III

Sutras 1-6 describe the hells.

Sutra 1, names the 7earths i e., the 7 parallel planes of earth below ours.
,, 2, gives the number of hells in each earth.
,,s 3-5, describe the hellish beings
,, 6, gives their ages.

Sutras 7-39 describe the *Madhya Loka* or middle regions, the abode of human & subhuman beings.

Sutra 7 names the Oceans & continents.
,, 8 gives their form & dimensions
,,s 9-32 deal with *Jambudvipa*, the central continent, which contains us.

Sutra 9 gives its dimensions.
,, 10 ,, ,, 7 divisions.
,, 11 ,, ,, 6 mountains, which make the 7 divisions.
,,s 12-13 describe the mountains.
,, 14 names the 6 Lakes on them.
,,s 15-16 give the dimensions of the 1st Lake.
,, 17 describes the island in it
,, 18 gives dimensions of other lakes & islands.
,, 19 describes the goddesses of the 6 islands.
,, 20 names the 14 rivers which rise from the 6 lakes & traverse the 7 divisions, 2 in each division.
,,s 21-2 name the direction in which the rivers flow & fall into the Ocean.

,, 23 gives the number of their tributaries.
,, 24 gives the dimensions of the 1st division. *Bharat ksetra.*
,, 25 gives the dimensions of the other divisions & mountains of the southern half of Jambudvipa.
,, 26 describes the Northern half.
,, 27 describes the conditions of life &c in the 1st. & last i.e., the extreme North & South divisions of *Jambu-dvipa.*
,, 28 describes the condition of life &c. in other divisions
,,s 29-30 describe the age of beings in 6 *bhoga bhumis* of Jambu dvipa
,, 31 describes the age of beings in *Videha.*
,, 32 gives the proportion of *Bharata ksetra* to *Jambudvipa*

Sutra 33 deals with the next continent *Dhataki khanda.*
,, 34 deals with the nearest half of the next continent *Puskaravaradvipa.*
,, 35 limits the habitat of man.
,, 36 classifies him.
,, 37 names the divisions, where man has to work for his living, i.e., the *Karma bhumis.*
,, 38 gives the maximum & minimum age of human beings.
,, 39 gives the maximum & minimum age of Sub-human beings

## Chapter IV.

Sutra 1 gives the 4 orders of Celestial beings.
,, 2 ,, ,, thought-colours of the 1st 3 Orders.
,, 3 ,, ,, number of the classes of the 4 Orders
,,s 4-6 describe the grades in these Classes.
,,s 7-9 ,, their sexual life.
,, 10 names the classes of Residentials (1st Order)
,, 11 ... ... ... ... ... Peripatetics (2d. Order)
,, 12 ... ... ... ... ... Stellars (3d. ,, )
,, 13-15 deal with the Stellars.
,, 16-26 ,, ,, ,, Heavenly Order ( 4th. )
Sutras 16-17 give 2 main divisions of them.
,, 18-19 ,, their names & positions.
,, 20-21 ,, ,, characteristics, age, power, faculties, &c.

चलनेसे वीर्यकी रक्षा जरूर होगी। वीर्य शरीरका राजा है यह खूब ध्यानमें रखना! प्रजोत्पत्तिके सिवाय इसका व्यर्थ कामान्ध होकर व्यय नहीं करना व्यर्थ व्यय करोगे तो अल्पायुषी बनोगे। इत्यलम्।

इस विषयमें जितना लिखा जाय उतना ही थोड़ा है।

## कसरतकी तरकीबें।

कसरत नाम शरीरको यथायोग्य रीतिसे सर्वाङ्गावयवोंको हलन चलन मिलना है। शरीरको हलनचलन मिलनेसे सर्व अवयव सतेज रहते हैं। और पचनेन्द्रिय सर्वोत्कृष्ट रहती है पचनेन्द्रिय अच्छी होनेसे अन्न भी भलीभांति हजम होता है। अन्न हजम होनेसे शरीरमें रक्त बढता है, रक्त बढ़नेसे वीर्य बढता है और वीर्य बढ़नेसे शरीर सशक्त होता है।

शरीर नीरोगी होनेसे मनुष्य दीर्घायु होता है और आनन्दित रहता है। आनन्दित रहनेसे सर्व प्रकारके कार्य सुन्दरता पूर्वक होते हैं।

कसरत करनेकी तरकीबें वर्तमान समयमें दो प्रकारकी हैं एक इंग्रेजी तरकीब और दूसरी देशी तरकीब।

इंग्रेजी तरकीबसे शारिरिक फायदा थोड़ा और खर्च बहुत होता है। और समय भी बहुत लगता है।

देशी तरकीबसे शारीरिक और इतरस्त. फायदे बहुत होते हैं और खर्च (पैसा) कम लगता है। देशी तरकीबमें दण्ड, बैठक, पानीमें तैरना, मल्लखंभपर चढ़ना, लाठी फिराना, कुश्ती लड़ना, दौड़ना, नमस्कार करना, कबड्डी खेलना, खो खो, आटिया पाटिया, शूर करेन्ग, मुद्गल आदिके खेल होते हैं।

इंग्रेजी तरकीबमें, क्रीकेट, हौकी, टेनिस, फुटबौल, पैरलि बौर, सिंगल बौर, डबल बौर, बॅार बॅाल, डम्बिल्स, बोटिंग आदि खेल होते हैं।

कुछ इंग्रेजी खेलसे एकांङ्गावयवी कसरत होती है और यह कसरत परतन्त्र, परावलम्बी मूल्यवान, अनियमित होती है। देखिये क्रीकेट खिलनेवालोंको ग्रामसे दूर जाना पड़ता है। कमसे कम ११-१२ आदमी इकट्ठे हुए विना यह खेल नहीं होता, क्रीकेटके सामानके लिये पैसा बहुत खर्च करना पडता है और हमेशा टूटफूट भी होती रहती है, धूपमें खेलना पड़ता है, ज्यादा समय दोपहरकी धूपमें खेलना हानिकारक है। देशी कसरतमें पैसा कुछ नहीं पड़ेगा। कसरत स्वतंत्रतासे चाहे जिस स्थानपर नियमित रूपसे होगी। कभी बन्द नहीं रहेगी, भगवान्के सामने नमस्कार करनेसे भाव शुद्ध रहेंगे। भाव शुद्ध रहनेसे शरीरको बिगाड़ने वाले गुण अंगमें पैदा नहीं होंगे। नमस्कारमें एक ही समयमें कसरत भी होगी और ईश्वर भक्ति भी हो जायगी। नमस्कारमें दंड बैठककी मिलान होती है, इससे शरीर खूबसूरत होता है। देशी कसरतसे शारीरिक लाभ होकर और जो कुछ अन्य लाभ होते हैं वे नीचे लिखे अनुसार हैं।

कुश्तीसे-शरीरमें चपलता आती है, बुद्धि सतेज होती है, और दुर्जनोंका पड़ाव करनेके गुण प्राप्त होते हैं।

दौड़—दुष्ट लोगोंके हाथमें वक्त पर पड़ते नहीं।

तैरना—स्वयं पानीमें गिर जायें तो तैरनेसे बच जायंगे। और दूसरा कोई मनुष्य बावड़ी आदिमें गिर जाय तो उसको बचावेंगे।

मल्लखम्भ चढ़ना—घरको अङ्गार लगेगी तो खम्भेपरसे नीचे झट उतर आवेंगे, जंगलमें हिंसक जन्तुओंसे बचाव करनेके लिये शीघ्र वृक्षपर चढ़ जानेसे शीघ्र रक्षा होजायगी।

लाठी फिराना—लाठी फिरानेसे सभीको पादाक्रांत करेंगे, शरीरमें चपलता रहेगी।

शरीरको प्रातःकालीन धूप अच्छी होती है। वर्षा ऋतु आती है तब यह खेल बंध करना पड़ता है। हिसावमें आदमी नहीं आवे तो खेल बंध करना पड़ता है। इससे आनियमितपन आजाना यह भी अच्छा नहीं है, कारण कि शरीरको कसरत नियमित रूपसे होना चाहिये, नहींतो हानिकी संभावना है। यह खेल आनन्द-दायी होनेसे कभी कभी ज्यादा कसरत करनी पड़ती है। यह भी शरीरको बड़ा भारी धक्का पहुँचाती है। इससे शरीरका रक्त भीगजाता है, और क्षय रोग बढ़ता है और खानपान भी देखा जाय तो चेवड़ा, चाय, सोडा लिमनेड, बिस्कुट, आदि, गरीब होतो कमेटीके नलका पानी, ऐसे निसत्व पदार्थ पेटमें जानेसे शरीरमें अशक्तता क्यों नहीं बढ़ेगी! और शॉर्ट साइट क्यों न होगी? और तब तरुण चश्मे वाले क्यों न दीखेंगे? और रोती सूरत वाले क्यों न देखे जायेंगे। जरा विचार करनेकी बात है कि-ऐसा होनेका कारण ऐसे खेल खेलने वालोंका संसर्ग दूसरा कुछ नहीं। इस प्रकार इंग्रेजी खेलमें बहुतसे नुकसान होते हैं। क्लबमें ब्रह्मचर्यका महत्व प्रधानतासे नहीं माना जाता।

अब देशी कसरतमेंकी "नमस्कार" नामक तरकीब लीजिये—भगवान्‌के सामने प्रातःकाल शौच, मुख मार्जनादि करके पश्चात् सर्वदा नियमित नमस्कार शुद्ध हवामें करेंगे तो सर्व अवयवोंको कसरत होकर शरीर अच्छा रहेगा।

इससे राजनिष्ठता रहती है और ब्रह्मचर्यव्रत पाला जाता है। और उसके अनुसार अपना वर्ताव रखना तथा तदनुसार चलनेका अभ्यास करना चाहिये। अनीतिका कुछ भी प्रचार नहीं होने देना जबतक ऐसा अखाड़ा नहीं बने तबतक अपने गृहमें ही शुद्ध जगहपर नित्य नियमित रूपसे प्रातःकाल (शीत ऋतु) में दंड, बैठक, नमस्कार करना। १० से १५ वर्ष प्रमाण वालोंको ३० बैठक और पन्द्रह दंड प्रथम ७-८ आठ दिनतक निकालना अथवा नमस्कार २० करना, फिर आठ दिनके बाद प्रत्येक हफ्तामें ५ दंड और १० बैठक बढ़ाना चाहिये अथवा ५ नमस्कार बढ़ाना चाहिये।

इस प्रकार बढ़ानेका कार्य १०० दंड और सौ बैठक तक बढ़ाना अथवा १०० नमस्कार बढ़ाना इससे ज्यादा नहीं करना। १५ से ३० की अवस्था वालोंको इससे दुगनी कसरत करनी चाहिये। प्रारम्भमें १०-१५

वर्षवालोंको तथा ३०से ५०तक उम्रवालों-को १-१९ उम्रवालेकी तरह करना चाहिये और ५०से ऊपर वर्ष वालोंको प्रकृति अनुसार करनी चाहिये। नहीं तो प्रातःकाल शुद्ध हवामें टहलने जाना संध्याको कभी भी टहलने नहीं जाना क्योंकि इस समय वायु खराब रहती है। तरुणोंको केवल टहलनेसे ही कसरतकी इति-श्री नहीं करना चाहिये। यह रीति वृद्धोंके लिये है।

कसरत करके पश्चात् आधा घन्टे विश्रान्ति लेना, फिर स्नान करके पौष्टिक पदार्थ अच्छा रुचिके साथ खाना। स्नान हुए बाद शीघ्र कसरत करना अच्छा और लाभदायक है। किन्तु कसरतके पश्चात् शीघ्र स्नान नहीं करना चाहिये।

सार्वाङ्गावयवी सात मिनटमें कसरत होती है। आटिया, पाटिया, कबड्डी, खो खो इस खेलसे शत्रुका बेड़ा तोड देना आदि गुण प्राप्त होते हैं सर्वाङ्गावयवी और थोड़े समयमें सशास्त्र शरीरको कसरत देनेवाली तरकीब कुछ हैं तो कुस्ती, नमस्कार, मल्लखम्भ चढ़ना, पानीमें तैरना, लाठी फिराना, दंड बैठक यह है। दंड बैठक और नमस्कार इन तरकीबों को कोई भी साधारण कसरत करनेवाला बना सक्ता है।

अब रही लाठी फिराना, मल्लखम्भ चढ़ना, तैरना, कुस्ती खेलना, आदि तरकीबें जो मनुष्य कसरतखानेमें उस्ताद होता है वह जरूर पढ़ाता है। ऐसे उस्ताद बहुतसे शहरमें थोड़े बहुत मिलते हैं, उनके पास आप सज्जन मण्डलीका अखाड़ा बनाकर उसमें सीख लेना। अज्ञानी (दुरवर्त्तीशक) लोगोंके अखाड़ेमें जाना नहीं कारण कि उसमें जानेसे दुर्गुण लगते हैं। देशी कसरतकी तरकीबें बहुत करके वर्तमानमें मूर्ख लोगोंके हाथ मौजूद हैं। वह जो कुछ मनुष्य अपने सद्गुण संभालकर बड़े कष्टके साथ देशी कसरतकी तरकीबें प्राप्त कर लेंगे। और दूसरेको बतावेंगे तो उनको बहुत उपकार होगा। यह नहीं होगा तो प्रथम चार पांचसौ रुपया खर्च करके एक अच्छा अखाड़ा बनवाया जाय और उसमें अच्छे नियम रखकर और राजनिष्ठतासे सुव्यवस्थित चलायेंगे और देशी कसरत जाननेवाले उस्ताद-को तनख्वा देके सौ-पचास मनुष्य तैयार हो जायंगे तो सर्वोत्तम बात होगी। पुनः उसका सज्जन मनुष्योंमें प्रसिद्ध होनेकी देर न होगी। कसरतशालामें राजा लोगों और ब्रह्मचारि-योंके चित्र लगाना चाहिये। धूपमें कसरत नहीं करना, एकाङ्गावयवी कसरत नहीं करना, वर्षमें कमसे कम एक दिन उपवास करना "जबतक जीमते (भोजन लेते) हैं तब तक कसरत हर हालतमें करना पड़ेगी।"

कसरत करते समय मन आनन्दित रखना, और वज्राङ्गदेही बनूंगा ऐसी भावना रखना, व्यर्थ फिक्र न करना, "फिक्र करनेसे नुकसानके सिवाय कुछ नहीं" यह विश्वास रखना। शरीर दुबला भी हो तो कुछ हर्ज नहीं कसरतसे शरीर सशक्त होगा लेकिन कुछ देरी लगेगी, हां ऊपर लिखे अनुसार बर्त्ताव होगा तब, "गुरु विना विद्या नहीं" यह युक्ति कुछ झूंठ नहीं है। इत्यलम् विस्तरेण।

# व्याख्यान

## जैनधर्मभूषण ब्रह्मचारी शीतलप्रसादजी,

सभापति, भारत जैन महामंडल, अधिवेशन, कलकत्ता।

### मंगलाचरण।

गाथा—इदं सद वंदियाणं तिहुअण हिद मधुर विसद वकाणं।
अंतातीद गुणाणं णमो जिणाणं जिद भवाण॥
श्लोक—भुवनांभोजमार्तंडं धर्मामृतपयोधरम्।
योगिकल्पतरुं नौमि देवदेवं वृषध्वजम्॥

**भावार्थ**—सौधर्म आदि १०० इन्द्रोंसे वंदनीक, तीन भुवनके जीवोंको हितकारी, मिष्ट और निर्मल वाणीको प्रकट करनेवाले, अनंत गुणोंके धारी, और संसारको जीतनेवाले जिनोंको नमस्कार होहु। तीन भुवनके प्राणी रूप कमलोंको विकसित करनेके लिये सूर्य, धर्मरूपी अमृतको वर्षानेके लिये मेघ, योगियोंके लिये कल्पवृक्ष और देवोंके देव ऐसे धर्मकी ध्वजा रूप व वृषभके चिन्हको रखनेवाले श्री ऋषभदेव इस अवसर्पिणी कालके प्रथम तीर्थंकरको नमस्कार करता हूं।

प्रिय सज्जन महोदयगण और सवारी वर्ग! कलकत्ते ऐसे भारतके वृहत् नगरमें इस "भारत जैन महामंडल"का वार्षिकोत्सव होनेपर यह बहुत उचित होता यदि इस सम्मेलनको सफलता पूर्वक निर्वाह ले जानेका उत्तरदायित्व अर्थात् सभापतिका पद जैन समाजमें उपस्थित अनेक विद्वान् और प्रतिष्ठित पुरुषोंमेंसे किसीको दिया गया होता। मुझ अल्पश्रुत, तुच्छबुद्धि और साधारण पुरुष पर ऐसे महान् कार्यका भार सौंपना एक अल्पवयस्क बालकके मस्तक पर कई मन भार लाद देना है। पर अब जब आप महानुभावोंने मुझ अल्पज्ञसे ही इस महान् कार्यके सम्पादनको लेना एक मत हो प्रकट किया है तब यह अनुचित जान पड़ता है कि मैं आपकी इच्छाका अपमान करूं। अतएव मैं इसे स्वीकार करता हुआ आप सज्जनोंसे इस बातकी दृढ़ आशा रक्खूंगा कि मेरे द्वारा यह कार्य निर्विघ्न पूर्ण हो, इसमें मुझे हर प्रकारकी सहायता दे और ऐसा प्रयत्न करें जिससे हम आप सर्व परम मंगल सहित कुछ वास्तविक कार्यका उपाय करके सहर्ष अपने २ स्थानको विदा हों।

प्रथम इसके कि मैं आसन ग्रहण करूं यह उचित जान पड़ता है कि मैं अपने विचार आपके सामने उपस्थित करूं और आप उन्हें एक- चित्त हो श्रवण करें। आप यह अवश्य ध्यानमें रक्खें कि जो कुछ मेरा वक्तव्य होगा वह मेरा अपना ही विचार होगा। उसका उत्तरदायित्व मेरे पर होगा। वह विचार इस मंडलका है व जैनसमाजका है ऐसा उस समय तक नहीं माना जासकता जब तक वह प्रस्तावरूपमें स्वीकार न कर लिया जावे।

### जिनधर्म।

जिस धर्मकी शक्तिने आज हम आप सबको इस स्थान पर आकर्षित कर लिया है, वह धर्म कैसा जगतके जीवोंका कल्याणकारी है, पहले मुझे इस पर थोड़ासा विचार करना है।

किसी भी वस्तुके स्वरूपको विचारते हुए व उसका वर्णन करते हुए समयमें उसका सर्व स्वरूप विचारना व कहना खास कर उस व्यक्तिके लिये जो सर्वज्ञ न हो बिल्कुल असंभव है। एक समयमें सर्व पदार्थोंके सर्व स्वरूपको जाननेकी शक्ति केवलज्ञानमें होती है। यह ज्ञान आत्माका स्वभाव है। योगियोंके ईश्वर—इस अवसर्पिणी कालमें होचुके श्री ऋषभ आदि श्री महावीर पर्यंत २४ तीर्थंकर व श्री भरत, सगर, विजय, अचल, बाहुबली, हनूमान, प्रद्युम्न, गौतम, सुधर्म, जंबूस्वामी आदि, अनगिनती केवली—इन्होंने केवलज्ञान प्राप्त कर वस्तुके सर्व स्वरूपको एक कालमें जान लिया था। हम इस समय अल्पज्ञानी हैं इससे एक वस्तुके स्वरूपको धीरे २ ही विचार सकते और कह सकते हैं।

यद्यपि एक पदार्थमें अनंत गुण होते हैं पर किसी पदार्थको पहचाननेके लिये कि यह अमुक पदार्थ है व अमुक नहीं है कुछ थोडेसे गुण छांट लेने पड़ते हैं—इन्ही गुणोंके द्वारा हम वस्तुओंकी भिन्न२ पहचान कर सकते हैं। ऐसा होने पर भी हम उस वस्तुके छांटे हुए गुण या स्वभावोंको भी अपने वचनोंके द्वारा एक साथ दूसरोंको नहीं समझा सकते। हमको अपने शब्दोंसे काम लेना पड़ेगा। वे शब्द अक्षरोंसे बने होते हैं इसलिये अक्षर या शब्द कहनेमें समय तो बहुत चला जायगा पर सुनने व समझने वालेको उसके एक स्वभावका ही ज्ञान होगा जब कि दूसरे स्वभावोंको बतानेके लिये दूसरा शब्द व्यवहार करना पड़ेगा।

एक शब्द द्वारा वस्तुका स्वरूप बताते हुए समझनेवालेको यह ज्ञात रहे कि इसमें और भी स्वभाव हैं। जैनाचार्योंने "स्यात्" शब्दका प्रयोग बताया है। जिसके अर्थ हैं "कथंचित्" या किसी अपेक्षासे "from some point of view".

वस्तुके स्वरूपको किसी अपेक्षा कहनेको ही "स्याद्वाद" कहते हैं, स्याद्वाद द्वारा पदार्थका स्वरूप **अनेकांत** या अनेक स्वभाववाला है ऐसा प्रतीत होता है। जिससे समझनेवालेको एक अंशरूप मिथ्याज्ञान नहीं होने पाता है। "अग्नि दाहक है" ऐसा कहना ईंधनको जलानेकी अपेक्षा ठीक है पर सर्वथा उसमें इतना ही गुण नहीं है किन्तु वह भोजन पकानेकी अपेक्षा "पाचक" और प्रकाश करनेकी अपेक्षा "प्रकाशक भी है। इस स्यात्के लिये स्यात् दाहक, स्यात् पाचक, स्यात् प्रकाशक है। जिस समय हम स्यात् या कथंचित् या किसी अपेक्षासे दाहक है ऐसा कहेंगे तो सुननेवाले को यह अवश्य ध्यानमें आयगा कि इसमें और भी स्वभाव हैं। वह मात्र दाहक ही है, पाचक या प्रकाशक आदि रूप नहीं है ऐसा ऐकान्तिक मिथ्याज्ञान न होगा। अग्निमें दाहक, पाचक या प्रकाशक तीनों स्वभाव एक ही समयमें रहते हुए शब्दोंसे एक कालमें तीनोंका कहना असंभव है। पर जो अग्निको समझना चाहता है उसे अग्निका यथार्थ ज्ञान होना चाहिये अन्यथा वह अग्निसे अपना काम न निकाल सकेगा।

इस दृष्टान्तसे यह सिद्ध है कि किसी पदार्थका ज्ञान करनेके लिये "स्याद्वाद" की अतीव आवश्यकता है, यह बात सत्य है—यथार्थ है—इसीलिये विक्रमकी २ री शताब्दीमें होनेवाले दिग्विजयी न्यायवेत्ता **स्वामी समन्तभद्राचार्यने** आप्तमीमांसामें कहा है—

तत्वज्ञानं प्रमाणं ते युगपत्सर्वभासनम् ।
क्रमभावि च यज्ज्ञानं स्याद्वादनयसस्कृतम् ॥१०१॥
स्याद्वादकेवलज्ञाने सर्वतत्त्वप्रकाशने ।
भेदः साक्षादसाक्षाच्च ह्यवस्त्वन्यतमं भवेत् ॥१०२॥

**भावार्थ**—जैसे एक कालमें सर्व पदार्थोंको प्रकाशनेवाला केवलज्ञान प्रमाण अर्थात् सम्यग्ज्ञान है ऐसे ही क्रम २ से होनेवाला जो स्याद्वाद नयके द्वारा संस्कारित व प्रकाशित ज्ञान है सो भी प्रमाण ज्ञान है।

सर्व तत्वोंके प्रकट करनेमें केवलज्ञान और स्याद्वाद दोनों ही समर्थ हैं भेद केवल प्रत्यक्ष और परोक्षका है। इन दोनोंके सिवाय जो वस्तुका स्वरूप है वह अवस्तु सदृश ही होता है। अर्थात् स्याद्वाद नयके विना पदार्थोंका स्वरूप हम छद्मस्थों द्वारा ठीक २ नहीं जाना जासकता।

वस्तुके भीतर एक ही कालमें नित्य, अनित्य, एक, अनेक, अस्ति, नास्ति आदि विरोधी स्वभाव हैं इनका कथन स्याद्वाद नयके द्वारा अविरोध हो सकता है। जैसे वस्तु अपने गुणोंके ध्रौव्यपनेकी अपेक्षा नित्य है पर उन गुणोंमें जो समय२ पर परिणमन या पर्यायें होती हैं उनकी अपेक्षा अनित्य है—क्योंकि हरएक वस्तु या द्रव्यका यह लक्षण है—

'सत् द्रव्यलक्षणम्' 'उत्पादव्ययध्रौव्ययुक्तं सत्' गुणपर्ययवत् द्रव्यम् (२९. ३०. ३८ अ० ५ तत्वार्थ सूत्र श्री उमास्वामीकृत वि० सं० ८१)

**भावार्थ**—जो सत् हो सो द्रव्य है, जिसमें एक ही काल उत्पत्ति, विनाश, और ध्रौव्य या अविनाशी या नित्यपना पाया जाय सो सत् है अथवा जिसमें गुण और पर्यायें या अवस्थाएं एक कालमें रहें उसे द्रव्य कहते हैं। मतलब यह हुआ कि गुण सदा बने रहते हैं और उनमें जो समय२ स्वाभाविक या वैभाविक, सदृश या विसदृश अति सूक्ष्म समुद्रकी कल्लोलें व रत्नकी कांतिवत् परिणमन होता है वह अनित्य है अर्थात् समय २ नया २ परिणमन होनेसे पुराने परिणमनका व्यय अर्थात् नाश और नएका उत्पाद अर्थात् उपजना होता है। वृक्षमें आमके भीतर वर्ण गुण रहते हुए उस वर्णकी हरी अवस्थाका पीला होते जाना परिणमन है अर्थात् हरेपनका व्यय होकर पीलेपनका उत्पाद है।

नित्य और अनित्य दोनों स्वभावोंको समझनेके लिये हमें कहना पड़ेगा कि 'स्यात् नित्यं', 'स्यात् अनित्यं', तथा दोनोंको एक साथ लगाकर कहनेकी अपेक्षा 'स्यात् नित्यानित्यम्,' क्योंकि वचनोंमें एक समयमें इनके कहनेकी शक्ति नहीं है। जब कि दोनों स्वभाव एक समयमें ही हैं इस अपेक्षा 'स्यात् अवक्तव्यं' अर्थात् इस अपेक्षासे स्वरूप कथन वचनगोचर नहीं है। परंतु ऐसा अवक्तव्य होने पर भी नित्य है, या अनित्य है या

नित्यानित्य है। इस तरह नित्य, अनित्य और अवक्तव्य तीन स्वभावोंके सात भंग बन जाते हैं। इसीसे स्याद्वादनयको **सप्तभंगी** भी कहते हैं। विक्रम सम्वत् ४९ में होनेवाले **श्री कुंदकुंदाचार्य** महाराजने **श्री पंचास्तिकाय**में इस सप्तभंगकी आवश्यकता बताई है—

गाथा-सिय अत्थि णत्थि उहयं अव्वत्तव्वं पुणोय तत्तिदय।
दव्वं खु सत्तभग आदेसवसेण सभवदि ॥१४॥

इस स्याद्वादके स्वरूपको शंकराचार्यने कुछका कुछ समझकर अपने भाष्यमें खंडन किया है। प्रयागके विद्वान महामहोपाध्याय डा० **गंगानाथ** झा ने साफ तौरसे कहा है कि यदि शंकराचार्य जैनशास्त्रोंका मनन करते तो उनको ऐसा कहना न पड़ता। इस स्याद्वादकी यथार्थताको पूनाके डॉ० **भण्डारकर** और जर्मनीके प्रोफेसर जैकोवीने यथार्थ माना है।

वर्तमान जैन विद्वान् बाबू चम्पतराय बेरिष्टर हरदोईने अपने **की ऑफ नॉलेज** Key of Knowbrgeमें सफा ७२८में इस सिद्धांतके महत्त्वको बताते हुए कहा है It gives us a many-sided, and therefore, necessarily true view of the truth which we are all seeking to discover" यह हमें सत्यका अनेक आपेक्षिक और इसलिये बिल्कुल सत्य स्वरूप बता देता है जिस सत्यकी हम सब खोज कर रहे हैं। **सप्तभङ्गीतरंगिणी** और **स्याद्वादमंजरी**से इस स्याद्वादका स्वरूप विस्तारसे प्रगट हो सकता है।

इस अनादि जगतमें आत्माका हित करनेवाला जो वस्तुके स्वरूपका यथार्थ ज्ञान है वह "स्याद्वाद" के द्वारा होता है और यही **जिन आगम**का मूल बीज है। इसलिये इस तरफ आपका लक्ष्य दिलाना इसीलिये उचित समझा गया कि आप धार्मिक तत्वोंको यथार्थ जानकर अपना हित कर सकें। यही **स्याद्वाद** या **अनेकांत** नय परस्परके वादियोंके विरोधोंको दूर कर **एकता** और **समता**का लाने वाला है इसीलिये स्वामी अमृतचंद्र आचार्यने विक्रमकी १०वीं शताब्दीमें अपने **पुरुषार्थसिद्ध्युपाय** ग्रंथमें कहा है "विरोधमथनं नमाम्यनेकांतं" यह अनेकांत विरोधको मेटनेवाला है इसीलिये मैं नमस्कार करता हूं। यह जिनधर्म किसीका ऐसा सिद्धांत नहीं है कि जिसको हमें बलात्कार मनाया जाय—यह वास्तवमें आत्माकी उन्नतिका एक सत्य विज्ञान है इस कारण इसको 'Self Science' या 'Key to Self realisation' यानी आत्म विज्ञान या आत्मानुभवकी कुंजी कहें तो कोई अत्युक्ति नहीं है।

हम और आप या सर्व प्राणी सुख और शांति peace and happiness चाहते हैं पर उसके लिये बाहरी चीज़ोंके भोगनेमें जाते हैं। उसका फल यह होता है कि तृष्णा और आकुलता बढ़ती जाती है। सुख शांतिके बदलेमें अशांति और दुःख हमें प्राप्त होता है।

जहांतक विचारा गया है व आप विचार करेंगे तो प्रकट होगा कि सुख और शांति हमारे ही आत्माका स्वभाव है। हम जब

अपने और इस कागज़के मध्यमें जो हमारे हाथमें है क्या अंतर है इसपर लक्ष्य देंगे तो विदित होगा कि समझने, देखने, जाननेकी शक्ति हमारेमें है पर इस कागज़में नहीं है। इस शक्तिको **चेतनाशक्ति** कहते हैं। शक्ति गुण हैं। गुणका लक्षण है "द्रव्याश्रया निर्गुणागुणाः" (४० अ०९ त० सूत्र ) जो द्रव्यके आश्रय रहें व उनमें और गुण न हों सो गुण हैं। अतएव जिस द्रव्यमें चेतनागुण है उसीको जीव या आत्मा तथा जिसमें नहीं है उसीको अजीव या अनात्मा या जड़ कहते हैं। बस इस लक्षणसे यह प्रकट है कि जो वस्तु हमारे शरीरमें रहती है वह जीव या आत्मा है। उसके रहते हुए शरीरके अगोपांग काम करते व इन्द्रियोंके द्वारा ज्ञान होता पर उसके न रहते हुए कुछ नहीं होता है।

आत्मामें जैसे चेतना गुण है ऐसे ही शांति या वीतरागता भी गुण है क्योंकि जब हम क्रोध, मान, माया, लोभ करते हमारा आत्मा क्लेशित होता—दुःखी होता। पर जब वे नहीं होते या मन्द होते हैं तो हमारा आत्मा शांत और सुखी रहता है तथा इसीसे यह भी सिद्ध है कि सुख भी आत्माका स्वभाव है। इसलिये आत्माके विशेष गुण चेतना, शांतता और आनन्द हैं—जो परमाणु या स्कंधरूप पदार्थ हैं उनको **पुद्गल** कहते हैं जिनमें इस आत्माके तो विशेष गुण नहीं हैं पर स्पर्श, रस, गंध और वर्ण हैं जो प्रत्यक्ष प्रकट हैं।

ये दो मुख्य द्रव्य हैं। इन्हीं दोनोंके सम्बन्धसे जगतकी नाना क्रियाएं हो रहीं हैं। प्रकृतिमें मेघोंका पानी होना, पानीसे मेघ होना, नदी बहना, पृथ्वी तटकी मिट्टी-का बहना, नदीके मध्यमें उसका जमा हो पृथ्वी बन जाना, बर्फ गिरना, आतप व चंद्र प्रकाश होना आदि कृत्य पुद्गलके परस्पर सम्बन्ध और वियोगके कार्य प्रत्यक्ष प्रकट हैं। घर, घट, पट, वर्तन आदि वस्तुओंका बनाना इस शरीरी प्राणधारीका प्रकट है। ऐसी ही क्रिया अनादि कालसे चली आ रही है और चली जायगी। इसीसे यह जगत् सत् है अर्थात् जो २ पदार्थोंका यह समुदाय है वे सर्व सदासे हैं सदा रहेंगे। केवल उनमें अवस्था बदलती दीखती है इसीसे यह जगत् असत् है।

प्रत्येक आत्मा अपने शरीरप्रमाण आकारको लिये हुए झलकता है सो सत्य है क्योंकि प्रदेशत्व, अस्तित्व, वस्तुत्व, द्रव्यत्व, अगुरुलघुत्व, प्रमेयत्व साधारण गुण हैं जो सर्व आत्माओंमें, सर्व परमाणु व अन्य स्कंधोंमें तथा अन्य चार द्रव्योंमें पाए जाते हैं जिनकी भी सत्ता इस जगत्में है। स्थान घेरनेके स्वभावको प्रदेशत्व गुण कहते हैं। इसलिये हरएक वस्तु आकारको रखने-वाली है, आत्मा और पुद्गल जगत्में ४ कार्य करते हैं—चलना, ठहरना, स्थान पाना और नित्य परिणमन करते रहना। हरएक कार्यके लिये उपादान और निमित्त कारणकी आवश्यक्ता होती है। इन चारों कार्योंके उपादान कारण वे स्वयं हैं पर निमित्त कारण ये चार मूल द्रव्य हैं। **धर्मास्तिकाय**

**और अधर्मास्तिकाय** जो दोनों अखंड, अमूर्तिक लोकव्यापी अजीव द्रव्य हैं चलने और ठहरनेमें क्रमसे उदासीनपनेमें कारण हैं तथा आकाश द्रव्य सर्वको स्थान देता और काल द्रव्य पर्याय पल्टनमें सहाई है। आकाश अखंड और अनंत है। कालके कालाणु लोकाकाशके असंख्यात प्रदेशोंके समान असंख्यात हैं।

सुख शांति जो हमारे ही आत्माके स्वभावमें है उसीको प्राप्त करना हमारे आत्माका परम हित है। इसलिये हमें अपने ही आत्माके असली स्वरूपको जान कर उसपर दृढ श्रद्धान लाकर उसका ध्यान, मनन, पूजन, भजन करना चाहिये। यही **जिनधर्म** है। आत्मामें जो मिथ्याभाव, अज्ञान और असंयम या रागद्वेषादि विकार हैं उनको मेट कर आत्माको सच्चा श्रद्धावान, ज्ञानी, और संयमी या वीतराग बनाना सुख शांतिका पूर्ण लाभ करना है। और इस उपायको जितने अंश किया जायगा सुख शांति प्राप्त होगी। आत्मा आप ही अपना विगाड़ या सुधार करने वाला है। यह आप ही कर्त्ता और भोक्ता है। सुखशांति और चेतना आत्माका स्वभाव होने पर भी हमारे और आपके आत्माओंको इसका ठीक और पूर्ण लाभ नहीं है। यह इस बातको प्रमाणित करता है कि हमारे आत्मामें कुछ अशुद्धता है। अशुद्धता दूसरी वस्तुके मेलसे होती है। जिस वस्तुका मेल है उसे कर्म या पाप पुण्य कहते हैं। जैन सिद्धांत कर्मोंको पुद्गलकी वर्गणाएं बतलाता है। जब २ हमारेमें शुभ या अशुभ कोई अशुद्ध भाव होता है इनका आकर्षण या आश्रव होता है—साथ ही रागद्वेषके निमित्तसे इनका आत्माके साथ कुछ कालके लिये बंध होजाता है—उन्हींका असर होते रहना दुःख या संसारिक सुखका भोगना है। आत्माको इनसे बचानेके लिये वे शुद्ध भाव करने होंगे जिनसे इनका आना रुके या संवर हो तथा जो पूर्व बद्ध हैं उनकी निर्जरा हो जावे जिससें आत्मा सर्व बंधनोंसे छूटकर मोक्ष हो जावे। और अपने परम सुख शांत मय चैतन्य स्वरूपको प्राप्त कर सदाके लिये पवित्रात्मा हो जावे।

आत्माका आत्माके सिवाय पर पदार्थोंमें मोह करना जब बंधका कारण है तब अपने ही शुद्ध स्वरूपका ध्यान करना मोक्षका कारण है। इसी उद्देश्यके लिये जो इन्द्रिय विजयी होते हैं वे सर्व परिग्रह त्याग निर्ग्रंथ हो निरंतर स्वाध्याय करते हुए इसी तरह साधुमार्ग धारण करते हैं जैसा **श्री महावीरस्वामीने** किया था। प्रभुने वस्त्रादि रहित परम हंसकी अवस्थामें केवलज्ञान प्राप्त किया था।

जो इस मार्गको धार नहीं सकते वे गृहस्थमें रहते हुए धर्म, अर्थ काम, पुरुषार्थोंको पालते हैं। न्यायपूर्वक द्रव्य कमाना, जीवदयाके तत्त्वको ध्यानमें रखकर भोजनपान वस्त्राच्छादन आदि करना जिससे शरीर स्वास्थ्ययुक्त रहे और पशुपक्षी आदिकोंको

कष्ट न पहुंचे। तथा आत्मोन्नतिके उद्देश्यको ध्यानमें रखते हुए जिन तीर्थकरोंने व अन्य आत्माओंने अपनेको शुद्ध कर लिया उनकी भक्ति उनके नाम लेकर, उनकी ध्यानाकार मूर्तिओंके द्वारा उनके ध्यान व मोक्ष स्थानों व उनके परमपदके कालका निमित्त मिलाकर व उनके गुणोंको स्मरण करके करते हैं, निर्ग्रंथ साधुओंकी सेवा करते हैं, पवित्र शास्त्रोंको पढ़ते हैं, मन और इन्द्रियोंको वशमें करनेके लिये संयम पालते हैं, प्रातः और संध्याको ध्यानका अभ्यास करते हैं और यथायोग्य पात्रोंको धर्मसे व करुणाबुद्धिसे सर्वको आहार, औषधि, अभय और विद्यादान करते हैं। अहिंसाणुव्रत, सत्याणुव्रत, अचौर्याणुव्रत, स्वस्त्रीसन्तोष और परिग्रह प्रमाण इन पांच व्रतोंका अभ्यास करते हैं। यही **जिनधर्म** है जिसको अनादिकालसे तीर्थंकरादिकोंने पाला था और इसीका उपदेश किया था।

स्याद्वाद नयके द्वारा पदार्थोंको जानकर तथा समदृष्टी होकर रागद्वेष त्यागनेका अभ्यास करते हुए स्व और परकी उन्नति करना ही जिनधर्म है।

ऐसा ही **श्री कुंदकुंदाचार्य्य** और उनके शिष्य **उमास्वामी** ने कहा है:—

दसणं णाणचरित्ताणि सेवि दव्वाणि साहुणा णिच्चं।
ताणि पुण जाण तिण्णिवि अप्पाणं चेव णिच्छयदो
॥१॥ स० सार

सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्राणि मोक्षमार्गः ॥ १
। अ० १ त० सूत्र ॥

अत्तागमतच्चाणं। सद्दहणादो हवेइ सम्मत्तं।
ववगय असेस दोसो सयलगुणप्पा हवे अत्तो
॥५॥ नि० सा०

छुह तण्ह भीरु रोसो रागो मोहो चिंता
जरा रुजा मिच्चू।
स्वेद खेदं मदो रई विण्हिय णिद्दा ज णुव्वेगो
॥६॥ नि० सा०

तस्स मुहग्गद वयणं पुव्वावरदोस विरहिय सुद्धं।
आगममिदि परिकहियं तेणदु कहिया हवंति तच्चत्था
॥८॥ नि० सा०

जीवा पुग्गलकाया धम्माधम्माय काल. आयासं।
तच्चत्था इदि भणिदा णाणा गुण पज्ज. एहिं
संजुत्ता ॥९॥ नि० सा०

जीवाजीवाश्रवबंधसंवरनिर्जरामोक्षास्तत्त्वम् ॥ ४
अ० १ त० सूत्र

**भावार्थ**— सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान, सम्यक् चारित्र आत्माकी शुद्धिका उपाय है निश्चयसे तीनों ही आत्माका गुण है—इसीसे उसीकी रुचि, ज्ञान व उसीमें तन्मय होना मोक्षका मार्ग या अपनी स्वतंत्रताका लाभ करना है। व्यवहारसे आप्त, आगम, तत्त्वार्थोंका श्रद्धान करना सम्यग्दर्शन, उनका ज्ञान सम्यग्ज्ञान, उनका सेवन सम्यक्चारित्र है। क्षुधा, तृषा, भय, द्वेष, राग, मोह, चिंता, जरा, रोग, मरण, स्वेद, खेद, मद, रति, विस्मय, निद्रा, जन्म, उद्वेग ऐसे १८ दोष रहित सर्व आत्मिक गुणोंसे पूर्ण आप्त या पूज्य देव हैं उसके द्वारा प्रकट पूर्वापर दोष रहित और शुद्ध आगम है। जीव, अजीव, आश्रव, बंध, संवर, निर्जरा, और मोक्ष ये सात तत्त्व हैं। जीव अजीवमें जीव, पुद्गल, धर्म, अधर्म, काल और आकाश छः द्रव्य गर्भित हैं। जीव और अजीवके सम्बन्धसे ही आश्रव आदि पांच तत्त्व हैं। यही जिनधर्म है। जगतके अन्य

सिद्धांतोंसे मुकावला किये जाने पर एक निष्पक्ष तत्वज्ञानीको इसीके द्वारा सन्तोष होता है। उक्त चम्पतराय वैरिष्टर १००० सफेकी पुस्तक "की ऑफ नोलेज" Key of Knowledgeमें वादानुवाद और विचारके पीछे सफा ८४६में कहते हैं-

"When we approach religion as humble seekers after Truth, and not in the spirit of bigotry or conceit, it will be seen that Jainism stands unrivalled among the systems which claim to impart the Truth."

**भाव**—जब हम धर्मको हठ या छलकी दृष्टिसे नहीं किंतु सत्यकी खोजसे देखेंगे तो हमें मालूम होगा कि सत्य बतानेका दावा करनेवाले सिद्धांतोंमें जैन सिद्धांत सर्वोच स्थान पाता है।

हम आप जब जैनी या जिनधर्मधारी या यों कहिये वीतराग विज्ञानी, भाव, कर्म, रागद्वेषादि, द्रव्यकर्म ज्ञानावरणादि तथा नोकर्म शरीरादि इन तीनों प्रकारके कर्मोको जीतने वाले **जिन**के भक्त प्रसिद्ध हैं तब यह तो सबसे पहले हमारा कर्तव्यहै कि हम इस जिन धर्मका पक्का श्रद्धान करके इसको अपने अभ्यासमें लावें।

हम जानते हैं कि आपमें बहुतोंका यह उत्साह है कि यह पवित्र धर्म जिसकी उत्पत्तिका पता इतिहासकी खोजके बाहर है जो आज २४४४ वर्ष हुए श्री **महावीरस्वामी**के समय भी विद्यमान था। श्री महावीरस्वामीने इसे चलाया नहीं था क्योंकि बौद्धोंके **त्रिपिटक** आदि प्राचीन ग्रंथोंमें भी महावीरस्वामीको जिन धर्मका चलानेवाला न लिख कर उपदेश दाता लिखा है। उस धर्मका प्रचार करें अर्थात् और अनेक जनोंको इसकी सची रोशनीमें लाकर उनकी आत्माका कल्याण करें। पर यह आपकी भावना तब ही सफल होसकेगी जब आप इसको धारण करोगे-स्वयं अपने चारित्रसे अपनेको श्री महावीरस्वामीका अनुयायी प्रकट करोगे। जैसा पहले क्षत्रियवीर चंद्रगुप्त चामुंडरायादि जैनी राजाओंने जब ग्रहस्थ में रहे तब न्यायपूर्वक राज्य किया, शत्रुओंसे देशको बचाया और जब निर्वृत्तिमार्गी हुए तब कर्मोको परास्त करनेका यत्न किया ऐसा ही वीरत्व जब आप धारण करोगे, आपकी छायामें अनेक आत्माएं आकर अपना कल्याण करेंगीं।

इस समय जो इस पवित्र धर्ममें दिगम्बर और श्वेतांबर भेद है सो न श्री ऋषभदेवके समयमें, न श्री पार्श्वनाथके वक्तमें और न महावीरस्वामीके समयमें थे। इस भेदका प्रारंभ यद्यपि राजा चंद्रगुप्त मौर्यके समयमें हुआ था पर इसकी पृथक् २ स्थिति विक्रमकी द्वितीय शताब्दीमें हुई हो ऐसा प्रकट होता है।

जो कुछ भी हो, इस समय हम सब जैन नामधारियोंका यह कर्तव्य है कि मूल सिद्धांतोंको जानकर उन पर चलें और अपना हित करें। तथा जब हम सब जैनी कहलाते हैं तब हम अपनी एक श-

किसे जो कुछ काम परस्पर मिलके कर सकते हैं उनको करें। परस्पर एक दूसरेके श्रद्धान, ज्ञान, चारित्रमें बाधा न पहुंचाकर परस्पर एकता रखकर हम जो कुछ काम करसकते हैं उसे अच्छी तरह सफाईसे करें।

## भारत जैन महामंडल।

वर्तमानमें इस मंडलका यही उद्देश्य मालूम होता है। यद्यपि यह मंडल सन् १८९९में जैन यंग मेन्स एसोसियेशनके नामसे भारतवर्षीय दिगम्बर जैन महासभाके कुछ सदस्यों द्वारा इसलिये खुला था कि इंग्रेजी पढ़े जैनी भाई अपने धर्मका ज्ञान प्राप्त करें व महासभाके कार्योंकी उन्नति करके जैन समाजको तरक्कीपर लावें। उस समय इसका क्षेत्र अप्रकट रूपसे दिगम्बर जैन समाज ही था पर पीछे इसका क्षेत्र कुल जैन समाजके अंदर एकता रखते हुए जैन समाजकी उन्नति और जैन धर्मकी प्रभावना करना होगया है। इस मंडलने १८ वर्षमें यद्यपि कोई बहुत बड़ा अमली काम करके नहीं बताया है पर अपने इंग्रेजी 'जैन-गज़ट' मासिकपत्रको चलाकर अंग्रेजी पढ़ोंमें धर्मकी जागृतिको बनाए रखनेके सिवाय इसने पश्चिममें जैन धर्मका बीज बुवाया है व जैन ग्रंथको इंग्रेजीमें प्रकाशित करा इंग्रेजी पढ़ी दुनियांको जैन धर्मका रस पिलानेका उपाय किया है। परमात्मा प्रकाशका उल्था पढ़के बहुतसे भारतके विद्वानोंने जैन धर्मकी प्रशंसामें पत्र भेजे हैं। Key of Knowledge, Practical Path, Draya Sangrah, Outlines of Jainism आदि ग्रंथोंका इंग्रेजीमें प्रकट होना मंडलके उत्साही सदस्यों-का ही काम है। यह मंडलकी ही प्रेरणाका फल है जिससे बाबू सरचंद्र घोषाल एम. ए. जैसे कई बंगाल देशके विद्वानोंको जैन ग्रंथोंके अवलोकन व उल्थाका शौक पड़ा है।

मंडलके मुखिया मि. जुगमन्दिरलाल जैनी जज हाईकोर्ट इन्दौर कई वर्षोंसे कई जैन ग्रंथोंके उल्था करनेमें लीन हैं। मंडलकी सोची हुई प्रणालीके अनुसार आपने जैन धर्मके मुख्य २ शब्दोंका एक छोटा कोष भी बना दिया है जो Central Jain Publishing House. Arrah के व्यवस्थापक बाबू देवेन्द्रकुमार द्वारा छप रहा है। परम विद्वान् श्री. नेमिचंद्र सिद्धांत चक्रवर्ती द्वारा रचित सूक्ष्म विद्याके भंडार श्री गोमट्टसार जीवकांडका सामान्य उल्था समाप्त करके अब उसके कर्मकांडका उल्था कर रहे हैं।

## वर्तमान दशा।

यद्यपि मंडलने कुछ किया है ऐसा कहा गया है पर वर्तमानमें जो दशा जैनजातिकी हो रही है वह भी अतिशय शोचनीय है।

(१) पहली बात तो यह है कि हमारे धर्मग्रंथ बहुतसे अभी तक तालोंमें बन्द हैं, दीमकोंके भक्ष्य हो रहे हैं। उनमें अनेक रत्न हैं पर वे प्रकाशित नहीं होते। कर्णाटक देशमें धवल, जयधवल, महाधवल व अन्य बहुतसे ऐसे ग्रंथ हैं जिनका प्रकाश करना अतिशय जरूरी है। धर्मकी उन्नतिके कोई योग्य साधन नहीं हैं। न हमारे अनेक

उपदेशदाता भ्रमण करते हैं और न हम अपने सिद्धांतोंको अनेक भाषाओंमें उत्था कराकर प्रकाशमें लाते, न उनका भाव बतानेवाली लाखों पुस्तकें प्रकट कर मुफ्त वितरण करते हैं। धर्मप्रचारके ये दो जो बड़े साधन हैं जिनके बलसे बौद्धधर्म फैला व ईसाई धर्म फैल रहा है, हमने अपने हाथमें नहीं धारण किये हैं।.

(२) दूसरी बात यह है कि हमारेमें एकता नहीं है। हम परस्पर ईर्षा रखते हुए एक दूसरेको हानि पहुंचानेका उपाय करते हैं।

(३) तीसरी बात यह है कि हमारेमें शिक्षाका बहुत कम प्रचार है। जिस शिक्षाको श्री ऋषभदेवने स्वयं अपने पुत्र व पुत्रियोंको बताया था वह शिक्षा हमारे सर्व बालक व बालिकाओंमें नहीं है—१००० में ९०९ बालक और ९९० बालिकाओंका अशिक्षित रहना क्या हमारी जातिको पशु समान नहीं बनाए हुए है? जिस जातिकी माताएं मूर्खा हों वहां शिक्षाका प्रचार कैसे हो?

(४) चौथी बात यह है कि हमारे यहां बालविवाह, वृद्धविवाह, कन्याविक्रय, व्यर्थ व्यय आदि कुरीतियां अभी तक फैली हुई हैं।

(५) पांचवी बात यह है कि हममें चारित्रकी हीनता होती जा रही है; शुद्ध खानपान, व्यायाम और ब्रह्मचर्य जो खास शरीर रक्षाके साधन हैं उनसे हम विमुख हो रहे हैं। हमने अपने मन्य न्याययुक्त व्यवहारको कलंकित कर दिया है। हमने न्याय व शांतिसे व्यवहार करना छोड़ दिया है। हम दुनियांके फेशन पर चलकर चमड़ेकी अधिक वस्तुएं व्यवहार कर दिन पर दिन हीन चारित्र होते जाते हैं।

(६) छठी बात यह है कि कुछ उच्च विद्याके अभाव व कुछ प्रमाद वश हम देशकी सेवामें भाग नहीं ले रहे हैं। हमारे जैनियोंका कोई मेम्बर वाइसरायकी लेजिस्लेटिव कौंसिलमें मेम्बर नहीं, कोई हाईकोर्ट जज नहीं; कोई देशका नेता नहीं।

हमारी सामाजिक बुराइयोंके कारण व परस्पर धर्म स्थिरताका उपाय न होनेसे स्वास्थ्यकी रक्षा अपनी व अपने बालिकाओंकी खासकर न करनेसे हमारी संख्या दिनपर दिन हीन होती जारही है। इत्यादि जैसी कुछ हीन दशा इस हमारी जैन जातिकी है उसको देखकर सिवाय रोनेके और क्या कहा जा सकता है?

## हमारा कर्तव्य।

(१) **एकता**—दशा जैसी कुछ है वह प्रकट है। राग जैसा कुछ है वह विद्यमान है। अब आवश्यकता है कि रोगको दूर करनेका उपाय किया जावे। पहली ज़रूरी बात यह है कि हम सब जैन नामधारी भाइयोंको परस्पर एकताका भाव स्थापित करना चाहिये—अब समय एकताका है। जब शिया सुन्नी मुसैलमान एक हैं—अपनी २ श्रद्धानुसार धर्म पालते हुए मुसलमानपनेके

नातेसे एक आवाज़से बोल रहे हैं, जब शैव, ब्राह्म, शाक्त आदि भेद होनेपर भी सर्व हिन्दू एक स्वरसे हिन्दूपनका शब्द निकाल रहे हैं, जब प्रोटेस्टेन्ट कैथलिक आदि भेदोंको रखते हुए भी सर्व ईसाई एक स्वरसे हो रहे हैं, जब महायन और हिनायन भेदोंको रखते हुए सर्व बौद्ध एकतामें गूंज रहे हैं तब क्या यह असंभव है कि हम अपनी श्रद्धाके अनुकूल भेद रखते हुए भी परस्पर एकता न रख सकें ?

एकताका साधन न्याययुक्त नम्र व्यवहार और सहिष्णुता है। जिनके साथ हम एकता रखना चाहते हैं उनसे हम नीति और धर्म पूर्वक मान मत्सर छोड़कर नम्रतासे व्यवहार करें तथा कभी कोई तुच्छ दोषको भी सह कर उसको समतासे निवारण करनेका यत्न करें—तो एकता रह सकती है।

२६ वर्ष पहले दिगम्बर और श्वेताम्बरमें बहुत अंशोंमें एकता थी। अब इस एकताके हटनेका कारण यदि देखा जाय तो इन्हीं दोनों गुणोंका अभाव है।

उन तीर्थ स्थानोंपर जहां दोनों आम्नायवाले पूजन करते हैं जबसे एक दूसरे स्वामी होना चाहने लगे तथा एक दूसरेके धर्मसाधनमें विघ्न उपस्थित करने लगे तब ही से ऐसे झगड़े बढ़े कि जिनके कारण लाखों रुपये अदालतोंमें व्यय हुए व हो रहे हैं। हमें यहां यह विवेचनकी जरूरत नहीं है कि किसका दोष है व किसका नहीं है व किसका अधिक व किसका कम है। निष्पक्ष महाशय स्वयं इस बातको जान सकते हैं।

वास्तवमें तीर्थ उन तीर्थकरोंके हैं जो वहांसे मुक्त पहुंचे हैं। उनके स्थानोंकी पूजा कोई भी जैनी करें उसको जैनत्वके नातेसे पूरा हक है। तथा एक जैनीको तो यही समझना चाहिये और यही भाव रखने चाहिये कि इन तीर्थोंकी भक्तिसे जितने अधिक जीव लाभ उठावें उतना ही श्रेष्ठ है।

**श्री शिखरजी**—हमारे सर्व तीर्थोंमें परम माननीय श्री शिखरजी या सम्मेदाचल पर्वत है जो इसी बंगालमें है व जहांसे अनंत तीर्थंकर मोक्ष गए व जावेंगे। इस तीर्थके सम्बन्धमें जो अदालतें परस्पर हो रही हैं, क्या जैन धर्मके सिद्धांतपर लक्ष्य देनेसे एक दिनमें नहीं दूर हो सकती हैं? दिगम्बरी भाइयोंका फर्ज है कि श्वेताम्बर भाइयोंके धर्मसाधनमें कोई विघ्न न करें। श्वेताम्बरी भाइयोंका फर्ज़ है कि दिगम्बरी भाइयोंके धर्मसाधनमें कोई विघ्न न करें। जो पूज्यनीय स्थान स्मारकके रूपमें सदासे चले आ रहे हैं उनको उसी प्राचीन रूपमें चिरस्थाई रक्खें। यदि कोई धर्मस्थान इतने बड़े पर्वतपर बनाना चाहे तो उसमें कोई एक दूसरेको विघ्नकारक न हो। तथा सब ही पर्वतकी जैसी पवित्रता कायम है उसीको स्थिर रखनेका यत्न करें। उसपर कोई वस्ती न बसने देवें। उचित तो यह है कि पर्वत पर कोई कार्य जैनियोंकी श्रद्धाके प्रतिकूल न हो ऐसी लिखा पढ़ी सर्कार व राजाद्वारा

लेना चाहिये। यदि दोनोंकी एक सम्मतिसे उद्योग हो तो यह बात सिद्ध होसकती है। तब इसकी कोई आवश्यकता नहीं कि पर्वतको पट्टेकी लिया जाय या खरीदा जाय। आवश्यकता इस बातपर ही है कि पर्वतकी पवित्रतामें भविष्यमें कोई सन्देह न हो। पर परस्पर अनैक्य होनेसे जैन जातिकी सर्वथा हानि होगी व अन्योंको लाभ पहुंचेगा। यह सर्व काम परस्पर विश्वास और दिल खोल कर बात करने ही से हो सक्ता है। आप सर्व भाइयोंका कर्तव्य है कि इस तीर्थ संबंधी चिंताका समाधान कराके अनैक्यके बीजको मिटा दें। यदि मंडलके सदस्योंने इस कार्यमें सफलता पाई तो कहना होगा कि उन्होंने एक बड़ी भारी फूट राक्षसीका विजय करके अपने निर्मल यशको स्थापित किया है।

(२) **जैन कालेज**—जैन जाति एकताके सूत्रमें बँध कर जैन समाजको उन्नतिका जो सर्वसे मुख्य उपाय **जैन कालेज**का स्थापन है उसको सुगमतासे कर सकती है।

जैन कालेजकी आवश्यकता जैन जातिमें मुद्दतोंसे होरही है। पर यह काम अभी तक नहीं हुआ है। यद्यपि स्वर्गवासी दानवीर सेठ माणिकचंदके उद्योगसे कालेजके स्थानों पर जैन बोर्डिङ्ग खुल गए हैं और उनसे कुछ लाभ भी हुआ है पर जातीय कालिजके लाभसे कोट गुणा कम है।

यदि विचार कर देखा जाय तो कोई भी जाति ऐसे विद्वानोंके बिना उन्नति नहीं पासक्ती जो उच्च शिक्षाके भंडार हों व जातीयताका अभिमान रखने वाले परोपकारी हों। मुसल्मानोंको अलीगढ़ कालेजने, हिन्दुओंको हिन्दू कालेज व हिन्दू विद्यालयने जीता जागता हुआ रक्खा पर जैनियोंमें जातीयताके पैदा करनेका साधन अबतक न हुआ। १२॥ लाख जैनी एक कालेजके लिये थोड़े नहीं हैं। यदि औसत दरजे एक २ रुपया भी देवें तो कालिज स्थापित कर सकते हैं। यह काम जैन जातिके विद्वानोंका है। यदि दो चार भी विद्वान् परोपकारी गेजुएट अपना जीवन कालेज स्थापनके लिये अर्पण करदें और आजकलकी आवश्यकतानुसार विज्ञान शिल्पादिकी शिक्षाको देनेवाला कालेजका मसौदा व नियम बनाकर जगह २ जाकर बिना किसी भेदभावके उद्योग करें तो कालेजके लायक रुपया क्या नहीं होसकता हैं? अवश्य होसकता है। एक आम्नाय कम दे या ज्यादा दे इस प्रश्नको बीचमें न लाकर सर्व जैनी मात्रसे उसकी शक्ति व भक्तिके अनुसार लेना चाहिये। जैन जातिमें रुपयोंकी कमी नहीं है पर सच्चे कार्य कर्ताओंकी कमी है। यदि सर्व आम्नायोंमेंसे तीन चार विद्वान् इस बातका बीड़ा उठावें तो यथाशक्ति मैं भी सहाय कर सक्ता हूं। सर्व जैनी लौकिक विषय साथ २ पढ़ सकते हैं। धार्मिक विषयोंमें अपनी २ आम्नायके भिन्न २ अध्यापकों द्वारा भिन्न २ पुस्तकें पढ़ सकते हैं अथवा तात्विक पुस्तकें ऐसी भी हैं जिनको सर्व सम्प्रदायके छात्र एक साथ पढ़ सकते हैं। यह एक कार्य है जिसे हम सर्व जैनियोंको मिलके करना चाहिये। कोई २ इस कामको

भी असंभव ख़याल करते हैं ? यह उनकी भूल है क्योंकि जब आर्यसमाजी मूर्ति अपूजक व मूर्तिपूजक हिन्दू जो प्रायः लड़ा करते हैं हिन्दू विश्वविद्यालयके काममें परस्पर मिल गए तो क्या हम इस विद्योन्नतिके काममें नहीं मिल सकते ? प्रश्न यह होगा कि इस कालेजको कहां स्थापित किया जाय। मेरी सम्मतिमें काशीसे बढ़ कर दूसरा स्थान नहीं है जहांपर हर प्रकारके विद्वानोंका सुभीता व हिन्दू विश्वविद्यालयका सम्पर्क है।

(३) **जीवदया प्रचार**—यह एक ऐसा कार्य हैं जिसको हम परस्पर मिलके बहुत कुछ कर सकते हैं। हमें जगह २ सोसायटी खोलनी चाहिये, जीवदयाकी पुस्तकें व नोटिस बांटने चाहिये, उपदेश देना चाहिये व मांसाहार निषेधार्थ शाकाहारी भोजनालय खुलवाना चाहिये जिससे मांसाहारी स्वच्छता, स्वादिष्ट व स्वास्थ्ययुक्त भोजन पानेका अभ्यास करके मांसाहारसे बचें तथा स्थान २ पर जो बलि देवियोंके मठोंपर होती हैं उसे एक साथ उद्योग करके बंद करावें।

(४) एक जैन सहायक बैंक (A Jain Co-operative Bank) खोलें जिससे नवयुवक छात्रोंको कलाकौशल्यमें शिक्षित होनेको व उन्हें व अन्य जैनियोंको व्यापारादिमें लगानेको उधार रुपया दिया जाय। इससे समग्र जैनजातिकी आर्थिक दशाका सुधार हो सकता है। इसी बैंकमें हम अपनी जातिके उन रुपयेको भी रख सकते हैं जिन्हें हम अन्य बैंकोंमें व्याज पर रखते फिरते हैं।

(५) **अमली कार्रवाई**—समजमेंसे जिन २ कुरीतियोंको निकालना है व धर्मसे अविरुद्ध सुरीतियोंका प्रचार करना है उसके लिये मंडलके सभासदोंको स्वयं अमली कार्रवाई दिखलानी चाहिये व उसकी रिपोर्ट मंडलके वार्षिक जल्सेमें पेशकर अमली कार्रवाई करनेवाले सभासदोंको धन्यवाद देना चाहिये। बालविवाह, वृद्धविवाह, कन्याविक्रय कोई न करे, संतान जन्म व मरण होनेपर साधारण खर्चके सिवाय बिरादरीके जीमन आदिमें द्रव्य न लगावें। विवाह शादी थोड़े खर्चमें निवटावें। अपने २ सन्तानोंको धार्मिक शिक्षा देवें व उन्हें धर्मरीतिसे चलावें। तथा हरएक सभासद गृहस्थके नित्य कर्म देवपूजा, दर्शन, स्वाध्याय, सामायिकादिको करे। पानी छानकर वर्तें। अभक्ष्यसे बचें। न्याययुक्त व्यवहार करें, यही उपाय है। जनतामें धर्मज्ञान व धर्माचरण फैलाने व परस्पर धार्मिक विश्वास जमानेका है। मंडलको चाहिये कि एक २ फार्म प्रत्येक सभासदसे मासिक अमली कार्रवाईका भराकर मंगावें उसमें यह भी नोट हो कि अमुक ग्रन्थका स्वाध्याय इतना किया व इसमें यह विषय उपयोगी निकला आदि।

(६) **जैन धर्मके ग्रंथ**—जिनमें जीवके गुणस्थान मार्गणा व कर्मबंध आदिका वर्णन हो व जो अध्यात्म रसमें गर्भित हों—जिनमें तत्वज्ञान विशेष हो उसको अनेक भाषाओंमें प्रकाशित करना। इस कामको इसीतरह एकतासे किया जासकता है जिस तरह बम्बईका परमश्रुतप्रभावक मंडल रायचंद

**शास्त्रमाला** द्वारा तात्त्विक ग्रंथोंको प्रकट करता है-परस्पर आम्नाय सम्बन्धी पूजा पाठ व साधुओं श्रावकोंके वाहरी आचरण सम्बन्धी व कथा ग्रन्थों प्रकट करनेकी बहुत आवश्यकता है-मंडलके पास इस ग्रंथ प्रकाशनके लिये कुछ व भंडार रहनेकी ज़रूरत है।

(७) **स्त्री शिक्षाका प्रचार**-मंडलका यह भी फर्ज है कि वह एक वृहत् कन्या-महाविद्यालय उसी ढंगका स्थापित करे जिस ढंग पर एक जैन कालेज स्थापित करना है। जब तक योग्य माताएं न बनेंगीं योग्य संतानका होना दुःसाध्य है।

(८) **प्राथमिक शिक्षाका प्रचार**-प्रत्येक जैन बालक व बालिका शिक्षा लेती है या नहीं इसकी देखभाल करके इसका प्रबन्ध प्रत्येक स्थानकी बिरादरीसे कराना मंडलका सबसे बड़ा कर्तव्य है। जहां जुदी पाठशाला व कन्याशाला स्थापित हो सकती है वहां स्थापित कराना व जहां नहीं हो सकती हैं वहांके लड़के लड़कियोंको सर्कारी शालाओंमें भिजवाना तथा इसकी रिपोर्ट वार्षिक जलसेमें प्रकट करना चाहिये।

(९) **विधवाओंकी उपयोगिता**-मंडलका यह कर्तव्य भी है कि विधवाओंकी कमीके लिये उनके कारणोंके मेटनेके सिवाय हमें उनका जीवन पवित्र और उपयोगी बनानेकी प्रेरणा करनी चाहिये। आर्य समाजकी विदुषी कुमारी लज्जावती देवीने ता० २९ नवम्बरको लखनऊमें व्याख्यान देते हुए विधवाओंके लिये कहा कि उनके लिये श्रेष्ठ मार्ग यही है कि उन्हें शिक्षा देकर परिचारिका, शिक्षिका, प्रचारिका, पाचिका आदि बनाया जाय-उन्हें स्वार्थ त्यागकी मूर्तियां बनाया जाय। देशका अधिकांश सुधार इन विधवाओंसे हो सकता है। उन्हें बताइये कि सारा देश ही तुम्हारा घर है व सारे देशके बच्चे ही तुम्हारे बच्चे हैं। इनसे जनतामें शिक्षाकी वृद्धि हो सकती है। धर्मका प्रचार भी इनसे खासा हो सकता है। बौद्ध कालमें सम्राट अशोककी कन्याने सीलोन जाकर धर्मप्रचार किया था। मंडलका कर्तव्य है कि विधवाओंकी शिक्षाका पूर्ण प्रयत्न करावे।

(१०) **जैन सेवा समिति**-जैन उत्साही नवयुवकोंका कर्तव्य है कि अपने यहां जो जैन मेले होते हैं उनमें जाकर स्त्रीबच्चोंकी रक्षा कर व दुःखियोंकी सहायता करें, सर्वसाधारणके लाभार्थ उपदेश देवें, दुःखोंका निवारण करें तथा जैन संस्थाओंमें काम करें, धर्मोपदेश देवें व बोर्डिंगोंके सुप०का काम करके छात्रोंको सुपथगामी बनावें।

(११) **श्रीमान् पंडित अर्जुनलालजी सेठी**-अंतमें मैं आपका ध्यान जैन जातिके सेवक सेठीजी पर आकर्षण करता हूं। वह किस विपत्तिमें हैं यह बात आपसे छिपी नहीं है। अब वह बिलौर जिले मद्रासमें भेज दिये गए हैं। भा० दि० जैन महासभाके सहायक मंत्री मूलचंदजी वकीलने ता० १० दिसम्बरको रेजिडेन्ट जैपुरको तार किया था-वह तार तथा उसका उत्तर जैन गज़ट ता०

१७ दिसम्बरमें मुद्रित है। वह यह है-

Kindly inform if provisions made by Government for Arjunlal Sethi's religious scruples in Villore. Jain Sabha shall be grateful to know his offence and period of internment—भावार्थ—अर्जुनलाल सेठी-के धार्मिक विचारोंकी रक्षामें क्या प्रबन्ध हुआ है तथा उनपर क्या जुर्म है व कबतक मुहलत नज़रबंद रहनेकी है। इसका उत्तर आया—Your telegram 10th. Arrangement being made but at present none of his family willing proceed Villore. Stop for latter portion telegram refer Villore. भावार्थ—तार पाया। प्रबन्ध हो रहा है पर अभी तक उनके कुटुम्बका कोई आदमी विलौर जानेको राजी नहीं है। दूसरी बातके लिये विलौर पूछो—इन तारोंको सुनकर आपका यह कर्तव्य है कि सेठीजीका शरीर व धर्मकी रक्षाके लिये शीघ्र दो भाइयोंके भेजनेका प्रबन्ध करें। कुटुम्बकी अकेली स्त्री व बच्चे वहां कैसे जाकर क्या कर सकते हैं?

यह इस समय बड़ी भारी सेवा आपके लिये उपस्थित है। यदि सेठीजीका शरीर न रहा तो जैन कौमको भी एक भारी कलंक लगेगा। सेठीजीको तीन वर्षसे अधिक नज़रबन्दीमें होचुका। शासनकर्ता कोई सुनाई नहीं करते, परंतु इसमें मैं कहूंगा कि समग्र जैन जातिका पूर्ण उद्योग नहीं है। आज सेठीजी पर संकट है कल दूसरे पर आसकता है इससे आप सहस्रोंका कर्तव्य है कि जिस तरह बने वाइसराय और भारत मंत्रीकी सेवामें जाकर अपना दुःख सुनाओ। यदि सुनाई न हो तो इंग्लैंडमें पार्लियामेंटमें जाकर पुकार करो—एक जाति बंधुके संकटको दूर करना आपकी जाति व धर्मकी रक्षाका उपाय है। श्वेताम्बरी भाइयोंको भी दिगम्बरियोंके साथ पूर्ण योग देकर इस परम कर्तव्यको निर्वाह करना चाहिये।

अंतमें मैं बृटिश राज्यकी इस महा भारी युद्धमें विजय कामनाकी भावना करता हुआ इस हिंसामय युद्धकी शीघ्र शांति चाहता हूं। और अपने उपस्थित अनुपस्थित जैनी भाइयोंको प्रेरणा करता हूं कि वे अपनी सर्कारकी युद्धमें विजय होने तक हर तरह तन मन धनसे मदद करते रहें।

मैं अपने जैनी भाइयोंसे यह भी कहूंगा कि वे अपने देशके सुधारके कार्योंमें भी पूरा २ योग देवें। वे भी भारतके एक अंग है। भारतमें शिक्षा प्रचार हो, स्वास्थ्य स्थिर रहे, दुर्भिक्षोंका अंत हो; व अहिंसा धर्मका प्रचार हो, इस विषयमें पूर्ण योग देवें। यहांके गरीब मज़दूरोंके लाभार्थ यहांका बना कपड़ा आदि सामान यथासंभव व्यवहार कर देशको लाभ पहुंचावें।

**प्रिय भाइयो**। जो कुछ मैंने कहा है उसका सारांश यह है कि आप लोग अपने जीवनको जिनधर्ममय बनाओ और उस आनन्दका स्वाद लो जो अपने आत्माका स्वभाव है। तथा इस जिनधर्म व जैनसमाजकी उन्नतिके लिये जो२ उपाय मैंने विचार सो

आपके सामने उपस्थित किये हैं। आशा है आप लोग हंसवत् इसमेंसे सार ग्रहण कर मुझे कृतार्थ करेंगे। और जैन जातिकी आवश्यकता-ओंको विचार कर इस कल्कत्तेके अधिवेशनको स्मरणीय बना देंगे। आपलोग पारसी कौमसे १२ गुणे हैं—यदि आप प्रमादको हटाकर अपनी उन्नतिके लिये कमर कसके खडे हो जावेंगे तो मुझे कुछ भी निराशा नही है कि आप उन्नतिपथ पर आरूढ होजांयगे। आप कभी अपने चित्तमें निराशाको न आने दें। सदा सच्चे मनसे श्रद्धापूर्वक पुरुषार्थ करते चले जावें। वास्तवमें पुरुषार्थका फल अवश्य होता है।

मंगल भगवान् वीरो। मंगल गौतमो गणि।
मंगल कुंदकुंदाद्यो जैनधर्मोस्तु मंगलम्॥

---

## अब उद्धार कैसे हो ?

लगी दिन रैन है चिन्ता कि अब उद्धार कैसे हो।
पड़ी मझधारमें भगवन् ये नैया पार कैसे हो ॥१॥



चले आँधी निराशाकी न सूझे आपना बेगाना।
खिवैया चोकड़ी, मूढे प्रभो निस्तार कैसे हो ॥२॥



नदी जीवन समरकी है विजय उद्देश्य जिसका तट।
पहुँच उसतक अविद्याकी यह हलका भार कैसे हो ॥३॥



भयानक भ्रम भँवरमें पड गई सब मान मर्यादा।
हुए मदमत्त स्वारथमें सुमति सन्चार कैसे हो ॥४॥



गमी कर्तव्य विसराये न निश्चय आम शक्तीपर।
भला फिर सद् विचारोंका अमय उद्गार कैसे हो ॥५॥

"प्रेमी" हजारीलाल जैन–आगरा।

## श्रद्धा उन्नतिकी जड़ है।

(ले० जैन धर्मभूषण ब्र० शीतलप्रसादजी।)

यह ऊपरका शीर्षक एक ऐसा मूल मंत्र है, जिसके आधार पर सारे जगत्‌की सर्व प्रकारकी उन्नति निर्भर है। जिसकी जिस बातमें पहले श्रद्धा होती है तब उसका प्रयत्न हार्दिक प्रेमसे होता है। जिसका उद्योग हृदयसे किया जाता है उसमें यदि बाधक कारण कोई उपस्थित न होकर साधक कारण मिल जाय तो वह कार्य अवश्य सफल हो जाता है। पहले हम लौकिक कार्यों ही में देखते हैं—जिस किसीको यह श्रद्धान हो कि वह युद्धमें शत्रुका सामना कर सकेगा और वह युद्धमे जाए भी तो उसके भीतर अश्रद्धाभाव साहसके गुणको भस्म कर देगा। वह या तो कायर हो भाग जायगा या शत्रुसे पराजित होगा। मै वीर हूं—साहसी हूं यही श्रद्धा उसे साहसी बनाएगी और वह बहुत अंशमें सफलता पालेगा। एक व्यापारी मनुष्य किसी मालको उसी समय खरीद करता है जब उसके चित्तमें यह श्रद्धा गाढ हो जाती है कि इसका व्यापार करनेसे मैं अवश्य लाभ उठाऊंगा। यदि अश्रद्धा भावसे करेगा तो धोखा खा जायगा।

श्रद्धाके बलसे ही पाश्चिमात्य देशोंने आश्चर्य-कारक जड पदार्थोंकी उन्नति कर डाली है। एक विद्यार्थी इस श्रद्धा से कि मैं इस विषयपर ध्यान दूंगा तो अवश्य सीख जाऊंगा, उस

विषयका पारगामी हो जाता है। यदि संशकित व अश्रद्धालु हो तो उसका प्रयत्न उसी थके हुए बैलके समान होता है जो जाना तो न चाहे पर कोड़ोंकी मारसे चलाया जाय। श्रद्धाके बलसे एक विज्ञानवेत्ता किसी पदार्थके गुणोंकी परीक्षामें एकचित्तता व धैर्यके साथ काम कर सकता है और अपने चिर प्रयत्नसे इच्छित खोजमें सफल हो जाता है। यह श्रद्धा है जो उसको आगे उत्तेजित उसी तरह करती रहती है जैसे एञ्जिन गाड़ीके डब्बोंको ढकेलता व खींचता रहता है। श्रद्धाके बलसे ही वेतारका तार, टेलीफोन, हवाई जहाज़, बिजलीकी शक्तिकी खोज आदि संसारोपयोगी आविष्कार निकल पड़े हैं। एक जानेवाला तब ही किसी स्थानपर पहुंच सकता है जब उसके चित्तमें यह श्रद्धा हो कि मैं चढ़ सकता हूं और वह हार्दिक भावसे उत्साहसे भरा हुआ चलने लग जावे-देखा जाता है कि श्रद्धाके बलसे एक ८ या ९ वर्षका बालक ६ मीलकी चढ़ाई श्री **सम्मेदशिखर** पर्वतकी कर लेता है। उसके दिलमें यह विश्वास होता है कि मैं पहुंच जाऊंगा बस यह विश्वास उसके चित्तको उत्साहित करता है। यह उत्साह उसे वेधड़क इच्छित स्थानपर पहुंचा देता है।

श्रद्धाके प्रतापसे ही एक शिल्पकार या एक चित्रकार अपना उपयोग किसी शिल्प या चित्रके यथोचित बनानेमें ठीक २ लगाकर उसमें सफलता पालेता है। वास्तवमें श्रद्धा कार्यकी जननी है। श्रद्धा चारित्रको सफलीभूत करती है। श्रद्धा ही ज्ञानको सार्थक बनाती है। श्रद्धा विना ज्ञान अज्ञान है-न होनेके समान है।

जापान देशने जो लौकिक उन्नति इतनी आश्चर्यजनक करडाली है उसका मूल कारण उसके शासनकर्ता व प्रजामें इस बातका दृढ श्रद्धान होता है कि हम अन्य देशोंके समान अवश्य हो सकते हैं। यदि अपनी शक्तिकी अश्रद्धा होती तो उन्नति पथपर रुचिसे न चलते हुए कभी भी सफलता न होती। भारतवर्षमें जो लौकिक उन्नतिकी गति अति मंद हो गई है इसका कारण हम उन्नति कर सकते हैं और करें इस गाढ़ श्रद्धाका अभाव है। विना श्रद्धाके एक चींटी दीवार व टेढ़े स्थान पर नहीं चढ़ सकती है। चाहे उसे बाहमें व्यक्त न हो पर उसकी आत्मामें यह श्रद्धा है कि वह चढ़ सकती है इसीसे पुनः पुनः गिरने पर भी चढ़ती है और एक दफे अपने कार्यमें सफल हो जाती है। महा आलसी मनुष्यको भी श्रद्धा महापरिश्रमी बना देती है। एक आलसी आदमी बेकार बैठा हो पर हो वह लोभी। यदि उसे कोई कहे कि अमुक स्थानपर जानेसे तुझे १०००) की प्राप्ति होगी पर तू जायगा तो होगी अन्यथा नहीं होगी। जिस समय वह लोभसे प्रेरित हो इस बातपर दृढ विश्वास कर लेगा उसका मन पक्का इरादा बांध लेगा कि चाहे जिस तरह वहां पहुंचना बस उस श्रद्धावश अवश्य जायगा और जाना लाभ पायगा। लौकिक उन्नतिके जो २ साधन हैं उनको

इसप्रकार करनेसे सफलता होगी ऐसा उपदेश भारतवासियोंके दिलों तक पहुंचना चाहिये। उनके भीतर यह उपदेश जमना चाहिये। वास्तवमें, वचनमात्रका उपदेश चित्तमें अंकित नहीं होता जब तक कि उसके साथ उदाहरण भी न हो। दृष्टान्त सहित उपदेश सचा काम करता है और अवश्य उस उपदेशपर श्रद्धान जमा देता है।

यदि भारतवासी शिक्षकवर्ग लौकिक उन्नतिके साधनोंका श्रद्धान करके उस श्रद्धाके अनुकूल स्वयं परिश्रम करने लग जावें और तब उपदेश करें अवश्य उनका वचन अनपढे किसानोंको, अनपढ़े शिल्पकारोंको असर कर जायगा और वे इस बातमें श्रद्धा करेंगे। बस श्रद्धाके होते ही उनको जो कुछ ज्ञान हुआ है उसको अमली काममें परिणमन करने लग जायंगे।

कहते है सब कोई कि भारतवासी अपने देशकी बनी चीजें ही काममें लावें। पर ऐसी चीजें जो सस्ती और सुंदर हों, विदेशी चीजोंके मुकाबलेमें ठहर सकें हम तैयार करके बतावें ऐसा उद्योग नहीं होनेसे कोई सफलता नहीं होती। इसका कारण यही है कि जो कहने है वे स्वयं श्रद्धालु नहीं। यदि सच्ची श्रद्धा होवे तो स्वयं उद्यम करें बस तब फिर उनका उपदेश व्यापक होके अपना असर कर डाले।

और जो एक दो भारतवासी कुछ उद्यमी है और कुछ चमत्कारिक लौकिक उन्नति बता रहे हैं जैसे डा० बोस, डा० पी० सी० राय उनकी इस उन्नतिका क्या कारण है। पता लगेगा कि उनका दृढ श्रद्धान ही इसमें कारण है।

दूर क्यों जाइये। जिस स्वराज्यके लिये आज सारा भारत लालायित हो रहा है—हिन्दू मुसलमान एकचित्त हो स्वराज्य स्थापनकी भावना भारहे हैं—इस स्वराज्य भावके इतने व्यापक होनेका कारण क्या है? यदि आप देखेंगे तो पता चलेगा कि यह लोकमान्य **तिलक**, व मिस **एनी बेसेन्ट**की दृढ श्रद्धा सहित होकर उसके अनुकूल वर्तन करना है। यदि लोकमान्य तिलक स्वयं दृढ श्रद्धानी न होते व अनेक आपत्ति आने पर भी अपने श्रद्धानके अत्यागी न होते—श्रद्धान बदलनेके बदलेमें प्राणत्याग ऐसे फलकी भी परवाह न करते होते तो आज उनका श्रद्धान इतना व्यापक न होता और उनकी जैसी गाढ मान्यता भारतवासियोंके दिलोंमें है वह हरगिज न होती। यदि मिस एनी बेसेन्ट जेलमें पडनेके भयसे अपनी स्वराज्यकी श्रद्धा छोड बैठतीं तो कभी भी सफल न होतीं। श्रद्धा दृढ रखकर जो उन्होंने कष्ट भोगा उसहीका परिणाम उनकी श्रद्धाका भारतव्यापी होना और उनकी सम्मति भारतियोंके चित्तमें सहस्र-गुणा बढ जाना है।

इसीसे यह कहना सर्वथा सत्य है कि "श्रद्धा उन्नतिकी जड है"।

अब विचारना यह है कि मानवको क्या२ उन्नति करना है जिसके लिये उसे श्रद्धाकी आवश्यकता है।

एक मानव केवल जड़ परमाणुओंसे बना

हुआ भौतिक शरीर नहीं है किन्तु एक आत्मा पदार्थके साथ जड़ वस्तुओंसे बना हुआ ढांचा है। वास्तवमें देखा जाय तो मानव तो वह आत्मा है—और यह शरीर उसके रहनेका झोंपड़ा है। जगत्‌में जो दो प्रकारकी उन्नति प्रसिद्ध है उसमें पारमार्थिक उन्नतिका सम्बन्ध आत्मासे और लौकिक उन्नतिका सम्बन्ध इस जड़के बने झोंपड़ेसे है। इस झोंपड़ेकी ही रक्षा, इसीको ही खिलाने पिलाने, नहाने, सुलाने, पहनाने, चलाने, फिराने आदिके कामोंके लिये अनेक लौकिक वस्तुओंकी आवश्यकता पड़ती है—उनको विना किसी कष्टके रहना—उसमें कोई बाधक न होना यही लौकिक उन्नतिकी हद है। एक व्यक्ति लौकिक उन्नतिका फल अपने उस शरीरमें रहने तक ही भोग सकता है आज वह फल उसके लिये नहीं हो सकता—हां इसमें कोई इनकार नहीं हो सक्ता कि उसका फल उसकी सन्तान व अन्य जन भोगें। पर पारमार्थिक उन्नतिका फल इतना सुन्दर है कि जितनी २ उन्नति मानव करता जायगा उतना २ फल पाता जायगा। क्या वह फल भविष्य जीवनको भी उत्तम बनानेका मूल कारण पड़ जायगा। इतना ही नहीं उसका संस्कार, उसे और अधिक उन्नतरूप होनेके लिये बाध्य करेगा। यहां तक कि उन्नतिकी चरमसीमा जो परमात्मपद है उसको पहुंच जायगा।

पर इस पारमार्थिक उन्नतिके लिये भी श्रद्धाकी आवश्यकता है। श्रद्धा विना आत्माकी कोई भी उन्नति नहीं होसकती।

आत्मा, धर्म, उसका फल यद्यपि ज्ञानीकी दृष्टिमें प्रत्यक्ष है पर अज्ञानीको परोक्ष मालूम होते हैं—इसीलिये उसे इनका या तो विश्वास ही नहीं होता और यदि होता है तो यथार्थका नहीं होता चाहे जैसेका होता है पर इससे काम सिद्ध नहीं होता। जैसे कोई दिहलीसे कलकत्तेको जानेकी इच्छा करनेवाला यदि यह उल्टा श्रद्धान करले कि दिहलीसे पश्चिमकी ओर कलकत्ता है और इस श्रद्धावश उधर गमन भी करे तो भी वह कभी कलकत्ते नहीं पहुंच सकता। वह तो लाहौर व पेशावर आदिकी तरफ जाता हुआ कलकत्तेसे और अधिक परे हटता हुआ खेदखिन्न और दुःखी ही होगा परंतु यदि उसे यह श्रद्धान होगा कि दिहलीसे पूर्वकी ओर कलकत्ता है और वह उसी तरफ गमन करेगा तो वह अवश्य पहुंचेगा। इसलिये पदार्थ या कारणमई मार्गका श्रद्धान यथार्थ होना चाहिये। तब ही हमारे कार्यमें सफलता होगी। **आत्मोन्नति** जब वांच्छनीय है तब उसके अर्थ यही होसकते हैं कि आत्मा जहां तक शुद्ध होसकता है वहां तक यह शुद्ध और पूर्ण होजाय। इसमें कोई विकार या दोष न रहे—अतएव इस बातके दृढ़ विश्वासकी जरूरत है कि आत्माका स्वरूप तो अमुक है तथा यह अपनी अशुद्धताको मेट सकता है। इन दो बातोंका दृढ़ श्रद्धान होना ही आत्मोन्नतिकी जड़को प्राप्त कर लेना है।

आत्माके स्वरूपके विषयमें मानवके

बुद्धिमानोंके भिन्न २ मत हैं उनमें किसीको ठीक मानना यह बड़ा दुष्कर कार्य है। अतएव यदि न्यायशास्त्रका ज्ञान हो तो उसके द्वारा परीक्षा करके निर्णय करे परंतु यदि ज्ञान न हो तो इस खटपटको छोड़कर अपने ही अनुभवसे विचार करे।

न्यायशास्त्रके जोरसे जिसने आत्माको सिद्ध कर लिया हो तौभी उसको अनुभव द्वारा समझनेकी जरूरत है।

वास्तवमें जब तक अपने अनुभवमें कोई बात न खुलेगी तबतक उसपर श्रद्धा नहीं बैठ सकेगी। इसलिये स्वानुभवसे जाना हुआ पदार्थ ही प्रथम ज्ञेय होकर हेय उपादेयमेंसे किसीमें छांट लिया जाता है।

एक स्थूल ज्ञानवाला भी थोड़े विचारसे समझ लेगा कि मेरेमें और मेरे कलम या कागजमें क्या भेद है। मेरेको कोई थप थपावे मैं तुरत जानकर उसकी तरफ राग या द्वेषका कोई न कोई भाव करूंगा परंतु कलमको चाहे जैसा करने पर भी इसमें इसके साथ की हुई क्रियाका इसे ज्ञान नहीं होता इसीसे इसमें राग द्वेष कोई पैदा नहीं होता। यही हाल किसी जंतुके मुर्दे शरीरका है। एक मक्खी अभी २ खूब दौड़ती कूदती फिरती थी, मेरी थालीके चारोंओर आती थी—घृतकी सुगंध उसे भोजनकी तरफ खींचती थी—उसे हटाते भी वह फिर आती थी। पर जब कहीं वह घीमें गिर पड़ी और मर गई तब वह फिर क्रिया करनेसे रहित हो गई। इसकी जिन्दा और मुर्दा दशामें क्या अंतर रहा। इन्हीं मोटी २ बातोंको विचारनेसे पता लग जायगा कि कोई शक्ति हमारेमें व जिन्दा मक्खीमें ऐसी है जिससे ज्ञान पूर्वक क्रिया होती है पर वह शक्ति कलममें या मुर्दा मक्खीमें नहीं है। इसीको चेतना शक्ति कहते हैं। यह शक्ति जिसमें होती है वही आत्मा या जीव है जिसमें नहीं होती वही अनात्मा या अजीव है। क्योंकि कोई भी शक्ति या गुण किसी शक्तिधारी या गुणी पदार्थमें ही रह सकती है। गुणीसे बाहर इसका कहीं भी दर्शन नहीं होता। सफेदी सफेद वस्तुमें, गुलाबी गुलाबमें, कालस कोयलेमें सुनहरापन सुवर्णमें ही नज़र आते हैं। इनके सिवाय कहीं अलग पाए नहीं जाते। आत्मामें चेतना है, इसके सिवाय और भी क्या २ गुण हैं सो भी कुछ हमारे ध्यानमें अपने अनुभवसे ही आ जायगे। जब हमारे ही अंदर क्रोध, मान, माया—लोभ चारकी तीव्र क्रिया होती है तब एकप्रकारका भारीपन संक्लेशपन व आकुलतापन हो जाता है और जब कम होते हैं तब हलकापन, सातापन व निराकुलतापन हो जाता है। बात यह है कि क्रोध, मान, माया, लोभ आदि विकारी भाव हमारे असली स्वभाव नहीं हैं इसीसे इनके होनेमें क्लेश होता है—आत्माका असल स्वभाव इनसे रहित शुद्ध वीतराग है। यह विकारी भाव शरीरादि निमित्तोंके संयोगसे ही होते हैं। और अधिक विचारोगे तो यह भी पता लगेगा कि आनन्द भी आत्माका गुण है। जब कभी हमारे भावोंमें शांति आती है व

मोह कम होता है—स्वयं सुख झलकता है यह सुख सच्चा सुख है और यह आत्माका एक गुण है।

आगे विचार करते हैं तो मालूम होता है कि यह आत्मा हमारे शरीरके आकार है क्योंकि स्पर्श की हुई वस्तुका ज्ञान पगसे मस्तक तकका होता है—उससे बाहरका नहीं होता है। जब प्रत्यक्ष रूप रस गंध स्पर्श गुणोंको रखनेवाले जड़ पुद्गलमें कि जिससे यह कलम या कागज बना है **चेतना** नहीं है और हमारी आत्मामें है तब यह स्वयं सिद्ध है कि जब वह मूर्तिक है तब यह आत्मा मूर्तिक नहीं किंतु अमूर्ति है। यदि मूर्तिक हो तो यह भी जड़ पदार्थकी तरह अपनी इन्द्रियोंसे ग्रहणमें आने लगे। अमूर्तिक होने पर भी यह अपना आकार रखती है क्योंकि विना आकारके तो कोई वस्तु जगतमें हो ही नहीं सकती। जिसमें गुण होंगे वह वस्तु होगी। और वस्तु होगी वह आकाशमें रहेगी। अतएव कुछ न कुछ जगह घेरेगी।

इत्यादि बातोंसे विचार करनेपर मालूम हो जायगा कि यह आत्मा जो मेरे ही शरीरमें है शरीरसे भिन्न है—शरीरके आकार है। चेतनामई अर्थात् ज्ञान दर्शन-मई है, क्रोधादिसे रहित वीतराग है। तथा आनन्दमय है। और यह अविनाशी अर्थात् नित्य भी है क्योंकि कोई भी वस्तु जगत्में प्रलयरूप नहीं होती, केवल अवस्था अवश्य बदलती है। लकड़ीसे कोयला होता है पर जिन परमाणुओंसे लकड़ी बनी है वे सबके सब स्थिर रहते हैं। केवल उनकी दशा बदलती है—इसीतरह आत्मा कभी नाश नहीं होता पर अवस्थाको बदलता है। बालक से युवा, युवासे वृद्ध, पशुसे मनुष्य, मनुष्यसे पशु इत्यादि स्थूल अवस्थाको तथा भावोंकी अपेक्षा समय २ अपनी परिणतियोंको बदलता है इसीसे यह जिस समय नित्य है उसी समय अनित्य है। इसतरह द्रव्यकी अपेक्षा नित्य पर पर्याय बदलनेकी अपेक्षा अनित्य है।

तथा अभ्यासके बलसे यह सिद्ध हो जायगा कि यह अपनी अशुद्धताको थोड़ा २ मेट सकता है। जो कोई एक क्षण मात्र भी अपने भावको सर्व पर द्रव्योंसे हटाकर अपने ही आत्माके असल स्वरूपकी तरफ ले जावे और ठहरे उसी समय विदित होगा कि एक विलक्षण शांतिका लाभ होता है। इसतरह नित्य अपने आत्माका परद्रव्यसे भिन्न अनुभव करते २ व उसका गुण विचारते २ आत्माकी दशा उन्नतरूप होती है।

ऐसा ही श्री अमृतचंद्र आचार्यने कहा है—

निजमहिमरतानां भेदविज्ञानशक्त्या।
भवति नियतमेषां शुद्धतत्वोपलम्भः।
अचलितमखिलान्य द्रव्य दूरे स्थितानां।
भवति सति च तस्मिन्नक्षयः कर्म मोक्षः ॥८॥

**भावार्थ**—जो कोई मानव भेद विज्ञानकी शक्तिसे अपने आत्माकी महिमामें रत होते हैं उनको शुद्ध आत्मतत्वका लाभ अवश्य होता है। उसके लाभ होनेपर जो निश्चलपने अन्य द्रव्योंसे दूर रहते हैं उनको अवश्य उन

कर्मोंमे मोक्ष या छुटकारा हो जाता है जिनके कारण यह अशुद्ध हो रहा है।

जब स्वानुभवसे मैं आत्माकी अशुद्धताको क्रमशः मेट सकता हूं इसका पूरा २ श्रद्धान हो जायगा। यही श्रद्धाभाव आत्मोन्नतिकी जड है।

जो कोई मानव अपने जीवनके अमूल्य समयको जो कि मध्यकी अवस्थाका है केवल मात्र शंकाशील रहनेमें व आत्माके व धर्मके जाननेकी वे परवाही रखनेसे व जानकर भी श्रद्धाभाव लानेमें विना देते हैं उनका आत्मा रागद्वेषादि विकारोंसे निरंतर मैला रहता है। तर्क करते२ व झगडा करते २ उसका अमूल्य समय नष्ट हो जाता है। वृद्धावस्था आनेपर वे कुछ न कर सकते हुए एकाएक मरण आने पर पछताते रह जाते हैं।

इसलिये उचित है कि एक दफे श्रद्धा पक्की जमाकर अभ्यास पर लग जाना चाहिये।

प्रिय पाठको! धार्मिक और लौकिक हर प्रकारकी उन्नतिकी जड श्रद्धा है ऐसा जानकर श्रद्धा, रुचि, प्रतीति, शौकके साथ हरएक काम करो अवश्य सफलता प्राप्त करोगे। जैन धर्मका तो यह मूल मंत्र है कि सम्यक्त्व विना ज्ञान अज्ञान और चारित्र कुचारित्र है। सम्यक् श्रद्धावान थोडा भी चारित्र पाले तौभी वह अच्छा है सुमार्गी है, क्योंकि वह श्रद्धा व रुचि विशेष चारित्र पालनेकी रखता है पर अधिक करनेकी अयोग्यता व लाचारी पर ही नहीं कर सकता है।

इत्यादी कथनको समझ कर श्रद्धाको जमा कर हर एक मानवको विचार पूर्वक पारमार्थिक और लौकिक उन्नतिमें दत्तचित्त रह कर आचरण करना चाहिये। प्रमाद, आलस्यमें समय न खोना चाहिये।

---

## सुख-शांति चाहनेवाले बन्धु बहिनोंके लिये उपयोगी हित वचन। *

(१) क्षमा ही वीरका भूषण है। अपराधी जीव तकके लिये भला विचारना कि जिससे वह किसी समय सद्भाग्योदयसे प्राप्त शुभ अवसरका लाभ लेकर अपना भावी जीवन सुधार सके और स्वय सुखी बनकर अन्यको सुखी कर सके।

(२) स्व-परहितके लिये प्राप्त शक्तियोंका सदुपयोग करना ही मानव जीवन पानेका उत्तम फल है।

(३) जिनके विचार, वचन और आचार शुद्ध-निर्दोष होंगे वे ही अचूक स्व परहित कर सकते हैं।

(४) जिनके विचार, वचन और आचार पल्लवित नहीं वे स्व परहित करनेको समर्थ नहीं।

(५) किसी भी शुभ या अशुभ कार्यका आदि कारण विचार ही कहा जा सकता है, इसीलिये विचार शुद्धिकी अधिक जरूरत है।

(६) कितने ही शुभ विचार करके ठंडे पड जाते हैं। उत्पन्न हुए शुभ विचारोंको कार्यरूपमें परिणत करनेमें ही वास्तविक लाभ है।

---

* 'सत्संगसे' अनुवादित।

(७) कायर पुरुष कोई भी उपयोगी हित-कार्य नहीं कर सकते। मध्यम श्रेणी वाले शुभ कार्यको शुरू तो कर देते हैं, परन्तु तनिक भी विघ्न आने पर उस कामको अधूरा छोड़ देते हैं। सिर्फ उत्तम कोटिके मानव ही चाहे जिस तरह हो अपने हाथमें लिये हुए कार्यको पूरा करके स्वपुरुषार्थकी सिद्धि प्राप्त करते हैं।

(८) अविश्रान्त प्रयत्नसे, धैर्य और श्रद्धा रखकर जगत्का हित करने वाले विरले होते हैं ऐसे ही नररत्नोंकी बहुत जरूरत है!

(९) "जननी! जनिये भक्त जन, कै दाता कै शूर। नहींतो रहिये बांझ ही, मती गवांवे नूर।" सच्चे भक्तों, सच्चे दाताओं और सच्चे शूरवीरोंकी ही कमी है। ऐसे ही नररत्नों की माताएं रत्न-कूँख वाली कहाती हैं।

(१०)जिनका लक्षबिंदु सदा काल एकसा रहता है वे ही समाजका हित कर सकते हैं। कहने मात्रसे कुछ नहीं होता यह निर्विवाद सत्य है।

(११) जो निःस्वार्थ भावसे समाज सेवा कर सकते हैं वे ही सांचे समाज सेवकके गुणों की यथार्थ कदर कर सकते हैं।

(१२) बहुत कुछ कहा सुना और तत्त्वसार बात की शोध की, अब तो उसका अमल करना ही रहा है।

(१३) जिनमें हिताहित समझ सकनेकी बुद्धि जागृत करनेवाला विवेक-दीपक प्रकट हुआ है उनके लिये इशारा काफी है।

(१४) परंतु जिनमें घोर जड़ता, अज्ञानता व्याप रही है उनके लिये चाहे जितना कहा जाय तब भी "भैंसके आगे भागवत पसारना है।

(१५) सुख-साचा सुख, सुख-दुःख रहित स्थायी सुख किसे प्रिय नहीं? और दुःख अशांति अन्याय अनीति किसे प्रिय होगी? परंतु सच्ची भक्ति-स्वार्थत्याग रहित मुक्ति। आत्यंतिक सुख, कि जिससे अनंत दुखमेंसे छुटकारा हो सके, कैसा?

(१६) बाह्य शत्रुओंकी अपेक्षा काम, क्रोध, मोह, मद मत्सरादिक अंतरंग शत्रु अधिक बलवान और दुःख देनेवाले हैं। इनका नाश करना सबसे पहले अत्यावश्यकीय है। अंतरंग शत्रुओंको जो अपनी शक्ति बलसे जीत लेगा उसके सामने सभी बाह्य शत्रु पानी भरेंगे।

(१७) दूसरेकी गलती देखना सहज है, पर अपनी अनंत भूलें जान लेना, लक्षमें आना बहुत कठिन है। जब अपनी खुदकी भूलें जो क्षम्य न हों बराबर बातका उन्हें जीती जागती दुःख देनेवाली डायन जान ले तभी अनंत शक्तिवाला अपनेको गिनना ठीक है।

—रामलाल, मोदी-देवरी (सागर)

---

# पुत्रीको माताका उपदेश

## (ससुराल जाते समय)

# मम वीर प्रभो!!!

( लेखक-लोकमणि जैन-महावीर औषधालय। गोटेगांव C. P.)

दयासमुद्र, गुणनिधि, दीनानाथ, अनन्त ज्ञानी, सर्वदर्शी, सर्वहितैषी, क्षमाभूषण, सत्यसिन्धु, जितेन्द्रिय, शान्तिमूर्ति, सर्वबन्धु, और कर्मभेत्ता महावीर, मम वीर प्रभो! आइये! आइये! मम हृदयमें विराजिये, ज्ञानज्योतिसे हृदयान्धकार नष्ट कीजिये। आइये! शान्तिसमुद्र सन्तप्त हृदयको शीतल कीजिये। हमें अपना रास्ता बतलाइये-स्वतन्त्र बनाइये, सरल परोपकारी एवं परम वीरताका पाठ सिखाइये।-तब आइये! शीघ्र ही आइये, अब विलम्ब न कीजिये।

प्रभो! हम पतित हैं, कर्तव्यभ्रष्ट हैं, लक्ष्य भ्रष्ट हैं, हृदयशून्य हैं, प्रेमरहित हैं, ऐक्य बंधसे कर्मबंधकी तरह आपसे विरुग हैं, तब हमारा पुण्य दूर है, शुभकर्म दूर हैं, अभीष्ट फलानुभवन दूर है, सच्चा हृदय दूर है, वात्सल्य दूर है और हमारा आत्मिक स्वभाव भी दूर है। प्रभो! आइये हमें पावन कीजिये, प्रेमी बनाइये, कुछ कार्य सिखाइये! अब चैन नहीं, सुख नहीं, विश्राम नहीं और तनिक भी शान्ति नहीं है। कषायें बढ़ रहीं हैं, अपमान कर रहे और हो रहे हैं। माया बिन काम नहीं चलता, लोभ बिन पद नहीं चलते, दरवाजेसे निकलते समय चोखट लग गई तो विना लाठी प्रहार किये क्रोध शान्त नहीं होता। प्रभो! हमारी स्थिति बिगड़ती जा रही है, समाज सच्चे सेवकोंसे खाली है। पुरानी लकीरें मिटती नहीं। समाज गहरी नींद ले रही है, व्यसन छाया जैसे साथ छोड़ते नहीं। ज्ञान दीपक बुझ गया-तुम्हारे वाक्य शास्त्रोंसे बाहर हो गये, उनके बदले हमें तुमसे विरुग रखनेके लिये बहुतसे असम्बद्ध वाक्य उनमें योजित कर दिये, पर प्रभो, छाया तुम्हारी ही है। आश्रय तुम्हारा ही और साक्षी तुम्हारी ही है। जैन नाटकशालामें यह तुम्हारा ही परदा आगे लग रहा है 'अहिंसा परमो धर्मः' प्रभो! परदा सुन्दर है, तुम्हारा नाटक बनाया भी श्रेयस्कर है, सामान सब सुन्दर है, पर प्रभो! परदेके अन्दर खेल जो आज हम खेल रहे हैं, वे सुन्दर नहीं हैं, 'इस नाटकशालामें हम छुपे २ तलवार चलाते हैं, लाठी मारते हैं। परस्त्री सेवन करते हैं। चोरीसे चूकते नहीं। डांके डालते हैं। शराब पीते हैं। मांसका भी कभी कभी स्वाद ले लिया करते हैं। झूठ बोलते हैं। मुकदमें लड़ते हैं। भाई भाईको शूली चढ़वा देते हैं। मान करते हैं। छलकपट विन दिन नहीं खोते। दो चारको मृतक चर्मापान किये सोते नहीं। गरीबोंका खून विना चूसे पानी नहीं पीते। किसी बड़े आदमीको विना कोसे कवलगृहण नहीं करते। अब हमारे यही व्रत हैं और येही मोक्षके अनन्त-मार्ग हो रहे हैं। नाटकके पात्र 'पात्र माने बर्तन हो रहे हैं, चाहे तो आग रखलो। चाहे पानी भरलो। चाहे धान्य भरलो। चाहे भूमासे भरे रहो। चाहे उलटे रखदो। चाहे सीधे रखे रहने दो। हो सके तो मुंहपर ढक्कन भी रखदो उन्हें इतराज नहीं। प्रभो! उसीके

अन्दर उसी परदेकी आड़में बड़े २ रतन, मोती, हीरा, पन्ना, चन्द्र अग्रे कृत्वा तकिया लगाये तोंद बढ़ाए शरद मेघके समान सुन्दर बैठे रहते हैं। नगरनारीं निजनारीं हो रहीं है। उनकी उर्वशी उनकी प्यारी, उनकी दुलारीं अब वे ही 'स्याही सोख' जैसी हो रहीं हैं–शुभ अवसरों पर इन्हींको रंग रंगीले और चमकीले वस्त्राभूषणोंसे सुसज्जित कर सभामंडपमें प्रातिहार्यकी उनमें स्थापना कर स्थापित कर देते हैं। ये सब खेल अब तुम्हारी परम पुनीत नाट्यभूमिमें हो रहे हैं–पात्रोंने विदुषक भी बड़ा योग्य चुन लिया है–देखो वह खड़ा है–लाल पीली आंखें किये। क्योंजी तुम्हारा नाम क्या है! हमारा नाम-विदूषकराट्का नाम, खास राशिका नाम है। पंचमकाल....। क्यों सुना। जी हा कहना नहीं होगा। आजकल कई पण्डितोंकी राशि भी पंचमकालसे मिलती जुलती है, न मानो तो किसी ज्योतिषीसे पूछ लो।

प्रभो! आइये!. आनेका समय है। हम नहीं; पर समय तुम्हारा अवतरण चाहता है। प्रेमबन्धन हमारा टूट गया। इसमें गांठ बांध जाइये। पैर शिथिल पड़ गये, बिना सहरे मुंहकी मक्खियां नहीं उड़ती। स्वतन्त्रताका सबक पढ़ा जाइये। परतन्त्रताकी बेड़ी काट जाइये। एक घड़ीके लिये जिन मंदिर ही में आकर जैनियोंको उपदेश दे जाइये। पाषाण-मूर्तिसे ही कहला दीजिये कि तुम सच्चे जैनी बनो। बाहर सफेदी और भीतर कालिमा मत रक्खो। बगुलावृत्ति छोड़ हंसवृत्ति धारण करो। तुम सब मिलजुलकर ऐक्यसूत्रसे सम्बद्ध हो जावो। आपसी फूट, कलह, तीर्थविषयक झगड़े और घृणादृष्टि इनको चकनाचूर कर स्वातन्त्रगिरिकी प्रचण्ड पवनसे उड़ा दो। प्रेमकी निर्मल धारामें वहादो। और अब समयानुकूल कार्य करो।

प्रभो! लाखो जिन मंदिर बन गये। बनते जा रहे हैं। कई लक्ष मूर्तियोंमें आपकी स्थापना कर चुके। जन्मसे ही आज तक तुम्हारी निर्मल वाणी मंदिरोंमें तुम्हारे साम्हने सुनी। तुम्हारी पूजा, भक्ति जन्मसे ही की। अहर्निश तुम्हारे नामकी बड़ी २ एकसौ आठ गुरियावाली मालाएं फेरीं। आपकी पूजाके साथ साथ लाखों भाइयोंकी पेटपूजा भी करा चुके। अनेकवार आपके दर्शन शिखरजी, गिरनारजी, सोनागिरिजी आकर कर आए। कई लक्ष रुपया तुम्हारे निर्वाणस्थानोंकी रक्षा हो एतदर्थ विद्वेषाग्निमें भस्म कर दिये। उनकी रक्षासे अनेकोंकी रक्षा होने लगी। पर प्रभो! हमारी अवनति बढ़ती ही रही। हमारे अधःपतनने अपनी गतिको मंद न की। हमें स्थिर सुख और शान्ति न मिली। दश वीस कोड़ाकोड़ीके उपवासोंका फल नजर नहीं आया। शास्त्र सुनते २ कान बहरे हो गये पर हमारी कषाएं तनिक भी कृश न हुई। अज्ञान हमारा जरा भी न पिघला, मिथ्यात्व हमारा बना ही रहा। चंडी, मुंडी, भैरों, कालीकी उपासना तब भी करते ही रहे। जैनी शब्दका अर्थ समझ भी न सके। ११ भैनी हम बने ही रहे। प्रभो!

हमारी रक्षा करो। जैनियोंको सद्बुद्धि दो कि वे समयका, द्रव्यका सदुपयोग करना सीखें।

वीर प्रभो! आइये, अब हमारी दशाको सुधारिये। हमारी संघशक्ति तेरह तीन हो गई। हम, सबकी दृष्टिमें बुरे नजर आने लगे हैं। हमें प्रेम विहीन देख सब ही धिकार देते हैं। हमारी जातिमें ये दीनमुख तो अनेक बच्चों सहित भूखों मर रहे हैं। भूखके मारे उदर पीठसे मिला जा रहा है। छातीकी हड्डियां धनुष जैसी तन रहीं हैं। बच्चे मुह फाड़ फाड़ कर रो रहे हैं, वस्त्र विन सच्चे दिगम्बर बन रहे हैं। उनकी बेटी व्याह योग्य हो गई है। पैसा उधार नहीं मिलता। पापी पेटको भरनेके लिये तरस रहे हैं। पर प्रभो! हमें उसकी दीन दशापर जरा भी दुःख नहीं होता। कुबेरचन्दजी बड़ी २ सुवर्णमाला गलेमें पहिने गद्दीपर बैठे है। पीकदान लिए नौकर आगे खड़ा है। नये मकान बन रहे हैं। नई शादियां दो दो तीन तीन हो रही हैं। कुरसी टेबुलोंसे घर भर रहा है। बड़े २ प्रतिष्ठित अंग्रेजों, रईसों, वकीलों और बैरिष्टरोंके भोज करा रहे है। सड़कें गुलाबजलसे सिंच रही हैं। पर विचारे दीनमुखकी ओर दृष्टि भी नहीं जाती। क्योंकि वह जातिका है। गरीब है। झोंपड़ीमें रहता है। कुरूप है। मैला रहता है। भला फिर कुबेरचन्दकी निर्मल दृष्टि उसे स्पर्श क्योंकर कर सकती है? उनकी पवित्र लक्ष्मी क्यों उसकी सड़ी झोंपड़ीमें रहना पसंद करेगी? उनका पवित्र उत्तम भोजन क्योंकर उसके पापी पेटमें जाना स्वीकार करेगा। उनकी निर्मल कीर्ति क्यों उसकी झोंपड़ीके चक्कर लगाना स्वीकार करेगी। उनके रसिक कान उसकी दुःखभरी कर्ण कटुक आवाज कैसे सुन सकते हैं। अनेक मंद सुगन्ध पवनके झकोरोंसे वेष्टित उनका शरीर, कैसे दीनमुख-का मलिन शरीर स्पर्श कर अपनी इज्जतमें बट्टा लगावेगा? कुबेरचन्दजी चार घोड़ोंकी टमटम पर चल रहे हैं और उन्हीके जातिभाई भूखे, वस्त्र रहित, उनके आगे २ दौड़ते जा रहे हैं। प्रभो! कैसा भयानक दृश्य है। कैसी विषम समस्या है, एक ओर तो स्वर्गीय सुख दूसरी ओर नरकयातनाका भीषण दृश्य, प्रभो! रक्षा करो, अवलम्ब दो–।

प्रभो! आइये जातिको बचाइये उन्हें बताइये। जैसी चलै बयार पीठ पुन तैसी दीजै। जैनियोंके हृदयमें विराजकर उन्हें समझाइये। उन्हे कमसे कम यह ज्ञात करा दीजिये कि जाड़ेके दिनोंमें गरमियोंके उपचार न करें। सब समय एक ही गीत न गाया करें। आज जो कार्य हितकर हुए पड़ते हैं जिनसे हमारा कल्याण होता है, कालान्तरमें वे हमें दु खोत्पादक भी हो सकते हैं....इसका दृष्टान्त यह हो सकता है कि गर्मियोंके दिन थे, सूर्यके प्रखर प्रतापसे पृथ्वी क्रोधित हो रही थी। समस्त ठंडक मगरमच्छोंकी तरह जलाशयोंकी ओर भागी जा रही थी। कोई पर्वतोंकी तलहटीमें भी जा छिपी थी। ऐसे महागर्मियोंके दिनोंमें पं. भोलानाथ तिवारीके यहां उनके परमपूज्य गुरु महाराज

शान्तिलालजी यजमान होकर पधारे। वे दुपहरको आये थे इसलिये उनके आते ही तिवारीजी आतिथ्य करने लगे। ठंडा जल लाकर पैर धोए। बरफके जलसे स्नान कराये, ठंडे २ भोजन कराए। ऊपरसे ठंडाई पिलाई। रात्रिका समय हुआ तो बाहर चौकमें पलंग बिछवाया, नरम स्वच्छ गद्दे पर गुरु महाराजको लिटाया, एक महीन वस्त्र गुलाबजलमें भिगोकर गुरु महाराजको उढ़ाया और फिर सब कुटुम्बी जन लगे पंखा करने। गुरु महाराज कुछ दिनके बाद घर चले गये। जब और कुछ दिन बीते तब तिवारीजी भी चल बसे सो भी सदाके लिये। रहे घरमें उनके लड़के। गुरु महाराज तिवारीजीकी खबरको फिर आए। अबकी बार जाड़ेका मौसम था ठंड बहुत जोरकी पड़ रही थी। घर२ अग्नि देवकी पूजा हो रही थी। अबका पहिलेसे बिल्कुल उल्टा समय था, वह था। ज्येष्ठका महीना और यह है पौषका महीना। गुरू महाराजके आते ही तिवारीजीके पुत्रोंने आतिथ्यमें कुछ उठा न रक्खी, उनके स्वर्गीय पिताने जैसा आतिथ्य कियाथा वह था बारह आने तो पुत्रोंने चार आने और बढ़ा कर आतिथ्य किया था। वही जब संध्याकाल आया तो गुरु महाराजका बाहर चौकमें पलंग बिछवाया। उस पर गुरुमहाराजको लिटा कर वही गुलाबी जलसे भींगा वस्त्र उढ़ाकर सब ही लगे पंखा करने। (कारण कि) उन्होंने सोचा कि जिसमें गुरुमहाराज यह न कहने पावें कि पिताके मरने पर ये लड़के हमारा कुछ आदर नहीं करते। गुरुमहाराजको पड़ी प्राणोंकी, क्या करें बेचारे आतिथ्यकी अवहेलना कैसे करदें। थोड़ी देरमें लड़के हाथ जोड़ कर गुरू महाराजसे बोले। पूज्यपाद गुरू महाराज, हम बालक हैं, कृपा कर कहिये हमारे सत्कार करनेमें तो कुछ कमी नहीं है? यदि हो तो हम पूर्ति करें। गुरु महाराज बोले। पुत्रो!!! तुम्हारे आतिथ्यमें, सत्कारमें, खाने पिलानेमें कुछ भी कमी नहीं है। तुम खूब ही भक्तिमें लगे हो—पर ये मेरे पापी प्राण नहीं निकलते। तो इसके लिये तुम क्या करोगे!!!...... यही हाल हमारी जैन जातिका हो रहा है।

प्रभो! आइये, हम स्वागत करते हैं। जातिको रसातल जानेसे बचाइये। कूपमें गिरते बालकोंकी रक्षा कीजिये। दिन पर दिन बहुतसे अनर्थ बढ़ते जा रहे हैं। जैनियोंको आलसदेवने मोहित कर लिया है। अज्ञानने घेर लिया है। गरीबी तंग कर रही है। फूट बढ़ रही है। पढ़े लिखोंकी संख्या कुछ बढ़तीपर है पर जातिकी संख्या बहुत ही घट रही है। धर्मकी सत्ता समूल जाना चाहती है। जैनी दयासे डरनेलगे। हिंसामें रमने लगे वात्सल्य से मुख मोड़ रहे हैं। तुम्हारे परम पवित्र धर्मको अब ये कलंक लगाने लगे। कायरोंमें इनकी गिनती होने लगी। संसारमें उपहास करवाने लगे। चारित्रहीन, श्रद्धा हीन, और ज्ञान हीन हो गये। अधःपतनके जितने कारण हैं वे सब जैनियोंके घरमें घुसते जा रहे हैं। ऐसे समयमें तुम्हारा आना प्रभो, पथप्रदर्शक होगा, धर्मरक्षक होगा। कल्याणकारी और जैनियोंका पुनर्जन्म करानेवाला होगा। (३

समय आपके परमोपदेशसे, ज्ञान वृद्धि, धर्म-वृद्धि, चरित्र शुद्धि जातिमें हो जायगी। आपसी कलह और द्वेष मिट जांयगे। धनवान मानगिरिसे उतर परोपकारमें लग जावेंगे। पंडित चारित्रशुद्धि कर जैन धर्मका वास्तविक स्वरूप जनताको सुनावेंगे। जातिमें कपटी नेताओंके बदले, सच्चे नेता और सच्चे सेवक तैयार हो जावेंगे। पण्डितोंमें जो ज्ञानवृत्ति, और वैसे ही जो नीच भाव पड़ गये हैं वे समूल नष्ट हो जावेंगे इत्यादि। प्रभो! तुम्हारे अवतरणसे इस समय बहुतसे सुधार होंगे, अनेकोंकी जान बचेगी। अनेकों भ्रम दूर होवेंगे। तब हे प्रभो! अब आनेमें विलम्ब न कीजिये। क्योंकि जब भूखसे व्याकुल हो हा हा सांसें ले रहे हैं। दुःखसे अश्रुधारा बहा रहे हैं। ऐसे समयमें तुमारा आना न होगा। तो फिर कब जैनियोंके हृदयमें, मलिन हृदयमें ही सही। एकबार, विना आदरसत्कारके ही, विना बुलाए ही आनेकी कृपा कीजिये। मम वीर प्रभो। यही हमारी विनय है।

## ध्यान देने योग्य सूचनाएं।

१-शरीरका सुख सभी चाहते हैं। वह सुख तभी मिल सकता है जब कि शरीर नीरोग व पुष्ट हो। इसके लिये दो उपाय हैं; (१) वीर्यकी रक्षा, व (२) कसरत।

२-जिन्हें चाहिये हमारे पाससे वीर्यरक्षा व कसरतकी तरकीबें लिखकर मगाले।

३-हर हालतमें और चाहे जिस उम्रमें कसरत व वीर्यकी रक्षा हो सकती है। जो लोग वीर्य बिगडनेपर व कमजोर होनेपर तथा उम्र ज्यादह हो जानेपर हताश हो जाते हैं, सुधारनेकी इच्छा छोड देते हैं उन्हें चाहिये कि हमसे एकबार सलाह तो पूछलें। थोडा बहुत उपाय हरएकका हो सकता है।

४-धर्मके प्रेमियो, हमारा जो मोक्षमार्ग पंचम कालमें रुक रहा है वह वज्रवृषभनाराच नामके सर्वोत्कृष्ट संहननके खो जानेसे रुक रहा है। आगसे उस शक्तिको संभालोगे तो तुम्हें फिर भी बहुतसे सुख मिलेंगे और पुण्यकी प्राप्ति भी होगी। स्वर्गादिमें जन्मने लायक पुण्य जो अभी भी मिल सकते हैं उनका लाभ भी विना शरीर शक्ति बढ़ाये नहीं मिलसकता। तुम्हारी कोई न कोई संतान मोक्ष प्राप्त करनेवाली भी आगे होने लगेगी, अगर तुम अपनी शक्तिको अभीसे बढाना शुरु करदोगे।

५-अगर बताए हुए उपाय करोगे तो सुखी व बलवान रहोगे; नहीं तो दुध घी पीते हुए भी सुखी नहीं बनसकोगे।

६-दूध घीकी खुराक न मिलनेपर भी कसरत व वीर्यरक्षाके बताये हुए उपायोंपर चलनेसे शरीर बलवान् व आनंदी बन सकता है, यह खूब विश्वास रक्खो।

७-देशी कसरतको पैसा कम लगता है, समय कम लगता है, स्वतंत्रतासे होती है, सर्व अवयवोंको होती है, फायदा सशास्त्र होता है, चपलता धैर्य और स्वसंरक्षणकी तर्कीबें प्राप्त होती हैं, आयुष्य बढता है, अंग्रेजी कसरतको पैसा बहुत लगता है, परतंत्र होती है, स्वसंरक्षणकी तर्कीबें प्राप्त होती नहीं; कभी कभी वह एकांगी कसरत होती है और अनियमित होती है, इससे यथायोग्य आरोग्य प्राप्त न

होकर उलटा मनुष्य कुछ रोगी बनता है

८—सब कसरतोंमें कुस्ती, पानीमें तैरना, मलखंब चढ़ना, बनेटी, लाठी आदि खेलना, दंड बैठक निकालना, नमस्कार करना—इनसे थोडे वक्तमें अल्प खर्चमें सर्वांग स्वतंत्रतासे चाहे उस ठिकानेपर नियमित कसरत होकर धैर्य, चपलता, स्वसंरक्षणके गुण प्राप्त होते हैं और शारीरस्वास्थ्य एकदम अच्छा रहकर ब्रह्मचर्यका महत्व समझनेसे ( आवश्यकतासे ) वीर्यकी रक्षा होती हैं। इससे आयू बढता है; बुद्धि सतेज होकर उद्योगी सद्विचारी परोपकारी नररत्न तैयार होते है। ऐसे नररत्न होनेसे राष्ट्रकी उन्नति होकर धर्मकी रक्षा होती है।

९—जगह जगह औषधालयोंमें सुव्यवस्थासे कसरतकी शाला स्थापित होगी और उनमें शरीरका महत्व, ब्रह्मचर्यका महत्व, दुर्गुणोंका त्याग, निःसत्व मादक पदार्थोंका त्याग और सर्वोपयोगी सर्वगुणी सशास्त्र कसरतकी शिक्षा दी जायगी तो सारे जगभर आरोग्यका फैलाव होकर रोग नष्ट हो जायगा। रोग पैदा करके नष्ट होनेका उपाय करनेसे रोग नहीं होने देना ही ठीक है।

१०—प्रत्येकको आरोग्य रहनेके लिये नियमित आहार, नियमित कसरत करना चाहिये और सात्विक अन्न ग्रहण करना चाहिये। वीर्यकी रक्षा पचीस वर्षतक अच्छी रखना चाहिये। और नाटक, कादम्बरी पढनेका, चुरुट पीनेका, खराब चीजोंके देखनेका त्याग करना चाहिये और सद्वर्तनसे रहना चाहिये। इसीसे आरोग्य रहेगा।

**११—इस विषयपर मालवा व मुंबईकी प्रांतिक जैन सभाओंके दोहदवाले संयुक्त अधिवेशनमें पास हुआ प्रस्ताव**—जैनसमाजमें शारीरिक रक्षाके उपायोंमें दुर्लक्ष होता देखकर यह संयुक्त सभा प्रस्ताव करती है कि व्यायाम, ब्रह्मचर्य रक्षा और शुद्ध खानपानके नियमोंका अभ्यास अच्छी तरह किया जाय। प्रस्तावक-हिराचन्द मलुकचन्द ( काका )। समर्थक-कुंवर दिग्विजयसिंहजी। निवेदक—

**हिराचंद मलुकचंद दोशी (काका)**
व्यवस्थापक, गो. ने. जै. व्या. शा. सोलापूर.

---

## 'सहारा दीजिये स्वामिन्'।

*प्रभो तुमसे विनय मेरी सहारा दीजिये स्वामिन्*
हमारा हाल बिगड़ा है सहारा दीजिये स्वामिन्॥
कहां मैत्री धरम हमरा औ ये आपसकी तकरारें।
मिले थे सो बिछुड़ते हैं सहारा दीजिये स्वामिन्॥
कहां परनारी माता सम गिनो उपदेश था तुम्हरा।
हुए व्यभिचारी खामे अब सहारा दीजिये स्वामिन्॥
नशोंसे दूर तुम भागो पास उनको न आने दो।
शराबी अब बने जाते सहारा दीजिये स्वामिन॥
पतिव्रत धर्मको पालो शीलपर प्राण भी वारो॥
पतिव्रत टूट जाता है सहारा दीजिये स्वामिन्।
दया धारो बनो प्रेमी लगाओ तुम गले सबको।
कषायी बनगये पक्के सहारा दीजिये स्वामिन्॥
दयाका न्याय विधवाओंको दुखसे त्राण देना है।
उन्हें सधवा बनाते हैं सहारा दीजिये स्वामिन॥
हमारी जर्जरी नैया भंवरिया बीच डगमग करके।
डुबाते दुःखसागरमें सहारा दीजिये स्वामिन्॥
उबारो जैन जातिको हुई बरबाद सब देखो।
विनय हर वक्त है तुमसे सहारा दीजिये स्वामिन्॥

गुलाबचन्द परमानन्द जैन गोटेगांव,

'दिगम्बर जैन' का इसी अंकका क्रोडपत्र ।

# श्री गौतम नेमचंद जैन व्यायामशाला–सोलापूर ।

व्यवस्थापकः–श्रीयुत हिराचंद मलुकचंद दोशी, (काका) सोलापूर,

सप्रेम जुहारु,

हमारा शरीर प्रकृतिका विवरण इस प्रकार हैः–हम कसरत नित्य / कभी कभी देशी / इंग्रेजी पद्धतिसे करते हैं । हमारा वजन हालमें रत्तल / सेर है । दंड निकालनेकी गिनती.........बैठकोंकी गिनती............ । चाह / दूध पीते हैं। कुस्ती / दौड करते हैं । विवाहित / अविवाहित हैं । शरीर वात / पित्त वाला है । रातको सोनेका समय............. । आलस रोग / निरालस नीरोग की अवस्था है । छातीकी लंबाई      इंच । दंडोंकी गोलाई      इंच । शरीरकी ऊंचाई      फुट व      इंच । जाति      है । कसरत करनेका समय............... है । अखाडे / घर में कसरत करते हैं ।

पढने लिखनेकी तादाद.................................... ।

कसरत खुली हवा / बंद मकान में करते हैं । पानीमें तिरना आता / नहीं आता ।

तंबाखू चिरूट पीते / नहीं पीते कसरत शुरू करते समयका वजन ______ ।

कसरत शुरु करनेकी तारीख..............उम्रकी ताकाद ______

है । परस्त्रीका त्याग है / नहीं है ।

(पीछे देखो)

**नोटः**—१. पीछेकी खानापूरी करके व्यवस्थापकके पास जरूर भेजना चाहिये और जो भाई कसरत नहीं करते हों उन्हें जरूर करना चाहिये।

२. जहां जहां बीचमें लकीर लगाकर ऊपर नीचे दो दो बातें लिखी हैं वहां जो कबूल हो उसे कायम रखना चाहिये और दूसरी बातको काट देना चाहिये।

३. कसरत करनेवालोंके बीस बीस फार्मोंमेंसे हम अव्वलकी छांट करेंगे और अव्वलको इनाम व सर्टीफिकेट भी दिया करेंगे। यह कार्रवाई छह छह महीनेमें एक बार होती रहेगी।

पूरा नाम ————————————————

| | |
|---|---|
| मुकाम ———————— | |
| | हस्ताक्षर ———————— |
| पोष्ट ———————— | |
| | तारीख ———————— |
| जिल्हा ———————— | |

# जीवनके उद्देश्य।

लेखक-मनीलाल जैन-मा० मंत्री-जैन प्रचार-पुस्तकालय आगरा।

उद्देश्य वह होता है, जो किसी मनुष्यका लक्ष्य हो। न्यूनाधिक लाभके कई उद्देश्य दृष्टिमें हो सकते हैं। उन पर ही मनुष्यका जीवन सफल या निष्फल होना निर्भर है।

**१-निर्वाह योग्य जीविका**-किसी न किसी सीमा तक यह उद्देश्य अच्छा है। मनुष्यको स्वयं और अपनी गृहस्थीका पालन अपने पदानुसार करना चाहिए। स्वयं काम करने योग्य होते हुए भी दूसरोंके आधीन रहना निर्लज्जता है। गृहस्थीका सुख या दुःख उसकी आय-न कि उसकी पूंजीको अच्छे तरह व्यय करने पर निर्भर है।

अपने चारित्रको उज्ज्वल करने और लाभदायक कार्योंमें सहायता देनेके लिए **दान करना चाहिए।**

यह उद्देश्य मुख्य उद्देश्य न होना चाहिए, जिसके लिए और श्रेष्ठ कार्योंकी आहुति दी जावे।

**२-आत्मोन्नति**-किसी मनुष्यको धन संचय करनेमें ऐसा लीन न होना चाहिए कि उपकारक अध्ययनको कुछ समय ही न दिया जावे।

यह खेदकी बात है कि बहुतसे युवक विद्यालय (College) छोडने पर अपनी पुस्तकोंको एक ओर फेंक देते हैं और सब प्रकारके पढनेको तिलांजली देदेते हैं। यह बहुत बुरा कार्य है।

एक प्रसिद्ध अंग्रेजी वकीलका कहना है "मैं नहीं समझता कि मैंने कोई काम जिसमें मैं सर्वथा अनभिज्ञ था-विश्वविद्यालय (University) और पाठशाला (School) छोडनेसे पहिले सीखना प्रारंभ किया, तिस पर भी उसमें मैं पूर्ण विज्ञ हो गया।

इस-अध्ययनके लिए समयकी इच्छा करना, उस ओर झुकाव मात्रकी आवश्यकता है। जीवन भर एक **समय क्रम रक्खो।** प्रातःकाल एक घंटा अध्ययनके लिए अवश्य रखना चाहिए। यह समय विज्ञान, इतिहास, जीवन चरित्रादि जिन विषयसे न रित्र उज्ज्वल और जीवन उच्च हो-में लगाना चाहिए। दिन प्रतिदिन अधिक ज्ञानवान और उत्तम होनेकी इच्छा हममें सदैव रहनी चाहिए। मनुष्य स्वयं जितना इस ओर बढेगा उतना ही वह दूसरोंका उपकार कर सकता है। समाचारपत्रावलोकन आदि भोजनके पश्चात् तथा सायं समय करना चाहिए।

**३-परोपकार**-सबसे अच्छी शिक्षा उदाहरणसे दी जासकती है। परन्तु और प्रकारसे भी भलाई की जासकती है।

जिस नगरमें आप रहते हों उसका स्वास्थ्य बढानेका प्रयत्न करें। इसकेलिए **स्वच्छता** बडी **आवश्यक है।** औषधालय, वैद्य, उपवासादि चिकित्सा और **व्यायामको उत्तेजना दो।** अच्छी सडकें, रात्रिमें

प्रकाश, सार्वजनिक उद्यान आदि भी दृष्टिपात चाहते हैं।

भारतमें जो समाज—सुधार करनेवाला दल है उसको हर तरहसे उत्तेजना देना आवश्यक है। इसके कर्त्तव्य—स्त्री-शिक्षा प्रचार, विवाहोंमें सुधार तथा अन्य कुरीति निवारण हैं। धार्मिक और नैतिक सुधार और भी आवश्यकीय है। सचाई, सफाई, परमात्माके विषयमें सत्य श्रद्धान और धर्म जैसे बने उन्नत करने चाहिए।

स्वयं करके दिखानेके सिवाय हम बहुत सुधार अपने मित्रों और पड़ोसियोंसे कह कर कर सक्ते हैं। व्याख्यान (iecture) देना भी करना चाहिए। (बहुतसे ग्राम ऐसे हैं जिन्हें धार्मिक आदि किसी बातका ज्ञान है ही नहीं। उनको उपदेश देनेको **उपदेशक भेजने चाहिए।** विद्या प्रचार होनेसे साहित्यकी उन्नति बहुत अधिक हो रही है। वाचनालय स्थापित करने चाहिए। उनमें उपयोगी मासिक व अन्य शिक्षाप्रद समाचार पत्र मंगाना चाहिए।

अंग्रेजी आदि अन्य भाषाओंको अच्छी तरह जानने वाले मनुष्य मातृभाषा हिन्दीमें पुस्तकोंका अनुववाद कर सक्ते हैं। या इससे भी श्रेयस्कर मौलिक पुस्तकोंकी रचना कर सक्ते हैं।

भारत—जिसमें संसारके पंचमांश जीवधारी रहते हैं। उपकार करनेके लिए सर्वोत्तम स्थान है। बीसवीं शताब्दीमें इन और पूर्व उन्नति करनेका प्रयत्न करो। जोन वेस्लीके नियम जो नीचे दिए जाते हैं सबको पालने चाहिए।

जितना भी उपकार तुम कर सको,
जिस प्रकार भी तुम कर सको,
जितनी तरह भी तुम कर सको,
जिस स्थान पर भी तुम कर सको,
जिस समय भी तुम कर सको,
जितने भी लोगोंका तुम कर सको,
जितने समय तक तुम कर सको,—करो॥*

---

## ह्रास और व्यभिचार।

### बाल विवाह।

(१)

होरहा जैन—जातिका ह्रास,
वृद्धि पर होता है व्यभिचार।
नहीं है हमको कुछ अवकाश,
धरैं जो इसपर स्वीय विचार॥
धनी हो धन—मदसे उन्मत्त,
करैं छोटे बच्चोंका ब्याह।
न रहता फिर उनमें पुरुषत्व,
निरी सधवा भी भरती आह॥
वीर्य जो जीवनका है मूल,
कराते नष्ट उसे बेकार।
स्व—सुत—जीवन मगमें क्यों त्रिशूल,
बो रहे पिता तुम्हें धिक्कार॥

२

कई करते यों बाल—विवाह,
शीघ्र पौत्रादिक सुख हो प्राप्त।
पितामीकी तो भी यह चाह,
हुई सुतकी भी आयु समाप्त॥
अगर ये जीते वृद्ध—कुमार,
उन्होंका जीवन मृत्यु समान।

---

* एक अंग्रेजी लेखका भाषानुवाद।

सदा रहते हैं वे बीमार,
प्रमेहादिक रोगोंके स्थान ॥
अग्नि हो जाती है अतिमन्द,
न पचता थोडा भी जो खाय।
न रहती उद्यमकी, तो गन्ध,
सर्वत: होय शुष्क-सी काय ॥

(३)

दिन व दिन बढते जाते रोग,
कई आते हैं वैद्य हकीम।
न मिटते कृत कर्म्मोंके भोग,
उगे क्या आम्र बुओ यदि नीम?
अपत्योत्पादक शक्ति न रहे,
वीर्यमें क्यों कर हो सन्तान।
इसीसे "बांझ" दोषको लहे—
नारि, नरके न दोषका ज्ञान ॥
दैव वश होवे यदि सन्तान,
क्षीण-निर्बल, अरु रोगी देह।
बचै मुश्किलसे उसके प्राण,
रहे वह भय-आलसकी गेह ॥

(४)

शीघ्र जब हो जाता है ब्याह,
न रहता शिक्षा पर तब ध्यान।
ग्रहण करते कुपंथोंकी राह,
न होता धर्म्म कर्म्मका ज्ञान ॥
वधूएँ प्रसव-जननके वक्त,
मरें पाकरके कष्ट अथाह।
हेतु इसका यह ही है फक्त,
करें गुड्डे गुडियोंसे ब्याह ॥
अन व्यभिचार—हासका मूल,
छोड दो प्यारो! बाल विवाह।
रखो स्वातन्त्र्य कभी मत भूल,
बालकोंको हो वे परवाह ॥

### वृद्ध विवाह।

(५)

हाय धनके वश हो मा बाप,
आत्मजा करें वृद्धके साथ।
पौत्रिको सम कन्या हा! पाप,
बने स्त्री पकडे वृद्धका हाथ ॥
अरे! पापियो! न आप समान,
कसाईका भी हृदय कठोर।
जरा दुखसे करतो निष्प्राण,
न अवलोके दु:खोंका छोर ॥
भीजती थी गीलेमें आप,
बालिकाकी न आर्द्र हो देह।
मात! देती अब यों सन्ताप,
गया कहां अब तेरा वह स्नेह? ॥

(६)

पूर्ण हो गई वृद्धकी चाह,
किन्तु कन्या न नाथके योग्य।
युवतिको जब हो मन्मथ दाह,
न जर्जर रहना उसके योग्य ॥
वृद्ध खाते पारद अरु बंग,
न तो भी मिलता है पुरुषत्व।
रहे कब तक मुरझाया अंग,
ताजा क्या पा सकता जलतत्व? ॥
बढे ज्यों चन्द्र शुक्ल पक्षीय,
कामिनीके त्यों बढता अङ्ग।
समीपी गत यम वेयस स्वीय,
शक्तिसे बढता उपथित अनंग ॥

(७)

स्वामी करते पत्नीको प्यार,
वित्त-व्ययका समझें साफल्य ।
सुन्दरीके हों कई विचार,
मिटानेको मन्मथ प्राबल्य ॥
अंतमें पतिसे होय निराश,
न सहकर मनसिज-बाण कठोर ।
देख सुत-यौवनका सु-विकाश,
चलाती चञ्चल नेत्र चकोर ॥
जान सुत भी अनुरोध अमन्द,
मानिनीका न घटाता मान ।
अग्नि कापा करके संबंध,
छोड देता घृत अपना स्थान ॥

(८)

वृद्धके सन्मुख ही यह हाल,
हुआ करते सुत-मांके संग ।
उठा ले जब बुड्ढेको काल,
खुब हों तब उस घरमें रंग ॥
कई युवकोंके संग आनंद,
उड़ाती पतिका संचित वित्त ।
गर्भ जब रह जाता दुखकंद,
जाति भयसे हो कलुषित चित्त ॥
सोचती गर्भ-पतनका यत्न,
कटुक औषधियां करती पान ।
होंय जब निष्फल निखिल प्रयत्न,
करे फिर अन्य देश प्रस्थान ॥

(९)

इसतरह फैलाती व्यभिचार,
भ्रूण हत्याएँ करती घोर ।
अरे! पंचो! कुछ करो विचार,
बनाते क्यों नहीं नियम कठोर ॥
हाय ! उन बुड्ढोंको धिक्कार,
न डरते करते जो यों पाप ।
डुबोते जो खुद गहरी धार,
सुताको धिक्! वे भी मावाप ॥
न होकर यों अयोग्य संबंध,
युवति युवकोंका हो यदि व्याह ।
नहिं रहे यों फिर विधवा-वृन्द,
न करना होगा पुनर्विवाह ॥

Pt. G. C. G. Jaipur.

---

## દયાળુ દીલ દાઝકોને વિનંતિ.

ગઝલ.

અજ્ઞાને થઇ અંધા, અમારા ભાઇઓ ફરતા,
દયાળુ દીલ દાઝકો, તમે તે ક્યાં નહિ જોતા?
બુરા હા બાળલગ્નોએ, બુડાડી તેમની બુદ્ધિ,
દયાળુ દીલ દાઝકો, હજુ ક્યાં ન આવે સુદ્ધિ?
હજારો બાલુડી જુઓ, વધૂ વૈધવ્ય પામે છે,
દયાળુ દીલ દાઝકો, હવે તે ક્યાં અજાણ્યું છે?
રગવગતી અશ્રુલોતી, ઘર એક કોણમાં જુઓ,
દયાળુ દીલ દાઝકો, ખરે ન ખેદ ક્યાં આણો?
હજુ આ ક્યાં સુધી ઉંઘો, અમારી ઘોર નિદ્રાએ,
દયાળુ દીલ દાઝકો, વખત જલ્દી વહી ચાલે!
હમારાં બચ્ચાં ટળવળતાં, દુઃખી દરિદ્રી દુખી જાતાં,
દયાળુ દીલ દાઝકો, વિના કેમ ટકે તરસાનાં?
કૃપાળુ દેવને આપી, અતિ રિદ્ધિ અને સિદ્ધિ,
દયાળુ દીલ દાઝકો, પરાર્થે વ્યય ક્યાં કીધી?
ધનિકો સાંભળો વિનતી, હમારી જને નહિ બાર,
દીનોના દુઃખની વાતો, હમારે ક્યાં જઇ કરવી!

( C. G. Gandhi )

# महावीर-चरित्रम्।

अस्ति प्रसिद्धः श्री जम्बूद्वीपे लवणोदार्णवोल्लोलकल्लोलल्हरायसरसीरुहक्षिप्तमणिमुक्तानीलचन्द्रकान्तादिहारमालाविद्रुमशोभितप्रदेशालंकृते सति। अखिलविष्टपानां द्वीपान्तरे वर्तमानेऽपि परमशोभातिशयेन प्रख्याते कलिकालचक्रपरिवर्त्तने निखिलभुवनानां पञ्चजनानां परमधीरः श्री महावीरः, ब्रह्मचर्यमः, स्वपरोद्धारकः, परम क्षत्रिय, भारतवर्षस्यार्कः श्री महावीर-तीर्थकरः।

अद्यापि श्रीमद्भिः यस्मिन् मार्गे असेधीत्, तस्य हि हितोद्देशः स्वजीवनमुक्तावस्थायां अखिलान् जीवान् सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्राण्येतान्यपवर्गमार्गे संबोधयित्वा च कृतं किञ्चारूढ़मिति कक्कुमाम्बरमतस्योपरि। अनादिनिधनविष्टपे, कालचक्रस्य द्वितियावसर्पिणेः चतुर्थपादे, जैनधर्मस्य प्रचारकः, लोकपालकश्चेति, अस्माकं भारतवर्षीयजनानां चरित्राणां चरित्रनायकः, सुधारकश्च, श्री महावीर तीर्थंकरः।

श्री स्वामिना तस्मिन् धर्मक्षेत्रे कुंडपुरनाम्नि नगरे जन्म अकार्षीत्। यत्र हि अखिलनगरनिकायमाणं, नारतागण्यपण्यप्रसारितरत्नाभेरारविद्रुमगुणमणिनिनयदि द्रव्यसमूहाख्यातपारावारमहात्म्यं, विदेहदेशगोत्तरीभूतं, कुंडपुराभिधानं, नगरमिति।

यत्र स्थानान् नानाप्रार्थितानितप्रदानं कुर्वन्तः जीवात्मानः सततं शरीररहितमनेकसुखसंपत्तिशालिनं मोक्षधामं प्राप्नुवन्ति। यत्र पदे पदे केवलिनां, तीर्थंकराणां च निर्वाणभूमयः प्रत्यक्षीभूय विभान्ति येषां वन्दितुं भक्तिभरानतसगगद्गद्वद्दहर्षितदर्शितरागभावाः पुरुदेवदेवाङ्गनाः विद्याधराश्चागमनं प्रकुर्वन्ति।

यत्र च धर्मसेविनां, देवविमानानां, चानेकवनाख्यानां, भारेण भरितमिव, महत्सुन्दरसुमनसमानमानां पौराङ्गनानां समानगुणधारिणां देवानामिव गगनतलचुम्बनेषु राजसदनेषुनवासाः प्रकुर्वन्ति राजवनिता।

यत्र किञ्च राजसदनेषु दंदह्यमानागुरुधूमवर्तिः मेघपटलमिव विभाति, धूमाच्छन्नसुवर्णकलशानि वर्षान्तुमेघपटले विद्युल्लता इव, विभान्ति, तेषूपरि संलग्नपताकाः विदेशादागताः ये मानवाः तान् आतिथ्यसत्कारं प्रकुर्वन्ति।

यत्र जिनमन्दिराणि स्वर्गशृङ्गास्पर्शं कुर्वन्ति। तेषां अनिर्वचनीया शोभा, शोभते। पौरजनाश्चागत्यानेकपुण्यविशेषफलैः शालिनः भवन्ति। अर्हत्पूजां कुर्वन्ति यस्मात् स्वर्गसम्पत्तिफलस्य प्राप्तिर्जायते।

नानारसोपेतगानवाद्यादिशृङ्गारिकजनादीपोत्सवं, जिनमहिमां च चमरछत्रभामण्डलोपेतपूर्णार्कविम्बमिव श्री जिनप्रतिबिम्बमण्डलं, अर्चयन्ति धर्मोत्सुकाः साधवश्च। यत्र देवसमूहालङ्कृताः स्वर्गा इव मार्गाः विदेहक्षेत्रमुद्भासयन्तो हारा इव विहाराः, यस्मिन् खलु विविधचिन्हाः दृश्यन्तेऽन्तः प्रचुरप्रमाणाः, बहिश्च गत्वा निवत., सुशोभितनतरङ्गाः शोभन्तेऽन्तः संगीताद्यशाला, बहिश्च क्रीड़ाद्यु-

लिताङ्ग तमिश्रायां रजनीमुखे प्रियकारिणी षोडससंवेशानि ददर्श।

प्रातरुत्थाय प्रभोस्मरणं सामायिकं च श्री भगवन्तं नमस्कृत्य नित्यक्रियां कृत्वा सुख-बाहुल्येनशुभप्रावरणानि कंकणनुपुराङ्गदकेयुरादिकर्णभूषणानानि परिधाय फलपुष्पसहिता सा राज्ञः समायां चचाल।

श्रीमहीपतिः आगच्छन्तीं, लावण्यवर्ती हृदयकमलप्रफुल्लितनयनद्वयो; कला इव सुदर्शी परममित्रां वीक्ष्य मृदुलवचनैः समाप्य तस्मै सुदार्द्धासनं ददौ।

अथादिशं च प्रियकारिणा मुदितमनसा इमानि शोडससंवेशानि। प्रष्टं च?

महाराज! एषां संवेशानां किं फलं भविष्यति? राज्ञः किंचित् कालं स्थित्वावधिज्ञानद्वारेण सम्यक्प्रकारेण ज्ञात्वानवीत।

प्रिये! दृष्टः गर्भः तत्फले तव तीर्थकरपुत्रस्य जन्म भविष्यति। इत्याकल्प्य च वृषभो मृगेन्द्रादिनां समस्तानां संवेशानां भिन्न भिन्न प्रकारेण फलान्यवादीत्।

आगते शुचिशुक्लषष्ठोत्तराषाढनक्षत्रे श्रीवीरप्रभो आत्मा शोडसाच्युतनामत्रिदशालयादमरपर्याये सम्पूर्णं कृत्वा प्रियकारिणेः गर्भे। यथाशुक्तिकाभ्यन्तरे सलिलबिन्दुः सुखेन प्रतिवसति तथैव सुतोऽप्युदरस्थितेऽपि मनोऽव्ययामपि नाभवत्।

माता सस्नेहेन मदनानां स्वज्ञानबलेन सततरसुतरं देवाङ्गनाभ्य अदात्, यथा कलिकालिमकपरिवर्तिनामध्ये किं श्रेयः? पंचपरमेष्ठिनां ध्यानं, जिनागमं, सततरश्मिवादिरमणोत्तरालापैः आनन्दनिमग्नवल्लरीलताचन्चरीभिः, सरलागत एवं नवमासपर्यासिमापूर्णयत्। परमशोभित प्रसुतिगृहे मधुशुक्लत्रयोदशचले श्री तीर्थकरस्य जन्म अमृत खलु भुवनतिलकः श्रेष्ठज्ञाता मतिश्रुतावधिज्ञानसहितहेममयपरमनाज्वल्यमानः वज्रऋषभस्थितवेष्टनकीलकवज्रवृषभनाराचसंहननसंयुक्तशरीराङ्गोपाङ्गः तीर्थकरः कान्तिराजितयुक्तशरीरं च सलीलविरिञ्चण, मञ्जुशिञ्जितसरसं मंजीरचारुवहन्ती च सेगयतालक्षयचंचुरप्रचुरचारनारीसंचारिणीकरणवन्धशोभेभागे सुसज्ज्ञा उत्तालसरसीरुहललितकिसलय इव कोमलवाहुवल्ली तह्वीवविद्धवाहु, याम्यदिश्यर्कोदय इव गर्भस्थानात् प्रकटी बभूव।

अस्मिन्नेव काले परमपवित्रमिन्द्रासनविभूतिसज्जितस्वानुरूपेणासनेन पाकशासनः देवसेनान्वितः मत्त्यर्धमागमत। श्री महावीरस्वामिनं इन्द्रवारणस्योपरि निधाय कनकाचलस्योपर्यनयत।

अर्धचन्द्राकारपांडुकशिलामध्ये रत्नालंकारशोभितपद्मने महावीरं स्थापयामास।

क्षीरार्णवक्षीरादष्टोत्तरशतानि कलशानि गृहीत्वा इन्द्रेण प्रभोः जन्माभिषेकोत्सवमकारीत्। तदनन्तरम् दिव्याभूषणरत्नालंकारेण अलंकार। तदैव दर्शनपाठस्तुतिपूजां च विधाय पुनः ऐरावतस्योपरि विराजमानं कृत्वा पटहनिनादिकेनेसह कुंडलपुरे आगतवान्। मातुः समीपे प्रभुं समर्पितवान् तदा हर्षितमनसा जन्मोत्सवं व्यधात्। एवं विधाय सर्वे विबुधा अमरालयमगच्छन्। श्रीमहावीरः मतिश्रुतावधिज्ञानानिदिव्येन कृपा, उत्कर्षतां प्राप। अतः विश्वपरिज्ञानकलादर्पः, धार्मिक-

विचाराश्चादिगुणाः स्वयं परणतिं प्राप।

श्री वीरप्रभुः हरिन्मणिनिर्मिताङ्गणे क्रीडन् तथा दन्तछविं प्रकाशयन् पूर्णसुधांशु इव विरराज। परिफुल्लकमलदलाकृते उत्तानशयने मुष्टिं धारयन्, उदितसरसीरुहस्य समानतां दधौ। अथ कदाचित् पवनविहारिहारिगुलुच्छगुच्छगुलगोस्तनीशिरीषलतिकापरिवेष्टितवनराजिविहारवाटिकायां अन्यैः बालकैः सह क्रीडां कुर्वन् श्री वीरः, अस्मिन्नेव काले मदोन्मत्तगजेन्द्रः समुद्धूतपृथ्वीतले, चिच्छेद च वनजातवृक्षाः धूलिषु चिक्रीडुत्सु श्री वीरसमीपे समागतवान्। गजेन्द्रेण भयभीताः सर्वे बालका इतस्ततः पलायंचक्रे। किन्तु वीरप्रभुः तस्य मस्तिष्कोपरि स्थित्वा स्वबलेन गजेन्द्रं कदर्थितं चकार।

अस्यामवस्थायां खलु श्री महावीर तीर्थंकरः गजाधिरूढः, गजेनसह नानाप्रकारक्रीडां कुर्वत्सु कदाचित् दन्तयुगलस्पर्शसुखमनुभवन्, कदाचित् शुण्डादण्डेन सह स्वभुजसाम्यमधारयन् तथा युद्धं च कुर्वन् कदाचित् शुण्डादण्डे पानीयं निक्षपन् एवं विधं विहारं कुर्वन्, कर्मप्रमिते लघीयसि वयसि स्वात्मानं शुद्धनिश्चयनयात परमानन्दमयमनुभवं कुर्वन्, गार्हस्थ्ययोग्यान्यहिंसासत्याचौर्यादिव्रतान्युररीचकार। पित्रोरत्याग्रहेऽपि परिणयं न चकार। ब्रह्मचर्यस्थो ब्रह्मचारी, एवासीत्। यस्मात श्री महावीरः त्रिंशत्तमवत्सरे क्षायिकसम्यक्त्वं प्राप्तवान्। तस्मिन्नेवकाले यदा क्षायिकसम्यक्त्वस्य प्राप्ति अभूत् तदा मनसि वैराग्यं विजजृम्भे तदा श्री महावीरस्वामिनिर्वेदमासाद्य द्वादशानुप्रेक्षामनुध्यायन तस्मिन् काले पंचम स्वर्गस्थाः लौकान्तिकदेवा आत्तवस्त्रालंकारमणयः अक्षतपुष्पाद्यंगधूपचमरछत्रादिवस्तूनि गृहीत्वा गाद्यवाद्यवेणुवीणादिकेन हर्षं प्रकर्षं तन्वन्तः समुपस्थिताः विबुधाः, श्रीमद् भगवन्तं मोक्षमार्गप्रमितां प्रदक्षिणां विधाय नमश्चक्रुः। श्रीभगवतः वैराग्यभावनानां मंगलादिस्तुत्यारात्तिकां कृत्वा प्रार्थयामासुः। यत्किल दीक्षायाः ग्रहणं विचारितं त्वया तदतिप्रशंसनीयम्। इदं खलु धर्मप्रवृत्तेः कार्यं कः कर्तुं शक्यः, धन्योऽसि त्वम्। धन्यश्च भवतः परमपवित्रवैराग्यवृत्तिः, इत्यादि स्तुतिपूजां च भगवतः वैराग्ये मानसं दृढं विधाय सर्वे किल विबुधा अगच्छन् तदनन्तरं चतुर्णिकायाः देवाः स्वीय स्वीय वाहनेषु अधिरुह्य कुंडलपुरनगरम् समागच्छन् अष्टोत्तरसहस्रैः कलशैः प्रभुमभिषिच्य नूतनमेकविमाने अपूर्वरचना रुचिरे केनाप्यवर्णनीये कान्ताश्रपदलादिमण्डिते शुभ्रपताकाभिसंयुक्ते श्री विमाने भगवन्तं संस्थाप्य दीक्षार्थमालोकशब्दं कुर्वन्तः प्रसवानां कन्दुकं निर्माय्यान्योपरि निक्षिपन्तः पूर्वदिशाप्रदेशे नन्दनवने अनैषिषुः विबुधाः। श्री भगवन्तम् तत्र किल चन्दनवृक्षतलस्थ स्फटिकशिलातले विचित्ररत्नादिकेन चूर्णेन साथियां निर्माय पुष्पमालादिसुगन्धवस्तुद्रव्येन मण्डपं रचयामास। श्री वीरप्रभुः विमानादवतरित्वा तत्रस्थमण्डपमलंचकार।

समुपस्थिताः सर्वे देवमनुष्यादयः धर्मव्याख्यानं श्रुत्वाभ्यनन्दन्। श्री वीरभगवान् इयत्यल्पीयसि वयसि दीक्षां गृह्णात्याकर्ण्य सर्वे गार्हस्थ्यजनाः दुःखिताः बभूवुः। माता तु तस्यातिशयदुःखसागरे निमग्ना बभूव, हा पुत्र!

हा प्रहरत्नप्रदीप! हा हृदय! एवं विलपन्ती दुःखरत्नाकरे निमज्जयन्ती एवं कथयन्ती अयि प्रिय पुत्र! तव सुकुमारशरीरं शिरीषकोमलमद्यापि चत्वरस्यातपं सोढुमशक्यम्। अधुना किल दिगम्बरपि कथं बहिस्थमातपं सहस्यसे इत्येवं रुदन्तीं तां विलोक्य सौधर्मेन्द्रः मातरं तोषयामास। तदनन्तरं चतुर्विंशतिप्रकारकमन्तरङ्ग-बहिरङ्गपरिग्रहं परित्यज्य सिद्धनमस्कृतिं चकार ततःपंचमुष्टिना शिरश्चिकुरादीनां केशानां लुंचनं विधाय महाव्रतमूलगुणं च धारयामास। एवं किंचित् कालव्यत्यये मार्गशीर्षकृष्णपक्षदशम्यां हस्तनक्षत्रे त्रिंशत्संवत्सरे महता भगवता श्री जैनीदीक्षा ग्रहीता। पाकशासनेन कचानादाय रत्नमण्डितरचितकिलचित्रविचित्रे पेटके धृत्वाखिलदेवाः निनादटङ्कारमांकारभीकरवाद्यतालमृदङ्गवेणुवीणादिकेन सह क्षीरवाराशेरं जग्मुः किलक्षेप्तुं च तम्। परन्तु मानुषोत्तरशैलाग्रे पुद्गलपुरुषीयांशोर्गत्यभावात् तत्रैव तेषां क्षणेन तस्मिन्नेव मणिविचित्रे पार्श्वे मन्दसुगन्धपवनमनोहरे श्री मानुषोत्तरशैले भगवन्तं श्री हियवन्तं महावीरस्वामिनं पूजास्तुत्यारार्तिकां विधाय स्वस्वसदनगमनसुग्रीवाः। महोजस्कः श्री महावीरः योगधारणं विधाय सानुरिव स्थिरं बभूव। यस्मात् द्वयप्रमिते मासे गाते सति तपःप्रभावेन मनःपर्ययज्ञानं जातम् , तत्पश्चात् अत्रैव दशानपुर नाम्नि नगरे आजगाम। यस्मिन् जिनमन्दिराणि राजसदनानि चान्तरीक्षं चुम्बन्तेव विभान्ति तस्मिन् कुलनामको राजा आसीत् तेन महन्तं श्री भगवन्तं दृष्ट्वा नमस्कृतिं मोक्षमार्गप्रमितां प्रदक्षिणां विधाय स्वसदने षड्रसाद्यशनाशनं कर्तुमादिदेश।

तदा किल स्वामिनं स्वसदनं समानीय पादप्रक्षालनं च विधाय पायसादिभोज्यद्रव्यं समर्पितवान् येनदेवैःतद्गृहोपरि पंचाश्चर्यवृष्टिर्विहिता ततः किलाशरणनीर्णारण्ये श्री महावीरो जगाम तत्र तपप्रभावेनाणिमाद्यष्टविधर्धयः सिद्धयश्च संजाताः पश्चात् श्री वीरप्रभुः भ्राम्यन् सन् एकस्मिन्नहनि उज्जयनी नाम नगर्याम्यासेश्मशाने पद्मासनेन ध्यानं धृत्वातिष्ठत् तदानीं भगवद्दर्शनेनैमातपूर्वपानिकशात्रवस्मृतिर्संजातः किल स्थाणुनामकएकादशरुद्रस्येति तदारम्य तेनानेकविधान्युपसर्गाणि कर्तुं समारब्धानि परं च स्वकल्पाकलितविकरालकाल इव विशालचमूरशूकरव्याघ्रडाकिनपिशाचपञ्चाननादिभीषणवपै. बहुविधं भयं नीतोऽपि श्री भगवान् स्वल्पमपि योगान् विचलितवान् स्वेष्टसाधनापक्वः समाप्तसमस्तसमुद्रवः चरिमोरुद्रः भगवन्तं महन्तं परिज्ञाय प्रणम्य गतवान्।

एवं विभमनेकताश्चरणादिकादीन् कुर्वन् सन्, तदा द्विचत्वारिंशत्तमे सम्वत्सरे जृम्भिकाग्रामस्य सरित्स्थारण्ये शालवृक्षमूलभागे स्थिरशिलायां ध्यानं अकार्षीत्। तत्र भगवतः तपःप्रभावेनारण्यस्थानि निखिलऋतुसम्भवानि तस्मिन्नेव समये प्रफुल्लान्यभवन्। सर्वे श्वापदाश्च स्वकीयवद्धवैरं परित्यज्य एकस्मिन्नेव स्थाने क्रूरसौहार्दैः परस्परप्रीतिं वर्धयन्तः सन्तः अभवन् स्वामिनः ध्यानप्रभावेन घातिकर्मणां त्रिषष्टिप्रकृतीनां नाशं विधाय वैशाखशुक्लदशम्यामुत्त हस्तनक्षत्रमध्ये केवलज्ञानं प्राप्तवान्।

तस्मिन् काले भगवतो महावीरस्य केवलज्ञानं नवलब्ध्यनन्तचतुष्टयादीनां प्राप्तिरभूत्। इति इन्द्रेण विज्ञाय तत्रैव स्थानादुत्थाय परोक्षं नमश्चकार तदनन्तरं धर्मोपदेशश्रवणार्थं संसारजीवोपकारार्थं समवशरणाख्यं सभामण्डपं विरचयामास तथा भगवत्सहस्रनाम्नां व्याख्याय व्याख्यानं पापनाशनकरणशीलधर्मप्रभृताः बभूवुः। सजलजलदमेघध्वनिरिव धर्मतत्वव्याख्यान् पटीयान् दिव्यध्वनि प्रचचार। प्राणिनां हृदयपथेषु चामिततत्वव्याख्यान भगवतो वाणीं गुणगणधरं गणधरं विनावधारयितुं शक्नुयात। ततः श्री वायुभूतिरेवधर्मसुतिः गणधरत्वेन मण्डयामास्। तदनु कर्मशत्रुमारणमहावीरत्वं श्रीमतो वीरस्य दिव्यध्वनौ सप्ततत्वादिमन्नानां व्याख्यानमभूदिति एवमुपर्युक्त प्रकारेण धर्मोपदेशं कुर्वन् सन् द्विसप्ततितमे संवत्सरे विहारप्रान्ते पावापुरनामके नगरे विहारंकृतवान्। तत्र पावापुरस्यारण्ये वरीवर्त्तते किलैकं सरोवरं तस्मिन्नप्यन्तराले मृत्पिण्डे स्थित्वा श्री महावीरः शुक्लध्यानं प्रारब्धवान्। येन शुक्लध्यानेनावशेषपंचाशीतिप्रकृतिनां सर्वतो भावेन नाशं विधाय कार्तिककृष्णपक्षचतुर्दश्यां गणरात्र्यये अमावस्यायाः प्रभाते किल स्वातिनक्षत्रे श्री महावीरप्रभो मोक्षं जगाम।

लेखेऽस्मिन् या काचिदशुद्धिश्चेत्तर्हि क्षन्तव्या।

ॐ शान्तिः, शान्तिः, शान्तिः,

नन्दावाड़ी, } सूर्यपुरम् } सतीशचन्द्रो गुप्तः

# खऱ्या धर्माचें स्वरूप.

वाचक हो, धर्म म्हणजे काय व त्याचें स्वरूप कसें काय आहे व तो कोणी उत्पन्न केला वगैरे प्रश्न मनुष्यापुढें सहज उभे राहतात. ह्या विषयीं वर्तमान पत्रांतून वेळोवेळीं प्रसिद्ध होत असलेले लेख आपण वाचलेच असतील अशी माझी खात्री आहे व पुनः पुनः त्याच विषयाचें जर चर्वितचर्वण होऊं लागलें तर त्याविषयीं वाचणाराच्या मनांत एका प्रकारचा तिटकाराहि उत्पन्न होतो. Too much familiarity breeds contempt. अशी इंग्रेजींत म्हण हि आहे. ह्याचा अर्थ असा कीं अति परिचया पासून तिरस्कार उत्पन्न होतो. आपल्या येथें जर कां एकादा पाहुणा आला तर आपण त्याचा पहिल्या प्रथम मोठा आदरसत्कार करितों. परंतु तोच जर दोन तीन दिवसा आड येऊं लागला तर त्या विषयींची आपली पूज्य बुद्धि नष्ट होऊन जाते. ही झाली मनुष्याची गोष्ट. परंतु लेखा विषयीं तसें नहीं. विषय जरी तोच असला तरी प्रत्येकाची विचारपद्धत व लेखनशैली भिन्न भिन्न असल्या मुळें तो आपण जरूर वाचल्या पाहिजे. विषय जुना म्हणून सोडून न देता त्यांत नवीन काय सांगितलें आहे व तें बरोबर आहे किंवा नहीं हे वाचणारानें पूर्ण लक्षांत घेतलें पाहिजे.

या प्रमाणें प्रस्तावना केल्यानंतर आपण आपल्या प्रस्तुत विषयाकडे वळूं. पहिल्यां प्रथम

धर्म या शब्दाची व्याख्या देऊन नंतर त्या खाली येणाऱ्या तत्वांचेंवर्णन करूं 'सद्दृष्टिज्ञानवृत्तानि धर्म धर्मेश्वरा विदुः। यदीय प्रत्यनीकानि भवन्ति भवपद्धतिः॥ अशी रत्नकरंड श्रावकाचारांत अमितगति आचार्यांनीं धर्म या शब्दाची व्याख्या सांगितली आहे. सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान, आणि सम्यक् चारित्र ह्यांस पंडित लोक धर्म म्हणतात. ह्या विरुद्ध जें असेल त्यास अधर्म असें म्हणतात. फ्लिंट साहेब म्हणतात 'Religion is man's belief in a being or beings mightier than himself and in accessible to his senses but not indifferent to his sentiments and actions, with the feelings and practices that follow from such belief,' अशी फ्लिंट साहेबाची धर्माची व्याख्या आहे. धर्म म्हणजे ईश्वराचें अस्तित्व कबूल करणें व त्या प्रमाणें त्याची भक्ति करून त्यानें सांगितलेल्या नियमांचें आचरण करणें. या प्रमाणें फ्लिंट साहेबानें सांगितलेल्या धर्माच्या व्याख्येची व अमितगति आचार्यांनीं दिलेल्या धर्माच्या व्याख्येची तुलना केली तर आपणास आढळून येईल की दोन्हिंहि व्याख्यान जवळ जवळ सारख्याच आहेत. व्याख्या जरी सारख्याच असल्या तरी आपण असें समजूं नये कीं फ्लिंट साहेबाचा धर्म व आपला धर्म एकच आहे. जगांत निरनिराळें धर्म उत्पन्न होण्याचें कारण दुसरें कांहीं नसून त्या त्या संस्थापकांची ईश्वरा विषयीं निरनिराळी कल्पना हेंच होय. याप्रमाणें ज्या ज्या लोकांना जी कल्पना पसंत पडली त्या त्या प्रमाणें ते त्या संस्थापकांना मिळून त्या धर्माचे अनुयायी बनले. येणें प्रमाणें निरनिराळे धर्म अस्तित्वांत कसे आले हें आपण थोडक्यात पाहिलें आतां धर्माचा उद्देश काय ह्याकडे आपण आपली दृष्टि फेकूं.

ज्या सुखाची इच्छा नाहीं असा एकहि प्राणी ह्या जगांत सांपडणे कठीण. मनुष्यच नव्हे तर जगातील यच्चयावत् प्राणी सुख मिळविण्या करितां वाटेल त्या प्रकारचे प्रयत्न करीत असतात. तात्पर्य हेंच कीं दुःखाचा परिहार करून सुख मिळवावें हेंच सर्वांचें ध्येय आहे. Mill says, 'Happiness is desirable and the only thing desirable in the world, all other things are desirable as means to an end.' आतां साहजिकच असा प्रश्न उद्भवतो कीं सुख जर प्रत्येकाचें ध्येय आहे तर तें सुख कसें काय आहे व तें मिळविण्याचीं साधनें कोणतीं-वर वर विचार करणारास हे प्रश्न सोपे वाटतील, परंतु सूक्ष्म विचार केला असता असें आढळून येण्या सारखें आहे कीं दिसतात तितके सोपे हे प्रश्न नाहींत. मोठमोठया विद्वान लोकांनी ह्या प्रश्नचा खोल विचार करून असें प्रतिपादन केलें आहे कीं नेहमीं सुख देणारी अशी ह्या जगांत एक हि वस्तु नाहीं. ज्यास आपण सुख म्हणतो तें खरें सुख नसून केवळ सुखाभास आहे. ऐहिक वस्तु पासुन मिळणारें सुख क्षणिक आहे. ह्याचा अनुभव रोज घडून येणाऱ्या गोष्टींत, आपण पाहतच आहोंत. हें फिरून सांगणें अशी

कांहीं माझी इच्छा नाहीं; परंतु विषयानुरोधनें त्याचा येथें उल्लेख करणें भाग पडतें. सुख म्हणून जी अदृश्य वस्तु आहे ती आपणांस पंचेंद्रियांचें द्वारें मिळवितां येते हीं पंचेंद्रियें शिथिल झालीं म्हणजे अर्थातच सुखोपभोगाचीं साधनें हि नष्ट होतात हें वरून अगदीं स्पष्ट दिसुन येतें. जी इंद्रियांची वाट तीच स्त्रीपुत्रादिकांची व इष्टमित्रादिकांची. जोपर्यंत आपल्या जवळ चमकाजी आहेत तों पर्यंतच सर्व कारभार ठीक चालतात. परन्तु पैसा एकदाचा हातून गेला म्हणजे तूं कोण आणी मी कोण अशी स्थिति होऊन जाते. म्हणून संत तुकाराम म्हणतात कीं ' सुख पाहतां जवा एवढें । दुःख पर्वता एवढें ॥ सुखदुःखाची तुलना केली असतां सुख जवा एवढें तर दुःख पर्वता एवढें असें आपणांस आढळून येईल.

बरें, सुख सुख म्हणतां तर तें सुख आहे तरी कोठें याचा आपण पूर्ण विचार केला आहे काय ? आतां सुख कशांत आहे हें आपण पाहूं. अशी कल्पना करा कीं आपल्या पुढें नाना प्रकारच्या पक्वान्नांनीं भरलेलें एक ताट आणून ठेविलेलें आहे, व त्यांतला त्यांत कांहीं कारणामुळें आपली क्षुधाहि फारच खवळलेली आहे. अशा प्रसंगीं तें अन्न आपणांस किती बरें गोड वाटेल? ज्यांच्यावर असे प्रसंग ओढवले आहेत त्यांनाच त्या आनंदाची कल्पना होणार; इतरांस होणें अशक्यच. परन्तु मला असें वाटतें कीं अशा प्रकारचे प्रसंग प्रत्येकावर केव्हां ना केव्हां तरी आलेच असतील तर मग आपणच सांगा कीं अशा प्रसंगीं आपणांस जें सुख होतें तें कशापासुन होतें ? सुख त्या पक्वान्नांत आहे किंवा आपल्या जिव्हेंत आहे ? सुख हा शब्द वापरण्यापेक्षां ह्या स्थळीं स्वादिष्टपणा हा शब्द वापरणें हेंच सोयीचें होईल. परंतु स्वादिष्टपणा असला म्हणजे त्या ठिकाणीं सुख हें असतेंच. महणून स्वादिष्टपणाच्या ऐवजीं मी सुख हाच शब्द येथें राहूं देतों. सुख कशांत आहे ? सुख पक्वान्नांत आहे असें आपल्या पैकीं कांहीं म्हणतील. पण थांबा. थोडा विचार करा आणि मग उत्तर द्या. आतां मी आपणांस असा प्रश्न विचारतों कीं सुख जर अन्नांत आहे तर तें अन्न केव्हांहि घेतलें असतां त्यापासुन सुख मिळालेंच पाहिजे परंतु खरी स्थिति अशी नाहीं. सुख अन्नांत नाहीं किंवा सुख जिव्हेंत नाहीं तसें जर असतें तर मग माझें पोट भरल्यावर किंवा अजीर्ण होई पर्यंत खाल्ल्यावर मला त्या अन्नाचा कां बरें तिटकारा वाटतो ? ह्यावरून सिद्ध होतें कीं सुख पक्वान्नांत नाहीं किंवा सुख जिव्हेंत हि नाहीं. सुखाची जागा ह्या बाह्य वस्तूंत नाहीं. बाह्य वस्तूंत जर सुख असतें तर जी वस्तु मला प्रिय वाटते तीच दुसऱ्यास अप्रिय कां वाटावी ? आपणां हिंदु लोकांना पान सुपारी फार आवडते. परंतु ती इंग्रज लोकांना मुळींच आवडत नाहीं. असें कां ? आपणां पैकीं कित्येकांस ह्या प्रश्नाचें उत्तर कदाचित् माहित हि असेल परंतु मला पूर्ण खात्री आहे कीं कारण थोड्यांना तें माहित आहे परंतु सर्वांच्या ऐवजीं मीच ह्या प्रश्नाचें उत्तर देतों. सुख बाह्य वस्तूंत नाहीं किंवा सुख इंद्रियांतहि नाहीं.

# सोजित्रानी दिगंबर जैन पंचने सूचना.

સવિનય જણાવવાનું કે—આપણે ધર્મશાસ્ત્રમાં બહુજ પાછળ પડી ગયા છીએ ને તેનું કારણ ફક્ત એજ માલમ પડે છે કે—આપણી પાછળ લચ્યાપચ્યા રહેનાર ભટ્ટારકોએ આપણને (આપણા વૃદ્ધ વર્ગને) ધર્મશાસ્ત્રનો અભ્યાસ કરવા દીધો નહિ, તેમ તેમણે આપણને ધર્મનો ઉપદેશ પણ આપ્યો નહિ, જેથી આપણી ધાર્મિક તેમજ વ્યવહારિક સ્થિતિ શોકરપદ થઇ ગઇ છે. હવે જમાનો બદલાયો છે, તો તે આચાર્યોને બાજુપર મુકી આપણે આપણી જાત મહેનતે પુસ્તકો દ્વારા જ્ઞાન મેળવવું જોઇએ. તે જ્ઞાનમા કેટલુંક ઉપરચોટીયું જ્ઞાન તો આપણને 'દિગંબર જૈન' માસિકદ્વારા પ્રાપ્ત થયું છે, પણ જૈન દર્શનનું પુરેપુરું રહસ્ય જાણવા માટે આપણને પ્રાચીન આચાર્યોના પુસ્તકોનો સ્વાધ્યાય કરવાની જરૂર છે. તેને માટે ગુજરાતમાં કેટલાક ભંડારો છે, જેમાંના કેટલાકનો લાભ તો ઘણા જણ લે છે, તેમજ પુસ્તકોની સ્થિતિ ઠીક છે, પરંતુ એક ભંડાર કે જે સોજીત્રા (આપણું મૂળ વતન) મા કાષ્ટાસંઘી અર્થાત્ જ્ઞાતિના મંદિરમાં છે કે જેની ચોકી અત્યાર સુધી નાણાના લોલુપી ભટ્ટારકો કરતા હતા, જેને લીધે તેનાં કોઇ દર્શન પણ કરી શકતું નહિ. જે ઉપરથી તે ગ્રંથોની સ્થીતિ એવી કફોડી થઇ ગઇ છે કે જે લખતા પણ શરમ આવે છે કેમકે જેને અનેક તરફથી ઉપાધિ નડતી હોય તેનું કામ ફલીભૂત થતું નથી તેમજ તે ગ્રંથોને જરમાદનું પાણી, જમીનની અંદર ભીનાશ, ઉદરો, ઉધાઇ વીગેરે તરફથી દર હમેશ બાધા થતીજ જાય છે, જેનાથી કેટલાક ગ્રંથો નષ્ટ પણ થઇ ગયા છે, જે ચેરમાતા જેવું છે કે સમસ્ત જ્ઞાતિના પુસ્તકોની જ્યારે આ દશા થઇ, તો પછી અરક્ષિત મંદિરની કેવી દશા થાય પુસ્તક વિષે પંચમાં એવી અંધ શ્રદ્ધા બેસી ગઇ છે કે તેને કોઇને જોવા પણ દેતા નથી. દાખલા તરીકે—૧૯૬૪ ના લગ્ન પ્રસંગે માસ્તર દીપચંદજીએ લીષ્ટ કરવા પ્રયાસ કરેલો, પણ ૨૫-૩૦ ગ્રંથો કાઢી બે ત્રણ બંધુની ચેતવણીથી બીજા ગ્રંથો કાઢવા નહોતા. કેવો વિચિત્ર પ્રસંગ કે-ગ્રંથનું દર્શન કરવાની પણ મનાઇ તો પછી આપણી ઉન્નતિ કયાંથી થાય? અને આપણો યુવાન વર્ગ ધર્મની લાગણીવાળો કયાંથી થાય? જેનું વૃક્ષ રોગવાળું છે તેનું ફળ કયાંથી સારું થાય? તેમજ વડીલો અંધ શ્રદ્ધાવાન તો બાળકો ધર્મવાળાં કયાથી હોયા માટે બંધુઓ અને સુખ્યાતે મંદિરનો વહીવટ કરનારાઓ! નીચેની બાબતોને તરત અમલમાં લ્યો કે—જેથી પુસ્તકોનો બચાવ થાય ને પ્રાચીન સાહિત્ય સચવાઇ રહે. તેની સાથે તમારે માથેથી કંઇક પાપનો બોજો ઓછો થાય ને બાળકો તેમજ સાધારણ જૈનો પણ જૈન દર્શનના જ્ઞાનનો લાભ મેળવી શકે.

अ. પુસ્તકોને ભંડારમાંથી બહાર કાઢી સાફ કરી લીષ્ટ તૈયાર કરવું.

ब. એક લીષ્ટ 'દિગંબર જૈન'માં છપાવવું ને એક મંદિરમાં ચોટાડવું.

क. પુસ્તકોને કઇ પણ પ્રકારની બાધા ન થાય તેવી જગ્યાએ ગોઠવવા (હરકત ન હોય તો પાઠશાળાનાઓ કમારોમાં મંદિરના સામેના હોલમા કે જ્યાં ગાદી (ભટ્ટારકની) રહે છે ત્યાં ગોઠવવાં જેથી દર્શન-સ્વાધ્યાયનો લાભ મળે)

ट જીર્ણ થયેલા ગ્રંથોને ફરીથી લખાવવા.

ग. ઉપયોગી પુસ્તકોને છપાવી જુજ કિંમતે પ્રચાર કરવો.

त. લાયબ્રેરીની સીસ્ટમથી પુસ્તકોને વાંચવા આપવા.

ઉપરની બાબતનો અમલ હાલ તાત્કાલિક થવો જોઇએ અને તોજ આપણી શોભા છે. લક્ષ પણ તેનાથી થશે ધરે રત ધ્યાનમાં રાખી, ખાસ કરીને આગેવાનોએ પુસ્તકને બનતાં પ્રયાસે સચવવા કોશીશ કરવી જોઇએ.

લી. જ્ઞાતિ હિતેચ્છુ—
શ્રી સાકીસા મિત્ર મંડળી-કાશીમા

॥ श्रीवीतरागाय नमः॥




THE DIGAMBAR JAIN.

नाना कलाभिर्विविधैश्च तत्त्वैः सत्योपदेशैस्सुगवेषणाभिः ।
संबोधयत्पत्रमिदं प्रवर्ततां, दैगम्बरं जैन समाज-मात्रम् ॥

| वर्ष ११ वाँ. | वीर संवत् २४४४. पौष–माघ. विक्रम सं० १९७४. | अंक ३–४. |
|---|---|---|



## श्री शिखरजी और हम पर संकट।

इस अंकमें अन्यत्र दिये हुए ब्रह्मचारीजीके लेखसे पाठकोंको भली-भांति विदित होगा कि अपने महान् तीर्थराज श्री सम्मेदशिखरजीपर हमारे दर्शन-पूजन होनेकी स्वतंत्रतामें बडा भारी संकट उपस्थित हुआ है। हमारे श्वेताम्बरी भाईयोंकी चालबाजीसे हमें कई वर्षोंसे कई तीर्थोंपर कष्ट सहन करने पडते हैं और वकील बैरिस्टरों द्वारा खर्च भी बहुत हो रहा है। आजकल पटनामें हमारे अगुए उपस्थित हैं और श्वेतांबरी अकेलेको पहाड वेचा न जाय इसकी कोशिस कर रहे हैं। आपसमें मेल होनेके लिये हमारी तरफसे बहुत कुछ कोशिस होनेपर भी उसका कुछ भी फल नहीं हुआ और आखिर कोर्टद्वारा ही हमारों रुपये खर्च हो रहे हैं और ऐसा खर्च करके हमारे हकोंकी रक्षा करना हमारा फर्ज ही है। इस समय इस कार्यके लिये रुपयोंकी वडी भारी आवश्यकता आ उपस्थित हुई है जिसके लिये हमारी तीर्थक्षेत्र कमेटीकी ओरसे बहुतसे स्थानोंपर तारद्वारा सूचना दी गई है कि "चंदा एकत्र करके भेजिये अन्यथा शिखरजीपर हमारे हकोंकी रक्षा नहीं हो सकेगी" इसलिये हरएक स्थानके भाइयोंको हम सूचित करते हैं कि इस हालको सब भाइयोंको सुनाइये और जितना हो सके उतना चंदा शिखरजीके लिये एकत्रित करके तीर्थक्षेत्र कमेटी हीराबाग बम्बईको भिजवाइये। इस कार्यमें विलंब नहीं करना चाहिये।



## सेठीजीका संकट।

चार वर्ष हुए सारी जैन कोम तो क्या परंतु कई महीनोंसे तो सारा हिंदुस्थान चिल्ला रहा है कि बिना जांच और न्याय हुए नजरबंद किये गये जैन समाजसेवक पं० अर्जुनलाल सेठीको बंधन मुक्त किजिये परंतु हमारी कुछ भी सुनाई नहीं होती यह बडा ही आश्चर्य है। हमारी मनपंथवाली प्रांतिक सभाने इस कार्यके लिये वाईसरोयके पास

डेपुटेशन भेजना निश्चित किया था और उसका मेमोरियल तैयार हुआ था तथा बाबू अजितप्रसादजी, सेठ हीराचंद अमीचंद, मि. चवरे वकील आदि डेपुटेशनमें जानेके लिये तैयार भी हुए थे परंतु ना० वाईसरोयसे मिलनेकी स्वीकारता ही नहीं मिली इससे डेपुटेशन योंका यों ही रह गया था। अब अम्बालाकी महिला परिषदमें स्त्रियोंका डेपुटेशन वाइसरोयके पास भेजना निश्चित हुआ है। अब देखते हैं कि वाइसरोय महोदय स्त्रियोंका डेपुटेशन भी स्वीकार करते हैं या नहीं। कैसे भी हो जयपुर राज्य और बिटिश सरकारका फर्ज है कि सेठीजीका न्याय करें या तो उन्हें बंधनमुक्त करके जैनसमाज तो क्या सारे भारतवर्षमें इसके लिये फैली हुई अशान्तिको दूर करें। सेठीजीके कष्ट निवारणार्थ बाबू अजितप्रसादजी (अजिताश्रम, लखनऊ)ने ऑफिस खोल रक्खी है जिसमें खर्चके लिये रुपयोंकी आवश्यकता रहती है तो भाईयोंका फर्ज है कि सेठीजी और उनके बालबच्चोंके कष्ट निवारणर्थ कुछ न कुछ सहायता लखनऊ भेजते रहें।

⚜ ⚜ ⚜

**साहित्य सम्मेलनमें प्रदर्शनी।** आगामी ता० २९-३०-३१ मार्चको इन्दोरमें महात्मा गांधीजीके सभापतित्वमें अष्टम हिन्दी साहित्य सम्मेलन होनेवाला है जिसके स्वागत० कमेटीके अध्यक्ष हमारे दानवीर रा० ब० सेठ हुकमचंदजी ही हैं। सम्मेलनके साथ २ एक हिन्दी साहित्य प्रदर्शिनी भी होगी जिसमें हिन्दीके पुराने पत्र, प्रसिद्ध साहित्य सेवियों के चित्र, हिन्दी हस्तलिखित और प्रकाशित प्राप्य पुस्तकें, हिन्दी ग्रन्थमालाएँ, शिलालेख, ताम्रपत्र इत्यादि प्रदर्शित किये जावेंगे। ऐसे मौकेपर हिन्दी भाषाके प्राचीन हस्तलिखत और मुद्रित जैन ग्रन्थ तथा चित्रों, शिलालेखादि भी रखने योग्य हैं। हमने भी ६१ पुस्तकें और चित्रादि प्रदर्शनीमें भेजे हैं और हमारे पाठकोंसे भी आग्रह करते हैं कि अपने भंडारोंमें हिन्दी भाषाके प्राचीन ग्रन्थादि होवें तो इस प्रदर्शनीमें अवश्य भेज देवें। प्रदर्शिनीके पूर्ण होने पर सब पुस्तकादि वापिस मिल जायँगी। पत्र व्यवहारका पता— डॉ० सरजूप्रसाद रायबहादुर, मंत्री, अष्टम हिन्दी साहित्य सम्मेलन, तुकोगंज, इन्दौर।

⚜ ⚜ ⚜

**ईसरी स्टेशनपर आवश्यकता।** श्री सम्मेद शिखरजी पर जानेके लिये खास करके ईसरी स्टेशनसे जाया जाता है। अब इस स्टेशनपर रेल्वे गाड़ी सिर्फ दो मिनिट ठहरती है इससे अनेक यात्रियोंको बहुत कष्ट उठाना पड़ता है जिसको दूर करनेके लिये तीर्थक्षेत्र कमेटीके नाम पर अभी फिरोजपुरकी एक चिठ्ठी 'जैनमित्र' में प्रकाशित हुई है जिसमें दर्शाया है कि (१) E. I. R. रेल्वेके एजन्टसे पत्रव्यवहार करके गाड़ीको दस या पांच मिनिट ठहरानेका प्रबंध कराना चाहिये (२) ईसरीसे ४-५ माईल पर बैलगाड़ीके

रास्तेमें ही रेल्वे लाईन पडती है तो वहां ही मधुवनरोड नामक छोटासा स्टेशन होना चाहिये इसके लिये भी E. I. R. Ry. से लिखा पढी करें और (३) मधुवन धर्मशालासे एक मील पर एक छोटासी नदी है जहां पुल होनेकी आवश्यकता है। आशा है कि तीर्थक्षेत्र कमेटीके कार्यकर्तागण इसके बारेमें शीघ्र ही रेल्वे कर्मचारियोंसे लिखा पढी करेंगे, यदि प्रयास किया जायगा तो इसमें अवश्य सफलता होगी क्योंकि ईसरी स्टेशन पर हमारे हजारों यात्रीगण आते जाते हैं।

  

**मुनि अनंतकीर्ति-जीका वियोग** हमारे पाठक दिगंबर मुनि श्री अनंतकीर्तिजी महाराजसे सुपरिचित हैं। क्योंकि आपका चित्र और परिचय भी हम दो वार प्रकट कर चुके हैं। आपके मोरेनामें ठहरनेका समाचार हम गतांकमें दे चुके थे और वहां आपका केशलौंच उत्सव भी होनेवाला था इतनेमें अकस्मात् ही माघ सुदी ५की रात्रिको ध्यान स्तंभन करते २ अकस्मात् आपका समाधिमरण हो गया। आपकी आयु सिर्फ ३४ वर्षकी ही थी। आपके स्वर्गवासका हमें इसीलिये दुःख होता है कि आप विशेष आयु भोगते तो हमें आपके दर्शन और उपदेशका अपूर्व लाभ मिलता। मुनिजीके शोक प्रदर्शनार्थ बम्बई, शोलापुर, मोरेना, आगरा, इन्दौर, करहल, बडवाहा आदि अनेक स्थानोंपर सभाएँ हुई थीं और बाजार भी बंद रखकर मंदिरोंमें पूजन किया गया था।



**शिखरजी केस**—ता० ११ के तार समाचारसे विदित हुआ है कि पालगंज और नवागंज स्टेट द्वारा शिखरजीका पहाड श्वेतांबरियोंको बेचा न जाय इसके लिये दिगम्बरियोंने इन्जंक्सन (मनाईहुक्म) मांगा था जिसको पटना हाईकोर्टने गत ता० ८ को खारिज कर दिया है। जिससे दिगम्बरियोंको विशेष कठिनाईयोंका सामना करना पडेगा।

**देहलीमें बोर्डिंग और आश्रम**—लाला जगन्नाथ जैनी तार द्वारा सूचित करते है कि यहा ता० १ मार्चको दरीबाकलांमें जैन बोर्डिंग और ता० १० को पहाडी धीरजपर जैन महिलाश्रमकी स्थापना हुई है।

**अम्बालामें महिला परिषद्** और सेठीजीका प्रस्ताव.—महासभाके साथ२ अम्बालामें गत् ता. २५–२६को भारत दि. जैन महिला परिषदका आठवा अधिवेशन देहलीके ओ. रा. ब. बाबू सुल्तानसिंहजीकी धर्मपत्नी श्री सुशीलादेवीके सभापतित्वमें हुआ था। जिसमें दो तीन हजार स्त्रियें उपस्थित हुई थीं। यह उत्सव अजीब सफलतापूर्वक हो गया। संख्या बढ जानेसे सभापतिका व्याख्यान तीन स्थान पर सुनाया गया था। सभापति, श्री मगनबाई, पं. चंदाबाई, पं. रामदेवीबाई आदि के महत्वपूर्ण व्याख्यान होकर कुछ छह प्रस्ताव

पास हुए जिसमें उल्लेख योग्य प्रस्ताव **पं. अर्जुनलाल सेठीजी**के बारेमें निम्नलिखित हुआ है। —"श्रीमान् पं. अर्जुनलाल सेठी बी. ए. जैन जातिके अद्वितीय, अनुभवी व स्वार्थ त्यागी विद्वान् हैं। सार्वजनिक विद्या प्रचार उनके जीवनका उद्देश्य था और है और उनकी यह उत्कट इच्छा है कि, जैन स्त्री-समाज विद्वान् बने, उसमें एक भी बालिका ऐसी न रहे जो अशिक्षित हो; और हमारेमें सम्यक्त्व के नाश करनेवाली कुप्रथाऐं हैं वे नष्ट होकर हम धर्मपरायण बनें। इस परिषदको अत्यंत खेद है कि उनको किसी संदेहवश जयपुर सरकारने ४ वर्षसे नजरकैद कर रक्खा है और बहुत कुछ प्रार्थनाऐं जैन समाजके करने पर भी उन्हें मुक्त नहीं किया। जैन समाज अपने एक स्वार्थ त्यागी पंडितके सदुपदेशसे, व सत्कार्यसे वंचित होकर कष्टका अनुभव कर रहा है अतः यह परिषद प्रस्ताव करती है कि जैन समाज की **महिलाओंका** एक मंडल ( **डेपुटेशन** ) नामदार वाईसरायकी सेवामें उपस्थित होकर सेठीजीको मुक्त करानेकी प्रार्थना करे। परिषद यह भी प्रस्ताव करती है कि परिषदकी ओरसे सेठीजीको मुक्त करनेके लिये एक तार भी दिया जाय।" परिषदमें श्राविकाश्रम बम्बईके लिये २०००) का चंदा भी हुआ था।

**पंडितका वियोग**—इटावेके पं० पुत्तूलालजीका गत ता. ९ को जैन समाजसे वियोग हो गया। आप अच्छे पंडित थे। ब्र० कुंवर दिग्विजयसिंहजीको आर्यसमाजीसे जैनी होनेका सौभाग्य आपके सहवाससे ही प्राप्त हुआ था।

रावजी सखाराम दोशी, मंत्री, सोलापुर।

**अम्बालामें महासभा**—अपनी महासभाका अधिवेशन अबकीवार अम्बालामें प्रतिष्ठोत्सवके समय हो गया। सभापति हुए थे न्यायदिवाकर ! पंडित पन्नालालजी, परन्तु मजेकी बात यह हुई की सभापतिजीका व्याख्यान न तो आदिमें हुआ न अन्तमें !!! न्यायदिवाकरजीका तो विचार नहीं था परंतु सबकी अनुमतिसे सेठीजीका ठहराव तो आपको रखना ही पड़ा और पास भी हो गया और देवगढ़के उद्धारका और जैन शास्त्रोंकी समीक्षाओंकी एक उत्तरदात्री कमेटीका नियुक्त होना यह दो प्रस्ताव भी महत्वके हुए हैं।

**कुशलगढ़में**—सेठ धूलचंद धनराजजीके प्रयाससे सद्गुण प्रसारक मंडल स्थापित हुआ है जिसके प्रयत्नसे यहां कन्याविक्रय फरज्यात बंद करना, बहारगामकी बरात आई हो और उसीके ग्राममें भी कन्याविक्रय होता हो तो उनसे २५१) मंडलमें लेना, लग्नोंके कई रीतिरिवाजें बंद या कम करना, वर कन्यामें खोड़ आ जावे, नपुंसक मालूम हो तो सगाई छोड़नेका पंचको हक देना आदि १६ प्रस्ताव हुए हैं।

**भट्टारक श्री गुणचंद्रजी**—सोजित्रामां लगभग ७० वर्षनी वृद्ध वये स्वर्गवासी थया छे. गुजरातना जैनोनो उद्धार थाय एवुं कोईपण कार्य भट्टारकजी करी गया होय एवुं जणातुं नथी.

**आगरेमें** ता० १५ से १९ फर्वरी तक रथोत्सव हो गया। कई व्याख्यान सभाएं भी हुई थीं। जैसवाल सभाका अधिवेशन भी हुआ था और 'जैसवाल जैन' नामक मासिक शीघ्र ही आगरासे निकालनेका प्रबंध हुआ है।

**शास्त्रार्थका चैलेंज**—आजकल देवबन्दके बाबू सूरजभानजी वकील अपने आदिपुराण आदि धर्मग्रन्थोंकी मनमानी और असत्य समालोचना कर रहे हैं जिससे उत्तेजित होकर न्यायालंकार वादीभ केशरी पं. मक्खनलालजी शास्त्री (प्र० अध्यापक ऋ० ब्रह्मचर्याश्रम) ने वकील साहबको चैलेंज दिया है कि इसके शास्त्रार्थके लिये तैयार हो जाईए। शास्त्रार्थके लिये बम्बई, इन्दौर, मुरैना और देहली इनमेंसे कोई भी स्थान उपयुक्त होगा।

देखें वकील साहब शास्त्रार्थके लिये तैयार होते हैं या नही या घर बैठे २ ही मनमानी कलम चलाया करना पसंद करते हैं।

**हाईस्कूल**—सोलापुरमें हरिभाई देवकरणवालोंने २७०००) लगाकर सार्वजनिक हाईस्कूल स्थापित करनेके लिये प्रबंध किया है। इसका प्रबंध जैनोंके हस्तमें होना चाहिये और इसमें जैन धर्मका शिक्षण देनेका प्रबंध भी होना आवश्यक है।

**कुंथलगिरि**—क्षेत्रका मेला पौष सुदी १५ को सेठ हीराचंद नेमचंद दोशीके सभापतित्वमें सफलता पूर्वक हो गया। कुलभूषण जैन विद्यालयको करीब ७००)की सहायता हुई थी। विद्यालयके छात्रगण आजकल अधिष्ठाता ब्र. पार्श्वसागरजी सहित शिखरजीकी यात्रार्थ निकले हैं। रास्तेमें पड़ते हुए बहुतसे शहरों और ग्रामोंमें विद्यालयका भ्रमण होगा।

**नामधारी भट्टारकका निषेध**—लातूर (वह्राड)की गादी पर विना सबकी सम्मति लिये एक बालकको भट्टारका बना दिया है जिसके निषेध प्रदर्शनार्थ कुंथलगिरिके मेलेपर बड़ी भारी सभा रा. नेमीनाथ अंनतराज पांगल्के सभापतित्वमें हुई थी जिसमें इस बालक भट्टारकको किसी तरहसे न माननेके लिये तात्या नेमीनाथ पांगल, मि० रणदिवे आदिके व्याख्यान होकर इस भट्टारकका खूब ही निषेध किया गया और उसपर वहां उपस्थित ६०-६५ गांवके मुखियाओंके हस्ताक्षर भी हो गये। गुजरातमें विना सबकी संमति लिये इस तरह दो भट्टारक बैठ गये हैं जिसका प्रबल विरोध न होना गुजरातके भाईओंकी अंधश्रद्धा और कमजोरी नहीं तो और क्या है!

**कुतराओनी अपील**—सुरतमां ता० १२मी फेब्रुआरीए श्री एनी बिसेंट पधारी हती त्यारे सैया भवर्स जैनी तरफथी बिसेंटनी मोटर थोभावी एक कुतरा पासे "सुरतना कुतराओनी अपील" नामे हेन्डबीलनो एक तल्तो भेट अपाव्यो हतो जेमां लखेलुं हतुं के सुरतमां अमारो घोळे दिवसे गोळी महारथी कतलथाण कतनामां आवेछे, माटे कायदानी हदमां रही अमारुं रक्षण करो इत्यादि.

**विवाह और दान**—स्व० मूलचन्दजी

स्था० रावलपिन्डीके पुत्र दीवानचन्द्र फोटोग्राफरका विवाह माहा वदी ५को जैनविधिसे होगया जिसके उपलक्षमें भारत जैन महामंडल, स्था० जैन कान्फरेन्स, देहली अनाथाश्रम, ब्रह्मचर्याश्रम और कई पत्रोंको ४२॥) सहायतार्थ दिये गये जिसमें दिगंबर जैनको भी २) प्राप्त हुए हैं।

**प्रतिष्ठा**–श्री चम्पापुरी तीर्थमें फाल्गुन शुक्ल ९ को पंचकल्याणक प्रतिष्ठोत्सव सोलापुर निवासी सेठ हीराचंद अमीचंद शाहकी ओरसे होगा।

---

## सूरतमें श्रीमती बिसेंट और जैनोंका स्वागत।

भारतहितैषी माननीय श्रीमती एनी बिसेंट गत ता० १२ फर्वरीको एक दिनके लिये सूरत पधारी थीं तब आपका नगरवासियोंकी तर्फसे बहुत ही अच्छा सत्कार हुआ था और दुपहरको आपका एक जलूस सारे शहरमें फिराया गया था तब बहुतसे स्थानोंपर आपकी मोटर ठहराकर हारतोंर अर्पण किये गये थे जिसमें जैनोंकी ओरसे तो **चंदावाड़ी**में ऐसा अपूर्व सत्कार किया गया था कि कहीं भी ऐसा सत्कार नहीं हो सका था। चंदावाड़ीके ओटेको खूब सजाकर टमन कुर्सीकी बैठक बनाई गई थी और रास्तेपर भी एक बोर्ड लगाया था जिसपर लिखा था कि–

"बेलोअनी जेलमां ९६ दिवसना अपवासमुं पारणुं करावनार–माता एनी बीसेंट, विना न्याये साडा त्रण वर्ष थयां जेलमां पडेला जैन **पं० अर्जुनलाल सेठी**ने बंधन मुक्त करावो."

यहां जनसमूह भी ४००–५०० इकट्ठा हो गया था। श्रीमतीजीकी मोटर शामको करीब साढ़े पांच बजे आ पहुंची थी आते ही करतल ध्वानियां गूंज उठीं और उनके सहयोगियोंने तो कहा कि श्रीमतीजी नीचे नहीं उतरेंगी यहां ही जो कुछ देना हो दे दीजिये अन्यथा मोटर चला दी जायँगी आदि। यह बात जानकर श्रीमतीजी तुर्त ही स्वयं उठ कर मोटरका दरवाजा खोलने लगी और नीचे उतर कर चंदावाड़ीमें पधारीं जिस समय लोगोंका उत्साह अवर्णनीय था। आपका स्वागत करके मूलचन्द किसनदास कापड़ियाने समयके अभावसे सन्मानपत्रमेंसे सेठीजीवाला हाल पढ़ कर सुनाया और आपको रेशमी रूमाल पर जरी और रेशमकी कारीगिरीका छपा हुआ मानपत्र सूरतकी अपूर्व बनावटके चंदनके बाकससे रख कर अर्पण किया और हारतोरेसे सन्मान किया तथा 'दिगम्बर जैन' का खास अंक भी भेट किया इतनेमें यहांके वी० एन० म्हेता फोटोग्राफरने एक फोटोग्रुप भी खींच लिया जो अतीव आकर्षणीय और संग्रह करने योग्य होनेसे हमने इसी अंकमें अन्यत्र प्रकट किया है। मानपत्रकी अंग्रेजी नकल और उसका अनुवाद निम्नलिखित है–

An address from the Jains of Surat.

To,

**MRS ANNIE BEASANT,**

**Mother of India; President, Home Rule Leag e for India; President, Theosophical Society; President, 32 nd National Congress etc., etc.,**

*Most revered Madam,*

1. You are the true builder of India's destiny in that you have awaken India from her age-worn lethargy at the great sacrifice of bodily health and peace of mind and that you only have paved the way to win Home Rule for India under the benign British flag by cultivating public opinion to the core of the people's heart. India shall ever remain grateful to you and your name which has been a homeword to the people's minds shall ever be cherished by them.

2. The well known **Jain Pandit Arjunlalji Shethi B A.** who was incarcerated in prison by the **Jaipur State** without any trial or justice more than 3 long years ago was *suddenly brought on* 20th November last to Vellore, Madras under British juri sdiction. It was you who nobly raised her voice on the Congress Platform regarding the miserable imprisonment of Shethiji and consequently made all arrangements for Sethiji's wife and children to see their near and dear one at Vellore by personal interview with the Viceroy and made the venerable Pandit give up his fast 56 days when convenience for an idol was made in his room at Vellore Jail. The Jains of India are ever obliged to you forever by this your life giving deed for they know fully well that no body in them could have performed this difficult task.

3 You are well aware with Sethiji's case and so we need not say anything more about this Suffice it to say that you will make all efforts to get him released soon, taking his question even to the *Parliament* if need be.

4 We cannot find words to express our feelings of love, res pect and esteem for you. You are a light in the dark desert of modern India. India can never be more proud of you.

5. Finally we wish that you may live long to see India win Home Rule under British flag, may you ever be happy. May all your efforts ever be crowned with success Victory to thee, Builder and Ruler of People's minds May thy name ever rise in the sky from summits of the Himalaya. Hoping to be excused for the trouble and thanking you in anticipation.

Your most obedient servant,

Chandawadi,
SURAT.
12-2-1918 } Moolchand Kasandas Kapadia.
(For the Jains of Surat.)

सूरत-जैन समाजकी ओरसे मानपत्र।

**भारतमाता विदुषी एनीबेसेन्ट**–प्रमुख, भारतवर्षीय स्वराज्यसंघ; अध्यक्ष, थियोसोफिकल सोसायटी; सभापति, ३२ वीं राष्ट्रीय कॉंग्रेस इत्यादि२ की सेवामें।

**परमपूज्या**—

(१) आपने पवित्र भारतवर्षको चिरकालकी गाढ़ निद्रामेंसे जागृत कर शारीरिक आरोग्य और चित्तशान्तिके अथाह परिश्रमसे इस महान् देशके भविष्य बांधनेमें महान् भाग लिया है। और अंग्रेज राज्यकी छत्र छायामें स्वराज्य प्राप्तिके अर्थ जनसमूहकी नसों नसमें स्वराज्यकी भावना फैलाकर स्वराज्य प्राप्तिका मार्ग खुल्ला किया है। इसलिये यह देश आपका सदैव आभारी रहेगा, और आपका नाम जो सर्वमान्य हो पड़ा है सदोदित चिरःस्मरणीय रहेगा।

(१) सुप्रसिद्ध **पं. अर्जुनलालजी सेठी** बी० ए० जिन्हें लगभग ३ वर्षसे ज्यादा हुए विना न्याय विना जांच किए जयपुरमें नज़रबंद किये गये और वे गत ता. २० नवम्बरको भारत सरकारकी देखरेखमें वेल्लोर (मद्रास भेजे गये। पंडितजीको वेल्लोरके कारागृहमें विविध प्रकारकी जो जो विपत्तियाँ झेलनी पड़ीं उसके लिये आपने भारतीं कॉंग्रेसमें प्रमुखकी हैसियतसे पुकार उठाई, इतना ही नहीं किंतु माननीय वाइसरायसे स्वतः मिलकर वेल्लोरके कारागृहमें प्रतिमाका प्रबन्ध कराके सेठीजीको ५६ दिनोंके उपवाससे मुक्त करा जीवन दान दिया। सेठीजीसे पत्नी और बालबच्चोंको मिलनेका अवसर प्राप्त कराना भी आप ही की कृपाका फल है। समस्त भारतवर्षके जैनी आपके इस पवित्र कार्यके लिये चिर ऋणी रहेंगे।

(३) सेठीजीके केससे आप भलीभांति परिचित हैं, अतएव इस विषयमें हमें विशेष कहनेकी आवश्यकता नहीं। मात्र इतना ही जता देना बस होगा कि आप आवश्यकता पड़ने पर पार्लामेन्ट तक भी यह बात लेजाकर सेठीजीको शीघ्र छुड़ावेंगी ऐसी हम आशा रखते हैं।

(४) आपके प्रति हमारी स्नेह, मान, और पूज्य भक्ति प्रकट करनेको हमारे पास पूरे शब्द नहीं। आधुनिक भारतवर्षकी अंधकारमय रात्रिमें आप दीपक समान हैं। आपके लिये यह देश जितना अभिमान करे उतना थोड़ा है।

(५) आखिरमें हमारी यह भावना है कि ब्रिटिश छत्र तले भारतवर्षको स्वराज्य भोगते हुए देखनेको आप दीर्घायु हों। आप सदा सुखी रहें, और अपने देशकार्यमें आपको विजय प्राप्त हो, और अचल कीर्ति सुख आपको सदैव मिलता रहे।

मैं हूं आपका चरण सेवक—

चंदावाड़ी सूरत.
ता. १२–२–१८ } मूलचंद किसनदास कापड़िया।
(सूरतके जैनोंकी ओरसे)



सारे भारतमें सुविख्यात और भारतहितैषी-**श्रीमती एनी बेसेंट**
ता० १२-२-१८ को **सूरत** पधारी थीं तब जैनोंकी ओरसे **चंदावाडी**के ओटे पर
**मानपत्र** दिया गया था उस समयका दृश्य।
( मूलचन्द किसनदासजी कापड़िया मानपत्र सुना रहे हैं और श्रीमतीजी एकाग्रतासे सुनरही है )

'जैनविजय' प्रेस-सूरत।

# जैन मतकी प्राचीनता।

( लेखक-ज्योतिस्वरुप जैनी, नजफगढ़ )

धम्मपद नामक पुस्तककी भूमिकामें लिखा है कि-

गौतमबुद्ध, बौद्धधर्मका चलानेवाला सन् ईसवीसे ५५७ वर्ष पहिले क्षत्रिय राजा शुद्धोदनके यहाँ कपिल वस्तुमें पैदा हुआ था जो-कि रोहिणी नदीके किनारे बनारससे १०० मील उत्तरकी ओर है। वह बचपनसे ही दयालु और बुद्धिमान् था। एक दिन सांसारिक विषय भोगोंसे विरक्त हो मोह त्यागकर उसने वैराग्य धारण करलिया, और देश देशान्तरोंमें भ्रमण कर अपने सत् उपदेश द्वारा सहस्रों मनुष्योंको सच्चे धर्मका रास्ता बतला कर यह शिक्षा दी कि "मोक्ष" न तो शरीरको कष्ट देनेसे मिलती है और न सांसारिक भोगोंमें फँसे रहनेसे। इस मोक्षसुखकी प्राप्ति होनेका हक ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र इन चारों वर्णोंको है। प्राणी मात्र इस मोक्षपदवीको प्राप्त हो सकता है।

वह समय ऐसा अंधकारका था कि लोग अपने सच्चे धर्मको छोड़ कर यज्ञादिक क्रिया, शारीरिक दुःख इत्यादि बातोंको सच्चा श्रद्धान कर धर्म मानने लगे थे। बुद्ध देवने बनारससे ...... ४५ वर्ष तक लगातार सारे मुल्कोंमें भ्रमण कर दया। धर्मका ऐसा डंका बजाया कि जिसके उपदेशसे राजा महाराजाओंने दिलसे वह शिक्षा कबूल की, और लाखों मनुष्य सच्चे धर्म पर चलने लगे। इस प्रकार बुद्धदेवने तमाम भारतवर्षमें यह बात प्रसिद्ध करदी कि सर्वोत्कृष्ट "दया धर्म" ही प्राणी मात्रका उद्धार करनेवाला है। अब हम अपने पाठकोंको यह बतलावेंगे कि बौद्ध धर्म और जैनधर्मके सिद्धान्तोंमें क्या अंतर है? कितने ही विद्वानोंने इस प्राचीन जैनमतको बौद्धमतकी एक शाखा लिखा है यह बात काहाँ तक सत्य है। जो लोग भारतवर्षके प्राचीन इतिहाससे अभिज्ञ हैं उनको उपर्युक्त कथन, अर्थात् जैनमत बौद्धमतकी शाखा है यह लिखना मिथ्या प्रतीत होगा।? अब हम बौद्ध ग्रन्थोंका अवलोकन करते हैं तो यही प्रतीत होता है कि इस मतका मूल सिद्धांत 'दया' है और कितने ही विषय जैनमतसे निकट संबंध रखते हैं। यथा-मुक्ति, पुनर्जन्म, प्रतिमा-पूजन, ईश्वर, कर्म फिलासफी, गुरु इत्यादि। उपरोक्त विषयोंमें कुछ २ अंतर है। गुरुके लक्षण जो कि जैनाचार्योंने वर्णन किये हैं उनमेंसे कुछ गुणोंको छोड़ कर कितने ही गुण उनके साधु पालन करते हैं, उन साधुओंको श्रमण कह कर पुकारते हैं। २-अब बौद्धके समयका निर्माण जैन शास्त्रोंसे इस प्रकार मिलता है। धर्म परीक्षा श्री स्वामी अमितगत्याचार्य कृत जो कि संवत् १०७० में बनाई गई है उसमें लिखा है कि पार्श्वनाथके चेले मौडिलायनने महावीरस्वामीके साथ बैर रखनेके कारण बौद्धमत चलाया। उसने शुद्धोदन पुत्र, बुद्धको परमात्मा समझा यह सब कालदोषके कारण हुआ। यथा—

रुष्टः श्री वीरनाथस्य, तपस्वीमौडिलेयनः।
शिष्यः श्री पार्श्वनाथस्य, विदधे बुद्धदर्शनम्॥२॥

शुद्धोदनसुतं बुद्धं, परमात्मानमब्रवीत्।
प्राणिनः कुर्वते किं न, कोपवैरिपराजिताः ॥२॥
अर्थात्–पार्श्वनाथ भगवान्का शिष्य एक मौडिलायन नाम तपस्वी था। उसने महावीरस्वामीसे बिगड़ कर बौद्धमतको प्रकट किया उसने शुद्धोदन राजाके पुत्रको बुद्ध परमात्म मान लिया सो ठीक है। कोपरूप बैरीसे पराजित होकर संसारी जीव क्या क्या नहीं कर सकते ? अर्थात् सब कुछ कर डालते हैं। उपरोक्त भूमिकामें भी गौतमबुद्ध सन् ईसासे ९९७ वर्ष पहले लिखा है। और अब संवत् ईसा १९१८ वर्त्तमान है इस हिसाबसे २४७९ वर्ष व्यतीत हुये उस समय बौद्धका जन्म हुआ था, और महावीरस्वामीको निर्वाण गये २४४४ वर्ष हुये। इससे प्रत्यक्ष यह सिद्ध होता है कि बौद्धका जन्म महावीरस्वामीके समयमें हुआ था इसमें कुछ विशेष अंतर नहीं प्रतीत होता। हंटर (Hunter) साहब तथा और भी कितने ही विद्वान् बुद्धको महावीर स्वामीका चेला बतलाते हैं उन्होंने इन दोनों (गौतमबुद्ध और गौतम इन्द्रभूति) को एक समझ लिया, चूंकि गौतम इन्द्रभूति महावीर स्वामीका शिष्य था इस कारण उन्होंने गौतमबुद्धको भी महावीरका चेला समझ लिया। हंटर साहिबका यह कहना कि बुद्ध महावीर स्वामीका शिष्य था, धर्मपरीक्षा ग्रंथसे मिलाया जाय तो सत्य प्रतीत होता है। यही बात ग्रंथोंसे भी मिलती है कि बुद्ध और महावीर एक ही समयमें हुये परन्तु बुद्धका जन्म महावीर स्वामीसे ४२ वर्ष पीछे हुआ। धर्मपरीक्षाके सिवाय अब हम और जैन शास्त्रोंको देखते हैं तो यही समय बौद्धका मिलता है। दर्शनसार ग्रंथ जो कि ९९०में देवनन्दि आचार्यने उज्जैनमें रचा था–लिखा है कि पार्श्वनाथके तीर्थमें बुद्धकीर्त्ति नामक साधु शास्त्रवेत्ता और पिहिताश्रवका शिष्य था। पार्श्वनाथके समयमें सरयू नदीके तटपर पिहिताश्रव नामा मुनिका शिष्य बुद्धकीर्त्ति जिसका नाम था, तपस्या कर रहा था। उस नदीके प्रवाहमें बहुतसे मरे हुये मच्छ बहते २ कांठे ऊपर आ लगे। उनको देख कर बुद्धकीर्त्तिने अपने मनमें ऐसा निश्चय किया कि मरी हुई मछलियोंके खानेमें कुछ दोष नहीं है। ऐसा विचार करके अंगीकार की हुई प्रव्रज्याव्रत छोड़ धर्मसे भ्रष्ट होकर मांस भक्षण किया। और लोगोंको यह उपदेश दिया कि मांसमें जीव नहीं हैं। इस कारण इसके खानेमें भी पाप नहीं है। इस प्रकारकी प्ररूपणा करके उसने बौद्ध मत चलाया और यह भी कथन किया कि सर्व पदार्थ क्षणिक हैं, इस कारण पुण्य पापका कर्त्ता और भोक्ता और है, ऐसा कथन किया। इस प्रमाणको अनेक पंडित स्वीकार करते हैं और कहते हैं कि बुद्ध वास्तवमें जैन साधु था, जिसने ज्ञान भ्रष्ट होकर मांसकी प्रसंशा की और रक्तांबर (लाल वस्त्र) पहनकर अपना मत चलाया। स्वामी आत्माराम "अज्ञानतिमिरभास्कर" नामकी पुस्तकमें उपरोक्त कथाका निम्न श्लोक द्वारा प्रमाण देते हैं।

सिरिपासणाहतित्थे, सरऊतीरे पलासणयरत्थे।

पिहिआसवस्ससीहे, महालुद्धोबुद्धकीत्तिमुणी ।१। तिमिपूरणासणेया, अहिगयपव्वज्जावओपरमभट्ठे। रत्तं वरं धरित्त, पवट्ठियं तेण एयत्तं ॥ २ ॥ मंसस्सणत्थिजीवो, जहा फलेदहियदुद्धसक्कराये। तह्मांतहि मुणित्ता, भक्खंतोणत्थिपाविट्ठो ॥३॥

इत्यादि श्लोकोंसे बुद्धकीर्त्ति पिहिताश्रवका चेला सिद्ध होता है, और पिहिताश्रव पार्श्वनाथके तीर्थमें हुआ। स्वामी आत्मारामजी कवलागच्छकी पट्टावलीका पता स्वामी पार्श्वनाथसे लेकर निम्न लिखित बतलाते हैं। श्री पार्श्वनाथ, श्री शुभदत्त गणधर; श्री हरिदत्तजी, श्री आर्य्यसमुद्र; श्रीस्वामी प्रभसूर्य, श्रीकेशी स्वामी; फिर यह भी बतलाते हैं कि पिहिताश्रव स्वामी प्रभसूर्य्यके साधुओंमेंसे एक था। उत्तराध्ययन सूत्र, और दूसरे श्वेताम्बरीय जैन ग्रन्थोंसे मालूम होता है कि केशी पार्श्वनाथकी मंडलीमेंसे था। और महावीरस्वामीके समयमें विद्यमान था; चूंकि बुद्धकीर्त्ति पिहिताश्रवका चेला था! और पिहिताश्रव प्रभस्वामीका शिष्य था। इसकारण बुद्धकीर्त्ति महावीर स्वामीके समयमें हुआ होगा। इन दोनों जैन ग्रन्थोंसे तथा बौद्ध ग्रन्थोंसे भी यही प्रकट होता है कि बौद्ध महावीर ही के समयमें हुआ। अब मैं अपने जातिके विद्वज्जनोंसे प्रार्थना करता हूं कि बौद्धजैनग्रन्थोंसे इसका समय निर्णय करें ताकि कई अंग्रेज विद्वान् यथा बुहलर (Buhler), जैकोबी (Jacobi) और विल्सन (Wilson), बार्थ (Barth), मेक्स मूलर (Prof Maxmuller) इत्यादि जिन्होंने कि इस प्राचीन जैन मतको बौद्ध मतसे मिलता जुलता देखकर जैनमतको बौद्धमतकी शाखा तथा अन्य मतसे निकला हुआ निरूपण किया है यह कहना कहांतक सत्य है। कितने ही विद्वान् तो चार्वाक् मतके साथ मिला हुआ और कई महावीरस्वामीके समयसे ही प्रचलित हुआ कहते हैं। यथार्थमें उपरोक्त विद्वान् जैनमतसे अनभिज्ञ थे। उनको यथार्थ निर्णय करनेके लिये जैन ग्रन्थ नहीं प्राप्त हुये। इसी कारण उन्होंने जैन धर्मको अन्य मतसे निकला हुआ लिखा है। भ्रातृगण! इस जैन धर्मके विषयमें प्रसिद्ध विद्वान् प्रोफेसर मैक्स मूलर (Prof. Maxmuller)ने, "जैन धर्मपर व्याख्यान" शीर्षक पुस्तकमें जो अपनी राय प्रकाशित है उसको मैं यहांपर पाठकोंके अवलोकनार्थ उद्धृत करता हूं। सन् १८९९ ई. में जब कि उनकी अवस्था ७६ वर्षकी थी, लिखते हैं कि मेरी अवस्था इस समय ७६ वर्षकी है। मुझे अफसोस है कि मेरे लिये इस समय इतना वक्त नहीं है जो कि मैं इस विषयमें सविस्तर वर्णन कर सकूं परन्तु कुछ थोड़ासा मैं आपके सामने वर्णन करता हूं उससे सहजमें ही यह मान सकते हैं कि लोगोंको पुराने भारतवर्षका कैसा मिथ्याहाल मालूम हुआ है। प्राचीन भारतवर्षमें एक ही मत फिलोसफी(Folosophy) नहीं थी, बल्कि अनेक मत और अनेक प्रकारकी फिलोसफी थी। जिनकी संख्या ३६३ या इससे भी अधिक थी। ठीक २ संख्या तो कौन बतला सकता है? ऐसी दशामें कौन कह सकता है कि जैनमत

बौद्धमतकी शाखा, तथा ब्राह्मण मतसे निकला हुआ है। और यह भी किस तरह कह सकते हैं कि जैनियोंने कपिल, कणाद, पतंजली, गौतम, व अन्य महात्माओंकी नकल की है। यह कथन उक्त महाशयने ७६ वर्षकी अवस्थामें किया था। शोक है कि यह महा विद्वान् जैन मतको नहीं जान सके, उनकी सारी उम्र वैदिक और बौद्ध मतके प्रकट करनेमें व्यतीत हुई। इस जैन मतके पढ़नेके लिये समय न मिल सका। इस महाविद्वान्ने एक स्थान पर यह भी लिखा है कि जितना २ अधिक मैंने दर्शनोंका अध्ययन किया उतना ही अधिक विज्ञानवेत्ता विद्वानोंकी सचाईका मुझे विश्वास हुआ कि षट्दर्शनोंमें पारस्परिक भेद होनेके पूर्वकालमें जातीय वा प्रिय तत्वज्ञानकी फिलासफी (Philosophy) सामान्य पूंजी थी अर्थात् तत्वज्ञान संबंधी विचार तथा भाषाका भूतकालमें एक मानसरोवर था जिसमें प्रत्येक ज्ञानवान पुरुष अपने २ मनोरथ सफल कर सकता था। इनके सिवाय बुहलर(Buhlor) और जैकोबी (Jacobi) इन दो विद्वानोंने बौद्धमतके ग्रंथोंको देखकर पीछे यह सिद्ध कर दिखाया है है कि जैन मत बौद्ध मतकी शाखा नहीं है। उन ग्रंथोंमें यह लिखा है कि यह निर्ग्रन्थोंका मत है जो कि बुद्धसे भी पहले मौजूद था। बौद्धग्रंथोंमें महावीर स्वामीको केवल निर्ग्रन्थोंका मुखिया लिखा है। यह नहीं लिखा कि महावीर निर्ग्रन्थ मतके चलाने वाले थे। इस प्रकार बौद्ध ग्रन्थोंसे तथा पाश्चिमीय विद्वानोंकी खोजसे यह निर्विवाद सिद्ध हो चुका है कि जैन मत, महावीर स्वामीसे भी पहलेका था। और इस मतके चलानेवाले ऋषभदेव थे। इस बातके अनेक प्रमाण वैदिक ग्रन्थोंमें भी मौजूद हैं। इस समीचीनताको सिद्ध करनेवाले प्रमाण, वैदिक ग्रंथोंसे किसी समय फिर मैं पाठकोंकी सेवामें अर्पण करूंगा। जिन महाशयोंका यह श्रद्धान है कि बौद्धमत, जैनमतसे पूर्वका है या जैनमत इस बौद्धमतकी एक शाखा है वे महाशय इस भ्रम कल्पनाके उपरोक्त प्रमाणोंसे अपना भ्रम निवृत्ति कर सकते हैं। यह अल्प लेख मैंने पुस्तकोंसे सर्व साधारण जनताके लाभार्थ लिखा है। मैं आशा करता हूं कि विद्वज्जन इसे पढ़कर विचार करेंगे और इस प्राचीनताको अन्य दर्शनोंसे स्वयं अनुभव करके स्वतः विचारोंको जैन समाचारपत्रोंद्वारा प्रसार करेंगे। उन्नतिपथप्रदर्शक अनुभवी महानुभावोंको इस ओर ध्यान देना परमावश्यक है। इत्यलम्।

---

## બોધ !

અરે ! શિર ભાર, ધર્યો અવતાર;
જુવાનીના મદ્ય મદમાં (૨) અરે !
'વહે જીન્દગી,' સમયવર્તી;
નીંદાળી જો—જુવાનીમાં (૨) અરે.
ખેલે ખોયું બાળપણુ, જુવાની મદમાંજ ગયું.
જરા જોવામાં આવશે, ધર્મ નહિ સમજાયું.
હવે જાગી, વિરાગ લાગી, ભરી લે હૈ ભાતુંજે;
કરે વિચાર, સારાસાર, કિનારે પહોંચશે તો નાવ. અરે

સ્નેહયોગી.

# सेठीजीका कष्ट।

जयपुर जेलसे छूटकर सेठीजी वेल्लोर फेंक दिये गये और उनका परिवार उनके साथ रखा गया, परन्तु नीम मीठा नहीं हुआ। अधिकारियोंकी चोटोंसे सेठीजीका छुटकारा नहीं हो सका। बलबलाते तेलसे निकलकर यदि सेठीजी अग्निमें गिरे तो लाभ ही क्या हुआ। धर्मसेवीका अपराध किसीने आज तक मुंह खोलकर न बताया। धृष्टता यहां तक बढ़ी कि, एक अहिंसाधर्म पालकके कोमल हाथोंमें लोहेकी बेड़ीयां तक पहनायी गयीं। विद्वान्‌को चोर डाकूकी तरह अपना जीवन विताना पड़ा। जिसने अपने जीवनमें कभी किसीका अहित नहीं किया, आज वह भी जेलमें धांसा गया। क्या कहा जाय? बड़ी विचित्र अवस्था है। निर्धन और निस्सहायकी सुनायी न तो शासकोंमें और न प्रजामें ही है। जैनजातिपर उदासीनताका पर्दा पड़ा हुआ है। वह कभी चेतेगी भी नहीं क्योंकि, वह चाहती नहीं कि, धनके सिवा जातिको और कोई उत्तम वस्तु मिले। अभागे सेठीजीके साथ उनकी अबला पत्नी और चार मासूम बच्चोंको भी पिस जाना पड़ा। बेचारोंके दिन कैसे कटते होंगे यह वही विचारे, जिसने कालकोठरीकी हवा खायी हो। अपरिचित स्थानमें मच्छरोंकी शिकार बनते हुए, खांसी बुखारका सामना करते हुए, एक बन्द मकानमें जीवन विताना एक परोपकारी सज्जनकी धर्मपत्नी और बच्चोंके भाग्यमें बदा है। जातिका हृदय यदि इन वातोंको सुनकर भी नहीं पसीजता तो अहिंसा धर्मकी टेर मचानेवाली जाति अब जिन्दा नहीं।

जातिका रत्न बिना किसी कारण क्यों दुःख पा रहा है। इस बातको लेकर जैनसंसार क्यों नहीं आवाज उठाता? क्या कुत्तेकी तरह पेटभर लेना ही जीवनका उद्देश्य है। ढा दिये जायँ वे महल और जड़से उखाड़ दिये जायँ वे बागबगीचे जिनमें मजा लूटनेवाले अपने जाति भाईके दुःख नहीं सुन सकते। सेठीजीके विचार धर्मके अंशोंसे भरपूर हैं। जैनसंसार क्यों नहीं स्वतन्त्र जांच करानेका उद्योग करता। सेठीजी और उनका परिवार क्यों राम सीताकी तरह कठिन वनवास सेवन कर रहा है। यदि जैनी अपने उद्योगसे सेठीजीको न छुड़ा सके अथवा उनकी जांच करानेमें असमर्थ रहे तो यह कलंक कभी न धुलेगा। सेठीजीके कष्ट और उनके परिवारकी वेदनासे हिन्दू हृदय विध जाना चाहिये। ठंडी आहके तीर छाती फाड़कर निकल जाने चाहिये। सेठीजीके हाथोंमें जिसने बेड़ी पहिनायीं वह भी विना कारण बताये कड़ेसे कड़े दंडका भागी है; जब सेठीजी पर फोजदारीका कोई मामला नहीं फिर कैसे दुस्साहस किया जाता है कि, वे बेड़ियोंसे जकड़े जायें। जैनियोंको कर्तव्यशील होकर सेठीजी और उनके परिवारको व्यर्थके कष्टसे मुक्त कराना चाहिये इसीमें जातीय हित है। सरकारको भी असन्तोषकी आग नहीं भभकानी चाहिये। विश्वस्त मनुष्योंसे

वचन लेकर सेठीजीको स्वतंत्रता प्रदान करदी जाय। यदि जयपुर दरबारकी यह करतूत है तो उसे प्रजाके मतका आदर करना सीखना चाहिये। हठ बुरी होती है।

'**विश्वमित्र**' (कलकत्ता) से उद्धृत।

---



# रत्नत्रयकी झांकी।

(ले० पं० उमरावसिंह न्यायतीर्थ।)

सम्यग्दर्शन ज्ञान चरणको,
मुक्तिमार्ग सच्चा जानो॥
तत्त्वारथकी दृढ़ श्रद्धाको,
सम्यग्दर्शन पहिचानो॥१॥
अथवा देव, शास्त्र, गुरु श्रद्धा,
सम्यग्दर्शन कहलाती॥
तीन मूढ़ता अष्ट मान बिन,
अंगाष्टक–युत जब भाती॥२॥
वीतराग सर्वज्ञ हितैषी,
होकर जो उपदेश करे॥
वही हमारा सच्चा स्वामी,
भव–सागरसे पार करे॥३॥
पूर्वापर विरोधसे वर्जित,
जो जग–हित उपदेश करे॥
आप्तरचित अरु कुमत विदारक,
शास्त्र मोक्ष–मारग उचरे॥४॥
विषयोंकी आशा नहिं जिनके,
अरु आरंभ परिग्रह हीन॥
ऐसे गुरु हैं पंच जगतमें,
ज्ञान-ध्यान, तपमें लवलीन॥५॥
देव मूढ़ता, लोक मूढ़ता,
गुरु प्रमूढ़ताको त्यागो॥
देव राग बिन, गुरु कषाय बिन,
जो हो उसमें चित्त पागो॥६॥
पूजा, ज्ञान, जाति, तप, कुल, बल,
वपु ऋद्धीका मद त्यागो॥
मार्दव भाव हृदयमें धरकर,
स्वात्म गुणोंमें चित्त पागो॥७॥
शंका, कांक्षा, विचिकित्सा अरु,
मूढ़ दृष्टिका त्याग करो॥
उपगूह स्थितिकरण प्रभावन,
वत्सलता शुभ भाव धरो॥८॥
जीव अजीव बंध अरु आस्रव,
संवर निर्जर शिव भावो॥
सप्त तत्वका ज्ञान प्राप्त कर,
सम्यग्ज्ञानी बन जावो॥९॥
विभ्रम संशय और विपर्यय,
रहित ज्ञान सच्चा मानो॥
न्यूनाधिकता रहित वस्तु जो,
जैसी हो तैसी जानो॥१०॥
हिंसा, चोरी, झूठ, परिग्रह,
अरु मैथुनका त्याग करो॥
एक देश श्रावक व्रत पालो,
सकल रूप मुनि–धर्म धरो॥११॥
पंच अणुव्रत, तीन गुणव्रत,
अरु शिक्षाव्रत चार धरो॥
पंच पंच अतिचार टालकर,
तीन शल्यका त्याग करो॥१२॥
दर्शन व्रत सामायिक प्रौषध,
सचित रात्रि–भुक्ती त्यागी॥
ब्रह्मचारि, आरंभ–परिग्रह,
अनुमति अरु उद्दिष्ट त्यागी॥१३॥

पूर्व पूर्व युत अग्रिम अग्रिम,
एकादश प्रतिमा धारी ॥
श्रावक अन्त समाधि मरण कर,
करता जीवन सुखकारी ॥१४॥
पंच महाव्रत, तीन समिति अरु,
तीन गुप्ति पालन करके ॥
दशधा धर्म पाल, मुनिव्रत धर,
द्वाविंशति परिषह सहके ॥१५॥
सामायिक छेदोपस्थापन,
अरु परिहार शुद्धि धरके ॥
सूक्ष्म कषाय तथा यथाख्यात,
संयमको पालन करके ॥१६॥
अनन्त चतुष्टय तेरहमें धर,
चौदहमें त्रियोग हरके ॥
अनादि कर्मबन्धनको काटो,
"अमर" सुरत्नत्रय धरके ॥१७॥

---

## बाल विवाहका फल।

माता पिताने मुझको, दुल्हन बनाके मारा।
दो दिन बहार गुल्शन, मुझको दिखाके मारा ॥
अंगमें मेरे था बटना, मातमका वस्त्र लगाया।
बाली उमरमें खूनी, मेहदी लगाके मारा ॥
मैं तोड़ देती कंगना, होना जो होश मुझको।
बस मेरे हाथ कोरा, कंगना बंधाके मारा ॥
हाय हाय शुहागका सुख, मैं देख भी न पाई।
प्रीतम मेरे, सिधारे, मुझको सुनाके मारा ॥
शहरके फूल ताजा, मुरझाने भी न पाये।
जब तक शोहाग मेरा, घोड़ी चढ़ाके मारा ॥
फेरोंकी चोर मैं हूं, अय! धर्म वीर-बेशक।
नहीं और सुख मैं देखा, दुखने हलाके मारा ॥

**सूरजभान जैन-अट्टस** (आगरा)



## आत्मगोष्टि.

प्रातःकालमां एकांत जगह अने शुद्ध चित्ते माला गणी, ए साधनथी मनने एकाग्र करी पछी बार भावनारूप आ आत्मगोष्टि करवी.

(१) हे जीव ! त्हारी आसपास नजर कर. जे जे पदार्थो तुं जुए छे ते अने त्हारा पोतामां कांई तफावत त्हने जणाय छे ? त्हारी आसपासनो दरेक पदार्थ-त्हारी लक्ष्मी-त्हारो वैभव, अरे ! त्हारुं पोतानुं शरीर पण विजळीना परपोटा जेवुं विनाशी छे-अनित्य छे. तुं गमे तेटली रखेवाळ करीश तोपण ते दरेक पदार्थ विनाशी ते विनाशीज छे.

अनित्य छे, नाश पामवानो एनो धर्मज छे. ए सर्व विनाशी-अनित्य वस्तुओना वच्चमां तुं एक अविनाशी-नित्य भूलो पडवाथी आवी च्हडयो छुं माटे ए नाशवंत वस्तुओमां मोह न पामतां तुं अविनाशी एवा त्हने पीछान. आ क्षणना प्रसंगमां न राच.

(२) हे जीव ! जो तुं अविनाशी-नित्य एवा त्हने पीछानवा श्रम नहि ले तो नक्की मानजे के नाश माटेज निर्मायली ए वस्तुओना नाश के वियोगथी त्हने थतां दुःखोमां दिलासो कोई रीते नहीं मळे. अने ज्यारे तुं ए बधी चीजोने छेली सलाम करी हमेशने माटे चाली नीकळीश त्यारे तने शरण आपवा कोई नहीं नीकळी आवे. अविनाशी एवा 'पोता'ने अथवा आत्माने जाणवा रूप जे 'धर्म' एज त्हारो सगो थशे माटे शरण सगुं के संबंधी जो त्हारे

जोईतुं होय तो अविनाशी एवा त्हारा आत्माने ज शोधी एना शरणे जा.

(३) हे जीव ! हमणा तुं जे जे वस्तुओमां आनंद मानी रह्यो छे ते वस्तुओ—अने तेथी-पण वधारे खेंचाण करनारी वस्तुओ तुं अनेकवार पाम्यो छे. दरेक चीजना भोक्ता तरीके अने दरेक प्राणीना सगा तरीके सर्व प्राणी पदार्थ साथे त्हें अनेकवार संबंध जोड्यो छे. पण कोई संबंध टकी शक्यो नहोतो. माटे कोई प्राणी के पदार्थना मोहमां दीवानो थई अविनाशी एवा निजरूपने भूलीश नहीं. एवी भूलथीज तुं अपार एवा संसार—समुद्रमां आदि वगरना काळथी भम्या करे छे. अने भ्रमणथी उद्भवतां दुःखो परवश पणे सहन करे छे. माटे ए दुःखोमांथी मुक्त थवुं होय तो संसारमां आवी पड्या छतां विरक्त पुरुष माफक वर्त. जळ कमळवत् बनी जा.

(४) हे जीव ! तुं एकलो छे. एकलो आव्यो हतो अने एकलोज जईश. एक घर छोडी बीजे घेर जती वखत पहेला घरवाळुं कोई पण सगुं त्हारी साथे आव्युं नथी अने आवशे पण नहि. ए सगाने मदद करवा माटे तें करेला पापोनुं फळ भोगववा वखते पण कोई आडो हाथ देवा नहीं आवे; तो एवो राग—एवो संबंध—एवी मैत्री त्हारूं शुं लीलुं करनार छे ? तुं त्हारा पोतामांज मित्र मेळव. निजरूपथीज सगाई कर.

(५) हे जीव ? जुए त्हारा शिवाय तुं जे कांई छे ते बधुं त्हाराथी अलगज समजजे. क्षण पण न समजतो के स्त्री त्हारी छे के पुत्र त्हारो छे. लक्ष्मी त्हारी छे के देह त्हारी छे. जो एमज होत तो ए लक्ष्मी त्हारा घरमां आव्या पछी त्हारी हयातिमां बीजुं घर करत? ए स्त्री परलोक तो दूर रह्युं पण काष्ठ सुधी पण त्हारी सोबत करवामांथी जात ? आ प्रत्यक्ष जोवाता खेल शुं एम नथी स्पष्ट समजावता के त्हारे आ इंद्रजाळथी निजरूपने अलगज मानवुं अने एमां लिप्त न थतां निज रूपमां दृढ रहेवुं ?

(६) हे जीव ! तुं कोने माटे दगा फटका करे छे ? आ रुपाळा हाडकांना पुतळाने पोषवा माटे ? जो तो खरो के आ पुतळुं गंधातुं छे—मळमूत्रथी भरेलुं छे—क्षण क्षणमां बगडी जाय छे—रोग जरानुं निवास धाम छे. हवे एने साचवी साचवीने केटलुंक साचवीश ! 'खातर ऊपर दीवेल' करतां जरा तो विचार कर, तुं त्हेने साचववा, सुंदर करवा, हृष्टपुष्ट करवा हजारो प्रपंच करे छे, हजारो प्रकारनी हिंसा करे छे; पण ते छतां ते तो त्हने दगोज दे छे. त्हारा खरा खप वखते ते त्हारी मरजी विरूद्ध लथडी पडे छे अने त्हने फसावे छे. हवे जो त्हारामां बुद्धि होय तो जेटली काळजी ए गुणचोर हाडपिंजर माटे धरावे छे, तेटलीज त्हारा पोता माटे—आत्मा माटे राखे तो अखुट गुप्त खजाना त्हारे माटे खुल्ला थाय ए निःशंक वार्त्ता छे.

(७) हे जीव ! राग—द्वेष—अज्ञान—मिथ्यात्व इत्यादि "आश्रव" अथवा त्हारा आत्मस्वरूपने मलीन करनारां "खळगाट" छे. प्रतिक्षण त्हने ए नवां कर्मोनो लेपो

नांखतांज जाय छे. एनाथीज तुं छाकटानी माफक वर्त्ते छे. एनाथीज भव भ्रमण करवा छतां तुं पोताने सुखी मानवानी मुर्खाई करे छे. माटे ए चीकणा वळगाटने ओळख,—प्रथम ओळख. एमना स्वभावथी वाकेफ था अने पछी ए लागेला वळगाटने दूर करवाना तथा हवे पछी न लागे तेवा उपाय,—उप-भोग—परिभोग आदिनी तृष्णा कमी कर. इच्छाओने मर्यादाथी बांध; जे कांई त्हारी पासे छे त्हेनो मोह ओछो करी परमार्थ एज त्हारुं सर्वस्व मान के जेथी 'आश्रव' नो मेलो वळगाट घणे दरज्जे मोळो पडे.

(८) हे जीव! जो त्हने खचीतज एवी श्रद्धा बेठी होय के रागद्वेषथी नवा कर्मोनी आवक हमेशां त्हारामां चालीज आवे छे तो ते आवकने रोकवा ज्ञान—ध्यानमां आरुढ था। ज्ञान—ध्यानमां आरूढ थयेलो आत्मा सिंह समान देखाव धारण करे छे, जेथी विचारां कर्म तेनी आगळ आवी शक्तां नथी. आवी रीते ज्ञान—ध्यानमां आरूढ थवुं एनुं नामज 'संवर' कहेवाय छे.

(९) हे जीव! आत्माने आवती राग—द्वे-पादि कर्मोनी आवक बंध तो करी पण पूर्वे थई चूकेलां कर्मोनो समूह क्षय कर्या वगर कांई त्हारो मोक्ष छे? ए कर्मोने कापवा—निर्जरवा तप-संयम रूप 'निर्जरा'नुं शरणुं त्हारे लेवुं जोईए छे. निर्जरा माटेज तप करनारो माणस मान मागतो नथी, कीर्त्ति के धन इच्छतो नथी, लोकलज्जाने गणकारतो नथी, मात्र आत्मार्थेज क्रिया करे छे अने ते क्रिया ज्ञान साथे करे छे. ज्ञान सहित क्रियानुंज नाम "निर्जरा छे."

(१०) हे जीव! आ प्रमाणे आवतां कर्मोने रोकी, थयेलां कर्मोने निर्जरी, हवे तुं चौद राजलोकनुं स्वरूप विचार. असंख्यात द्वीपसमुद्रनो ख्याल दृष्टि समक्ष लाव; अने पछी जो के आटला विशाळ अवकाशमां त्हारूं घर के तुं शा हिसाबमां छे? असंख्यात द्वीप समुद्रनी कुदरतनी वळी विचित्रता विचार अने एमां तल्लीन थई तुं देहाध्यास अने हुंपद छोड.

(११) हे जीव! वैराग्य प्राप्त करावनारी उपली १० भावना भाव्या पछी तुं विचार के हवे शांत पडेला त्हारा जीवे शुं करवा जेवुं छे अने शुं छोडवा जेवुं छे? आ निर्णय त्हने "सम्यक्त्व" वगर थई शकवानो नथी. सम्यक् एटले साचा ज्ञान विना त्हारो आत्मा दोरा वगरनी सुई माफक पाप पूंजमां-अज्ञानमां खोवाई जाय छे अने जशे, माटे सम्यक्त्व प्राप्त कर. एज सम्यक्त्व भावनाथी भरते मोक्ष प्राप्त कर्युं छे.

(१२) हे जीव! ज्ञान पाम्यो पण ते सार्थक तो त्यारे कहेवाय के ज्यारे ज्ञानने व्यवहारमां मूके अर्थात् धर्म आचरे. सर्व प्राणीने पोता समान गणवा जेटली पायरीये आववुं अने सर्वने साता पमाडतां शीखवुं एज धर्मनी साफल्यता छे. माटे एवो उत्तम धर्म धारण कर के जेथी बीजाने साता उपजावनार एवा त्हने अखंड—निराबाध-अमिश्र साता उपजे.

एकेक भावना ज्यारे बेडो पार करवा समर्थ छे तो बारे भावना भाववावाळाना मोक्षमां शुं संशय?

**मुनीम धरमचंद हरजीवनदास.**
पालीताना।




जिस प्रकार मनुष्योंको सांसारिक कार्योंमें भाग लेनेकी आवश्यकता है, उससे अधिक शारीरिक स्वास्थ्यपर ध्यान देनेकी आवश्यकता है। संसारके प्रत्येक कार्यको वही मनुष्य योग्य रीतिसे संपादन कर सकता है जो कि शारीरिक एवं मानसिक स्वास्थ्यसे संयुक्त हो। जो मनुष्य सरोग हैं उनको अपना जीवन भार स्वरूप मालूम होता है। और भी संसारके जितने सुखकार्य्य हैं वे भी प्रायः बुरे ही लगते हैं। वास्तवमें मनुष्यरूपी वृक्षको ठहरनेके लिये निरोगतारूपी जड़की अत्यावश्यकता है। हम जो कि शास्त्रोंमें सुनते हैं कि अमुक मनुष्य इतना बलिष्ठ था, अथवा कान्तिमान था, इसका कारण यही है कि वे उन नियमोंकी तरफ भी नहीं जाते थे जो कि मनुष्यके स्वास्थ्यको हानिप्रद हैं किन्तु इसके विपरीत अर्थात् (१) प्रकृत्यानुसार भोजन करना, (२) शास्त्र विहित नियमोंका पालन करना, तथा (३) स्वास्थ्योपयोगी शास्त्रका अध्ययन करना इत्यादि। इन नियमोंको पालनेसे मनुष्य ऐहिक लौकिक सुखको भोगते हुए पारलौकिक सुखको भी क्रमशः प्राप्त कर लेते थे। यही तो कारण था कि भारतवर्ष पूर्वावस्थामें सब देशोंसे शिक्षा, कलादिमें बढ़ा चढ़ा था। अपनी धनसंपत्तिसे अपने ही को नहीं बल्कि विदेशियोंको भी पोषण करता था। परंतु शोक! और महाशोक! वही भारत आज उन शारीरिक स्वास्थ्योपयोगी नियमोंको न जानकर कितना अधःपतनको प्राप्त हुआ है कि जिसका पारावार नहीं। इसके अतिरिक्त हमारा धन, बल, शरीर भी क्षीण (निःसत्व) होता जा रहा है। शास्त्रोंमें लिखा है कि

'धर्मार्थकाममोक्षाणामारोग्यं मूलमुत्तमम्।'

अर्थात् धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष इन चार पुरुषार्थोंमेंसे निरोगता ही श्रेष्ठ है क्योंकि उसके होनेपर ही चार पुरुषार्थोंको कर सकते हैं। मनुष्यका भोजन ही जीवनाधार है। सबसे पहले यह भोजन जब कि मुखके अन्दर जाता है तब उसकी चर्वण करनेकी आवश्यकता पड़ती है। योग्य रीतिसे चर्वण किया हुआ भोजन आमाशय (नाभिस्तनाऽन्तरं जन्तोरामाशयः) में जाकर बहुत जल्दी पच जाता है और वह क्रमशः (रसासृड्मांसमेदोऽस्थिमज्जाशुक्राणि धातवः) सप्त धातुओंमें परिणत हो जाता है। यदि वह भोजन योग्य एवं प्रकृत्यानुसार हुआ तो शारीरिक संधियोंको दृढ़ एवं बलिष्टकारी होता है। और यदि मिथ्या हो तो उसके द्वारा ज्वरादि हो जाते हैं। इसीके विषयमें माधव निदानमें लिखा है कि—मिथ्याहारविहाराभ्यां, दोषाह्यामाशयाश्रयाः; बहिर्निरस्य कोष्ठाग्निं ज्वरदाः स्युरस्तऽनुगाः ! अकाले चातिमात्रञ्च, असात्म्यं यच्च भोजनम्, विषमाशनञ्च यत्पूर्वं,

मिथ्याहारः स कथ्यते (२) अशक्तः कुरुते कर्म शक्तिमात्र करोति च। मिथ्याविहार-मित्युक्तं, सदा नैव विवर्जयेत ॥ २ ॥

अर्थात् मिथ्या आहार और विहार इन दो कारणोंसे कुपित हुए वात, पित्त, कफ, आमाशयमें प्राप्त होकर रसादि धातुओंको विगाड़ते हैं और कोठेके अग्निकी गरमीको वाहर निकाल कर ज्वरादि बीमारियोंको पैदा करते हैं।

ज्वर, कोई साधारण बीमारी नहीं है यह धीरे २ बढ़ता हुआ अन्तिम समय असाध्य अथवा कष्ट साध्य हो जाता है। जिस आत्माके ऊपर इसका अधिकार जम जाता है तो यह दुष्ट उस मनुष्यको अपना भोज्य वनालेता है। इसलिये हमारा कर्त्तव्य है कि हम उसके पास ही न जावें। मैं इस वातको जोरसे कहूंगा कि जो मनुष्य पथ्य भोजन करनेवाले हैं और उसके साथ २ व्यायाम भी करते हैं तथा जितेन्द्रिय हैं वे कभी किसी कालमें भी बीमार नहीं हो सकते। किसी ग्रामीण मनुष्य या स्त्रीको वैद्य या डाक्टरकी आवश्यकता नहीं पड़ती क्योंकि उन्होंके योग्य परिश्रमके द्वारा प्रतिदिनका भोजन योग्य रीतिसे परिपक्व हो जाता है और सप्त धातुओं रूप परिणत होकर उन मनुष्योंके शरीरको हृष्टपुष्ट बनाता है। जिन्होंके गृहमें घी दुग्धादिकी कमी नहीं है और जिन्होंको शारीरिक परिश्रम भी नहीं करना पड़ता है ऐसे मनुष्योंको हम सरोग और दुःखित जीवनसे परिपूर्ण देखते हैं इसका प्रधान कारण यदि वास्तवमें देखा जाय तो सिर्फ मिथ्याहार ही है। वास्तवमें जो मनुष्य निरोग होकर जीते हैं उन ही का जीवन कहा जा सकता है। और वे ही मनुष्य वास्तवमें जीते हैं और वे अन्य भवमें जानेके लिये कलेवा भी लेजाते हैं। अलमिति। वारि हंस इव क्षीरं, सारं गृह्णाति सज्जनाः, वादीभसिंहः।

**हरप्रसाद वैद्य, स्या० म० काशी।**

---

## सेठी अर्जुनलालसे मेरी भेंट।

सेठीजीको नज़रबंद हुए तीन वर्षसे ऊपर हो चुके, परंतु जनताको अभी तक यह भी पता नहीं कि वे नज़रबंद हुए किसके द्वारा। जब भारत सरकारसे पूछा जाता है तब यही उत्तर मिलता है कि इस काममें हमारा कुछ भी हाथ नहीं है, किंतु जैपुर सरकार ही इस बातकी उत्तरदाता है। जब जैपुर सरकारसे पूछा जाता है तो वहांसे कोई उत्तर नहीं मिलता। अबतक जितने नज़रबंद हुए हैं उनमेंसे सेठीजीका मामिला अपने ढंगका बिलकुल नया है। कुछ भी हो इस मामिलेसे अंग्रेजी सरकार सम्बंधित नहीं ऐसी कल्पना नहीं की जा सकती। यदि यह मामिला बिलकुल स्टेटसे ही सम्बन्ध रखता है तब भी अंग्रेजी सरकारको इसमें हस्तक्षेप करना चाहिए। कानूनके अनुसार अन्यायको न रोकना भी अन्याय है। इसी नीतिके अनुसार यदि इस मामिलेमें जैपुर सरकार ही बिलकुल उत्तरदाता है, तब भी अंग्रेजी सरकारको सेठीजीके प्रति जो अन्याय हुआ उसको व्यक्तिगत न समझकर समाजगत होनेसे ख्याल करना ही था, परंतु ऐसा नहीं हुआ।

सेठीजी नवम्बर माससे वेल्लोर सेन्ट्रल जेलमें नज़रबंद हैं। इससे जनता यह अनुमान करती होगी कि इस मामिलेका सम्बन्ध अंग्रेजी सरकारसे ही है, परंतु जैसा हमको वेल्लोरके सरकारी अफ़सरोंसे मालूम हुआ, अब भी यह मामिला जैपुर सरकारसे ही सम्बन्ध रखता है। सेठीजीसे मिलने आदिकी आज्ञा जैपुर दरबार द्वारा ही प्राप्त होती है। सेठीजीका वेल्लोर जाना भी उन नियमोंके आधारपर है जो अंग्रेजी सरकार और रियासतके बीचमें मुद्दत हुए, तय हो चुके हैं।

जनता इस बातके जाननेको बड़ी उत्सुक होगी कि सेठीजीको जैपुरसे **वेल्लोर क्यों भेजा गया** और जानबूझकर उनको इस कष्टमें कि वे **५६ दिनतक निराहार रहें क्यों डाला गया**? इसका कारण सेठजीको स्वयं कुछ नहीं मालूम और न किसी रीतिसे मालूम ही किया जा सकता है।

हम नीचे वह सब मामिला ज्योंका त्यों लिख देना उचित समझते हैं जो ९ जनवरीसे २९ जनवरी तक सेठीजी अथवा उनके कुटुम्ब और जैपुर दरबारके बीचमें हुआ।

९ जनवरीकी शामको हम जैपुर पहुँचे। उसी गाड़ीसे सेठीजीकी स्त्री और बाल बच्चे वेल्लोर जानेके लिए तैयार थे। जैपुर स्टेटकी ओरसे कुछ सज्जन प्लेटफार्म पर उपस्थित थे। सेठीजीके कुटुम्बके जानेके लिए चार सेकेंड क्लास टिकिट खरीद कर स्टेटकी ओरसे उनको दे दिए गए। ये टिकिट सेठीजीकी स्त्री और उनके चार बालकोंके लिए थे। स्टेटने इसका कुछ प्रबंध नहीं किया था कि उनके साथ किसीको जाना चाहिये या नहीं। इसी कारण उनको वे सब कष्ट उठाने पड़े जिनका पहले जिकर हो चुका है। हम उनको दोहरा कर केवल इतना कहदेना उचित सम

ज्ञते हैं कि थर्ड क्लासमें भी विशेष कष्ट सहते हुए १० जनवरीके दुपहरको हम काटपादी स्टेशन पहुँचे, वहां मजिस्ट्रेटकी ओरसे एक सज्जन स्टेशन पर उपस्थित थे और झटकों (इक्कों) का तुरंत प्रबंध हो गया। घंटे भरके बाद हम लोग वेल्लोर पहुँच गए।

## ठहरनेका मकान।

यह मकान वेल्लोर बस्तीसे दो मील जेलसे एक फर्लांग इस ओर सड़कके किनारे पर है। यह स्थान थोरापड़ी नामसे प्रसिद्ध है। वास्तवमें यह एक छोटासा गांव है। यहां एक ब्रांच पोस्ट आफिस भी है। उस मकानमें जिसमें सेठीजीका कुटुम्ब ठहराया गया है, चार कमरे हैं। दो कमरे हवादार और दो बिल्कुल बंद हैं। इससे मालूम होता है कि वे बंद कमरे सामान आदिके लिए हैं। इस मकानसे दक्षिणकी ओर एक थोड़ासा स्थान घेरके रूपमें इस मकानसे लगा हुआ है। जब हम पहुँचे थे, तब यह मकान साफ किया जारहा था। इस मकानके पास इधर उधर पानीके छोटे छोटे कुंड हैं जिसकी वजहसे मच्छर बहुत पैदा होते रहते हैं। मकानमें कोई ज़रूरी सामान मौजूद नहीं था। सेठीजीका कुटुम्ब इतनी दूर जानेके कारण घरका ज़रूरी सामान भी नहीं लेजा सका। इसलिए उनको बड़ी दिक्कतमें पड़ना पड़ा और २५ जनवरी तक जब तक हम वहां रहे, वे अपनी दिक्कतोंको किसी प्रकार दूर न कर सके। सेठीजीने स्वयं इन **घरेलू कष्टों**को दूर करनेके लिए वहांके मजिस्ट्रेटको लिख रक्खा है और आशा है कि वे शीघ्र प्रबंध कर देंगे।

यहां पर खाने पीनेकी सभी चीजें बहुत महंगी मिलती हैं। घी ९ छटांक और आटा ३ सेर मिलता है। इधरके लोग आटा बिलकुल इस्तेमाल नहीं करते, इसलिए वह बड़ी मुश्किलसे और कभी कभी बिलकुल नहीं मिलता। उचित खाना न मिलनेसे और मकान योग्य न होनेसे **बच्चोंके स्वास्थ्यपर बुरा प्रभाव** पड़ना प्रारंभ हो गया है। खांसी लगभग सब बालकोंको हो चली है। डाक्टरका अभी तक कोई प्रबंध नहीं हो सका। संक्षेपमें अब सेठीजी नहीं किंतु उनका कुटुम्ब आपत्तिमें पड़ गया और **जैपुरकी जनताके हिसाबसे उनका कुटुम्ब भी नजरबंद हो गया।**

## मिलना जुलना।

सेठीजीकी स्त्री उनसे मिल सकती है। बच्चे सवेरे ८ बजेसे १० बजे तक उन्हींके पास पढ़ते हैं। १२ बजेके पश्चात् कोई उनसे नहीं मिल सकता। उनके कुटुम्बके सिवाय और किसीको मिलनेकी आज्ञा नहीं है। हमको सरकारसे आज्ञा प्राप्त करनी पड़ी थी तब उनसे मिल सके थे। ऐसी आज्ञा वे किन नियमोंके आधारपर देते हैं या किसको देते हैं, इसका कुछ पता नहीं, क्योंकि श्रीयुत धनदेव नयनार आर्नी निवासी ९ जनवरीको सेठीजीसे मिलनेके लिए आये थे, परन्तु उनको आज्ञा न मिल सकी। उक्त सज्जन आर्नीके एक प्रतिष्ठित जैन हैं। आर्नी वेल्लोरसे २२ मील है। जब हम इनको वापिस

लौट रहे थे, तब यह भी मालूम हुआ कि मिस हैनकाक एक मिसनरी लेडी भी उनसे मिली थी। हमको नहीं मालूम कि उनको ऐसी आज्ञा कहांसे और किस प्रकार प्राप्त हुई थी। इसलिए यह नहीं कहा जा सकता कि सरकार किनको उनसे मिलने देना चाहती और किनको रोकना चाहती है।

## हमारी भेंट।

जिस दिन सेठीजीके बालकों इत्यादिकी भेंट सेठीजीसे हुई उस दिन हम साथ नहीं थे। हम दूसरे दिन उनसे मिलनेके लिए पहुँचे। मिलनेके पहले हमारे मनमें भांति भांतिके विचार आते और जाते थे। जैसे ही हम जेलके अंदर पहुंचे, फाटकके पास ही एक कमरेमें जानेके लिए सुपरि० जेलने इशारा किया। हम उसके अंदर पहुँचे ही थे कि सेठीजी दूसरी ओरसे आते हुए मिले। हम शीघ्रतामें कुछ बोलने तक न पाए थे कि **सेठीजीने** तुरंत हमको गलेसे लगा लिया और **आंखोंमें आंसू** भर लाए। हमारी आंखोंमें भी पानी भर आया और कोई एक मिनटके लगभग वे हमको और हम उनको देखते रहे। प्रेमसे कहिए या अच. रजसे हम वार्त्तालाप न कर सके। अंतमें सेठीजीने सुपरि० जेलसे हमारे परिचयके शब्द कहकर इस मौनको तोड़ा और तत्पश्चात् हमसे सेठीजी समाजकी अवस्था और खास खास सज्जनोंकी कुशलक्षेत्र पूछते रहे। उनको **पंडित गोपालदासजीकी** मृत्युका भी कुछ पता नहीं था। इस प्रकार हाल सुनकर उनको **बड़ा दुःख** हुआ और बहुत देर तक **रोते रहे**। इसी प्रकार बहुत देर तक बातें होती रहीं और उनको कई स्थलोंपर बार बार रोना पड़ा। हम नहीं समझते कि हमने उनसे भेंट करके उनको सिवाय दुःख पहुंचानेके और क्या किया?

## सेठीजीके विचार।

पहिले दिन तो हम केवल उनके प्रश्नोंका उत्तर देते रहे परंतु उनसे कोई बात न पूछ सके, परंतु चलते समय एकदिन हमको थोड़ासा अवकाश और मिला और हमने उनसे निम्न बातें पूछी थीं:—

प्रश्न १. जैपुरसे यहां आनेमें आपको किसी प्रकारका **कष्ट** तो नहीं हुआ।

उत्तर—मैं कष्ट सहते सहते कष्टको समझना ही भूल गया हूं। हां! यह मैं जानता हूं कि मुझको **जैपुर** कारागारसे **रात्रिको १२ बजे** बाहर मोटरमें बिठलाया गया। **मेरे हथकड़ियां डाल दी** गई और उसी रूपसे मैं स्टेशन सांगानेर (जैपुरसे दूसरा स्टेशन) ले जाया गया। वहां मैं सैकेंडक्लासमें बिठलाया गया। और सरकारी अफसरोंके सुपुर्द हुआ। अबतक राज्यके अफसर मेरे साथ थे। रेलमें जब मैं एक स्टेशन चढ़ चुका, तब मैंने सरकारी अफसरोंसे पूछा कि मैंने ऐसा कौनसा अपराध किया है जो मेरे हथकड़ियां डाल दी गई हैं। बहुत कुछ समझानेके बाद उन्होंने मेरी हथकड़ियां खोल दीं और फिर मैं उसी रूपसे वेलोर लाया गया। जब मैं यहां आया तब **मेरी तबियत कुछ खराब** थी

